अनुभव ने यही सिद्ध किया है कि मनुष्य जिस परमोद्देश्य की सिद्धि के लिये यत्न करता है वह भौतिकवाद से सिद्ध नहीं हो सकता। आजतक जिस किसी भाग्यवान् ने भी उस अक्षयसुख की झलक देखी है उसे आत्मवाद की शरण में आने पर ही सफलता हुई है। सब परमानन्दी महात्मा इसी पथ के पथिक हुए हैं। पर खेद से कहना पड़ता है कि आधुनिक इतिहास उन महात्माओं के जीवनों से रिक्त करदिया गया है। इसी भूल का फल मानवसमाज दुःख के रूप में भोग रहा है। कारण, इस भूल के कारण समाज उस कल्याणकारी शिक्षा से वंचित रह गया जो उन महात्माओं के सात्त्विकजीवन से ग्रहण कर सकता था। शास्त्र तो केवल सिद्धान्त ही बतलाया करते हैं उन की क्रियात्मिकशिक्षा उन लोगों के जीवन ही देते हैं जिन्होंने अपने जीवनों को उन सिद्धान्तों के सांचे में ढाल दिया है। ऐसे जीवनों से इतिहास का रिक्त रहना समाज के दुर्भाग्य का ही प्रमाण है।

आधुनिक इतिहास की इसी त्रुटि को अनुभव करके यह छोटा सा निवन्ध लिखा गया है। इसमें उन वीतराग ब्रह्मनिष्ठमहात्माओं के पुनीत जीवनचरित्र संग्रह किये गये हैं जिन्होंने न केवल स्वयं परमानन्द का रसास्वाद किया अपने उच्च और अनुकरणीय जीवन से संसार को भी परम सुखप्राप्ति के मार्ग पर चलना सिखाया। हमारा विश्वास है कि आज भी उन महात्माओं के चरणचिन्हों पर चलनेवाले लोग अपने जीवन को सफल बना सकते हैं। यदि हम उनके उच्च आदर्श को समझ नहीं सकते तो यही समझना चाहिये कि इसका कारण या तो हमारा दुर्भाग्य है या चिरकाल से विषयों में खचित रहने के कारण बुद्धियों में आ चुकी निर्बलता। अन्यथा उन महात्माओं के जीवन भवसागर में बहे जा रहे मानवसमाज की रक्षा के लिये प्रकाशस्तम्भ से कम महत्व नहीं रखते। यदि उनके महत्व को नहीं समझते, तब भी यही सोचकर श्रद्धा, भक्ति और दृढ़तापूर्वक उनके पावनजीवन तथा कल्याणकारी उपदेशों का अनुकरण करना चाहिये कि कुछ तो बात थी जो सर्वसुखों और ऐश्वर्यों के स्वामी होते हुए वे महात्मा सांसारिकसुखों पर लात मार कर तप तथा त्याग का व्रत लेते थे और संसार का उपकार करने में ही आनन्द मानते थे। वह आनन्द अवश्य ही विचित्रता रखता है जिसके लिये वे लोग संसार के भोगों को तुच्छ जान कर ठुकरा देते और परोपकार को ही अपनी विभूति मानने लग जाते थे। जिस प्रकार चिरकाल तक दासता की बेड़ियों में जकड़े हुए लोग स्वतंत्रता के गुण को भूल जाते हैं और वर्षों तक पिञ्जरे में बन्द रहनेवाले पक्षी की उड़ने की तरङ्ग ही मर जाती है और वे दासता तथा पिञ्जरे में ही सुख मानने लग जाते हैं वैसे ही सांसारिकभोगों में ही सुख मान कर हम उस परमानन्द का अनुमान करने में भी असमर्थ हो चुके हैं। पर जिस प्रकार परतंत्र देश के कुछ लोगों को यही बात उत्साहित कर सकती है कि जिस स्वतंत्रता के लिये स्वतंत्रदेशों के लोग जानें लड़ाया करते हैं उसमें कुछ तो आनन्द अवश्य है, उसी प्रकार हमें भी यह सोच कर इधर ध्यान देना चाहिये कि जिस आनन्द के लिये वे महात्मा भौतिकसुखों पर लात मार देते थे वह अवश्य सांसारिकसुखों की अपेक्षा विलक्षण और महत्त्वपूर्ण है।

## इस ग्रन्थ में प्रतिपादित विषय

वे महात्मा किसप्रकार गुरु से शिक्षा ग्रहण कर तपश्चरणद्वारा उस स्थिति को प्राप्त करते थे? किसप्रकार जगत् में रहते हुए कमलपत्रमिवाम्भसा निर्लेप रहते थे? किसप्रकार संसार में सुखशान्ति फैलाते थे? और उनके जीवन तथा उपदेशों से जनता को क्या लाभ पहुँचता था? इस निबन्ध में इन्हीं प्रश्नों का उत्तर मिलेगा। यदि थोड़े सज्जन भी उन महात्माओं के उच्च जीवन से शिक्षा ग्रहण करेंगे तो लेखक अपने श्रम को सफल समझेगा।

इस ग्रन्थ में त्रुटियाँ भी अवश्य रही हैं। पर त्रुटियाँ रहने का एक कारण पहले ऐसे किसी इतिहास का अभाव ही है। इस छोटे से ग्रन्थ को लिखने के लिये भी हमें कितने संस्कृत, हिन्दी, उर्दू तथा अंग्रेज़ी ग्रन्थों की छान वीन करनी पड़ी है, इसका अनुमान ग्रन्थ में दिये गये प्रमाणों से सहज ही में लग सकता है। सच पूछो तो हमने इस आशा से इधर उधर से खोज कर सामग्री इकट्ठी कर दी है कि कोई योग्य सज्जन इस काम को अपने हाथ में लेकर पूर्ण करेंगे। अल्पज्ञ जीव त्रुटियों का तो घर ही है फिर यह ग्रन्थ त्रुटियों से रहित कैसे हो सकता है? फिर भी हमें आशा है कि पाठकमहानुभाव इस ग्रन्थ का पाठ करते हुए हमारे उस भाव को ही सन्मुख रक्खेंगे जिससे प्रेरित होकर यह ग्रन्थ लिखा गया है, त्रुटियों की ओर अधिक ध्यान न देंगे। क्योंकि—

कुतो वा गृह्णते दोषं सूरयो मद्विधोक्तिषु।
नेष्यते यः परस्थोऽपि स स्वयं गृह्यते कथम्॥
न चात्रातीव कर्तव्य दोष दृष्टि परं मनः।
दोषोह्यविद्यमानोपि तच्चित्तानां प्रकाशते॥

यद्यपि यह ग्रन्थ सात प्रवाहों में विभक्त हुआ है पर प्रतिपादितविषय के अनुसार इसे तीन भागों में ही विभक्त किया जा सकता है। पहले दो प्रवाहों को तो उपोद्घात ही समझना चाहिये। इसी भाग के अन्त में भगवान् सनत्कुमार से भगवान् श्रीचन्द्रजी तक १६५ उदासीनमुनियों की सूची दी गई है। खेद का विषय है कि घोरपरिश्रम करने पर भी सब मुनियों का जीवनचरित्र नहीं मिल सका। फिर भी जितने महात्माओं का जीवनवृत्तान्त मिला है उससे उपस्थित विषय पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है। इन मुनियों के चरितसोपान की खोज में जो परिश्रम हमारे साथ हमारे सहायक महानुभावों को करना पड़ा है उसके लिये हम उनके कृतज्ञ हैं। ये चरित खोजने के लिये न केवल सारे संस्कृत, हिन्दी, उर्दू और कुछ अंग्रेज़ी साहित्य का ही अवगाहन करना पड़ा है अनेक ऐसी अप्रकाशित हस्तलिखित पुस्तकों को देखने के लिये भी बड़ी दौड़धूप करनी पड़ी है जो धार्मिक स्थानों में शताब्दियों से सुरक्षित पड़ी हैं। दूसरा भाग है भगवान् सनत्कुमार और नारदजी का जीवन। इन महापुरुषों के चरित्रों और उपदेशों का तो कोई अन्त नहीं परन्तु हमने उनका वही अंश दिया है जिससे आदिकाल में चतुर्थाश्रम के

स्वरूप, स्थिति तथा सिद्धान्तों का परिचय मिलता है। ताकि आदिकाल और वर्तमानकाल के चतुर्थाश्रम में सहज ही तुलना की जा सके। इस भाग में भगवान् सनत्कुमार तथा नारदजी के जीवनचरित्रों के साथ सनातन धर्म के सिद्धान्तोंपर भी संक्षिप्त विचार किया गया है।

तीसरा भाग है वाभ्रव्यमुनि से भगवान् श्रीचन्द्रमुनि तक मुनियों के संक्षिप्त जीवनचरित्र। इस भाग से मुनियोंद्वारा संसार पर किये गये उपकार के साथ ही यह भी पता चलता है कि किस समय चतुर्थाश्रम की क्या अवस्था थी और समय के परिवर्तनों का उसपर क्या प्रभाव पड़ता रहा। इसमें एक विशेषता यह भी है कि समय समय पर पैदा हुए धार्मिक सम्प्रदायों और राजनैतिक परिवर्तनों का भी साथ साथ परिचय दिया गया है।

## भगवान् श्रीचन्द्रजी के गुरु.

पहले दो भागों का आधार तो सँस्कृतसाहित्य ही है। इस वास्ते हमने भी वही सामग्री इस पुस्तक में रखदी है जो संस्कृतसाहित्य से मिल सकी है। सिद्धान्तपक्ष में सम्भव है हमारे विचारों से किसी का मतभेद हो, पर जहाँ तक इतिहास का सम्बन्ध है किसी का मतभेद हो नहीं सकता। हाँ, अन्तिमभाग का आधार आधुनिकइतिहास भी है। यह उस समय का इतिहास है जिसमें अनेक वैदिकधर्मविरोधी और उनके उत्तर में अनेक वैदिकधर्मी नवीनमतों की सृष्टि हुई है और लोगों ने न केवल संस्कृत साहित्य में ही मिलावट करने का यत्न किया है पश्चाद्भावी इतिहासकारों ने भी नये रचे गये ग्रन्थों को प्रमाणिक मान कर इतिहास लिखे हैं। गत पाँच छः शताब्दियों में तो अन्धाधुन्द ही मची रही है। जो जिसके मन में आया लिख दिया और दूसरे उसी को देख कर मक्खी पर मक्खी मारते रहे। किसीने सत्यासत्य की जाँच का कष्ट नहीं उठाया। इसलिये इतिहास के इस भाग में से सत्यांश की खोज के लिये भी हमें अधिक परिश्रम करना पड़ा है। इस समय में उदासीनधर्मावलम्बी महात्माओं का ध्यान अधिकतर पञ्जाब की ओर ही रहा है। क्योंकि भारत पर मुसलमानों के आक्रमण पञ्जाब के रस्ते से ही होते थे। जिनको रोकने की शक्ति हिन्दुओंकी पारस्परिकफूट ने ही छिन्नभिन्न कर रक्खी थी। हिन्दुओं में नवजीवन का सञ्चार करके यवन आक्रमणों को रोकने का यत्न करना ही उस समय देश और धर्म की सब से बड़ी सेवा थी। इस वास्ते उस समय उदासीमहात्माओं की शक्ति अधिक पञ्जाब में ही खर्च हो रही थी। दूसरे जिस प्रकार आवश्यकतानुसार पहले मगध और फिर यू. पी. को धार्मिककेन्द्र बनाया गया था वैसे ही आवश्यकता देखकर इन दिनों में पञ्जाब को धार्मिककेन्द्र बना लिया गया था।

यही कारण है कि उनदिनों में हिन्दु धर्म और जाति की रक्षा के लिये सिक्ख दल नाम से हिन्दुओं का जो स्वयंसेवक दल तैयार हुआ उसकी अधिक सहायता करने वाले भी उदासीनमहात्मा ही थे। वे न केवल उसदल का सदैव उत्साह बढ़ाते रहे, उसका संगठन करने में भी उनका ही हाथ था। जब तक सिक्खों ने अपनी शक्ति को हिन्दुजाति से अलग करने का यत्न आरम्भ नहीं किया तबतक उदासीन महात्मा भी प्राणपण से उनकी सहायता करते रहे हैं। यही कारण था

कि आवश्यकता पड़ने पर महात्मा कृपालदास और वीरवैरागी जैसे विरक्त महात्माओं को भी उनका उत्साह बढ़ाने के लिये युद्धक्षेत्र में उतरना पड़ा। पर इतना होने पर भी एक बात स्पष्ट दिखाई देती है कि जहाँ उदासीनमहात्मा धर्म और जाति की रक्षा के लिये समाधि को छोड़कर युद्धक्षेत्र में उतरने तक सदैव तैयार रहते थे वहाँ निवृत्तिधर्म की रक्षा का भी उन्हें पूरा ध्यान रहता था। जिसका प्रमाण यही है कि धर्मरक्षा के लिये तैयार किये गये सिक्खदल का नेता सिक्खों में से ही नियत किया जाता रहा है किसी महात्मा ने यह पद कभी स्वीकार नहीं किया।

इस परिस्थिति की ओर से आँखें बन्द करनेवाले इतिहासकारों ने ऐसी ऐसी भूलें की हैं कि उन्हें पढ़कर हँसी आए बिना नहीं रहती। शिक्षादाता को गुरु कहते हैं। नेता भी शिक्षादाता ही होता है इसवास्ते उन दिनों में नेता के लिये भी गुरुशब्द का ही प्रयोग होता था। इसीवास्ते हिन्दूजाति में से तैयार हुए स्वयंसेवक दल के नेता गुरु नानकजी तथा उनके उत्तराधिकारियों के लिये गुरुशब्द प्रयुक्त होकर रूढ़ हो गया। श्रीनानकदेवजी भगवान् श्रीचन्द्रजी के पिता थे। मालूम नहीं यह पिता का सम्बन्ध भूल का कारण हुआ है या उन दिनों की साम्प्रदायक आचार्यों के गुरुओं का नाम छिपाने की परिपाटी; कुछ लोगों ने भगवान् श्रीचन्द्रजी के दीक्षादाता गुरु भी नानकजी को ही प्रसिद्ध करने का यत्न किया है। ऐसे लोगों में सिक्ख तो इस विचार से क्षम्य भी हो सकते हैं कि अपने बज़ुर्ग की प्रतिष्ठा बढ़ाने का विचार सबलोगों में रहता ही है। ऐसा विचार रखने वालों में बहुत कम उदाराशयलोग होते हैं जो झूठ से बचे रहते हैं। पर दूसरे लोगों को भी इस झूठ का प्रचार करते हुए यह सिद्धान्त मालूम नहीं रहा कि किसी चतुर्थाश्रमी का गुरु पिता नहीं बन सकता, वह पिता चाहे ब्रह्मा भी क्यों न हो। हम मानते हैं कि जातिसंगठन के लिये हिन्दूजाति के नेता गुरुनानक की प्रतिष्ठा बढ़ाने की आवश्यकता थी और उदासीनमहात्माओं ने इस आवश्यकता को पूर्ण करने में कम भाग नहीं लिया, पर झूठ तो झूठ ही है। जो बात ज्ञानवान् लोगों में तीनकाल मानी नहीं जा सकती उससे किसी की प्रतिष्ठा बढ़ने के स्थान में घटने की ही अधिक सम्भावना रहती है। ऐसी निराधार बातें ही इतिहास की भूलों का कारण बन जाती हैं क्योंकि इतिहास लिखने वालों को सत्यासत्य की जाँच का अवकाश ही नहीं होता; जो कुछ सुनते पढ़ते हैं लिख देते हैं।

सँस्कृत का अधिक प्रचार न रहने के कारण प्रत्येकउदासीन के हरसमय स्मरण रखने के लिये भगवान् श्रीचन्द्र ने हिन्दी भाषा में जो मात्रा कहा है उसमें उन्हों ने स्पष्ट कथन किया है कि—

**गुरु अविनाशी खेल रचाया, अगमनिगम का पन्थ बताया।**

अर्थात् अगमनिगम का पन्थ बतानेवाले गुरु अविनाशी मुनिजी महाराज ने ही इस धर्मप्रचारकदल उदासीनसम्प्रदाय का संगठन किया है। सब साधुसम्प्रदायों में चिरकाल से यह परिपाटी चली आ रही है कि जब किसी साधु की किसी अन्य अपरिचित साधु से भेंट होती है तो उससे परिचयार्थ उसके गुरु, वेद तथा उपनिषद् का नाम पूछा जाता है। किसी ग्रन्थ को लिखने या कोई आन्दोलन

चलाने के समय भी उच्च आश्रम अथवा सम्प्रदाय के महात्मा स्वयं अपना ऐसा परिचय दिया करते हैं, ताकि लोग उनका परिचय पाकर स्वयं ही उस आन्दोलन की सहायता करने लग जाएं। भगवान् श्रीचन्द्रजी ने भी अपने मात्रे में ऐसा परिचय दिया है! जैसे—

## गुरु अविनाशी सूक्ष्म वेद, निर्वाणविद्या अपार भेद।

अर्थात् गुरु हमारे अविनाशी मुनि हैं, वेद सूक्ष्म अर्थात् साम और निर्वाण उपनिषद् है। इस कथन के रहते यह कैसे माना जा सकता है कि उन्हों ने चतुर्थाश्रमदीक्षा वेदशास्त्रमर्यादा के विरुद्ध अपने पिता से ग्रहण की थी?

इसीप्रकार श्रीअलिमत्तजी, वालहासजी, गोविन्दसाहिबजी और पुष्पदेवजी का गुरुदित्ताजी से दीक्षाग्रहण करना भी निराधार और सिक्ख इतिहासकों की कल्पनामात्र है। पाठक इसी पुस्तक में पढ़ेंगे कि अविनाशीमुनिजी सम्वत १५७५ में काश्मीर पहुँचे थे। उस समय भगवान् श्रीचन्द्रजी विद्याध्ययन समाप्त कर चुके थे। चतुर्थाश्रमदीक्षा लेकर शीघ्र ही आपने धर्मप्रचार का काम सम्भाल लिया। श्रीअलिमत्तजी के भाई वालहासजी काश्मीर के उसी विद्यालय में पढ़ते थे जिसमें भगवान् श्रीचन्द्र पढ़चुके थे। इससे प्रकट होता है कि ये दोनों भाई पहले से ही भगवान् श्रीचन्द्र पर श्रद्धा रखते थे और भगवान् श्रीचन्द्र चतुर्थाश्रमदीक्षा लेने के बाद जब दूसरी, या तीसरीवार काश्मीर गये, उसी समय इनकी शरण में आगये थे। उन्हीं दिनों में गोविन्ददेवजी तथा पुष्पदेव को भी उनके माता पिता ने भेंट कर दिया था। क्योंकि भगवान् के धूने की सेवा यही चारों महात्मा सदैव करते रहे हैं। सिक्ख इतिहासिकों के कथनानुसार गुरुदित्ताजी अपने पिता के साथ भगवान् के दर्शनों के लिये सम्वत १६८१ में आए हैं। उस समय गुरुदित्ताजी की अवस्था बहुत छोटी—११ वर्ष की—थी और बाबा अलिमत्तजी आदि चारों महात्माओं में से किसी की भी अवस्था उस समय अस्सी नव्वे वर्ष से कम न थी। इतने वृद्ध और अनुभवी बजुर्गों को एक नवागंतुक बालक का चेला बनाना कैसे सम्भव हो सकता था? फिर इस वृद्ध अवस्था तक बिना चतुर्थाश्रमदीक्षा के अपने साथ रखकर अन्त में एक बालक के शिष्य बनाने का कोई कारण भी तो होना चाहिये। कहना न होगा कि सिक्ख इतिहासकारों ने गुरुपुत्र के महत्व को बढ़ाने के लिये ही उस से इन महात्माओं का दीक्षाग्रहणकरना लिख दिया है। अन्यथा वे भगवान् श्रीचन्द्रजी के ही शिष्य थे और उनके साथ रहकर ही सदैव धूने की सेवा किया करते थे।

हमारा यह निश्चय कोरांकल्पना के आधार पर ही नहीं, पुरातनमहात्माओं के विचार भी इसकी पुष्टि करते हैं। "दस्तूरुल अमल उदासियाँ" नामक हस्तलिखित ग्रन्थ जो उदासीनसम्प्रदाय में एक आदरणीय और प्रमाणिकग्रन्थ माना जाता है (यह ग्रन्थ उदासीनसम्प्रदाय के कर्णधार प्रातःस्मरणीय निर्वाण श्री प्रीतमदासजी महाराज की रचना है) इस ग्रन्थ में साफ लिखा है कि गुरु अलिमत्तजी, वालहासजी, गोविन्ददेवजी तथा पुष्पदेवजी ने भगवान् श्रीचन्द्रजी से ही चतुर्थाश्रमदीक्षा ग्रहण की थी और ये चारों महात्मा सनकादि के अवतार थे। सम्प्रदाय के नियमोपनियम और अध्यात्मविद्या के अनेक गुप्तरहस्य लिखे रहने

के कारण इस ग्रन्थ को प्रकाशित नहीं कराया गया। पिछले महात्मा तो इस ग्रन्थ को दिखाते भी न थे। हमने भी वड़ी कठिनाई से इस ग्रन्थ के दर्शनों का सौभाग्य प्राप्त किया। यदि यह ग्रन्थ छप जाता तो इतिहासविषयक अनेक भूलों का सहज ही सुधार हो सकता था। उस ग्रन्थ में भी लिखा है कि अलिमत्तजी आदि चारों महात्मा सनकादि के अवतार थे। इस वात को तो दाक्षणात्यमहात्मा गुरुदासजी ने भी माना है जो भगवान् श्रीचन्द्रजी के पाँचवें स्थान पर १७ वीं शताब्दि में हुए हैं। वे अपनी कविताओं में लिखते हैं—

श्री अलमस्त औ बाल्हसना, गोइन्द फूल जानो सुख बसना।
ये चारों सनकादिक रूपा, प्रकट कीन कलियुग सुखरूपा।
यही चार धूने कहलाए, सनकादिक अवतार कहाए।

येहां वे चारों महात्मा हैं जिनके रूप में सनकादि ने काश्मीर में अवतार धारण किया था।

इसका सवृत वावा काशीदासजी के मात्रे से भी मिलता है जैसे—

सनकादिक चारों अवतारा, श्रीनगर काश्मीर में धारा।
श्री अलमस्त औ बालू हसना, गौड़विप्रसुत जानो जसना।
गोइन्दफूल क्षत्रीसुत जानो, श्रीनगर के साहु बखानो।

इन कविताओं का आधार एक कथा ही मालूम होती है जो कुछ स्थानों में सुरक्षित हस्तलिखितपुस्तकों में मिलती है। वहाँ यह भी लिखा है कि यह कथा किसी पुराण से ली गई है। पर इसका मूल कहाँ है? खोज करने पर भी इसका अभी तक पता नहीं चला। संक्षेप में कथा इसप्रकार है कि—

यवनराज्य के समय जब वैदिकधर्म पर आपत्ति आई तो एक दिन देवताओं की सभा में भी इसकी चर्चा चल गई। सनत्कुमारजी ने भगवान् शंकर से प्रार्थना की कि भगवन्! इस समय तो भारत में वड़े वड़े अनर्थ हो रहे हैं, आपको धर्मरक्षा का कोई प्रवन्ध करना चाहिये। भगवान् शंकर बोले, हम अकेले क्या क्या करेंगे क्या धर्म की रक्षा करना तुमलोगों का कर्तव्य नहीं? सनत्कुमारजी ने कहा, हमारे योग्य जो सेवा हो हमें भी वतलाइये। शंकर बोले, तुमलोग भी चलो तो हम भी चलने के लिये तैयार हैं। ऐसा निश्चय करके श्रीचन्द्ररूप में भगवान् शंकर ने अवतार धारण किया और अलिमत्त, वालहास, गोविन्ददेव और पुष्पदेव रूप में सनकादि ने। इस से भी यही सिद्ध होता है कि ये चारों महात्मा भ० श्रीचन्द्रजी के ही शिष्य हो सकते हैं, गुरुदित्ताजी के नहीं।

## अन्य विचारणीय बातें

सिक्ख इतिहासलेखकों पर ही क्या निर्भर है अन्य इतिहासकार भी कहांतक खोज करते रहे हैं, इसका भी थोड़ा नमूना देख लीजिये। अनेक इतिहासकारों ने

लिखा है कि हल्दीघाटी के युद्ध के वाद राणाप्रताप निराश से हो गये और अपने कुछ साथियों को लेकर सिन्ध की ओर चले जाने का निश्चय किया। पर उनके सिन्ध की ओर जाने का कारण क्या था, इसवात को जानने का किसी ने भी यत्न नहीं किया। आश्चर्य है कि इतनी महत्वपूर्ण घटना पर किसी ने विचार करने का भी कष्ट नहीं उठाया, यद्यपि थोड़ा विचार करने पर भी इसप्रश्न का उत्तर जान लेना कठिन न था। राणा का सिन्ध की ओर जाने का विचार तो सव ने लिखा है। पर उस निराशाकाल में उन्हें आशा दिलानेवाली कौनसी शक्ति थी जिसके पास वे सिन्ध में जा रहे थे? जव कि सिन्ध के धार्मिककेन्द्र ठठ्ठा पर अकवर का ससुर मोहम्मदवाकी शासन कर रहा था और राजनैतिककेन्द्र रोड़ी में खानखाना सूवा था। वह प्रान्त तो राणा के लिये और भी अधिक भयानक होना चाहिये था।

वात सीधी है, सांसारिक झंजटों से निराश होकर मनुष्य ऐसे गुरु की खोज में ही निकलता है जिस पर उसे पूर्ण भरोसा हो कि वह उसकी विगड़ी को वना सकेगा या आत्मशान्ति प्रदान कर सकेगा। कहना न होगा कि उस समय ऐसी दैवीशक्ति के भण्डार भगवान् श्रीचन्द्रजी ही थे। राणाप्रताप ने उनकी दिव्यशक्तियों का चमत्कार उसी समय देखलिया था जव उसे उदयपुर में उनके दर्शनों का सौभाग्य प्राप्त हुआ। उसने उसी समय निश्चय करलिया था कि देश की अध्यात्मिक शक्ति के केन्द्र यही मुनिमहाराज हैं। इतिहास वतलाता है कि जिनदिनों राणाप्रताप निराश होकर सिन्ध की ओर जाने लगे थे उनदिनों भगवान् श्रीचन्द्र सिन्ध में ही थे। उनके उपदेशों से सिन्ध के हिन्दुओं में जो जीवन और उत्साह आ रहा था उसकी खवरें भी देश में फैल रही थीं। इससे यही निश्चय होता है कि राणाप्रताप ने सहायता के लिये याचनार्थ उनकी सेवा में पहुँचने के उद्देश्य से ही सिन्ध की ओर जाने का विचार किया था। दूसरे, सिन्ध की ओर जाने का विचार करते ही राणा के कष्ट दूर होजाना और उसमें नवीन उत्साह और शक्ति का आना भी सिद्ध करता है कि यह परिवर्तन किसी अध्यात्मिकशक्ति का ही प्रसाद था। क्या कोई वतला सकता है कि भगवान् श्रीचन्द्र के सिवा उससमय ऐसी दैवीशक्ति का स्वामी दूसरा कौन था? आशा है कि इस प्रश्न पर जितना अधिक विचार किया जायगा उतनी ही अधिक हमारे मत की पुष्टि होती जायगी।

यहाँ थोड़े शब्द भगवान् श्रीचन्द्रजीद्वारा समर्थ रामदासजी को किये गये उपदेश के विषय में लिखना भी आवश्यक प्रतीत होता है। क्योंकि पहले किसी इतिहासकार ने इस आवश्यकघटना का भी उल्लेख नहीं किया। इससे सम्भव है कुछ लोगों को यह घटना हमारी कल्पना होने का ही भ्रम हो। पर ऐसा भ्रम करने से पूर्व उनलोगों को विचारना चाहिये कि भगवान् श्रीचन्द्रजी से भेंट होने के वाद तुरन्त समर्थजी का तीर्थाटन के लिये चल देना, इसी भ्रमण में कई मास तक काश्मीर में रहकर उदासीनमहात्माओं से धर्मशिक्षा प्राप्त करना और वहाँ भगवान् श्रीचन्द्रजी की प्रतीक्षा में ही वैठे रहना अवश्य कुछ कारण रखता है। भगवान् श्रीचन्द्रजी तीर्थमहात्म्य का प्रचार करते हुए उससमय स्वयं तीर्थयात्रा कर रहे थे और रामेश्वर से लौटते हुए ही आपने समर्थजी को दर्शन दिये थे। ऐसी अवस्था में निश्चय ही उन्हों ने समर्थजी को भी तीर्थाटन की प्रेरणा की होगी

और समर्थजी के पुनःदर्शनों की इच्छा प्रकट करने पर बताया होगा कि आप अमुक दिन वेदपूजा के अवसर पर काश्मीर पहुँचते हैं। इसीवास्ते समर्थजी तुरन्त तीर्थाटन के लिये चल दिये और काश्मीर पहुँच कर उनकी प्रतीक्षा करते रहे। इससे सिद्ध हुआ कि उदासीनमञ्जरी आदि ग्रन्थों में इस घटना सम्बन्धी जो बातें लिखी हैं वे निराधार नहीं किन्तु महात्माओं ने पूर्णखोज के बाद लिखी हैं।

## सहायकमहानुभावों का धन्यवाद.

सम्भव है ऐसी ही और भी अनेक बातें पाठकों को नवीन प्रतीत हों, पर वे यदि इसीप्रकार पूर्वापर घटनाओं को मिला कर उनपर विचार करेंगे तो निश्चय हो जायगा कि इस ग्रन्थ में किसी ऐतिहासिक घटना अथवा धार्मिकसिद्धान्त का उल्लेख निराधार नहीं किया गया। यह भूमिका पहले ही बहुत बढ़ गई है अतः यहाँ उनका उल्लेख उचित न होगा। हाँ भूमिका को समाप्त करने से पूर्व कुछ पंक्तियाँ इस इतिहास के इतिहास पर भी लिख देना आवश्यक जान पड़ता है। सम्वत १९८५ वि० की बात है, उनदिनों हमारी मण्डली सिन्धप्रान्त में प्रचार कर रही थी, सिन्ध के महात्मा उडेरालालजी का जीवनवृत्तान्त सुनकर यह देखने की इच्छा हुई कि इतिहासिकों ने इस महापुरुष के जीवन को किस रंग में वर्णन किया है? पर यह देख कर आश्चर्य हुआ कि इतिहासलेखकों ने महात्मा उडेरालाल जैसे जातिरक्षक महापुरुष के जीवन को भी कोई महत्व नहीं दिया। एक महान् जाति रक्षक व्यक्ति के साथ ऐसा व्यवहार देखकर हमने उस ग्रन्थ को आद्योपान्त पढ़ डाला। पर यह जान कर खेद और भी बढ़ा कि बौधकाल के बाद और विशेषतया यवन आक्रमणों के समय जितने महापुरुषों ने भी धर्मध्वजा फहरा कर जाति में नवजीवन का सञ्चार करने का यत्न किया उन सब के साथ नवीन इतिहासलेखकों का यही व्यवहार रहा है। कारण यही मालूम हुआ कि या तो सँस्कृत न जानने के कारण इन इतिहासलेखकों को यह मालूम ही नहीं रहा कि तप का जीवन बिताने वाले महापुरुषों में कितनी आध्यात्मिकशक्ति होती है या मालूम रहने पर भी उस शक्ति पर उन्हें विश्वास नहीं रहा और जहाँ भी उनके आलौकिक चमत्कारों का वर्णन आया उसे बिना पढ़े यह समझ कर छोड़ देते रहे कि यह केवल भक्तों की श्रद्धा का ही प्रकाश है।

इतिहास की सामग्री कैसे एकत्र की जाती है और फिर उससे इतिहार तैयार कैसे किया जाता है, इसकी अटकल तो थी नहीं, फिर भी उसी समय हमने यह निश्चय कर लिया कि नवीन इतिहासकारों के इस भ्रम से धार्मिक इतिहासकी रक्षा करनी ही होगी। दैवयोग से उन्हीं दिनों में एक पर्व पर मण्डली को हरिद्वार आना पड़ा। हरिद्वार में एकत्र हुए विद्वानों से इस निश्चय की चर्चा चलाई तो न केवल सब ने हमारा उत्साह बढ़ाया कई एक सज्जनों ने इस कार्य में सहयोग देना भी स्वीकार किया। फिर क्या था, भगवती भागीरथी के तट पर बैठ कर ग्रन्थ लिखना आरम्भ कर दिया। इस कार्य में हमारी सहायता करनेवाले श्रीस्वामी असङ्गानन्द वेदान्ताचार्य काशी, श्रीस्वामी शान्तानन्द दर्शनरत्न पुराणभास्कर, श्रीस्वामी रत्नदास प्राचीननवीनन्यायाचार्य विहार, वीतराग स्वामी अर्जुनदेव, स्वामी अर्जुनमुनि हिन्दीप्रभाकर, स्वामी सर्वानन्द, स्वामी सुदर्शनमुनि,

स्वामी धर्मावतार और पं० हंसराज शास्त्री आदि महानुभाव थे। श्रीस्वामी रत्नदास ने तो एक मास तक बड़े परिश्रम से काम किया। प्रथम प्रवाह के प्रमाण अधिकतर उनके ही संग्रह किये हुए हैं। इसके बाद उन्हें हरिद्वार से बाहिर जाना पड़ गया। इन सज्जनों के अतिरिक्त श्रद्धेय पं० विष्णुदास लताला तथा श्रीस्वामी रामस्वरूप शास्त्री सम्पादक सन्तसमाचार ने भी बहुत सहायता की। जो समय समय पर ग्रन्थ का संशोधन करने और प्रामर्श देने का भी कष्ट उठाते रहे हैं।

यद्यपि यह अच्छे अच्छे विद्वान महात्मा दिनरात श्रम कर रहे थे पर यह मण्डली थी तो विरक्तमहात्माओं की ही। इतिहास की सामग्री एकत्र करने के लिये छकड़े के छकड़े पुस्तकें चाहियें। काम करने वालों, मण्डली के अन्य चालीस के लगभग साधुओं तथा विद्यार्थियों के लिये खर्च चाहिये। हम लोग तो केवल उत्साह को लेकर ही ग्रन्थ लिखने बैठ गये थे, यह समस्या कैसे सुलझे? ऐसे समय हम लोगों का उत्साह बढ़ानेवाले ब्रह्मलीनमहात्मा स्वामीआत्मस्वरूपजी महाराज ही थे। उनकी ओर से सहायता और जैसे भी हो इस कार्य को पूर्ण करो का, आज्ञा तथा उत्साह पूर्ण, आग्रह न होता तो सम्भव था इस कार्य्य को किसी अन्य समय पर स्थगित करके हम लोग हरिद्वार से चल देते। खेद है कि आप इस ग्रन्थ को देख न सके, ग्रन्थ छपने से पहले ही ब्रह्मलीन हो गये। उत्साह दिलाने वाले और भी कईएक महन्त सन्त महानुभाव थे जिनके उत्साह और प्रामर्श के लिये हम कृतज्ञ हैं।

पर भगवान् अच्छे कामों में सदैव सहायता करते हैं। हमारी उस स्थिति का जब श्रीमहन्त हरिनारायणदासजी महाराज बागबाबाहजारा लखनऊ को पता लगा तो वे हम सब को अपने मकान पर-लखनऊ-ले गये और सारे खर्च का भार अपने कन्धों पर उठा कर हमें निश्चिन्त कर दिया। महन्तजी ने न केवल मण्डली का खर्च ही बड़ी उदारता से चलाया और प्रत्येकव्यक्ति की प्रत्येक आवश्यकता को बिना विलम्ब पूरा किया, जिस ग्रन्थ की भी आवश्यकता होती जहाँ से मिलता तुरन्त मंगा देते थे यहाँ तक कि उनकी कृपा से ही ऐसे अंग्रेज़ी के विद्वान भी मिले जो अंग्रेज़ीपुस्तकों में से इतिहास की खोज करने में हमारी सहायता करते थे। लगभग साढ़ेचार मास तक अनेक विद्वानों तथा मण्डली के साधुओं का आसन वहीं डटा रहा। इस समय में महन्तजी के हजारों ही रुपये खर्च हो गये होंगे। यदि महन्तजी इतनी उदारता न दिखाते तो हमारा उत्साह क्या कर सकता था। सम्भव है काम वहीं रुक जाता और फिर मालूम नहीं इतने विद्वानों का योग होता या न।

प्रयाग का कुम्भ आ रहा था। कुछ सज्जनों का अनुरोध था कि इसी अवसर पर ग्रन्थ छप जाना चाहिये। इसवास्ते उतावल में जैसा हो सका प्रयागकुम्भ तक ग्रन्थ तैयार कर लिया गया। पर ग्रन्थ तो लिखा ही गया था, इस वास्ते प्रयाग कुम्भ के बाद सब सहयोगी सज्जन अपने अपने धर्मप्रचार, कथा उपदेश और पठनपाठन के धन्धे में लग गये और हमें भी प्रेमीभक्तों के अनुरोध से धर्मप्रचारार्थ गुजरात प्रान्त की ओर चले जाना पड़ा। ग्रन्थ को छपवाने का काम कौन सम्भा-



भगवद्भक्त सेठ राधाकृष्ण नारायणदास क्षत्रिय—शिकारपुर।

लता। उधर लोगों में ग्रन्थ लिखे जाने की चर्चा फैल गई थी। प्रेमी लोगों की ओर से वारवार अनुरोध होने लगा कि ग्रन्थ शीघ्र छपवाना चाहिये। तीन वर्ष वीत गये, आग्रह करनेवालों को इस ग्रन्थ का वात न भूली। वल्कि ज्यों ज्यों इसके छपने में देर हो रही थी त्यों त्यों उनकी उत्सुकता बढ़ती जाती थी। जिस सिन्ध-प्रान्त में इस ग्रन्थ को लिखने का विचार पैदा हुआ था, जब पिछलेदिनों उसी-प्रान्त में फिर मण्डली पहुँची तो श्रीस्वामी हरिनामदासजी महन्त साधुवेलातीर्थ सक्खर ने भी ग्रन्थ को छपवाने की चर्चा चलाई। उनका आग्रह ऐसा था कि उसे टालना कठिन हो गया। जब छपाई आदि के लिये रुपये का प्रश्न आया तो कई प्रेमी भक्त रुपया देने के वास्ते भी तैयार हो गये, जिनमें विशेष उल्लेखनीय नाम श्रीमती माता सन्मुखीदेवी धर्मपत्नी स्वर्गीय सेठ राधाकृष्ण क्षत्रिय शिकारपुर सिन्ध का भी है।

अब शेष यही प्रश्न रह गया कि इस ग्रन्थ को छपवाया कहाँ जाए। कहने को तो यह प्रश्न साधारण प्रतीत होता है पर है बड़ा विकट। हमारा ग्रन्थ तो किस गिनती में है, अच्छे प्रवन्ध के विना प्रेस के चँगुल में आकर अच्छे अच्छे ग्रन्थों का हुलिया विगड़ जाया करता है। इसी वास्ते हम किसी ऐसी जगह की खोज करने लगे जहाँ अपना काम छोड़कर भी इस ग्रन्थ की चिन्ता करने वाले प्रेमी सज्जन मिल जाएं। यद्यपि अहमदावाद में गुजराती का ही अधिकप्रचार होने के कारण हिन्दी प्रेस का उतना अच्छा प्रवन्ध नहीं, पर ऐसे सज्जन वहाँ ही मिल सकते थे। यह आशा पर्याप्त से भी अधिक पूर्ण हुई। श्रीमान् वकील फूलशंकर-सुन्दरलाल देसाई, श्रीमान् डा० जमियतराय और भाई पुरुषोत्तमदासजी ने इसकाम को अपना ही समझ कर कराया है। यद्यपि प्रेस प्रवन्ध के दोष इस ग्रन्थ में भी झलकते हैं पर अहमदावाद जैसे शहर में इस ग्रन्थ का इस रूप में भी छप जाना इन सज्जनों के उद्योग का ही फल है। सहायकों के नाम लिखते समय वह सहायता और सेवा भी भुलाई नहीं जा सकती जो इस कार्य में श्रीमती वहन ललितागौरी सामराय ने की है। यद्यपि इस ग्रन्थ में प्रतिपादित विषयों के सम्वन्ध में जुम्मेवारी केवल हमारी ही है। फिर भी ऊपरलिखित एक एक महानुभाव ने इस ग्रन्थ की सामग्री एकत्र करने से छप कर पुस्तकाकार में तैयार होने तक जो सहायता की है, यदि उनमें से एक सज्जन भी हृदय से इस काम में योग न देते तो यह ग्रन्थ छपकर पाठकों के हाथों में पहुँच जाना कठिन था। अतःहम अपनी ओर से, जो सज्जन इस ग्रन्थ को छपवाने का अनुरोध करते रहे हैं उनकी ओर से और यदि पाठक भी इसमें सहमत हों तो उनकी ओर से भी उन सर्व सहायक सज्जनों का हार्दिकधन्यवाद करते हैं।



# विषयानुक्रमणिका.

## प्रथमप्रवाह—चतुर्थाश्रम.

## चतुर्थ प्रवाह

## महामुनि नारद

# शुद्धाशुद्धिपत्र.

## पूर्वार्ध

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| २१ | २१ | सन्याश्रमान्तराणि | सन्त्याश्रमान्तराणि |
| १०४ | ६ | भगवद्भक्ति | भगवदुक्ति |
| ९६ | ३ | उदासीनसाधु गृहस्थियोंके भेद | साधु और गृहस्थों में भेद |
| ११६ | २९ | शतेगों द्धा | शतेगो द्धां |
| ११७ | ७ | स्कन्ध ३—श्लो० ३ | स्कन्ध०३-अध्याय १२-श्लो०३ |
| ,, | १० | ब्रह्मसंस्थस्तस्थौ | ब्रह्मसंस्थस्तस्य |
| १२३ | २६ | सू० ८८ | सू० १८ |
| १२६ | ६ | ऽस्तज्ञात् | ऽस्तभ्रात् |
| ,, | २९ | प्रससार | प्रससाद |
| १२७ | ३२ | इन्द्रवरूणो अशिक्षतम् | इन्द्रवरूणावशिक्षतम् |
| १२९ | १५ | दासाव्वृत्रा | दासा च वृत्रा |
| ,, | ३० | अवनम्= | अवतम्= |
| १३० | ८ | वृहत्पशु | वहत्परशु |
| ,, | १४ | महर्पिनिमद | महर्षि विमद |
| ,, | १७ | न्यूहथूराघवाय याभि | न्यूहथूरा घ वा याभि |
| ,, | २४ | श्रवन | अवन |
| १३१ | ३० | भवप्रसादात् | भवत्प्रसादात् |
| १३५ | ३३ | मं० १७ | मं० ७ |
| २३१ | २२ | निधि वांक्रो | निधि |
| ,, | २३ | वाक्य | वांको वाक्य |
| ,, | २४ | गारुडविद्या | गारुडविद्या गन्धर्वविद्या |
| ,, | २५ | गन्धर्वविद्या | ० |
| २५१ | १५ | अथकंसादिवधार्थ १५ पंक्तिसे आगे | २४ पंक्ति में पाठ समझना |
| २५६ | २९ | कुवलयानन्द | कुवलयापीड |
| २५७ | १ | [1]शताः ॥ [2]नियुक्ताः | [1]शता युक्ता=नियुक्तानि |
| ,, | ३ | वीर्य और शौर्यादि विशेषणों से | वीर्यादि सामर्थ्य विशेषोंसे |
| ,, | ९ | सथस्थं | सधस्थं |
| ,, | १० | मं० १५ | मं० १८ |
| ,, | १९ | जो[1]—[2]करता हुआ | जिसने[1]—[2]कर |
| ,, | २० | मापता हुआ | मापते हुए |
| ,, | २२ | अ० ४—मं० १४ | अ० ५ मं० १५ |
| ,, | ३३ | होते हुए | होते ही |
| ,, | ३४ | डगमगाता हुआ सोई परमेश्वर | डगमगाया उस परमेश्वर ने |
| २५८ | १ | करते हुए | ० |
| ,, | ३ | कृष्ण | कृष्णं |
| ,, | ४ | पद प्रवीता | यद प्रवीता |
| ,, | १७ | देवकी गर्भ में धारण करती हुई | देवकी ने गर्भ में धारण कीया |
| ,, | ३० | हिंसा | क्रूर |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| २५९ | १ | धारिण्यो | धारिण्यः |
| ,, | १० | समर्प्यत् | सपर्यत् |
| ,, | ११ | नमन्ता | नभन्ता |
| ,, | १७ | भ्रियन्तां | म्रियन्तां |
| ,, | १८ | समर्प्यत् | सपर्यत् |
| २६० | १२ | करनेसिद्ध हुआ | करने को सन्नद्ध हुआ |
| २६१ | ११ | अ० १ में लिखाहै | अ० ३ में लिखाहै |
| २६२ | १९ | १९–२०–२१–पंक्ति के स्थान में | पंक्ति ३०-३१-३२-३३-टिप्पणीमूल है |
| २६३ | ३३ | जौर वह | और वह |

## उत्तरार्ध

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| १७ | ३४ | पुनर्जातिवित | पुनर्जीवित |
| २४ | ७ | अपरिच | अपरिचित |
| ३४ | २६ | वास्तोष्यते | वास्तोष्पते |
| ३५ | ७ | पृथकस्त्वि | पृथगस्तित्व |
| ३७ | २८ | स्मार्त्तखाखा | स्मार्त्तशाखा |
| ३९ | २९ | वादुकी | वाकी |
| ४७ | १५ | पाकर | पाकर |
| ५२ | २० | कमी | कभी |
| ६१ | २९ | इन्प्रद्रस्थ | इन्द्रप्रस्थ |
| १०४ | ९ | शवों | शैवों |
| ११० | ३१ | मनोविदार्थ | मनोविनोदार्थ |
| ११७ | १८ | शाह गयासुद्दीन वल | शाह गयासुद्दीन बलवन के गुलाम मलिक तुगलक का बेटा था |
| ११७ | २२ | फीरोज | फीरोज़शाह का पोता था |
| ११७ | २३ | मोहम्मदशाह का बेटा | मोहम्मदशाह फीरोज़शाह का बेटा |
| ११७ | २५ | नासिरुद्दीन | नासिरुद्दीन मोहम्मदशाह का बेटा |
| ११७ | ३३ | शाह का | शाह का बेटा |
| १२२ | ३० | तव | नव |
| १४५ | ३२ | पण्ति | पण्डित |
| १५२ | ९ | लोल | खोल |
| १५४ | ३२ | कुच | कुछ |
| १६५ | २२ | घर्म | धर्म |
| १६८ | १८ | प्रवे | प्रवेश |
| १७६ | २५ | धर्मचारार्थ | धर्मप्रचारार्थ |
| १८४ | २७ | अठ्ठ | अड्डे |
| १९३ | २३ | चेतक तव वाहिर तय्यार खड़ा था | चेतक नितान्त स्वामिभक्त था |
| १९४ | १८ | जातिकी का | जाति का |
| २११ | १८ | पवी | रावी |
| २१३ | ५ | शैवशव | शशव |



श्री गणेशाय नमः

# श्रौतमुनिचरितामृत

वन्दे रामं रमानाथं विनयोत्साहदानतः ।
सत्यसन्धं महाधीरं हिन्दुभावनिदर्शनम् ॥१॥
कृष्णावसनविस्तारिकृष्णं कृष्णसखं भजे ।
कल्पद्रुमं प्रपन्नानां सात्वन्मानसमन्दिरम् ॥२॥
विश्ववन्द्यपदो वन्दे विबुधान्वेदविश्रुतान् ।
पञ्च हेरम्बवैकुण्ठशक्तिशंकरभास्करान् ॥३॥
उदासीनं सुखासीनमुपासीनं रमारमम् ॥
औदास्यप्रथमाचार्य्यं कुमारं वैधसम्भजे ॥४॥
वशीचक्रे चक्रे भवविजयिकामं त्रिजगतः,
प्रकामं यो वक्रे सुरपतिशिरोऽभ्यार्चितपदः ।
तपश्चर्याचेताः शमदमयुतो योगकलितः,
मुनीन्द्रः श्रीचन्द्रः पुरहरवपू रक्षतुतराम् ॥५॥
विध्वस्तभेदज्वरदीनबन्धुमानन्दपृष्टेचररामसंज्ञम् ।
लोकाभिरामं विपदां विरामं ग्रामं गुणानां गुरुमाश्रयामः॥६॥
प्राच्योक्तिसागरोद्भूतं सद्भावरसनिर्भरम् ।
निपीयतां बुधाः श्रौतमुनीनां चरितामृतम् ॥७॥

# प्रथम प्रवाह

## चतुर्थाश्रमविधान

### (प्रथम तरङ्ग)

भारतवर्ष धर्म प्राण देश है। प्रत्येक भारतवासी का प्रत्येक मानसिक वाचिक तथा कायिक कर्म धर्मके आधारपर ही सदा रहा और अब भी है। हज़ारों नहीं लाखों भारतीयों ने धर्म के लिये अपने जीवन उत्सर्ग कर दिये पर आश्चर्य है कि इस देश का धार्मिक इतिहास उपलब्ध नहीं है। धर्म के लिये जीवन उत्सर्ग करने-वाले तो अन्य श्रेणियों में भी मिलते हैं परन्तु वर्णोंमें सर्वोच्च ब्राह्मण वर्ण और आश्रमों में सर्वश्रेष्ठ स्थान प्राप्त चतुर्थाश्रम तो समष्टिरूप में ही धर्मबलिवेदीपर जीवन चढ़ाने के लिये सदा तैयार रहा है। कारण इसका इस धर्मप्राण देशकी-इन दोनों धर्म प्रधान श्रेणियों की धर्मरक्षाविषयक तल्लीनता है अथवा गौरव-सूचक चरित्रों को भी लोकैषणा कोटिमें समझनेवाले चतुर्थाश्रमी उदासियों की लोक संमानविषयक सर्वथा उदासीनता, चाहे जो हो, यह देखकर कमसे कम हमारे हृदयपर तो चोट सी लगती है कि इन दोनों ही श्रेणियों का शृंखलाबद्ध इतिहास नहीं मिलता। यत्किञ्चित ही सही, नैतिक इतिहास की छानबीन करने पर, ब्राह्मणवर्ण के कुछ एक गर्वपूर्ण कृत्योंका उल्लेख फिर भी प्रसङ्गवश-कहीं कहीं मिलजाता है। पर चतुर्थाश्रमी उदासीन महात्मा तो, मालूम होता है, जगत प्रपञ्च के समान इतिहास को भी बन्धन का कारण समझकर उससे बचते ही रहे हैं। यदि सँस्कृत साहित्य में उनके धर्मप्रचार सम्बन्धी उपदेशों का भी उल्लेख न होता तो सम्भव है उन महापुरुषों के नाम लेकर भी आज हम जीवन-ज्योति प्राप्त न कर सकते, जिन्होंने अपने अमूल्य जीवन की आहुति डालकर धर्मयज्ञ को सदा प्रचण्ड रक्खा है। इसलिये चतुर्थाश्रमियों के पुनीत चरित्रों की खोजकेलिये हमें अधिक धार्मिक साहित्य की शरणमें ही जाना पड़ा। इस साहित्यसागर के अवगाहन से जो थोड़ा बहुत मुनिचरित्र अमृत प्राप्त हुआ इस निबन्धद्वारा वही हम पाठकों को भेंट करना चाहते हैं।

जब हम चतुर्थाश्रम के इतिहासका आधार धार्मिक साहित्य को ही बतलाते हैं तो स्वाभाविक ही यह प्रश्न उठ खड़ा होता है कि "क्या वर्णव्यवस्था की भाँति आश्रम व्यवस्था भी वेदशास्त्रसम्मत सिद्धान्त है? यदि उत्तर "हाँ" है तो वैदिक साहित्य में कितने आश्रमों का विधान पाया जाता है? क्या विचारा-

स्पद आश्रम–चतुर्थाश्रम की पुष्टिमें भी वेदादि सच्छास्त्रों में प्रमाण मिलते हैं? इस आश्रम का अधिकारी कौन है? अर्थात् बिना वर्ण तथा जातिभेद के सबको इस आश्रम में प्रवेश होनेका अधिकार है या किसी विशेष वर्ण, जाति अथवा व्यक्ति को?

चतुर्थाश्रम का इतिहास आरम्भ करने से पूर्व इन प्रश्नों का निर्णय करना इस वास्ते भी अत्यावश्यक है कि कुछ समय से यही प्रश्न विवाद का विषय बने हुए हैं। वैदिकधर्मानुयायियों में अन्य मतमतान्तरों की भांति ऐसी शंकाओं को अनुचित नहीं समझा जाता। वैदिक धर्म वैज्ञानिक धर्म है या यों कहिये कि वेद ही संसार के समस्त विज्ञान, विद्याओं तथा धर्मोंका आधार है। अतः वैदिक धर्मियों के लिये वही सिद्धान्त मान्य हो सकता है जो वेदादि सच्छास्त्रों के प्रमाण और युक्तिद्वारा सिद्ध हो। जिसके लिये शास्त्र का प्रमाण नहीं वह सिद्धान्त मान्य नहीं हो सकता। यह भी एक कारण है कि संसार में हज़ारों मतमतान्तर पैदा होकर लुप्त हो गये; परन्तु वैदिक धर्म वैसा ही अटल है जैसा सृष्टि उत्पत्ति के समय था। इसके किसी एक सिद्धान्त में भी कोई परिवर्तन नहीं हुआ। क्योंकि वैदिक धर्मी प्रत्येक सिद्धान्त को सदा वेद की कसौटी पर परखते रहते हैं। वेद की आज्ञाओं को स्मरण रखने के लिये भी यह एक उत्तम ढङ्ग है। वेदविद्या से अनभिज्ञता के कारण ही किसी सिद्धान्त में शंका उत्पन्न हो सकती है, उसकी निवृत्ति के लिये वेद का स्वाध्याय करनेवालों को वेदकी आज्ञाओं का ज्ञान होगा ही। वैदिक धर्मियों में तो यह पुरानी परिपाटी चली आ रही है और वे किसी सिद्धान्तकी चर्चा चलाते समय सर्व प्रथम यही देखते हैं कि विचारास्पद सिद्धान्त का समर्थन वेदादि सच्छास्त्रों से होता है या नहीं। यदि वह सिद्धान्तशास्त्र द्वारा प्रमाणित है तब तो उसका निरूपण अथवा अनुसन्धान समीचीन ही है, अन्यथा व्यर्थ परिश्रम मात्र। दूसरे, किसी वस्तु के स्वरूप का ज्ञान होने पर ही उसमें प्रवृत्ति होती है, इस विचार से भी सर्व प्रथम चतुर्थाश्रम उदासीन धर्म के स्वरूप को वर्णन करना उचित होगा।

कारण चाहे शास्त्रज्ञान का अभाव हो चाहे चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म के इतिहास का, कुछ लोगों को चतुर्थाश्रम के प्रामाणिक होने में भी सन्देह है। जबतक उनकी शंकाओंका समाधान न होजाए तबतक न आगे चलना उचित प्रतीत होता है और न ही यह आशा की जा सकती है कि उन लोगों की शंकाओं का समाधान केवल इतिहास से ही हो जायगा।

यह सर्वशास्त्रसम्मत सिद्धान्त है कि-जन्मजन्मान्तर के शुभ कर्मों द्वारा जिनका अन्तःकरण शुद्ध हो गया है, जो वैराग्य, विवेक षट् सम्पत्ति और मुमुक्षुता (मोक्षकी इच्छा) से सम्पन्न हैं, पुत्र, वित्त और लोक सम्बन्धी तीनों एषणाओं से निर्मुक्त हैं वही परम सौभाग्यशाली मनुष्य, सर्व दुःख निवृत्ति और निरतिशय सुखस्वरूप मोक्षके साधन प्रव्रज्या रूप, औदासीन्याश्रम के अधिकारी हैं।

# चतुर्थाश्रम विषयक शंका.

चतुर्थाश्रम के अधिकारी मनुष्य की इस स्थिति को देखकर ही कुछ लोग शंका करते हैं कि उन तीनों एषणाओं से तो कोई मनुष्य कभी मुक्त हो नहीं सकता। जैसे पुत्र एषणाको ही लीजिये "प्रजातन्तुं मा व्यवच्छेत्सीः" (तै० १, ११, १) प्रजा तन्तुको कभी मत तोड़ो। इस वैदिक प्रमाण से तो सिद्ध होता है कि गृहस्थाश्रम के विना दूसरा कोई आश्रम हो ही नहीं सकता। क्योंकि प्रजा तन्तु को अटूट रखने का साधन केवल गृहस्थाश्रम ही है। और "तस्मात् प्रजननं परमं वदन्ति" (गौतम स्मृति) सन्तानोत्पत्ति परम पवित्र कार्य है। इसी लिये "ऐकाश्रम्यन्त्वाचार्याः प्रत्यक्षविधानाद् गार्हस्थ्यस्य" (गौतम स्मृति) आचार्य लोग एक गृहस्थाश्रमको ही स्वीकार करते हैं। यही क्यों? वेद में भी अधिक गृहस्थधर्मका ही विधान पाया जाता है। जैसे "अग्निमीळे पुरोहितं०" (ऋक्) मंत्र में होता द्वारा अग्निकी स्तुति की गई है और सम्पूर्ण ऋग्वेद में होता के कर्मोंका ही प्रतिपादन पाया जाता है। यजुर्वेदके "इषेत्वा०" आदि मंत्रो में अध्वर्युका और सामवेद के "अग्नआयाहि वीतये०" आदि मंत्रो में उद्गाताका कर्तव्य वर्णन किया गया है। शंका करनेवाले कहते हैं-यह होता, अध्वर्यु और उद्गाता गृहस्थ ही हो सकते हैं। फिर गृहस्थ आश्रम से भिन्न कोई अन्य आश्रम कैसे सिद्ध हो सकता है? कोई दूसरा आश्रम भी होता तो वेद भगवान् उसके कर्तव्यका उपदेश भी अवश्य करते। इसके अतिरिक्त श्रुति भगवती की यह भी आज्ञा है कि "यावज्जीवमग्निहोत्रं जुहोति" (श्रुति) आजीवन अग्नि होत्र धर्मका पालन करे और "कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषे च्छतँ समाः" (श्रुति) अग्नि होत्रादि कर्मोंका अनुष्ठान करता हुआ ही मनुष्य सौ वर्ष तक जीने की इच्छा करे। बल्कि यहाँ तक आज्ञा है कि "एतद्वै जरामर्य्यं सत्रं यदग्निहोत्रं जरया वाह्येवास्माद्विमुच्यते" (श्रुति) "तं यज्ञपात्रैर्दहन्ति" कर्मकाण्डी के शव का यज्ञ के पात्रों के साथ दाह कर्म किया जाए। इन वाक्यों में तो देहावसान तक गृहस्थाश्रम के धर्मों का अनुष्ठान करने को आज्ञा है।

इसी प्रकार शंका करने वाले सूत्रग्रन्थोंके भी कुछ प्रमाण दिया करते हैं। जैसे "ऐकाश्रम्यन्त्वाचार्याः-अप्रजननत्वादितरेषाम्" (बौधा० सू० प्र० २ अ० ६ सू० २९) गृहस्थाश्रमही वेदविहित है; ब्रह्मचर्य वानप्रस्थ और त्यागरूप चतुर्थाश्रम में प्रजातन्तु का विच्छेद होनेके कारण यह त्याज्य हैं। शंका करने वाले तो सूत्रग्रन्थों से यहाँ तक प्रमाणपेश करते हैं कि गृहस्थाश्रम से भिन्न अन्य तीनों आश्रम अशिष्ट एवं वेद विरोधी हैं और वञ्चक पुरुषों द्वारा चलाए हुए हैं। जैसे "तत्रोदाहरन्ति प्राह्लादिर्हवै कपिलो नामासुर आस, स एतान् भेदाँश्चकार देवैः सह स्पर्धमान स्तान् मनीषी ना द्रियेत" (बौधायन सूत्र, प्र० २ अ० ६ सू० ३०) प्रह्लाद का बेटा 'कपिल' नाम का एक असुर देवताओं का बडा द्वेषी था। उसने ब्रह्मचर्य, वानप्रस्थ तथा त्यागरूप चतुर्थाश्रम का प्रचार किया। इसलिये वैदिकधर्मी शिष्ट जन इन अवैदिक आश्रमों को हेय समझें और इनका आदर न करें।

# समाधान

जो लोग एक गृहस्थाश्रम के सिवा अन्य किसी आश्रम को नहीं मानते उन्हें स्मरण रखना चाहिये कि पहले तो छान्दोग्य श्रुतिमें ही 'त्रयो धर्म स्कन्धाः।' वाक्य द्वारा तीन आश्रमों की आज्ञा पाई जाती है। यदि "प्रजातन्तुं माव्यवच्छेत्सीः" श्रुति के अनुसार केवल एक गृहस्थ ही वेद विहित आश्रम माना जाए तो "त्रयो धर्म स्कन्धाः" का कुछ अर्थ नहीं रह जाता। फिर शास्त्रों में धर्म के स्कन्ध रूप तीन आश्रमों के कर्तव्यों का भी जगह जगह निरूपण किया गया है। जैसे ब्रह्मचारी के कर्तव्य के विषय में लिखा है:—

## ब्रह्मचर्याश्रम.

"अगन्धसेवी" (आपस्तम्ब प्र० १ प० १ खं० २ सू० २५) गन्धयुक्त वस्तुओं का सेवन न करे।

"मैथुनन्नाचरेत्" (आपस्तम्ब " २६) स्त्री संसर्ग न करे।

"जटिलः" ( " ३१) जटा धारण करे।

"कम्बलश्च" (आपस्तम्ब प्र० १ प० १ खं० ३ सू० ५) कम्बल ओढ़े।

"शान्तः" ( " १५) शान्त स्वभाव रहे।

"दान्तः" ( " १९) जितेन्द्रिय हो।

"अक्रोधनः" ( " २३) क्रोध न करे।

"स्त्रीप्रेक्षणालम्भने मैथुनशंकायाम्" (२२)

"अधः शय्यासनी, पूर्वोत्थायी जघन्य संवेशी" (२६)

"वाग्वाहूदरसंयतः" (२७)

(गौतम धर्मसूत्र प्र० १ अ० २)

पतन का भय होने पर स्त्री का दर्शन स्पर्शन न करे। भूमि पर आसन रक्खे। गुरुसे पहिले जागे और पीछे सोए। वाणी, बल और पेट को अपने वशमें रक्खे।

मधुमांसाञ्जनोच्छिष्टशुक्तस्त्रीप्राणिहिंसनम्।
भास्करालोकनाश्लीलपरिवादाँश्च वर्जयेत॥

(योगी याज्ञवल्क्य *)

* आचारः अ० श्लोक ३३

ब्रह्मचारी मधु (सुरा), मांस, अञ्जन, जूठन, खमीर उठाए हुए पदार्थ, स्त्री, हिंसा, सूर्य की ओर देखना अश्लील शब्द सुनना तथा बोलना और निन्दा त्याग दे।

वर्जयेन्मधु मांसञ्च गन्धमाल्यं रसान्स्त्रियः।
शुक्तानि यानि सर्वाणि प्राणिनांचैव हिंसनम्।

( मनु अ० २ श्लो० १७७ )

ब्रह्मचारी सुरा, मांस, सुगन्धित पदार्थ, फूलमालाएं, रसास्वाद, स्त्री संग, सर्व प्रकार के शुक्त× पदार्थ और प्राणियों की हिंसा त्याग दे।

## वानप्रस्थाश्रम.

इसी प्रकार वानप्रस्थी के कर्तव्यों का विधान भी बहुत मिलता है। जैसे

"वैखानसो वने मूलफलाशी तपश्शीलः."

( बौधायन सू० प्र० २ अ० ६ सू० १६ )

वानप्रस्थी वन में निवास करे और कन्दमूल, फल खा कर तपोमय जीवन विताए।

"वानप्रस्थो जटिलः चीराजिनवासाः"
"ग्रामञ्च न प्रविशेत्."
"न फाल कृष्ट मधितिष्ठेत्."
"अकृष्टं मूलफलं संचिन्वीत"
"ऊर्द्ध रेताः"

( वासिष्ठ धर्मसूत्र अ० ९ सू० १ सेपलक )

वानप्रस्थी सिर पर जटा रक्खे, शरीर पर मृगचर्म या गोदडी धारण करे, गांव में न जाए, वनफलों से क्षुधानिवारण करे और स्त्रीसंसर्ग से बचा रहे।

"ततो मूलैः फलैः पर्णैस्तृणैरिति वर्तयँश्चरेत्."

वानप्रस्थी मूल, फल, घास, पत्ते आदि खा कर कालयापन करे।

"शिलोञ्छेन वर्तयेत्" उञ्छवृत्ति से निर्वाह करे।

"नचातं ऊर्ध्वं प्रति गृह्णीयात्." इससे निर्वाह हो तो परिग्रह न ले।

"अनुपस्तीर्णे शय्यासने." सोनेबैठने के लिये बिछाई की झाँक न रक्खे।

( आपस्तम्ब प्र० २ प० ९ खं० २२ सू० २, १०, ११, २३ )

× "यानि स्वभाव तो मधुरादि रसानि कालवशे नोदक वासादिना चाम्ल्यन्ति तानि शुक्तानि" इति कुल्लूक भट्टः।

"वैखानसो वने मूल फलाशी तपश्शीलः"

( गौतम धर्मसूत्र प्र० १ अ० ३ सूत्र २५ )

अफालकृष्टे नाग्नींश्च पितृदेवातिथीनपि ।

भृत्यांश्च तर्पयेच्छ्मश्रुजटालोमभृदात्मवान् ॥

( योगीयारीवल्क्य प्रा॰ अ० श्लो० ४५ )

वानप्रस्थी बिना जोती बोई भूमि में उत्पन्न हुए फल फूलादि से अग्नि, देवता, पितर, अतिथि, और भृत्य (सेवक) का पूजन सेवा तथा पालन करे ।

मुन्यन्नैर्विविधैर्मेध्यैः शाक मूल फलेन वा ।

एतैरेवमहायज्ञान् निर्वपेद्विधिपूर्वकम् ॥

( मनु अ० ६ श्लो० ५ )

वानप्रस्थी तरह तरह के पवित्र अन्न और शाक मूल फलादि से विधि पूर्वक अपने महायज्ञादि कर्तव्यों का पालन करे ।

इन प्रमाणों से यह सिद्ध हो गया कि ब्रह्मचारी और वानप्रस्थी भी सच्चा विरक्त ही हो सकता है। इस से शंका करने वालों के प्रजातन्तु को अटूट रखने के सिद्धान्त का तो पूर्णतया खण्डन हो जाता है। क्योंकि चतुर्थाश्रम पूर्ण विरक्त तो दूर रहा ब्रह्मचर्य तथा वानप्रस्थ में भी त्याग को ही मुख्य रखना पडता है । क्लेश भीरु और विषयासक्त मनुष्य इन दो आश्रमों का भी अधिकारी नहीं हो सकता ।

रहा यह प्रश्न कि इससे भी ब्रह्मचर्य, गृहस्थ तथा वानप्रस्थ ये तीन आश्रम ही सिद्ध हुए-चतुर्थ प्रव्रज्या अथवा उदासीन आश्रम तो फिर भी सिद्ध न हुआ ? अतः अब चतुर्थाश्रम की पुष्टि के प्रमाण भी लीजिये—

## चतुर्थाश्रमकी सिद्धि में प्रमाण.

"न कर्मणा, न प्रजया, धनेन त्यागेनैकेअमृतत्वमानशुः'

( कै० श्रुति खं० १ मं० २ )

"त्यागएवाहि सर्वेषां मोक्ष साधन मुत्तमम् ।

त्यजतैवहि तज्ज्ञेयं त्यक्तुः प्रत्यक्परंपदम् ॥

( भाल्वीय श्रुति )

"अथ परिव्राड् विवर्णवासा मुण्डोऽ परिग्रहः ।

शुचिरद्रोही भैक्षणो ब्रह्मभूयाय भवति ॥"

( जाबाल श्रुति ५ )

"एतमेव प्रव्राजिनो लोक मिच्छन्तः प्रव्रजन्ति"

(बृह० ४, ४, २२)

"त्रयाणां वर्णानां वेदमधीत्य चत्वार आश्रमः"

(छन्दोग्य परिशिष्ट)

चतुर्थाश्रम की सिद्धि के लिये इतने ही श्रौत स्मार्त प्रमाण पर्याप्त हैं परन्तु हम, इस भ्रम को भी दूर करने के लिये कि अमुक पुस्तक में प्रमाण हैं और अमुक में नहीं, कुछ एक और ग्रन्थों से भी इस विषय के प्रमाण उद्धृत कर देना चाहते हैं। जैसे—

"ब्रह्मचारी गृहस्थो वानप्रस्थः परिव्राजकः"

(बौधायनसूत्र २, ६, १४)

ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ और परिव्राजक–औदासीन्य, यह चार आश्रम हैं।

"चत्वार आश्रमाः" "ब्रह्मचारि

गृहस्थ, वानप्रस्थ, परिव्राजकाः"

(वासिष्ठधर्म सूत्र अ० ७ सूत्र १, २)

आश्रम चार हैं—ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ तथा परिव्राजक–उदासीन।

इतने प्रमाणों पर भी यदि कोई चार आश्रम स्वीकार न करे तो फिर उसे कौन स्वीकार करा सकता है? अब भी यदि किसी की तसल्ली नहीं हुई तो वे स्मृति, सूत्र और पुराणों के और प्रमाण सुन लें। जिस प्रकार गृहस्थाश्रम विधान के वेद, धर्मसूत्र, स्मृति और पुराणादि धर्मशास्त्रों में अनेक प्रमाण मिलते हैं उसी प्रकार ब्रह्मचर्य वानप्रस्थ और चतुर्थ औदासीन्याश्रम को वेद विहित सिद्ध करनेवाले भी सब जगह अनेकों ही प्रमाण मिलते हैं। आवश्यकता केवल खोज करने की है। और प्रमाण देखिये—

"चत्वारः पथयो देवयानाः"

(श्रुति) देवमार्ग चार हैं।

"ब्रह्मचर्यं समाप्य गृही भवेत्,

गृहीभूत्वावनीभवेत् वनी भूत्वा, प्रव्रजेत्"

(जावाल श्रुति ४)

ब्रह्मचर्य को समाप्त कर गृहस्थाश्रम में प्रवेश करे, उसके बाद वानप्रस्थ धर्म का पालन करके प्रव्रज्या रूप चतुर्थ औदासीन्याश्रम ग्रहण करे।

ब्रह्मचारी गृहस्थश्च वानप्रस्थो यतिस्तथा।

एते गृहस्थ प्रभवा श्चत्वारः पृथगाश्रमः॥

(मनु अ० ६ श्लोक ८७)

ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और औदासीन्याश्रम, यह अलग अलग चार आश्रम हैं। गृहस्थाश्रम शेष तीनों का उत्पत्तिस्थान है।

"ब्रह्मचारि गृहस्थो भिक्षुर्वैखानसः"

(गौतम धर्मसूत्र १, ३, २)

ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और औदासीन्य, यह चार आश्रम हैं।

"चत्वार आश्रमा गार्हस्थ्य माचार्यकुलम् मौनम् वानप्रस्थ्यम्"

(आपस्तम्ब प्र० २ खं०२१ प०९ सू० १)

"ब्रह्मचारि गृहस्थश्च वानप्रस्थोऽथ भिक्षुकः।
एते क्रमेण विप्राणां चत्वारः पृथगाश्रमाः॥"

(स्कन्द पुराण)

द्विजातियों के ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास, ये चार आश्रम होते हैं।

चतुर्थाश्रम ग्रहणका अधिकार पूर्ण त्यागी को है.

चतुर्थाश्रमी कैसा होना चाहिये इस विषय के शास्त्रप्रमाण—

"परिव्राजकः परित्यज्यवन्धूनपरिग्रहः परिव्रजेद्यथाविधि"
"कौपीनाच्छादनः" "वर्षा स्वेकस्थानः" "काषाय वासः"

(बौधायन प्र० २ अ० ६ सू० १८, २१, २२, २३)

परिव्राजक उदासीन महानुभाव वैदिकमर्यादानुसार समस्त मित्र बान्धवों से नाता तोड कर केवल आत्मचिन्तन में तत्पर रहे। सब वस्त्रों को त्याग कर कौपीन मात्र धारण करे। वर्षा ऋतु में एक स्थान में ठहरे। और वस्त्र की आवश्यकता हो तो काषाय वस्त्र पहरे।

"परिव्राजकः सर्वभूताभयदक्षिणांदत्वा प्रतिष्ठेत"
"एक शाटी परिहितः" "स्थण्डिलशायी" "अरण्यनित्यः"

(वाशिष्ठ अ० १० सू० १, ९, ११, १५)

चतुर्थाश्रमप्रवेशाभिलाषी समस्त प्राणियों को अभयदान दे कर प्रव्रज्यारूप चतुर्थ औदासीन्याश्रम में प्रवेश करे। केवल एक शाटिका पास रक्खे। भूतल पर शयन और वन में निवास करे।

"अनिचयो भिक्षुः।" "ऊर्ध्वरेताः।"
"ध्रुवशीलो वर्षासु।" भिक्षार्थी ग्राममियात्।"
"निवृत्ताशीः।" "वाग्चक्षुःकर्मसंयतः।"

(गौतम ध० प्र० १ अ० ३ सू० १०, ११, १२, १३, १५, १६)

वैदिक मर्यादानुसार चतुर्थाश्रम की दीक्षा लेकर अखण्ड ब्रह्मचर्यव्रत का पालन करे। वर्षा में भ्रमण त्याग कर एक स्थान में निवास करे। गांव में केवल भिक्षार्थ ही जाए। सांसारिक वासनाओं से मुक्त रहे और वाणी चक्षु तथा शरीर के व्यापारों को वश में रक्खे।

अनग्निरनिकेतः स्यात्, अशर्मा*ऽशरणो मुनिः"

(२, ९, २१, १०)

चतुर्थाश्रमी उदासीन महात्मा अग्निहोत्रादि कर्मों से मुक्त, निश्चित स्थान से रहित, विषयवासनातीत और स्वतंत्र (स्वावलम्बी) मुनि होता है।

"सत्यानृते सुखदुःखे वेदानिमंलोकममुञ्च
परित्यज्यात्मानमन्विच्छेत्।" १३ (आपस्तम्ब)

चतुर्थाश्रमस्थ महात्मा सत्य अनृत सुखदुःख, वैदिक अग्निहोत्रादि तथा लोक परलोक का त्याग कर केवल आत्मा का अन्वेषण करे।

"संसारमेवनिःसारं दृष्ट्वासारदिदृक्षया।
प्रव्रजत्यकृतोद्वाहः परं वैराग्यमाश्रितः॥"

चतुर्थाश्रमी विरक्त महात्मा संसार की असारता को देख कर सार के अन्वेषण में तत्पर रहता है और अकृतोद्वाहः—अपरिणीत-अविवाहित रह कर वास्तविक वैराग्य का सहारा लेता है।

## वेदान्त दर्शन से चतुर्थाश्रम की सिद्धि

महर्षि वेदव्यासजी वेदान्तदर्शन में लिखते हैं--
"अनुष्ठेयं बादरायणः साम्यश्रुतेः।"

(ब्र० अ० ३ पा० ४ सू० १९)

अर्थात् बादरायणाचार्य चतुर्थाश्रम को श्रौत स्मार्त पुरुषों से आचरणीय स्वीकार करते हैं। यहाँ सूत्रगत "साम्यश्रुतेः" शब्द का भाव यही है कि जिस प्रकार "त्रयो धर्मस्कन्धाः" से तीन आश्रम सिद्ध होते हैं वैसे ही "ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति" इस श्रुतिवाक्य से चतुर्थाश्रम की सिद्धि होती है। यही श्रुतिसाम्यकथन है। कहने का प्रयोजन यह है कि जब इस प्रकार व्याससूत्रों से भी चतुर्थाश्रम सिद्ध है तो यह कैसे कहा जा सकता है कि चतुर्थाश्रम की सिद्धि में वेदशास्त्र अथवा स्मृति में कोई प्रमाण नहीं मिलता?

* शर्म=वैषयिकं सुखं तदस्य नास्तीत्यशर्मा।

# वेद का प्रमाण

जो लोग यह कहते हैं कि चतुर्थाश्रम को सिद्धकरनेवाला वेद में कोई प्रमाण नहीं मिलता, वे या तो वेद को पढते नहीं-केवल एक दूसरे से सुन सुनाकर ही ऐसी धारणा बनाए बैठे हैं या पढ़कर भी उसको समझने का यत्न नहीं करते। समझते भी हैं तो किसी विशेष उद्देश्य से ऐसा कह रहे हैं। अन्यथा मंत्र भागमें भी जिस प्रकार ब्रह्मचर्य, गृहस्थ और वानप्रस्थ इन तीन आश्रमों का वर्णन है वैसे ही चतुर्थाश्रम का भी है। जैसे—

मुनयो वातरशनाः पिशङ्गाः वसते मलाः।
वातस्यानुध्राजिं यन्ति यद्देवासो अविक्षत ॥
( ऋग्वेद १०, १३६, २ )

मलाः=मलिनानि वल्कलरूपाणि। पिशङ्गाः=पिशङ्गवर्णानि वस्त्राणि। वसते= आच्छादयन्ति, धारयन्ति। मुनयः=चतुर्थाश्रमिणः। "अनिकेतः स्यादशर्माशरणो मुनिः" (आप० प्र० २ पटल ९ सू० १०) इति सूत्रानुसारेण मुनिपदेन तत्र भवतश्चतुर्थाश्रमिणो बोधनं सर्वत्र विज्ञेयम्। पुनः कीदृशा महात्मानः? वातरशनाः = (वातो वायुर्ब्रह्म "नमस्ते वायो त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासी" ति श्रुतेः। स एव रशना बन्धनमाश्रयो येषाम् ते तथा ब्रह्मपरा इत्यर्थः) * वातस्य = ब्रह्मणः, ध्राजिं = पदम्, अनुयन्ति-प्राप्नुवन्ति, यत्=पदम्, देवासः=आत्मतत्वविदः, अविक्षत=योगेन प्रविशन्ति।

ऋग्वेद के इस मंत्र से मुनिजन सेवित चतुर्थाश्रम का प्रतिपादन स्पष्ट ही सिद्ध है। एक जगह ही नहीं अनेक स्थलों पर वेद भगवान् में चतुर्थाश्रम का वर्णन मिलता है। और प्रमाण लीजिये—

वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः संन्यासयोगाद्यतयः शुद्धसत्त्वाः।
ते ब्रह्मलोकेषु परान्तकाले परामृताः परिमुच्यन्ति सर्वे ॥
( मुण्डकोपनिषद् ३, २, ६, )

वेदान्तजनितं विज्ञानं-वेदान्तविज्ञानं, तस्यार्थः परमात्मा विज्ञेयः। सोऽर्थः सुनिश्चितो येषां ते वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः। ते च संन्यासयोगात् = सर्व कर्मपरित्यागलक्षणयोगात् केवलब्रह्मनिष्ठास्वरूपाद्योगात्। यतयो यतनशीलाः चतुर्थाश्रमिणो महात्मानः। शुद्धसत्त्वाः = शुद्धं सत्वं येषां संन्यासयोगात् ते शुद्ध सत्त्वाः। ते ब्रह्मलोकेषु = सांसारिणां ये मरण कालास्तेऽपरान्ताः तानपेक्ष्य मुमुक्षूणां संसारावसाने देहपरित्यागकालः परान्तस्तस्मिन् परान्तकाले साधकानां बहुत्वात् ब्रह्मैव लोको ब्रह्मलोकः एकोप्यनेकवत् दृश्यते प्राप्यते च अतो बहुवचनं ब्रह्मलोके ष्विति ब्रह्मणीत्यर्थः। परामृताः=परममृतममरणधर्मकं ब्रह्म आत्मभूतं येषां ते परामृताः। जीवन्त एव ब्रह्मभूताः परामृताः सन्तः परिमुच्यन्ति। परि=समन्तात् प्रदीपनिर्वाणवत् भिन्नघटाकाशवच्च निवृत्तिमुपयान्ति, सर्वे न देशान्तरं गन्तव्यमपेक्षन्ते।

* वातरशनाः = दिगम्बराः सनत्कुमारप्रमुखाः। "तान्वीक्ष्य वातरशनाँश्चतुरः कुमारान्" भाग० ३, १५, ३०। इत्यादौ तदर्थे तत्प्रयोगदर्शनाद् इत्यर्थस्तु नः साधीयान् प्रतिभाति।

**शकुनीनामिवाकाशे जले वारिचरस्य च ।**
**पदं यथा न दृश्येत तथा ज्ञानवतां गतिः ॥**

"अनध्वगा अध्वसु पारयिष्णवः" इति श्रुति स्मृति सिद्धोऽयमर्थः । इति शांकर भाष्यम् ।

इस श्रुति का भाव संक्षेप में यही है कि—वेदान्तजनितविज्ञान के आत्म-तत्व अर्थ को जिन लोगों ने निश्चित रूप से जान लिया है, वे सर्व कर्म परित्यागरूप योग द्वारा सब तरह यत्नशील रह कर शुद्ध अन्तःकरण हो जाने पर मरण के उपरान्त ब्रह्म को प्राप्त करते हैं । बुझे हुए दीपक या फूटे हुए घड़े के आकाश के सदृश ही ब्रह्म स्वरूप महात्मा इसी लोक में निर्वाण को प्राप्त हो जाते हैं । उनका अन्यत्र गमन नहीं होता ।

यहाँ यति पद से श्रुति भगवती चतुर्थाश्रमी महात्माओं का ही वर्णन करती है । इतना ही नहीं, श्रुति भगवती तो यति पुरुष के महत्व का भी उपदेश करती है । जैसे—

**यं यं लोकं मनसा संविभाति विशुद्धसत्त्वः कामयते याँश्च कामान् ।**
**तं तं लोकं जयते तांश्च कामाँस्तस्मादात्मज्ञंह्यर्चयेद् भूतिकामः ॥**

( मुण्डक ३, १, १० )

चतुर्थाश्रम धर्म के पालन से जिसका अन्तःकरण शुद्ध हो गया है वह मुनि महात्मा जिन जिन लोकों का मन में संकल्प करता है अथवा जिन जिन भोग्य वस्तुओं की अभिलाषा करता है वे सब उसे प्राप्त हो जाती हैं । चाहे उनका संकल्प अथवा इच्छा वह मुनि अपने लिये करे चाहे दूसरों के लिये, सब सिद्ध होती हैं । इसलिये सबको आत्मज्ञानी मुनि की सेवा करनी चाहिये ।

इस श्रुति के "विशुद्धसत्व" और "अर्चयेत्" पद विचारणीय हैं । अन्य आश्रमों के धर्मों का पालन करते हुए मनुष्य को कभी न कभी राजस तथा तामस भावों को भी काम में लाना पड़ता है । चाहे यह राजस तामस भाव कितने ही नियंत्रित क्यों न रक्खे जाएं, फिर भी ऐसी स्थिति में कोई मनुष्य विशुद्धसत्व नहीं कहला सकता । हां, आत्मज्ञानी होकर शुद्ध सत्व हो सकता है । कारण, अन्य आश्रमों में मनुष्य कई प्रकार के उत्तरदायित्व भार से दबा रहता है । परन्तु चतुर्थाश्रमी महात्मा पर किसी प्रकार का उत्तरदायित्व होता नहीं, अतः उसे राजस तामस भावों को काम में लाने की आवश्यकता होती नहीं । क्यों कि ब्रह्मज्ञानी मुनि की दृष्टि में तो जगत कोई वस्तु ही नहीं-सब कुछ ब्रह्म ही है, वह विशुद्धसत्व हो सकता है । वि उपसर्ग का भाव यही है ।

इसी प्रकार "अर्चना" शब्द का प्रयोग देव सम्बन्धी कृत्यो में ही होता है किसी मनुष्य के सत्कार आदि कार्यों में नहीं । क्योंकि सब लोगों को अपने अपने वर्णाश्रम धर्म का विचार रख कर ही परस्पर एक दूसरे के साथ व्यवहार करना

( कई एक सज्जन—

**ससर्जाग्रेऽन्धतामिस्रमथतामिस्रमादिकृत्।**

**महामोहं च मोहं च तमश्चाज्ञानवृत्तयः॥ ३, १२, २॥**

विधाता ने आरम्भ में पाँच अन्धतामिस्र आदि अविद्यावृत्तियों की सृष्टि की।

श्रीमद्भागवत के इस श्लोक तथा दूसरे पुराणों के इसके समानार्थक वाक्यों के आधार पर यह आशङ्का करने का साहस करेंगे कि आरम्भ में तामसप्राणियों की सृष्टि नहीं हुई बल्कि तम, मोह, महामोह, तामिस्र, अन्धतामिस्र नाम की पाँच अविद्या वृत्तियों का ही सर्जन हुआ था। जिनका नामान्तर क्रमसे अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष, और अभिनिवेश है, और शास्त्रीय परिभाषा में जिनको पञ्चक्लेश कहते हैं।

इसके उत्तर में इतना कहना ही पर्याप्त होगा कि अन्धतामिस्र आदि वृत्तियों की उत्पत्ति और स्थिति निराधार कैसे बन सकती है? ऐसा कहना तो अनुचित होगा कि उन वृत्तियों के आधार ब्रह्माजी रहे हों। आत्मदर्शी वैदिकविद्या के भण्डार ब्रह्मदेव में उन वृत्तियों की सत्ता का मानना तो सूर्य्य में अन्धकारकल्पना के समान है। और उस पक्ष में उसे आन्तरसृष्टि स्वीकार करना होगा, जो सर्वथा प्रकरण विरुद्ध है।

क्योंकि यहाँ मध्यमसात्विकसृष्टि, अन्तिमराजससृष्टि आन्तर नहीं प्रत्युत बाह्य है, अतःप्रकरणानुसार आदिमतामससृष्टि भी बाह्य ही माननी पड़ेगी, आन्तर नहीं। अतः यही पक्षसंगत एवं युक्तियुक्त है, कि यहाँ पर अन्धतामिस्र आदि पद केवल वृत्ति के अर्थ में प्रयुक्त नहीं हुए, बल्कि उन उन वृत्तियों के वास ( आधार ) प्राणिवर्ग में प्रयुक्त हुए हैं। उस प्राणिवर्ग के नाम न मिलने का कारण हम ऊपर कह चुके हैं। दर्शनाभ्यासियों के लिये यह बात तिरोहित नहीं कि दर्शनग्रन्थों में प्रायःवृत्ति और वृत्तिमान का अभेद मान कर वृत्तिवाचक शब्द वृत्तिमान में भी प्रयुक्त किये जाते हैं। यथा—

**अध्यवसायो बुद्धिर्धर्मो ज्ञानं विराग ऐश्वर्यम्।**

**अभिमानोऽहङ्कारस्तस्माद् द्विविधः प्रवर्तते सर्गः॥२३, २४।**

सांख्यकारिका में बुद्धि की वृत्ति के वाचक अध्यवसाय शब्द का उसकी आधारभूत बुद्धि में तथा अहङ्कार की वृत्ति के वाचक अभिमान शब्द का उसके आधारभूत अहङ्कार में प्रयोग किया गया है। दार्शनिक शिरोमणि भगवान् व्यास के पौराणिकलेखों में भी उपर्युक्त दार्शनिकपद्धति का ही साम्राज्य है।

दुःख की बात है कि आजतक किसीभी टीकाकार ने यह विषय स्पष्ट नहीं किया। पण्डितप्रकाण्ड श्रीधरजी भी यहाँ चुप हैं। सम्भव है इसका कारण उनकी श्रद्धातिशय ही हो, जिसने व्यासजीवर्णित अन्धतामिस्र आदि तामससृष्टि की निराधारस्थिति के संबन्ध में आशङ्का को अवसर ही न दिया हो। )

इस सृष्टि को देखकर ब्रह्माजी की भावीसृष्टिविस्तारकार्य की आशा एकदम काफूर हो गई, जो इस द्वारा करने को चित्त में ठाने बैठे थे। क्योंकि यह सृष्टि अति तामस होने के कारण उन्मत्त की भाँति अपना आप संभालने में ही असमर्थ दिखाई

दी। इस से उनका चित्त यह विचार कर पहिले से भी कहीं अधिक चिन्तातुर तथा व्याकुल हो उठा कि माला ता उलटी ही फिर रही है।

जिस उद्देश्य को सन्मुख रखकर इतना परिश्रम किया गया है वह तो सिद्ध होता दिखाई नहीं देता। चिन्ता सी हो गई। इसी चिन्ता में:—

दृष्ट्वा पापीयसीं सृष्टिं नात्मानं वह्वमन्यत।
भगवद्ध्यानपूतेन मनसाऽन्याँस्ततोऽसृजत॥
सनकं च सनन्दं च सनातन मथात्मभूः।
सनत्कुमारश्च मुनीन् निष्क्रियानूर्ध्वरेतसः॥

(श्रीमद्भागवत पुराण स्कन्ध ३, अ० १२, श्लो० ३, ४)

अपनी इस पापीयसी सृष्टि को देखकर ब्रह्माजी का चित्त प्रसन्न न हुआ। भगवान् का चिन्तन करने लगे। चिरकाल तक समाधिस्थ बैठे रहे। जब समाधि खुली उस समय मन की वृत्ति शुद्धसात्विक थी। ऐसी अवस्था में उन्हों ने शुद्ध सात्विक सँकल्प से चार पुत्र उत्पन्न किये जिन के नाम-सनक, सनन्द, सनातन और सनत्कुमार रक्खे। फिर—

तान् बभाषे स्वभूः पुत्रान् प्रजाः सृजत पुत्रकाः।
तन्नैच्छन् मोक्षधर्माणो वासुदेवपरायणाः॥

(श्रीमद्भागवत पुराण स्कन्ध ३, १२, ५)

उन को कहा हे पुत्रो! तुम सृष्टि पैदा करने में लग जाओ। परन्तु वे वासुदेव परायण मोक्षधर्मी थे अतः पिता की आज्ञा को सुनी अनसुनी कर दिया।

ब्रह्माजी के इन चार पुत्रों के नामों की ब्रह्मवैवर्तपुराण में जो व्युत्पत्ति की गई है उस से उक्त श्लोक में आए "मोक्षधर्माणः" और "वासुदेवपरायणाः" विशेषणों का अर्थ स्पष्ट हो जाता है:—

सनकश्च सनन्दश्च तौ द्वावानन्द वाचकौ।
आनन्दितौ च बालौद्वौ भक्तिपूर्णतमौ सदा॥
सनातनश्च श्रीकृष्णो नित्यः पूर्णतमः स्वयम्।
यद्भक्तस्तत्समः सत्यं तेन बालः सनातनः॥
सनत्तु* नित्यवचनः कुमारः शिशुवाचकः।
सनत्कुमारं तेनैव मुवाच कमलोद्भवः।

* सनत्=नित्यः, सत्यः प्राकृतत्वेनाऽविकृतशब्दत्वात्सत्यब्रह्मप्रतिपादकत्वाद्वा ओं सोहम् इति मन्त्रः। अत्र सनत् शब्दो लक्षणया सत्यमन्त्र जपकर्तार माचष्टे। सचासौकुमारः—सदा पञ्चवर्ष देश्य—इति सनत्कुमार। 'सनत्तु नित्यवचन' इति वदतो भगवतो व्यासस्याऽयमेवाभिप्रायः। कर्तरिल्युडाव्युत्पन्नो 'नित्यवदन' शब्दः, नित्यं-सत्यं-उक्तमन्त्रं वक्ति-जपतीत्यर्थकः।

अर्थात् सनक और सनन्द ये दोनों शब्द आनन्द के वाचक हैं। यह दोनों बालक जन्म से ही भक्ति में लीन रहते थे और भक्ति से परमात्मा के आनन्दस्वरूप का आविर्भाव होता ही है, अतः वे सदैव आनन्दित ही रहा करते थे। इसी वास्ते इनके नाम भी सनक और सनन्द रक्खे गये। सनातनशब्द सर्वप्रकार से परिपूर्ण त्रिकालाबाध्य परमात्मा का वाचक है। नाम और नामी में अभेद होता ही है। उपासनाद्वारा, नाम का अवलम्बन लेकर, उपासक नामी या अपने लक्ष्य के साथ ऐक्य प्राप्त कर लिया करता है अर्थात् परमात्मा का भक्त भी 'सोहम्' कहने का अधिकारी हो जाता है। अतः भक्तियोगद्वारा ईश्वरसमता लाभ करने के कारण तीसरे बालक का नाम सनातन रक्खा गया।

सनत् शब्द का अर्थ नित्य अर्थात् सत्य है। स्वाभाविक अविकृतशब्द होने, या सत्य ब्रह्मप्रतिपादक होने के कारण 'ओंसोऽहम्' यह मन्त्र इसका वाच्य अर्थ हुआ। यहाँ लक्षणा से 'सनत्'शब्द उक्तमन्त्र के जपकर्ता को कहता है। कुमारशब्द का अर्थ पञ्चवर्ष का बालक है। इस अर्थ तथा भाव को सामने रखकर ब्रह्माजी ने सनत्कुमार नाम रक्खा। व्यासजी के कथन का भी यही आशय है। उदासीनों के आचार्य इन सनत्कुमारजी का दूसरा नाम सनत् का पर्य्याय सत्य भी है। पिता प्रेमवश पुत्र को आधा नाम लेकर भी बुलाते हैं, अतः ब्रह्माजी कुमारजी को सत्य शब्द से कभी कभी बुलाते थे। उदासीनमतानुयायी आजकल भी किसी वाक्य की सादर स्वीकृति के समय अपने आचार्य का नाम स्मरण करते हुए 'सत्यवचन' कहा करते हैं, जिसका आशय यह होता है कि आपके वचन उसी प्रकार ग्राह्य तथा आदरणीय हैं जैसे आचार्य सत्य (सनत्कुमारजी) के वचन॥

जब "सृष्टिवृद्धि में लग जाओ" पिता की इस आज्ञा की ओर बालकों ने कुछ ध्यान न दिया तो ब्रह्माजी उनकी इस उदासीनता को देखकर क्षुभित हुए। उन्हों ने सांसारिक सुखों के प्रलोभन दिखाए, पितृऋण से उऋण होना और गार्हस्थ्यधर्म्मपालन करना आदि कर्तव्य भी समझाए। परंतु वे चारों अपने विचारों में ऐसे दृढ़ थे कि उनपर पिता के उपदेश का कुछ भी प्रभाव न हुआ। लाचार ब्रह्माजी को ही चुप हो जाना पड़ा।

इस बात का निर्णय करना कठिन है कि इन चारों भाइयों में से बड़ा कौन था। सम्भव है ब्रह्माजी के सङ्कल्प करने पर चारों भाइयों की उत्पत्ति एक ही समय में हुई हो। फिर भी पुरातनइतिहास से प्रकट होता है कि शेष तीनों भाई श्रीसनत्कुमारजी का विशेष आदर सम्मान किया करते थे। इतिहास तथा पुराणों में जहाँ कहीं भी इनका उल्लेख मिलता है वहाँ सनत्कुमारजी को ही प्रधानपद प्राप्त दिखाई देता है। ब्रह्माजी के पुत्रों में से इन चारों का जैसा परस्परसहयोग-सहचार रहा है वैसा दूसरों का इनके साथ, अथवा इनका दूसरों के साथ नहीं रहा। जहाँ कहीं भी इनका वर्णन आया है वहाँ चारों के नाम इकट्ठे लिखे मिलते हैं। यदि किसी अन्य महात्मा अथवा देवता से कुछ पूछने की आवश्यकता हुई है तो वहाँ प्रश्नकर्त्ता और यदि किसी अन्य को या इन चारों में से किसी एक को संशय निवृत्ति की आवश्यकता हुई है तो वहाँ उत्तरदाता सनत्कुमारजी ही होते रहे हैं। इस से पता चलता है कि कारण चाहे जो हो, बड़े सनत्कुमारजी ही माने जाते रहे हैं।

यहाँ यह शङ्का की जाती है कि ब्रह्माजी ने अपने पुत्रों को सृष्टिवृद्धि के कार्य में जुट जाने की आज्ञा की परन्तु उन्हों ने इस ओर ध्यान ही नहीं दिया। क्या उन पर पिता की आज्ञा की अवहेलना करने का दोष नहीं लगता? पर विचार से देखा जाए तो यह शङ्का व्यर्थ ही जान पड़ती है। प्रथम तो यही देखना चाहिये कि ब्रह्माजी सृष्टिसर्जन तो कर ही रहे थे, बीच में ही इस कार्य से उदास होकर परमात्मचिन्तन करते हुए समाधिस्थ क्यों हो गये? कारण यही था कि आरम्भ में जिस तामससृष्टि की रचना हुई, वह उनके उद्देश्य को सर्वथा सिद्ध न कर सकती थी। उनके ध्यान में आया कि कल्पान्तर में किये कर्मों का फल भुगताने के लिये प्रवृत्ति धर्मावलम्बी राजससृष्टि और आत्मा के परमध्येय अर्थात् मुक्तिःप्राप्ति का मार्ग प्रदर्शन करनेवाली सात्त्विकसृष्टि की रचना करना ही श्रेयस्कर है। अन्यथा इस चक्र के उलटा चलते रहने का भय बना ही रहेगा। इसी विचार से उन्हों ने तामससृष्टिसर्जन के कार्य को बीच में ही छोड़ दिया और चिरकाल तक परमात्मचिन्तन से निर्मलचित्त होकर सनकादि चार "मोक्षधर्माणः वासुदेव परायणाः" शुद्धसात्त्विक मानसपुत्र उत्पन्न किये। इस के अनन्तर जब राजससृष्टि सर्जन की ओर झुके तब वात्सल्यभाव जाग उठा और उन सुकोमल कुमारों को त्याग-वैराग्य की शिक्षा देने के समय ब्रह्माजी का दिल भी गुरुकुल में विद्याध्ययनार्थ जाने वाले ब्रह्मचारी की माता के समान भर आया, जो यह जानती हुई भी कि गुरुकुल में विद्याध्ययन कर उसका बालक न केवल अपना जन्म ही सफल कर लेगा वंश, जाति तथा देशका भी गौरव बढ़ा सकेगा, इस विचार से आँखों में आँसू भर लाती है कि उसका फूल जैसा बच्चा सांसारिक सुखों से वंचित रहकर तपस्वियों और भिक्षुकों जैसा जीवन व्यतीत करेगा। यह भी सम्भावना हो सकती है कि सनकादि को सृष्टिवृद्धि में लग जाने की आज्ञा देने का प्रयोजन इस बात की परीक्षा करना ही हो कि जिस उद्देश्य को समक्ष रख कर इनको उत्पन्न किया गया है उसकी योग्यता अर्थात सांसारिक भोगों से उदासीनता, इन में है भी या नहीं। कुछ भी हो, ब्रह्मा जी ने अपने इन चार पुत्रों को प्रवृति पथ के पथिक बनाने के विचार से न पैदा किया था और नही इस पथ पर उन्हें चलाने की इच्छा ही रखते थे। इस बात को सनकादि भी भलीभाँति समझते थे। क्योंकि न केवल इस अधिकार से कि "आत्मावै जायते पुत्रः" पुत्र पिता का ही अंश अथवा उसके अनुरूप होता है, वे ब्रह्माजी की शुद्धसात्त्विकीसृष्टि थे, पिता के हार्दिक भावों को जान लेना उनके वास्ते कठिन न था। वे जानते थे इस समय पिताजी का वात्सल्यप्रेम उमड़ आया है, वस्तुतः उन्हें यह अभीष्ट नहीं कि अपने वासुदेवपरायण पुत्रों को सांसारिकबन्धन में फँसाया जाए। अतः यदि उन्हों ने ब्रह्माजी की आज्ञा की ओर विशेष ध्यान नहीं दिया तो उन पर पिता की आज्ञा टालने का दोष नहीं लग सकता।

यदि यह मान भी लिया जाए कि ब्रह्माजी ने केवल परीक्षा के लिये ही कुमारों को सृष्टि सर्जन की आज्ञा नहीं दी थी बलिक उनकी हार्दिक इच्छा कुमारों को सृष्टिसर्जन में लगादेने की ही थी, तब भी कुमारों पर पिताकी आज्ञा उल्लङ्घन का दोष नहीं लग सकता। क्योंकि जीव का परमध्येय तो ईश्वर प्राप्ति ही है। इस

ध्येय की सिद्धि के लिये जीव पर भले ही अन्य नानाकर्तव्य भी लगाए गये हैं। पर उसका सर्वश्रेष्ठ, प्रधान और समीपसाधन तो चतुर्थाश्रम ही माना गया है। अन्यकर्तव्य चतुर्थाश्रम तक पहुँचने के सहायकमात्र हैं। व्यासजी के कथन से प्रकट होता है कि सनकादि चारों कुमार जन्मतः "मोक्षधर्माणः" और "वासुदेव परायणाः" थे। जब वे चतुर्थाश्रम के मुख्य साधनों से जन्मतः ही सम्पन्न थे तो उन साधनों की अवहेलना कर सृष्टिसर्जन में लग जाना तो "उपस्थितं परित्य ज्यानुपस्थितं याचयेदिति" वाली बात ही होती। जहाँ दो कर्तव्यों की टक्कर हो वहाँ उनकी श्रेष्ठता और अश्रेष्ठता का विचार कर श्रेष्ठ का ग्रहण तथा अश्रेष्ठ का त्याग करना ही पड़ता है। जैसे—अन्य सब पदार्थों से ईश्वर की श्रेष्ठता प्रधान है। जहाँ ईश्वर के श्रेष्ठत्व के साथ अन्यश्रेष्ठताओं का विरोध उपस्थित हो वहाँ ईश्वर की श्रेष्ठता के आगे दूसरी श्रेष्ठताओं को छोड़ दिया जाता है। क्योंकि ईश्वर श्रेष्ठत्व साध्य है और अन्य उसके साधन हैं। साध्य की अगवति होजाने पर साधन की आवश्यकता ही नहीं रहती। ईश्वरप्राप्ति के लिये यदि कोई गुरु, माता, पिता, स्वामी अथवा अन्य किसी मान्यव्यक्ति की आज्ञा का उल्लङ्घन करता है तो शास्त्र ने इसे दोष नहीं माना। जैसे किसी राज्यकर्मचारी को राजा की ओर से किसी विशेषस्थान पर पहरा देने की आज्ञा मिली हो परन्तु दूसरी ओर राज्य के विरुद्ध किसी भयानकआक्रमण की सूचना मिलने पर वह पहरे के स्थान को छोड़कर आक्रमणकारियों को रोकने के लिये चला जाए तो वह राजाज्ञाभङ्ग करने का दोषी नहीं बन सकता। यही कारण है कि पिता की आज्ञा न मानने के कारण प्रह्लाद की, माता की आज्ञा की अवहेलना करने के कारण भरत की, गुरु आज्ञा न मानने के कारण बलिराजा की, पतियों के शासन की पर्वाह न करने के कारण व्रज-स्त्रियों की, सम्बन्धियों की ताड़ना की अवहेलना करने के कारण मीराबाई की कभी कोई निन्दा नहीं करता। सनकादि कुमार स्वभाव से ही मोक्ष धर्मावलम्बी थे, ईश्वर प्राप्ति के अन्तरङ्गसाधनों के अनुष्ठाता थे, जन्म से ही साधनचतुष्टय षडसम्पत्ति आदि नानाविध ऐश्वर्यों से सम्पन्न थे। यही ईश्वरप्राप्ति के अति समीपी साधन हैं। इन साधनों का अनुष्ठान करने के लिये अथवा परमात्मनिष्ठा-भूमि को दृढ़ करने के लिये इनलोगों ने पितृआज्ञारूप कर्तव्य की ओर ध्यान नहीं दिया तो इसे अनुचित नहीं कहा जा सकता।

व्यासजी के कथनानुसार, ब्रह्माजी के कहने पर भी वे चारों भाई "नैच्छन्", सृष्टिवृद्धि के कार्य की ओर से सर्वथा उदासीन रहे। उपस्थितवस्तु की भी अकांक्षा न रखना या उसकी ओर से तटस्थ रहना ही उदासीनता है, "नैच्छन्" शब्द का अर्थ भी ठीक यही है। जहाँ "ब्राह्मणोस्य मुखमासीत्० " मंत्र से यह प्रकट होता है कि सृष्टिउत्पत्ति के साथ ही वर्णव्यवस्था भी स्थापित हो गई थी वहाँ उपरोक्त कथा से यह भी सिद्ध होता है कि चारों आश्रमों या कम से कम गृहस्थ और चतुर्थाश्रम इन दो आश्रमों की नीव भी उसी समय रख दी गई थी और यह सब ब्रह्माजी की इच्छा से ही हुआ था। गृहस्थधर्म के आचार्य तो स्वयं ब्रह्माजी भी माने जा सकते हैं परन्तु जैसाकि ऊपर कहा गया है—चतुर्थाश्रमियों में सब से बड़े सन्तकुमारजी ही माने जाते थे। अतः वही औदास्य धर्म के आदिमाचार्य नियत

हुए। उदासीनधर्मानुयायी भी आज तक उनको ही आदिमाचार्य मानते आए हैं। उदासीनधर्म के ग्रन्थों में जहाँ कहीं भी पूर्वाचार्यों का उल्लेख मिलता है वहाँ सर्व प्रथम श्री सनत्कुमारजी का नाम ही लिखा हुआ है। दूसरे, जिन सिद्धान्तों की रक्षा तथा प्रचार के लिये भगवान् सनत्कुमारजी ने सृष्टिवृद्धि से उदासीनता प्रकट की थी उदासीनधर्मानुयायी महात्मा आज भी उन्हीं सिद्धान्तों का पालन और रक्षा कर रहे हैं। इस से भी यही सिद्ध होता है कि "वासुदेवपरायण" मोक्ष धर्मी —चतुर्थाश्रमीउदासीनों के आदिमाचार्य भगवान् सनत्कुमार जी ही हैं।



## (२ तरङ्ग)

## हंसावतार का उपदेश.

धर्म के जिस तत्व को समझने की आवश्यकता होती थी उसे भगवान् सनत्कुमारजी ब्रह्माजी से ही पूछा करते थे। परन्तु कुछ समय पश्चात् उनके निवृत्ति-धर्मविषयक प्रश्नों का उत्तर देते समय ब्रह्माजी को कठिनाई प्रतीत होने लगी। क्योंकि श्रीसनत्कुमारजी को तो निवृत्तिधर्म की लगन लगी हुई थी, वे सदैव इसी विषय की शंकाओं का समाधान कराने के लिये धर्मचर्चा चलाया करते थे। पर ब्रह्माजी के मन का झुकाव उस समय सृष्टिरचना अर्थात् प्रवृत्ति की ओर था, इसलिये अलौकिकविषयों के साथ सम्बन्ध रखने वाले प्रश्नों का उत्तर देते समय ब्रह्माजी को कठिनाई का सामना करना पड़ता था। कारण, एक तो "युक्तिप्रमाणाभ्यां वस्तुसिद्धिः" के अनुसार किसी विषय की सिद्धि के लिये, सृष्टि का आदिकाल होने से, युक्तिप्रमाणादि यथेष्टसामग्री न मिल सकती थी। दूसरे श्री सनत्कुमारद्वारा पूछा जाने वाला विषय अलौकिक होता था। साथ ही ब्रह्माजी यह भी अनुभव करते थे कि सनत्कुमारादि चारों पुत्र सृष्टिवृद्धि की ओर से तो उपराम हो ही गये हैं, जिस धर्म को इन्हों ने ग्रहण किया है उसका पूर्ण ज्ञान हुए विना इन्हें अब सन्तोष नहीं हो सकता और वह ज्ञान इस विषय का पूर्णज्ञाता गुरु मिलने से ही होगा। उस ढंग के गुरु बनने के अधिकारी केवल ब्रह्माजी ही हो सकते थे, पर उनके सामने सब से कठिनसमस्या यह थी कि 'एक प्रवृत्ति धर्मानुयायी, मोक्षधर्मावलम्वी चतुर्थाश्रमी का गुरु बन कैसे सकता है? फिर "यद्य दाचरति श्रेष्ठः" छोटों को अपने बड़े बूढ़ों का ही अनुकरण करना पड़ता है, हमारा अनुकरण करके वे कैसे अभीष्टसिद्धि प्राप्त कर सकेंगे?' यह सब सोच कर ब्रह्माजी ने यही निश्चय किया कि इन बालकों की मोक्षधर्म के पूर्णज्ञाता गुरु से भेंट कराने का प्रबन्ध होना चाहिये। पर उस समय ऐसा गुरू मिलना कठिन था। सृष्टि का तो अभी श्रीगणेश ही हुआ था, परिपक्वज्ञानवाले मोक्षधर्म के ज्ञाता

महात्माओं का उस समय मिल जाना सुगम न था। ऐसे महात्माओं का होना सम्भव ही कैसे हो सकता था जब मोक्षरूप उदासीनधर्म का अभी प्रचार ही न हुआ था?

इस कठिनाई को दूर करने के लिये ब्रह्माजी ने भगवान् से ही याचना की। तब भगवान् ने हंसरूप में आकर ब्रह्माजी के इन पुत्रों को तत्वज्ञान का उपदेश किया। यह सारी कथा भगवान् वेदव्यासजी ने भागवतपुराण एकादशस्कन्ध के तेरहवें अध्याय में लिखी है। वही यहाँ उद्धृत करदी जाती है—

## उद्धवजी और भगवान् कृष्ण में प्रश्नोत्तर.

महाभारत युद्ध के अनन्तर महाराजा युधिष्ठिर राज्य कर रहे थे, उसी समय प्रभासक्षेत्र में यादवकुलविनाशिनी घटना घटी। उस के एक दो दिन पूर्व भगवान् कृष्ण अपने प्यारेमित्र उद्धवजी को तत्वज्ञान का उपदेश कर रहे थे। इस वार्तालाप में उद्धवजी ने प्रश्न किया—

विदन्ति मर्त्याः प्रायेण विषयान् पदमापदाम् ।
तथापि भुञ्जते कृष्ण तत्कथंश्वखराजवत् ॥ ८ ॥ भा० ११, १३, ८

हे कृष्ण! सब लोग जानते भी हैं कि विषय ही सर्वप्रकार के दुःखों का घर हैं, फिर भी वे कुत्ता गदहा तथा बकरा के सदृश विषयभोगों में रत रहते हैं इसका कारण क्या है? उत्तर में भगवान् कहते हैं:—

अहमित्यन्यथा बुद्धिः प्रमत्तस्य यथा हृदि ।
उत्सर्पति रजो घोरं ततो वैकारिकं मनः ॥९॥
रजो युक्तस्य मनसः संकल्पः सविकल्पकः ।
ततः कामो गुणध्यानाद्दुःसहः स्याद्धि दुर्मते ॥१०॥
करोति कामवशगः कर्माण्यविजितेन्द्रियः ।
दुःखोदर्काणि संपश्यन् रजोवेगविमोहितः ॥११॥
रजस्तमोभ्यां यदपि विद्वान् विक्षिप्तधीः पुनः ।
अतन्द्रितो मनोयुञ्जन् दोषदृष्टि र्न सज्जते ॥१२॥
अप्रमत्तो नु युञ्जीत मनो मय्यर्पयन् शनैः ।
अनिर्विण्णो यथा कालं जितश्वासो जितासनः ॥१३॥
एतावान् योग आदिष्टो मच्छिष्यैः सनकादिभिः ।
सर्वतो मन आकृष्य मय्यद्धा वेश्यते यथा ॥१४॥

हे उद्धव! मिथ्या अभिनिवेश के वशीभूत होकर ही पुरुष विषयभोग में फँसा रहता है। क्योंकि जब शरीरादिकों के विषय में "अहम्" इत्याकारक मिथ्याबुद्धि पुरुष के हृदय में वास करने लगती है तब सत्वप्रधान मन को भी रजोगुण आच्छादित कर लेता है। तत्पश्चात् जो जो चित्ताकर्षकवस्तुएं मन के सामने आती हैं उनके विषय में "यह ग्राह्य है, यह भोग्य है!" ऐसे संकल्प-विकल्प मन में उत्पन्न होने लग जाते हैं। फिर तो उस अविवेकीपुरुष के मन में "कैसी हृदयाह्लादक वस्तु है, क्या ही सुन्दर स्वरूप है" इत्यादिक गुणचिन्तनद्वारा, उस वस्तु को प्राप्त करने की अतिदुर्धर्ष इच्छा पैदा हो जाती है और स्वयं उस इच्छा के अधीन हो जाने पर उस पुरुष की इन्द्रियाँ उसकी शक्ति से बाहर हो जाती हैं। राजस शक्ति उसे नितान्त मूढ बना देती है। ऐसी अवस्था में कर्मों के दुःखपूर्णस्वरूप को जानता हुआ भी, पुरुष इच्छा के वशीभूत हो कर्म करता ही रहता है।

## क्लेशनिवृत्ति का उपाय.

उद्धवजी बोले, "भगवन्! यदि ऐसा ही है तो क्लेशों से कोई भी बच नहीं सकता। फिर तो क्लेशनिवृत्ति के उपायों का अवलम्बन व्यर्थ ही जान पड़ता है। भगवान् ने कहा-उद्धव! समय आने पर रजोगुण तथा तमोगुण से विवेकीपुरुष का चित्त भी विक्षिप्त होजाता है। परन्तु वह सदैव सावधान रहता है और विषयों में गुणदृष्टि न रखकर विषय-दोष-दृष्टि द्वारा मन को अपने वश में रखता है। अतः वह विषयों में आसक्त नहीं होता। इस प्रकार विवेकीपुरुष दुःखजाल से सदैव अपनी रक्षा करता रहता है।

उद्धवजी ने फिर प्रार्थना की, दयानिधे! यदि कोई पुरुष विषयों में दोषबुद्धि पैदा नहीं कर सकता तो ऐसे पुरुष के लिये दुःखों से बचने का क्या उपाय है? उत्तर में भगवान् ने कहा-ऐसा पुरुष भी यदि आसन प्राणायामादि का अभ्यास कर प्रमाद को त्याग दे और ग्लानि खिन्नतादि को मनसे निकाल कर प्रसन्नचित्त हो प्रतिदिन सायं, प्रातः तथा मध्यान्हकाल में मुझ ईश्वर में ही अपने मन को समाहित करे तो फिर उसके मन में मद्विषयक प्रेम पैदा हो जायगा। बस, ईश्वर प्रेम पैदा होते ही, हे उद्धव! वह स्वयमेव सर्वप्रकार की विषयासक्तियों और उनसे पैदा होनेवाले दुःखों से मुक्त हो जायगा।

उद्धवजी ने फिर प्रश्न किया, महाराज! चित्त और विषय तो दूध और पानी के समान एक रूप हो रहे हैं, जबतक इनका पृथक्करण नहीं होता तब तक ईश्वरनिष्ठा और उसके प्रेम की सम्भावना कैसे हो सकती है? एक म्यान में दो तलवारें कैसे समा सकती हैं? उत्तर में भगवान् कहने लगे—उद्धव! जैसा प्रश्न तुमने इस समय किया है ठीक ऐसाही प्रश्न एक बार मेरे शिष्य सनत्कुमारादि ने भी किया था। उसके उत्तर में जिस योग का उपदेश मैंने उन्हें किया था वही अब तुमको भी सुनाता हूँ।

विस्मित होकर उद्धवजी बीच ही में बोल उठे-दयानिधे! क्षमा करना, आपके इस कथन को सुनकर मेरे मन में एक और शङ्का उत्पन्न हो गई है। महाराज! वे तो ब्रह्माजी के मानसपुत्र थे, आपके शिष्य कैसे हुए? क्या आपके अवतार

धारण करने के समय तक वे गुरुविहीन ही रहे ? आपका अवतार होने तक तो कितने युग, मन्वन्तर और कल्प उनको उत्पन्न हुए बीत चुके थे, क्या इतने दीर्घ काल तक वे गुरूहीन रहकर अज्ञानान्धकार में ही पड़े रहे ? परन्तु ऐसा तो कभी सुनने में नहीं आया। प्रत्युत् उन्हें तो अज्ञानरहित बताया जाता है।

भगवन् ! वैसे तो आप ब्रह्माजी के उन चार पुत्रों के ही क्यों ? समस्त ब्रह्माण्ड के ही गुरू हो ! परन्तु आपका इस समय का कथन तो लौकिकी गुरुशिष्यमर्यादा को सूचित करता है। एक शङ्का यह भी है कि आप तो अब तक अपनी दिव्य मानवलीलाओं को क्षत्रियगृहस्थ के रूप में ही सम्पन्न करते रहे हैं। ब्रह्माजी के वे पुत्र चतुर्थाश्रमी बताए जाते हैं, फिर इस रूप में आप उन्हें अपने शिष्य कैसे बना सकते थे ? आपने तो धर्ममर्यादा की रक्षा के लिये अवतार धारण कर रक्खा है, मुझे कैसे निश्चय हो कि ब्रह्मपुत्रों को शिष्य बनाते समय आपने एक विशेषमहत्वपूर्ण मर्यादा का कुछ भी ध्यान न रक्खा होगा ? मुझे तो यही निश्चय होता है कि यदि ब्रह्मपुत्रों को आपने शिष्य बनाया था तो किसी अन्यस्वरूप में ही बनाया होगा। अतः हे करुणानिधान ! यदि ऐसा ही है तो सेवक की चञ्चलता की ओर ध्यान न देकर पहले अपने उस स्वरूप का ही हाल बतलाइये जिस में आपने सनकादि को शिष्य बनाया था। क्योंकि उसे सुनने की मेरे मन में बड़ी उत्कण्ठा पैदा हो रही है। तत्पश्चात् उन मुनियों के प्रश्न के उत्तर में जिस योग का आपने उपदेश किया था उसके बताने की भी कृपा कीजिये।

## चित्त और विषयों का पृथक्करण.

भगवान् ने कहा—एक समय चतुरानन श्रीब्रह्माजी ब्रह्मलोक में विराजमान थे। उन्हें एकान्त में प्रसन्नवदन बैठे देख कर सनकादि ने परस्पर विचार किया कि अपने विक्षेप की निवृत्ति के वास्ते योग विषयक प्रश्न करने का यही उपयुक्त समय है। इस समय से लाभ उठाना चाहिये। ऐसी सम्मति कर चारोंभाई पिताजी के चरणों पर सिर झुका कर उनके सन्मुख बैठ गये। ब्रह्माजी ने प्रेम से प्रत्येक के मस्तक पर हाथ फेर कर आशीर्वाद दिया और प्रसन्न हो कर कहा, बेटा ! तुम्हें जिस वस्तु की इच्छा हो निःसङ्कोच कहो, वह वस्तु तुम्हें अवश्य मिलेगी।

हाथ जोड़ प्रणाम कर श्रीसनत्कुमारजी कहने लगे—दयालो ! इस ब्रह्माण्ड में ऐसा कौन पदार्थ है जो आपके पुत्रों को अलभ्य है ? कौनसी ऐसी दैवीशक्ति है जो आपकी दया से हमें स्वभावतः न मिल रही हो ? इस ब्रह्मांण्ड में जहाँतक आपका शासन है उसके सब ऐश्वर्य आपके पुत्र होने के कारण हम विनापरिश्रम ही प्राप्त कर रहे हैं। परन्तु पिताजी ! केवल एक ही चिन्ता है जो ब्रह्माण्ड में विचरते हुए हमें सदैव विच्छू के समान काटती रहती है और वह चिन्ता यह है कि:—

" गुणेष्वाविशते चेतो गुणाश्चेतसि च प्रभो "
कथमन्योऽन्यसंत्यागो मुमुक्षोरतितितीर्षोः ॥१७॥

" विषयों में चित्त प्रवेश कर जाता है और चित्त में वासना रूप से अनुभूत विषय प्रवेश कर जाते हैं। " भगवन्! आपको महिमा और अनुग्रह से हम लोगों में तो ऐसी निर्बलता की कोई बात नहीं, इस से तो आपको निश्चिन्त रहना चाहिये। परन्तु अन्यलोग चित्त और विषयों के पृथक्करण का उपाय पूछते हैं तो हमें सिवा मौन रहने के कोई चारा दिखाई नहीं देता। अतः विषयों के अतिक्रमण की इच्छा रखनेवाला मुमुक्षुपुरुष किस उपाय से विषय तथा चित्त को पृथक् कर सकता है ? यही जानने की अभिलाषा रखते हैं।

हे उद्धव! सनत्कुमार के इस प्रश्न को सुन कर, सर्वदेवों में अग्रगण्य और सर्वभूतों के स्रष्टा भगवान् चतुरानन उक्तप्रश्न के मूलकारण की खोज के लिये बारबार विचार करने लगे। उन्होंने सोचा, इन लोगों के अन्दर ऐसा कौनसा अज्ञान शेष रह गया है जो इन लोगों के स्वयं ऐसे प्रश्नों का समाधान कर सकने में बाधक हो रहा है ? परन्तु जगत्सर्जनरूप प्रवृत्ति में चित्त अव्यवस्थित होने के कारण चिर तक विचार करते रहने पर भी ब्रह्माजी उस प्रश्न के बीज (कारण) अर्थात् अज्ञान को न जान सके और नही प्रश्न का सन्तोषप्रद उत्तर दे सके। जब कोई भी उत्तर समझ में न आया तो इस समस्या को सुलझाने के अभिप्राय से "हे परमात्मन्! जैसे हंस क्षीर-नीर-विवेचन करता है वैसे ही इन बालकों के प्रश्न के उत्तरभूत तत्वों का विवेचन आप करें" ऐसा सङ्कल्प कर ब्रह्माजी मेरा चिन्तन करने लगे। मैं उसी समय "ये यथामां प्रपद्यन्ते ताँस्तथैव भजास्यहम्" अपनी इस प्रतिज्ञानुसार हंसरूप में ब्रह्माजी की सभा में उपस्थित हो गया।

उद्धवजी ने फिर प्रार्थना की-हे दामोदर! आप से यह सुनकर मुझे तो बड़ा आश्चर्य हो रहा है कि ब्रह्माजी के मानसपुत्रों में वह अज्ञान कहाँ से आ गया जिसकी खोज ब्रह्माजी कर रहे थे? यह बात और भी कौतूहलजनक है कि उस अज्ञान का पता ब्रह्माजी भी न लगा सके और उन्हें आपको कष्ट देने की आवश्यकता प्रतीत हुई। फिर इस पर भी आपने जो लीला रची वह और भी चकित करने वाली थी। ब्रह्माजी ने तो हंस को उपमान रखते हुए आपका स्मरण किया था क्या आप नाना दिव्यरूपों को छोड़कर हंसरूप में ही आधमके ? ब्रह्माजी ने भी हंसरूप में तो आपका स्मरण नहीं किया था केवल उसके गुणनिबन्धन से ही वहाँ हंस का नाम लिया था। हे मधुसूदन! इन शङ्का पिशाचनियों से मेरा पिण्ड छुड़ाइये।

भगवान् बोले, प्यारे उद्धव! यह सत्य है कि सनत्कुमारादि चारों भाई सर्वोपरि दिव्यऐश्वर्यों को लेकर इस ब्रह्माण्ड में आविर्भूत हुए थे, तथापि यह मानना ही होगा कि इस जगत् में किसी का आगमन अहेतुक नहीं होता। अर्थात् जन्म आविर्भावादि का कोई न कोई कारण अवश्य होता है। अतः सनत्कुमारादि के आविर्भाव का भी कोई निमित्त मानना ही होगा और वह कारण जो भी हो, वह अविद्यक-मायिक ही हो सकता है। उनमें किसी न किसी प्रकार की अविद्या स्वीकार करनी ही पड़ेगी। परन्तु सनत्कुमारादि में उस अविद्या को खोज निकालना ऐसा ही कठिन है जैसे सूर्य्य में काले दाग का खोज निकालना। कारण, वे ऐसे पवित्रव्यक्ति थे कि उनमें अविद्या आदि दोषों की सम्भावना स्वप्न में भी नहीं हो

सकती थी। प्रश्न सुन कर ब्रह्माजी के मौन रह जाने और स्तब्ध से हो कर परमात्मा की शरण लेने का कारण भी यही प्रतीत होता है। भले ही भगवान् विष्णु तथा शङ्करजी ने जय-विजय तथा पितृकन्याओं को दिये गये शापों को न्यायसंगत ठहराया, परन्तु उन से भी उन में यत्किञ्चित् अविद्या का होना प्रमाणित होता है। अपनी इस भूल को स्वयं इन लोगों ने भी स्वीकार किया था। वास्तव में उसी दोष की निवृत्ति के लिये इन्हों ने ब्रह्माजी से ऐसा प्रश्न किया था। हे उद्धव! यद्यपि इस संसार में मेरे आने के कारण वे नहीं हैं जो जीवों के आने के होते हैं, अर्थात् जैसे जीव कर्मतंत्र होकर संसार में आता जाता है वैसा कोई वन्धन मेरे आने जाने का कारण नहीं होता। तथापि मेरा किसी अवताररूप में आना निष्कारण तो नहीं होता। भले ही उन कारणों से भी मैं सदैव स्वतंत्र हूँ, अर्थात् उन से मेरी स्वाभाविकस्थिति में कोई अन्तर नहीं पड़ सकता, फिर भी उन कारणों का अस्तित्व तो मानना ही पड़ता है। वे कारण चाहे जो हों, वे सव मायिक ही हो सकते हैं। जव इस संसार में मेरा आना जाना भी निष्कारण नहीं, तो औरों की चर्चा ही क्या?।

## चतुर्थाश्रमदीक्षा

ब्रह्माजी का चित्त सृष्टिसर्जनरूप प्रवृत्ति की ओर आकर्षित होने के कारण अव्यवस्थित दशा में था, अतः वे सनत्कुमारादि के प्रश्न का उत्तर न दे सके। अपनी असमर्थता से ब्रह्माजी ने इस लोकव्यवहार का दिग्दर्शन कराया है कि कोई पूर्ण विद्वान ही क्यों नहो यदि वह प्रवृत्तिदशा में किसी कार्य की चिन्ता में मग्न है तो अन्यविषय का साधारणप्रश्न उपस्थित होने पर भी उसका यथोचित उत्तर देने में असमर्थ हो सकता है। परन्तु ऐसी दशा में सन्तोषजनक उत्तर न दे सकने पर विद्वान की अनभिज्ञता सिद्ध नहीं हो जाती। यह लोकप्रसिद्ध बात है कि पुरुष अन्यमनस्क होने की अवस्था में ज्ञातघटना को भी यथोचितरूप में वर्णन नही कर सकता। एवम् यदि ब्रह्माजी उत्तर नहीं दे सके तो उनकी सर्वज्ञता में कोई अन्तर नहीं पड़ता। दूसरे, सम्भव है कि सनत्कुमारादि के इस प्रश्न का उत्तर देना ब्रह्माजी ने उचित ही न समझा हो। कारण, सृष्टि के विधाता होने से ब्रह्माजी सर्वप्रकार की मर्यादाओं के भी विधाता हैं। उन्हों ने विचार किया-सनत्कुमारादि ने प्रवृत्ति से उदासीनता प्रकट की है, लोककल्याणार्थ उदासीन चतुर्थाश्रम की मर्यादा की नीव इन लोगों के हाथों ही रख दी जानी चाहिये। यदि इनके प्रश्न का उत्तर दे दिया तो सम्भव है इस कार्य को सम्पन्न करने का ऐसा अवसर फिर शीघ्र न मिल सके। मालूम होता है, ब्रह्माजी का विचार यह भी था कि भले ही सनत्कुमारादि उनके पुत्र हैं और पुत्र पिता से ब्रह्मविद्या का उपदेश ग्रहण कर सकता है, फिर भी वे स्वयं प्रवृत्तिधर्मानुयायी और सशक्तिक हैं, यदि स्वयं ही निवृत्तिधर्मानुयायी विहंगम पुत्रों को उत्तर देकर मुनिदीक्षा से दीक्षित करने और चतुर्थाश्रमरूप उदासीन-आश्रम के गुरु बनने बैठ गये तो यह व्यवहार हास्यास्पद और हानिकर समझा जायगा। अन्त में उन्हों ने यही निश्चय किया कि आश्रमनिर्माण के लिये इस प्रश्न का उत्तर किसी दूसरे से दिलाना ही श्रेयस्कर होगा। बस, इसी उलझन को सुलझाने के लिये वे मेरा चिन्तन करने लगे।

तब मैं स्वयम्भू के संकल्पानुसार उदासीन-मोक्षाश्रम की मर्यादास्थापना के लिये चतुर्थाश्रमी हंसवेष* में अवतीर्ण हो-ब्रह्मसभा में उपस्थित हुआ। मुझे देखते

* १—सृष्टि के आरम्भ में दूसरा कोई ऐश्वर्यशाली नहीं था अतः उस समय केवल मायाशवलब्रह्म ही ईश्वरशब्द-वाच्य था। ज्यों २ क्रमशः सृष्टि की उन्नति होती गई, त्यों २ सापेक्ष ऐश्वर्यशाली देवता तथा राजा महाराजा भी पैदा हो गये, उन्हें लोग ईश्वरं और निरतिशय, निरपेक्ष-ऐश्वर्यशाली ईश्वर को परमेश्वर कहने लगे। इसके साथ २ परमेश्वर पद में परम का लोप करके केवल ईश्वर-पद का भी परमात्मा में प्रयोग करते रहे और आज तक कर रहे हैं।

यह प्राचीन प्रथा है कि जिस संज्ञा शब्द में दो भाग या पद हों, वह अपने अर्थ में सारे का सारा तो प्रयुक्त होता ही है, कभी-कभी पूर्वपद का लोप करके केवल उसका उत्तरपद और उत्तर पद का लोप करके केवल उसका पूर्वपद भी उसी अर्थ के बोधन के लिये बोला जाता है। भगवान् कृष्ण की राणी का पूरा नाम सत्यभामा था, पर उसे 'सत्या' और 'भामा' भी कहते थे। उपर्युक्त नियम का आकार कात्यायन ने इस प्रकार लिखा है "विनापि प्रत्ययं पूर्वोत्तरपदयो र्लोपो वा वाच्यः" अर्थात् किसी प्रत्ययविशेष के न रहने पर भी शब्दों के पूर्वभाग तथा उत्तरभाग का कभी २ लोप हो जाया करता है। इस के अनुसार श्रीसनत्कुमार के गुरु भगवान् के अवतार 'हंस' में हंस शब्द का प्रयोग परमहंस के परमभाग का लोप करके किया गया है।

२—आरम्भ में चतुर्थाश्रमी के हंस, परमहंस आदि भेद न होने से हंस शब्द ही परमहंस के अर्थ में प्रयुक्त होता था। पीछे से चतुर्थाश्रमी के भेद होने पर भी पुराणों में नाम नहीं बदला गया। अब तक इसी नाम से लिखते तथा बोलते हैं,। यह नहीं कह सकते कि वे 'हंस' अर्थात् तृतीयकक्षा के चतुर्थाश्रमी थे। एक तो उस समय विभाग ही नहीं था। दूसरा, जिस स्वरूप में वे अवतीर्ण हुए और चतुर्थाश्रम की दीक्षा दी, उन का वह स्वरूप (परमहंसश्रेणी) उत्तमकक्षा का था, यही कक्षा प्रव्रज्या की उच्चअवस्था है। भगवान् हंस ने सनत्कुमारादि को इसी कक्षा का उपदेश दिया था। जिस में वे आयु भर रहे। ज्यों २ आगे २ चतुर्थाश्रमियों में त्रुटियाँ आती गईं, त्यों २ इन के विभाग होते गये। अन्ततः कुटीचक तक पहुँच गये। सर्वलक्षण संपन्न पूर्णपुरुष का चलाया मार्ग पहिले सर्वथा पूर्ण तथा स्वच्छ होता है, उस में पश्चाद्भावी पुरुषों की असावधानता से ही त्रुटि आया करती है। इस के विपरीत अपूर्णपुरुष से प्रचलितप्रथा में प्रथम अवश्य अपूर्णता होती है, पश्चात् संशोधन, सुधारद्वारा उस को पूर्णता में लाने का यत्न किया जाता है। भगवान् के चरणारविन्द से प्रचलित भागीरथी के प्रथम-प्रवाह के समान भगवान् (हंस) से प्रचलित प्रव्रज्या का प्रथमप्रवाह भी अतिनिर्मल तथा सर्वगुणों से परिपूर्ण था। अतः यह मानना ही पड़ेगा कि उस के प्रथमप्रचालक (आदिमाचार्य) भगवान् हंस भी उत्तमकोटि के चतुर्थाश्रमी अर्थात् परमहंस थे। इसी अर्थ में पूर्वजों के समान इस समय के विद्वान भी उन को 'हंस' नाम से स्मरण करते हैं। इस पक्ष में कात्यायन की वार्तिक से इस में परमपद का लोप करने की आवश्यकता नहीं। लोप के बिना ही 'हंस' शब्द परमहंस के अर्थ का बोध करा सकता है।

३—हंस के नीरक्षीर-विवेक के समान विषयों से चित्त का पृथक्करण तथा आत्मानात्म का विवेचन करना ही चतुर्थाश्रमी का मुख्यकर्तव्य है। भगवान् ने चतुर्थाश्रमी के रूप में अवतीर्ण हो सनत्कुमारादिकों के प्रश्न के उत्तर में ऐसा ही किया, अतः हंससादृश्य से हंसशब्द का प्रयोग होने लगा। भगवान् में प्रयुक्त इस हंसशब्द का पर्याय ही परमहंस है।

परमहंस शब्द—"परमहंसमहामुनीनाम्" स्कं० ३, अ० १५ श्लो० ३७,। 'पारमहंस्यचर्यया' स्कं० ४ अ० २२ श्लो० २४, श्रीमद्भागवत के अनुसार चतुर्थाश्रमी में प्रयुक्त हुआ है। जिस के भेद यह है।

ही वे सबलोग खडे हो गये और ब्रह्माजी के पीछे आकर सनत्कुमारादि चारों भाईयों ने नम्रतापूर्वक मेरे चरणों पर प्रणाम किया। जब आगत-स्वागत की रीति पूर्ण कर सब लोग बैठ गये तब सनत्कुमार ने मुझसे पूछा "आप कौन हैं?"

मैंने सोचा 'देहादि से आत्मा भिन्न है' ऐसा पूर्णनिश्चय, अर्थात् आत्मा का पूर्णतया साक्षत्कार प्राप्त कर लेने वाले ज्ञानी में रागादिदोष उत्पन्न नहीं हो सकते। रागादि का अभाव हो जाने पर स्वयमेव ही विषय तथा चित्त का विश्लेषण हो जाता है। इसी विचार से आत्म-अनात्म का विषय प्रदर्शन करते हुए उनके प्रश्न का जो उत्तर मैंने हंसरूप में दिया उसे सावधान होकर सुनो। पहले मैंने उनसे ही पूछा—

वस्तुनो यद्यनानात्व मात्मानः प्रश्न ईदृशः।
कथं घटेत वो विप्रा? वक्तुर्वामेकआश्रयः॥२२॥
पञ्चात्मकेषु भूतेषु समानेषु च वस्तुतः।
को भवानिति वा प्रश्नो वाचारम्भो ह्यनर्थकः॥२३॥

---

चतुर्विधा भिक्षवस्तु प्रोक्ताः सामान्यलिङ्गिनः।
तेषां पृथक्पृथग्ज्ञानं वृत्ति भेदा त्कृतं च तत् ॥१॥
कुटीचरो बह्वदको हंसश्चैव तृतीयकः।
चतुर्थःपरमोहंसो यो यः पश्चात्स उत्तमः ॥२॥

भिक्षु (चतुर्थाश्रमी) चार प्रकार के होते हैं (१–कुटीचर, २–बहूदक, ३–हंस, ४–परमहंस) उन के काषाय (गेरवे) वस्त्र आदि चिन्ह समान होते हैं। दूसरे शास्त्रवर्णित अलग २ आचरणों तथा चिन्हों से उन की पहचान होती है। १–शिखा, यज्ञोपवीत दोनों धारण करता है और अपने सम्बन्धियों से बनवाई—कुटियों में रहता हुआ उन्हों के दिये असन, वसनादि से जीवनयापन करता है। २—शिखायज्ञोपवीत दोनों रखता तथा जन्मग्राम त्याग कर रमताराम रहता है। ३—शिखा त्याग कर यज्ञोपवीत रखता और चक्रवर्ती हो कर विचरता है। ४—शिखा, यज्ञोपवीत दोनों नहीं रखता, जहां चाहे यात्रा करता है।

भगवान् हंस चतुर्थकक्षा के चतुर्थाश्रमी थे। उन में हंस शब्द का प्रयोग परमहंस अर्थ में हुआ और होता है। हंसशब्द की समानता देख कर लोग भ्रान्ति में आ गये हैं कि वे हंस जाति के पक्षिरूप में अवतीर्ण हुए थे। यही नहीं भ्रान्ति के शिकार हुए लोग चौवीस अवतारों की चित्रमाला में हंसावतार का आकार हंसपक्षी का ही बना देते हैं। इस भ्रान्ति का कारण गवेषणा का तथा विचार का अभाव है। किसी पुराण में हंसावतार का आकार पक्षिरूप में वर्णन किया उपलब्ध नहीं होता और नही उस उद्देश्य की सिद्धि होती है, जिस के लिये वे अवतीर्ण हुए थे। ब्रह्मदेव ने निवृतिपरायण अपने पुत्रों के इसी आदर्श की रक्षा तथा स्थापना के विचार से मुनिधर्म की दीक्षा नहीं दी कि चतुर्थाश्रम की दीक्षा किसी चतुर्थाश्रमी गुरु द्वारा ही दी जानी उचित है"। क्या पक्षिरूप में अवतीर्ण होने से इस मर्यादा की रक्षा तथा स्थापना की जा सकती है? जब नहीं, तो फिर काव्यकोषादि में हंस शब्द का पक्षिजाति विशेष अर्थ देखकर इस स्थान में भी प्रकरण के विरुद्ध वही अर्थ करना कैसे संगत तथा युक्तियुक्त माना जा सकता है? किसी स्थान में हरि शब्द का वानर अर्थ देख विकुण्ठवासी पूजनीयदेव के वर्णन में भी उसका वानर अर्थ समझना कितनी भारी भूल है।

मनसा वचसा दृष्ट्या गृह्यतेऽन्यै रपीन्द्रियः।
अहमेव न मत्तोऽन्य दिति बुद्ध्यध्वमंजसा ॥२४॥

हे ब्राह्मणो ! "आप कौन हैं ?" आपका यह निर्धारणात्मक प्रश्न आत्मा सम्बन्धी है अथवा पञ्चभूतात्मकशरीर सम्बन्धी ? यदि आत्मा सम्बन्धी है तो वह एक ही सर्व में परिपूर्ण है फिर कहो सर्व में परिपूर्ण आत्मा के विषय में, बहुतों में एकता निर्धारणात्मक आपका यह प्रश्न कैसे बन सकता है ? और फिर मैं कौनसा अवलम्बन अर्थात् निर्विशेष—आत्मा के किन विशेष जाति, गुण आदि का आश्रय लेकर आपको उत्तर दूँ। यदि आपका प्रश्न पञ्चभूतात्मक शरीरविषयक हो तो यह केवल वाग्विलासमात्र है, विचार करने पर उसका कोई अर्थ सिद्ध नहीं होता। कारण, पञ्चभूतदृष्टि से सर्वशरीर अभिन्न हैं। इस विचार को और भी आगे ले जाओ तो परमकारणात्मारूप ब्रह्म से अतिरिक्त कोई सद्भाव तो है ही नहीं। मृत्तिका के कार्य्य घटादि केवल वाग्विलासमात्र हैं। सत्य तो उनमें अनुगत एक मृत्तिका ही है। एवम् पञ्चभूत अथवा परमकारण ब्रह्म से अतिरिक्त सर्वपदार्थों का अस्तित्व केवल कथनमात्र है। महत्तत्व से लेकर पृथिवी प्रर्यन्त कोई भी तत्व अविद्या-माया से भिन्न नहीं, उनमें सत्-सत्ता कुछ भी नहीं। माया भी ब्रह्म की एक शक्ति है अतः सर्व अविद्यक कार्यों का परमकारण भी ब्रह्म ही है। इस प्रकार मन, वाणी और इन्द्रियों का जो विषय है वह सब ब्रह्म अर्थात् मैं ही हूँ। फिर इन पदार्थों में भेद कैसा ? बस, आपके इस प्रश्न का उत्तर तो इतना ही हो सकता है।

## जीव का वास्तविकस्वरूप.

हे उद्धव ! इतना कह कर मैंने उस प्रश्न का उत्तर देना प्रारम्भ कर दिया जो सनत्कुमारादि ने अपने पिता ब्रह्मा से किया था। मैंने कहा- हे मुमुक्षुओ ! अब उस प्रश्न का उत्तर सावधान होकर सुनो, जो तुमने अपने पिता से किया था। यदि कर्तृत्व भोक्तृत्वधर्मी विषयों से बँधा हुआ बुद्धिशब्दवाच्य-चित्त ही जीव का सत्यस्वरूप होता तो चित्तरूपजीव का विषयों से वियोग दुर्घट था। परन्तु जीव का वास्तविकस्वरूप तो सच्चिदानंद—ब्रह्म ही है। चित्त के साथ अध्यास होने के कारण जीव चित्तधर्मी सा बन कर विषयों के साथ संग्रथित हो जाता है। परन्तु जब वही जीव विषयों के मिथ्यात्व का अनुसन्धान कर सर्व ओर से उपराम हो जाता है और स्वविषयक ब्रह्मभावना कर भगवान् के भजन में लीन होजाता है, तब परिपूर्णस्वरूपावस्थिति को प्राप्त कर लेता है। हे पुत्रो ! यह सत्य है कि गुणों में चित्त और चित्त में गुण प्रवेश करके दोनों परस्पर संग्रथित होजाते हैं, परन्तु यह चित्त ब्रह्मस्वरूपजीव का देह अर्थात् उपाधि है, स्वरूप नहीं। जब ऐसा है तो "अहम् ब्रह्मास्मि" इस निश्चय से मुझ परमात्मा का स्वरूप होकर चित्त और उस में वासनारूप से वर्तमान विषय, इन दोनों का परित्याग कर दो और सूर्यवत् सर्वसाक्षी बन कर सदा सच्चिदानंदस्वरूप में स्थित हो विचरते रहो। बस फिर चित्त और विषयों के झगड़े का प्रश्न तुम्हारे सामने उपस्थित न होगा।

सनत्कुमारने पूछा,—भगवन्! जाग्रदादिअवस्थाओं में रहने वाला पुरुष निर्विकार कैसे हो सकता है? उत्तर में मैंने कहा, बेटा! जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति यह अवस्थाएं बुद्धि की वृत्तियाँ हैं, जीवकी नहीं। यह तो सत्, रज, तम से उत्पन्न होती हैं; स्वाभाविक नहीं। जीव इन तीनों अवस्थाओं से रहित, इनका साक्षीमात्र है।

सनत्कुमार फिर पूछने लगा—यदि जीव इन अवस्थाओं का साक्षी है तो 'मैं जागता हूँ, मैं सोता हूँ' इत्यादि अनुभवों की प्रतीति आत्मा में क्यों होती है? मैंने उसे बताया कि जब बुद्धि का तादात्म्यसम्बन्ध आत्मा के साथ स्थापित हो जाता है तब उस सम्बन्ध के कारण बुद्धि अपने धर्मों को जीव में आरोपण कर देती है। अतः "मैं सोता हूँ, मैं जागता हूँ" इत्यादि बुद्धि के धर्मों की प्रतीति जीव में होने लगती है। वस्तुतः जीव में इस प्रकार के किसी धर्म का समावेश नहीं। अतः तीनों अवस्थाओं से अतीत मेरे तुर्यावस्थास्वरूप में निष्ठा लाभ कर बुद्धि आदि में तादात्म्य-अध्यासरूप सम्बन्ध का परित्याग कर दो। फल यह होगा कि चित्त और विषयों का पृथक्करण अपने आप हो जायगा। तुम स्वयं ही जड़ चित्त को आत्मचैतन्य समर्पण कर अर्थात् चेतन बना कर उसे जगत के विषयों को बटोरने और अपने अन्दर भरने के योग्य बनाते हो। यदि तुम अपना सम्बन्ध जुदा रखते हुए साक्षीरूप से स्थित हो जाओ तो चित्त विषयों के साथ अपना सम्बन्ध कदापि जोड़ नहीं सकता। कारण, वह स्वयं जड़ है। तुम स्वयं सम्राट् होते हुए अपनी शक्ति चित्तरूप नौकर को दे देते हो और फिर उसके पीछे चल कर खराब होते हो। वह तुम्हारी महिमा को मट्टी में मिला देता है। अब भी अपनें सम्राड्भाव को स्मरण करो, फिर अपनें स्वाभाविकस्थान को प्राप्त कर लोगे।

## बुद्धि तथा आत्मा का तादात्म्यसम्बन्ध दूर करने का उपाय.

"भगवन्! बुद्धि और आत्मा का तादात्म्यसम्बन्ध कैसे पैदा होता है और उस सम्बन्ध को दूर करने का क्या उपाय है?" सनत्कुमार ने फिर प्रश्न किया।

भगवान् उद्धव से कहते हैं—मैंने उसके उत्तर में कहा-बुद्धि में आत्मअहंकृति पैदा होने से ही बुद्धि और आत्मा का तादात्म्यसम्बन्ध होता है। यही सम्बन्ध आत्मा के आनन्दादिगुणों को आच्छादन और जीव को स्वार्थभ्रष्ट कर नाना अनर्थों में फँसा देता है। अतः "यह बुद्धि आदि सर्वदुखात्मजाल दुःखरूप हैं" ऐसा निश्चय कर तुर्याभाव में स्थित हो और बुद्धिविषयक अभिमान और उससे प्राप्त होने वाले भोगों की चिन्ता का परित्याग करदो। बुद्धि के निमित्त से ही जगत में नाना पदार्थ प्रतीत होते हैं और उन पदार्थों की प्रतीति के कारण, राग के वशीभूत हो मनुष्य विषयप्राप्ति का प्रयत्न और प्राप्त कर लेने पर उनमें सुख का अनुभव करता है। अनुभूतवस्तु के सँस्कार चित्त में बैठ जाते हैं, वही सँस्कार आगे कर्म में प्रवृत्त कर देते हैं। इसप्रकार कर्मों का एक चक्र सा बन जाता है, जिससे मुक्त होना जीव के लिये कठिन हो जाता है। परन्तु यह नानात्व, बुद्धिविलास के सिवा कुछ नहीं। तब उनकी प्राप्ति के वास्ते कर्मधर्मादि का अवलम्बन

भी व्यर्थ है। जबतक वह नानार्थकबुद्धि विचार से दूर नहीं हो जाती तबतक वह अज्ञानीपुरुष जागता हुआ भी स्वप्न में जाग्रत की प्रतीति करनेवाले पुरुष के समान सोता ही है।

सनत्कुमार ने कहा—हे गुरो! वेदबोधित वर्णआश्रम और उनके कर्मधर्मादि-विषयक नानात्वबुद्धि भला कैसे दूर हो सकती है? क्योंकि वेद तो असद्भाव को कहता ही नहीं। हंसरूप में मैंने उत्तर दिया—शरीर, तन्निबन्धन वर्णाश्रमरूप भेद, स्वर्गादिफल और उनके हेतु-कर्मादि यह सब आत्मा की अपेक्षा से असत् ही हैं। वेद तो अज्ञपुरुषों की प्रवृत्ति को सुव्यवस्थित करने के लिये इनका प्रतिपादन करता है। यह सब सत्य हैं ऐसा भाव वेद के कथन का नहीं। क्षण-क्षण में परि-वर्तन होनेवाले स्थूलपदार्थों को एक ही आत्मतत्त्व जाग्रतअवस्था में भोगता है और वही बाह्यपदार्थों के सदृश प्रतीत होनेवाले स्वप्नपदार्थों को स्वप्नावस्था में भोगता है। सुषुप्ति में उन सब पदार्थों का लय कर देता है। एक अवस्था की शरीरादि वस्तुएं दूसरी अवस्था में नहीं रहतीं, अतः वे सब असत्य हैं। परन्तु तीनों अव-स्थाओं में एक ही आत्मतत्त्व साक्षीरूप से रहता है इस लिये वही सत्य है। यदि भिन्न-भिन्न अवस्थाओं के आत्मा भी भिन्न भिन्न हों तो जागने पर पुरुष को ऐसी स्मृति कभी नहीं रह सकती कि "स्वप्न देखने के अनन्तर ऐसा सोया कि कुछ भी पता न रहा और वही अब मैं जागता हूँ।" यहाँ पर स्वप्न और अज्ञान का स्मरण जाग्रत में हो रहा है। इस से प्रकट होता है कि तीनों अवस्थाओं को अनुभव करनेवाला एक ही आत्मतत्त्व है। कारण, एक के अनुभूतविषय की स्मृति अन्य को नहीं हो सकती। हे ब्राह्मणो! स्वस्वरूपाज्ञान के कारण गुणनिबन्धन मनकी इन तीन अवस्थाओं को भी जीव ने अपने आप में आरोपित कर रक्खा है। वास्तव में यह सद्वस्तु नहीं हैं। ऐसा निश्चय करके; अनुमान, सत्पुरुषों के उपदेश और श्रुतिविचारजन्यज्ञानरूपी खड्गद्वारा सर्वप्रकार के संशयों के आधारभूत अहंकार का नाश कर सर्व का आत्मा होकर हृदय में विराजनेवाले मुझ परमात्मा का साक्षा-त्कार करो। संसार तो विभ्रममात्र है। स्वप्न के पदार्थों के समान विनाशवान् दृष्टभाव है। अलातचक्र के समान चंचल है, मन की कल्पना मात्र ही इसका आधार है। इन सब बातों से इसकी असद्रूपता में कोई सन्देह नहीं रह जाता। एक ही विज्ञान (बुद्धि) नानाप्रकार से प्रतीत हो रही है। इसी वास्ते इसका नाम विभ्रम है। त्रिविधगुणों से उत्पन्न भेद का नाम माया और स्वप्न है। संसार के स्वरूप पर्यालोचन कर निजानन्द में मग्न रहो। जब यह संसार कुछ है ही नहीं तो तद्विष-यक सत्यत्वबुद्धि को छोड़ो। इसकी न इच्छा करो न चेष्टा। बस, स्वरूपावस्थान-रूप मूकता को धारण कर निजात्मानन्द में मग्न हो जाओ।

मत समझो कि 'एक शरीरधारी के लिये द्वैतदृष्टि का निवृत्त करना सर्वथा-असम्भव है और द्वैतदृष्टि निवृत्त किये विना संसार की निवृत्ति हो नहीं सकती' क्योंकि आत्मनिष्ठा का लाभ हो जाने पर जिनको असद्वस्तु जानकर तुम त्याग चुके हो, भले ही वे आत्मसाक्षात्कार के अनन्तर भी दग्धरज्जु तथा दग्धपट के समान प्रतीत होती रहें, तुम्हें बन्धन में नहीं डाल सकतीं। ब्राह्मीस्थिति प्राप्त होजाने पर विषय-स्मृति भी नाममात्र को ही रह जाती है और वह किसी प्रकार की बाधा नहीं

पहुँचा सकती। अधिक क्या, जिस शरीर द्वारा किसी सिद्ध महापुरुष ने आत्म-स्वरूप का लाभ किया है उस शरीर के आने जाने, बैठने उठने आदि व्यवहारों से भी मदिरा से उन्मत्त उस पुरुष की भाँति वेखवर हो जाता है जिसे अपने वस्त्रों की स्थिति अनवस्थिति की भी सुध नहीं होती। यह भी मत समझो कि जब अतियत्न से सुरक्षितशरीर का भी किसी न किसी समय पतन हो जाता है तो अद्वैततत्त्व का साक्षात्कार हो जाने पर शरीर की विस्मृति होते ही वह एकदम नष्ट हो जायगा। शरीर तो अपने आरम्भककर्मों के नाश की प्रतीक्षा में दैवाधीन रहकर प्राणेन्द्रियों को धारण करता हुआ जीता ही रहेगा। यह भी सन्देह न करो कि ऐसी स्थिति में तत्त्ववेत्ता भी कभी न कभी विषयों में आसक्त हो जायगा। जैसे जागा हुआ पुरुष स्वप्न के पदार्थों में आसक्त नहीं होता, वैसे ही आत्मतत्त्व का साक्षात्कार करनेवाला या समाधिपर्यन्त योग को लाभ करनेवाला पुरुष भी स्वप्न-तुल्यसंसार में आसक्त नहीं हो सकता। हे पुत्रो! निजात्मस्वरूप से मेरा साक्षात्कार कर निर्भय हो संसार में विचरो, भविष्य में तुम्हारे सामने कोई भी विघ्न उपस्थित न होगा।

"मयैतदुक्तं वो विप्रा गुह्यं यत्सांख्य योगयोः।
जानीत मागतं यज्ञं युष्मद्धर्मविवक्षया॥".

हे विप्रो! आत्म-अनात्म-विवेकरूप सांख्य और योग का जो रहस्य था वह मैंने तुम्हें बता दिया। चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म का तुम्हें उपदेश देने के लिये मैं यहाँ आया हूँ और मैं विष्णु हूँ।

हे उद्धव! हंसरूप में इतना उपदेश कर मैं चुप हो गया। पश्चात् ब्रह्माजी सहित सनत्कुमारादि ने पूजा नमस्कारादि से हंस का सत्कार किया और फिर उसी समय उनके देखते देखते हंस भगवान् अन्तर्धान हो गये।

## औदासीन्यधर्म की नीव.

उपर्युक्त कथा से स्फुट होता है कि श्रीसनत्कुमारादि को हंसभगवान् से ही चतुर्थाश्रम—उदासीनधर्म की दीक्षा मिली है। इससे पूर्व वे निवृत्तिधर्मानुयायी होते हुए भी ब्राह्मणवर्ण में ही माने जाते थे। यही कारण है कि हंसभगवान् ने भी अपने उपदेश के प्रारम्भ में "कथं घटेत वो विप्राः" और उपसंहार में "मयैतदुक्तं वो विप्राः" विप्र शब्द से उन्हें सम्बोधन किया है। अन्य स्थानों पर जहाँ भी श्रीसनत्कुमारादि का प्रसंग आता है वहाँ व्यासजी उनके लिये प्रायः "मुनीनूर्ध्वरेतसः" मुनि शब्द का ही स्वयं प्रयोग करते और दूसरों से कराते हैं। यहाँ तक कि आगे चलकर भगवान् कृष्ण के मुख से भी उन्हें मुनि ही कहला रहे हैं। फिर यहाँ पर हंसभगवान् से विप्रशब्द का प्रयोग कराने का प्रयोजन इस के सिवा कुछ नहीं हो सकता कि हंसभगवान् से चतुर्थाश्रम की दीक्षा लेने तक उनका ब्रह्मणवर्णाभिमान बना ही हुआ था। यहाँ यह शङ्का हो सकती है कि सम्भव है विप्र तथा मुनि शब्द समानार्थक भाव को ले कर प्रयोग किये गये हों? परन्तु ऐसी

सम्भावना तो तब होती जब इन दोनों शब्दों के अर्थ यौगिक और रूढिरीति से एक ही होते। मुनि शब्द तो चतुर्थाश्रमी के लिये ही योगारूढ हो चुका है। जिस प्रकार यौगिकरीति से गणेश शब्द के अर्थ चाहे और भी हो सकते हों, परन्तु अब वह व्यक्तिविशेष केवल शंकरपुत्र में ही रूढ है। एवम् विप्र शब्द के लाक्षणिक अर्थ चाहे और भी हों, अब तो वह ब्राह्मणवर्णव्यक्ति में ही रूढ है। अतः मुनि शब्द आश्रमविशेष का और विप्र शब्द वर्णविशेष का द्योतक है। ऐसी दशा में यह समझना कि दोनों शब्द समानार्थक भाव को लेकर प्रयोग किये गये हैं, भूल है। यदि कहा जाए कि एक ब्राह्मण के चतुर्थाश्रम की दीक्षा ले लेने पर भी उसके लिये विप्र शब्द का प्रयोग हो सकता है, तो यह भी लोकव्यवहार तथा युक्ति के विरुद्ध है। क्योंकि ब्राह्मण को ब्राह्मण ही कहा जाता है और मुनि को मुनि। न ब्राह्मण को कोई मुनि कहता है और न मुनि को ब्राह्मण। प्राचीन काल से यही प्रथा चली आती है। दूसरे यद्यपि वर्ण व्यापक और उसके आश्रित रहने वाला आश्रम व्याप्य है, अर्थात् मृत्तिका से घट, स्वर्ण से कुण्डल और तन्तु से पट के समान वर्ण का रूपान्तरित भाव आश्रम है। चाहे परमार्थ में घट, कुण्डल और पट अपने अपने कारणवाचक शब्दों के वाच्य हो सकते हों, फिर भी ऐसा करने से लोक व्यवहार के रुकने की सम्भावना तो बनी ही रहती है। 'घटमानय' की जगह 'मृत्तिकामानय' कहा जायगा तो मंगानेवाले का प्रयोजन कैसे सिद्ध होगा? इसी प्रकार मुनि और विप्र शब्दों का प्रयोग भी भिन्न-भिन्न अर्थों में होना उचित ही है। हंसभगवान् के मुख से सनत्कुमारादि को व्यासजी का बार-बार विप्र कहलाना यही सिद्ध करता है कि हंसभगवान् से उपदेश ग्रहण करने के पूर्व वे न चतुर्थाश्रमी थे और नहीं चतुर्थाश्रम की कोई व्यवस्था बाँधी गई थी। पुराणों को देखने से भी यही ज्ञात होता है कि चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म की नीव सर्वप्रथम सनत्कुमारादि द्वारा ही डाली गई थी, और हंसरूप में गुरु बनकर, इसी का उपदेश करने के लिये भगवान् आए थे। अन्यथाः—

"जानीतमागतं यज्ञं युष्मद्धर्म विवक्षया ॥ ३८ ॥

"मैं विष्णु हूँ और तुम्हारा धर्म बतलाने के लिये ही यहाँ आया हूँ।" इस उक्ति का अर्थ स्पष्ट नहीं होता। यदि पुराणों के इस कथन पर विश्वास न किया जाए कि "भगवान् ने चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म की नीव रखने के लिये हंसरूप में गुरू बनकर सनत्कुमारादि को उपदेश किया" तो प्रश्न पैदा होता है कि फिर सनत्कुमारादि का वह कौनसा विशेषधर्म था जिसका उपदेश करने के लिये भगवान् का आगमन हंस के रूप में हुआ? केवल उपस्थितप्रश्न के उत्तर को ही उनका धर्म मान लेना तो कुछ खटकता है। कारण, प्रश्न और उसका उत्तर तो सर्वसाधारण के हित से सम्बन्ध रखते हैं। सनत्कुमार ने ब्रह्माजी से चित्त तथा विषयों के पृथक्करण का उपाय पूछते समय ही उन्हें यह निश्चय दिला दिया था कि उनके अपने अन्दर ऐसी कोई निर्वलता नहीं। वे तो केवल मुमुक्षुजनों के हित के लिये प्रश्न कर रहे हैं। उनकी अपनी कठिनाई तो केवल इतनी थी कि वे लोगों द्वारा किये जाने पर इस प्रश्न का सन्तोषप्रदायक उत्तर नहीं दे सकते थे। जिस प्रकार भगवान् ने किसी विशेषव्यक्ति को कभी यह उपकार नहीं जतलाया कि मैंने वायु

तेरे ही लिये पैदा की है उसी प्रकार सर्वसाधारण के हित के साथ सम्बन्ध रखने वाले उपदेश के विषय में भी "युष्मद्धर्मं विवक्षया" कहना असंगत-सा प्रतीत होता है। इससे यही सिद्ध होता है कि सनत्कुमारादि का वह कोई विशेषधर्म था जिस के लिये भगवान् को हंसरूप में आना पड़ा।

उस समय की परिस्थिति को सन्मुख रखते हुए "युष्मद्धर्मं विवक्षया" से एक और बात भी ज्ञात होती है। वह यह कि सृष्टि के आदिकाल में सर्व साधारण के लिये ब्रह्माजी की आज्ञा ही धर्म और उनका आचार ही अनुकरणीय उपदेश था। ब्रह्माजी की आज्ञा से उनके शेष सब पुत्र तो प्रवृत्ति की ओर अग्रसर हो रहे थे, परन्तु सनत्कुमारादि महात्मा उससे सर्वथा उपराम थे। सम्भव है उस समय उन्हें पिता की आज्ञा की अवहेलना करने वाले बाग़ी तथा उनका उदासधर्म अधर्म समझा जाने लगा हो, और लोग उन्हें तिरस्कार की दृष्टि से देखते हों। पितृकन्याओं और जय-विजयद्वारा इनका यथोचित सम्मान न किया जाना* भी सिद्ध करता है कि ब्रह्माजी की आज्ञा को ही धर्म माननेवाली प्रवृत्ति अनुयायिनी प्रजा उनके चित्त को विक्षिप्त करने का भी यत्न करती रहती थी। यदि ये चारों भाई साधारणव्यक्तियों के समान होते तो इनका उस समय की जनता में रहना कठिन हो जाता। लोग इन के व्यक्तित्व से भयभीत रहते थे तब भी लोगों के हृदय में इन के लिये घृणा के भाव अवश्य थे। नारदजी ने दक्ष प्रजापति के पुत्रों को दीक्षित कर उदासीन बना दिया तो दक्ष ने क्रुद्ध हो कर नारदजी को शाप दे दिया*। इससे भी यही प्रकट होता है कि ब्रह्माजी की आज्ञा को ही धर्म माननेवाली प्रवृत्तिधर्मानुयायिनी प्रजा निवृत्तिधर्म को तिरस्कार की दृष्टि से देखती थी। अन्यथा दक्ष के क्रोध का कोई कारण नहीं दीखता। ब्रह्माजी के अन्य पुत्र ब्रह्माजी के आचार का अनुकरण और आज्ञा का पालन करना ही धर्म समझते थे, क्यों कि उस समय के लोगों के लिये धर्मग्रन्थों के रूप में बड़ों का वैयक्तिक आचार और शासन ही प्रमाणितधर्म था। दूसरी ओर ब्रह्माजी के सनत्कुमारादि चार पुत्र निवृत्तिसेवी थे जो निज उदासीन आचार को ही धर्म मानने लग गये थे। प्रवृत्तिधर्मानुयायी लोगों के लिये तो उनके पूर्ववर्ती ब्रह्माजी प्रमाणरूप आदर्श थे। सनत्कुमारादि के लिये उनके निवृत्तिधर्म्म का न कोई आदर्श था और नही उस धर्म को ग्रहण करने की किसी पूर्ववर्ती महापुरुष की ओर से आज्ञा मिली थी। अतः वे लोग अपने आचार के स्वयं आदर्श थे।

वास्तव में उस समय के आदर्श—ब्रह्माजी का चलाया हुआ प्रवृत्तिधर्म ही इनके तिरस्कार का कारण हो रहा था। सम्भव है उसी तिरस्कार से तङ्ग आकर इन लोगों ने ब्रह्माजी से "गुणेष्वाविशतेचेतो गुणाश्चेतसि च प्रभो" ऐसा प्रश्न किया हो और इसे सुनकर ब्रह्माजी ने इस विचार से भी उत्तर न दिया हो कि "मैं प्रवृत्ति धर्म का प्रचारक होकर निवृत्तिधर्म को कैसे पुष्ट करूँ? जिसके पुष्ट किये विना इनके मस्तक से बाग़ी होने का टीका धुल नहीं सकता। चाहे इनके तिरस्कार का कारण मेरा प्रवृत्तिधर्मप्रचार ही है, परन्तु अपने आन्दोलन के विरुद्ध आचरण की

* १ जयविजय और पितृकन्याओं की कथाएं आगे पढ़िये।

* २ देखो नारदचरित्र में दक्ष के पुत्रों को नारदजी का उपदेश।

पुष्टि करना भी तो उचित नहीं।" अतः उन्हों ने भगवान् को स्मरण किया। यही कारण है कि भगवान् ने कहा "युष्मद्धर्म विवक्षया=युष्माकं भवतां धर्मस्य निवृत्ति लक्षणस्याऽऽचारस्य विवक्षा—ऽनुविवक्षा, अनुविवदिषा,ऽनुमुमुदिषा इति-यावत् तथा । अत्र विनापि प्रत्ययं" इति वार्तिकेन अनोर्लोपः॥ अर्थात् आप के निवृत्तिधर्म का अनुवाद या अनुमोदन करने के लिये ही मेरा आना हुआ है।" जगत से उदास रहना, शम, दम, तितिक्षा, वैराग्य, विवेकादिरूप आचार ही सनकादि का निवृत्तिधर्म था। उसी का अनुमोदन करने के लिये विष्णुभगवान् का आगमन हुआ था।

यह ठीक है कि भगवान् हंस ने उन के आचारविषयक चर्चा न चलाकर आत्म-अनात्म का विवेक प्रदर्शन करते हुए, भक्तिपरिपुष्ट ब्राह्मीस्थिति को ही चित्तविक्षेप की निवृत्ति का हेतु बतलाया है। इसे प्रगट रूप में उनके आचार का अनुमोदन कहना कठिन जान पड़ता है। परन्तु विचार से देखा जाए तो इस शंका का कोई आधार नहीं। कारण, किसी व्यक्ति को कोई कार्य सौंपते समय उस कार्यविषयक उसकी आचाररूप योग्यता की पूछ—ताछ तो उस अवस्था में की जाती है जिस अवस्था में वह व्यक्ति पहले अपरिचित हो। परिचित पुरुष को तो उसके गुण, धर्म तथा शक्ति के अनुसार कार्य सौंप ही दिया जाता है, जिससे उसके आचार तथा योग्यता का अनुमोदन स्वयमेव हो जाता है। ब्रह्मविद्या के अधिकारसम्बन्धी सनत्कुमारादि की आचाररूप योग्यता को भगवान् हंस जानते ही थे। यदि उनका आचार भगवान् को पसन्द न होता या उसे ब्रह्मविद्या के प्रतिकूल समझते तो ऐसे आचार को छोड़ने के लिये कहते और ब्रह्मविद्या के उपयोगी साधनों का उपदेश करते। परन्तु ऐसा तो कुछ किया नहीं गया। प्रत्युत् ब्रह्मविद्या के योग्य अधिकारी में आचार आदि जिन गुणों का होना आवश्यक होता है उनको देखकर ही भगवान् ने उन्हें ब्रह्मविद्या का उपदेश किया। उन्हें आचारविषयक कोई विशेष उपदेश न करने से स्वयमेव ही उनके पहले आचार का अनुमोदन हो जाता है। जैसे अपने ही विद्यालय के विद्यार्थी का नाम ऊपर की श्रेणियों के विद्यार्थियों में लिखते समय विद्यालय के अध्यक्ष को उसकी योग्यता तथा आचार विषयक पूछ—ताछ करने की आवश्यकता नहीं होती, अर्थात् उसे पहले से ही मालूम होता है, वैसे ही भगवान् हंस भी सनत्कुमारादि के आचार को जानते थे। जैसे किसी विद्यार्थी का नाम ऊपर की श्रेणी में लिखा जाना भी उसके निम्न श्रेणियों की परीक्षा में उत्तीर्ण हो चुकने का प्रमाण है, वैसे ही सनत्कुमारादि को अधिकारी जानकर भगवान् हंसद्वारा ब्रह्मविद्या का उपदेश किया जाना भी उनके आचार के अनुमोदन का प्रमाण है।

## उदासीनधर्मदीक्षा का प्रभाव

हंस भगवान्द्वारा उपदेश किये जाने के अनन्तर सनत्कुमारादि के स्वभाव में जो परिवर्तन हुआ उससे तो यह बात स्पष्ट होजाती है कि "युष्मद्धर्मविवक्षया" पद से भगवान् का प्रयोजन केवल प्रश्न का उत्तर देना ही नहीं अपितु सनत्कुमारादि

को उनकी इच्छानुसार चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म में दीक्षित करना भी था। वर्णों तथा अन्य आश्रमों की अपेक्षा चतुर्थाश्रम में प्रवृत्ति का उत्तरोत्तर संकोच होता चला जाता है। मनुष्य चाहे कैसा भी उपराम क्यों न हो? अन्य आश्रमों में रह कर उस को लोकमर्यादा की रक्षा अवश्य करनी पड़ती है। मालूम होता है, भगवान् हंस से दीक्षा लेने के पूर्व सनत्कुमारादि भी ऐसी ही स्थिति में थे। यही कारण है कि जय-विजय के व्यवहार को उन्हों ने अपना अपमान समझा और उससे क्षुभित हो उन्हें शापरूप दण्ड दिया। उस समय वे अपने को ब्रह्माजी के पुत्र, ब्राह्मण, भक्त, ज्ञानी और योगी आदि मान कर ऐसा अपमान मर्यादा के विरुद्ध समझते थे। इस दृष्टि से उन्होंने जो कुछ किया मर्यादा के अनुसार उचित ही किया और उसका भगवान् विष्णु ने भी अनुमोदन किया। फिर भी एक साधारण से अपराध के लिये किसी को ऐसा कठोरदण्ड देना कि वह अनेकयुगों तक दैत्य और राक्षस योनियों में ही भटकता रहे, सनत्कुमारादि जैसे निवृत्तिधर्मसेवीमहात्माओं के अनुरूप न था। इस बात को वे स्वयं भी अनुभव करते थे और चाहते थे कि कोई ऐसी व्यवस्था बन जाए जिसमें वे ऐसी घटनाओं से सदैव बचे रहें। एवम् साधारण लोकमर्यादाओं का पालन करना न करना उनकी इच्छा पर निर्भर हो जाए। यह भी कारण था कि उन्हों ने ब्रह्माजी से "गुणेष्वाविशते चेतो०" प्रश्न किया और उनकी इस आवश्यकता को भगवान् हंस ने भक्तिपरिपुष्ट अद्वैतज्ञान के उपदेश के साथ चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म में दीक्षित कर, पूर्ण कर दिया। अब उनके लिये कोई लोकमर्यादा प्रतिबन्धक न रह गई। जीवन का चक्र ही बदल गया। जहाँ पहले किसी को लोकमर्यादा का थोड़ा भी उल्लंघन करते देख, दण्ड देने में कोई कसर उठा न रखते थे, अब कोई ऐसी घटना उनके चित्त को क्षुभित नहीं कर सकती थी। निःसंगबुद्धि से केवल लोककल्याणार्थ जगत में विचरते हुए हर हालत में आनन्दमग्न रहने लगे। जगद्व्यवहार से उदासीन-उपराम रहने के कारण उनका नाम भी उदासीन प्रसिद्ध हुआ। वैदिकप्रचार के अनन्तर उदासीन और ब्रह्मसंस्थ दोनोंशब्द पर्यायरूप में प्रयोग होने लग गये।

## गुरु-शिष्य-प्रणाली

उपरोक्त विचार से जहाँ यह सिद्ध होता है कि चतुर्थाश्रम—उदासीनधर्म की नीव भगवान् हंस ने ब्रह्मपुत्र सनत्कुमारादिद्वारा ही रखदी थी, वहाँ यह भी स्फुट है कि सनत्कुमारादि के स्वयं गुरु बनकर चतुर्थाश्रम की मुख्य मर्यादा गुरु-शिष्य-प्रणाली को भी उसी समय चला दिया था। उदासीन—आश्रम के धर्मग्रन्थों और गुरुप्रणाली में जहाँ भगवान् हंस को ही सनत्कुमारादि का गुरु माना गया है वहाँ उससे यह भी विदित होता है कि गुरु-शिष्य-प्रणाली उस समय से ही चली आ रही है।

अतः जितना यह जगत प्राचीन है उतनी ही गुरुशिष्यप्रणाली भी प्राचीन है। इतिहास पुराणादि में जितने ऋषि, मुनि, योगीश्वर और सिद्ध महापुरुषों का उल्लेख मिलता है, उनमें से प्रत्येक ने किसी न किसी विशेषव्यक्ति को गुरु बनाकर इस प्रणाली से लाभ उठाया है। यहाँतक कि लोककल्याणार्थ अवतारों ने भी इस प्रणाली का अनुसरण किया है। कारण, मनुष्य चाहे जिस अवस्था में हो उसके

सामने कोई न कोई लक्ष या ध्येय अवश्य है और उस लक्ष का मार्गदर्शक गुरु ही हो सकता है। मनुष्य के मनुष्यत्व को जगाने का काम गुरु ही कर सकता है। संसारविषयकज्ञान भी विना दूसरे की सहायता के मनुष्य सीख नहीं सकता। इसी वास्ते सृष्टि के आदिकाल में भगवान् को भी वेदज्ञान का उपदेश करने की आवश्यकता प्रतीत हुई। जब संसारविषयकज्ञान भी विना दूसरे से सीखे मनुष्य प्राप्त नहीं कर सकता तो विना गुरु के ब्रह्मज्ञान का जान लेना तो असम्भव ही है, जिसकी प्राप्ति का सर्वप्रधानसाधन गुरुवचनों पर अटलश्रद्धा और विश्वास है।

परन्तु आश्चर्य है कि इधर से लोगों का दृष्टिकोण बदल रहा है। अब गुरु की अधिक आवश्यकता नहीं समझी जाती। यहाँतक ही नहीं, कुछ समय से एक-दूसरे की देखादेखी अनेक मतमतान्तरों के अनुयायियों में अपने पूर्वाचार्य के गुरु का नाम मिटाने की भी एक प्रथा सी चल गई है। यही कारण है कि आज हमें बुद्धदेव, ईसा और मोहम्मद आदि अनेक महापुरुषों के गुरुओं के नाम नहीं मिलते। इन मतानुयायी चरित्रलेखकों को भ्रम हो गया है कि यदि उनके पूर्वाचार्य के गुरु का नाम प्रकट हो गया तो लोगों को उनकी पूर्णता में सन्देह हो जायगा, उनके आचार्य या गुरु अज्ञानी सिद्ध होंगे और इससे उनके सम्प्रदाय या समाज का अपमान होगा। इसमें सन्देह नहीं कि उन महापुरुषों में साधारण लोगों की अपेक्षा पूर्णता थी, परन्तु वे पूर्णता की अवधि तो नहीं हो सकते थे! एक निर्धन की अपेक्षा करोड़पति पूर्ण कहा जा सकता है, परन्तु उसकी यह आर्थिकपूर्णता निरपेक्ष नहीं हो सकती। निरपेक्षपूर्णता तो निरतिशय ब्रह्म में ही रह सकती है। और तो क्या, स्वयं परमात्मा को भी विग्रह में आकर किसी मर्यादा में रहते हुए अपनी लीलाओं को समाप्त करना पड़ता है। फिर इतर की तो बात ही क्या? मनुष्य को शरीर धारण कर अपने जीवन को उन्नत और पूर्ण बनाने के लिये दूसरे की सहायता की आवश्यकता रहती ही है। अपने पूर्वसहायकों को दम्भरूप पर्वत की अन्धेरीकन्द्रा में छिपाकर संसार की आँखों से ओझल कर देना कृतघ्नता है। ऐसा अनर्थ भी देखा जाता है कि सहायकगुरु की अपेक्षा शिष्य ने संसार में अधिक ख्याति प्राप्त कर ली तो लब्धप्रतिष्ठितपुरुष के गुरु का नाम उसके सहायकों की श्रेणी में लिखना उसका अपमान समझते हैं। परन्तु यद्यपि बुद्धादि महापुरुषों के अनुयायी चरित्रलेखकों ने उनके गुरुओं का नाम मिटा दिया, तथापि उनके जीवन ही बतला रहे हैं कि इन लोगों की उन्नति में सहायता करने वाले गुरु अवश्य थे। यदि उन्हों ने किसी महात्मा को गुरुधारण न किया होता तो स्वयं शिष्य बनाकर अपने अनुयायियों में गुरु-शिष्य-प्रणाली को न चलाते। जो पुरुष आज पिता के अधिकारों को भोग रहा है उसे कभी पुत्र के कर्तव्यों का भी अवश्य पालन करना पड़ा होगा। इससे सिद्ध होता है कि भले ही वे इनके चलाए सिद्धान्तों से भिन्न विचार रखते हों परन्तु उन महापुरुषों के गुरु अवश्य थे।

भगवान् हंस के—"संछिद्य हार्दमनुमान सदुक्ति तीक्ष्ण ज्ञानासिना भजत माखिल संशयाधिम्—अर्थात् अनुमान प्रमाण, सदुपदेशजन्यज्ञानरूपी तीक्ष्णखड्ग द्वारा सर्वसंशयों के आधारभूत अहंकार का नाश कर के सर्व हृदयों में निवास करनेवाले मुक्त भगवान् का भजन करो" के उपदेश में सनत्कुमारादि में जो

२२

विचित्रपरिवर्तन हुआ वह निम्नलिखित, चतुर्थाश्रम से दीक्षित होने से पूर्व और बाद की, दो घटनाओं से प्रकट होता है—



## ( ३ तरङ्ग )

## चतुर्थाश्रमदीक्षा का प्रभाव

श्री सनत्कुमारजी द्वारा जय-विजय और पितृकन्याओं को दण्ड दिये जानें की घटनाएं भगवान् हंस से चतुर्थाश्रम की दीक्षा लेने से पहले की हैं। इस से उनका दीक्षा लेने से पूर्व का स्वभाव प्रकट होता है। श्रीमद्भागवत् तृतीय स्कन्ध के १५ वें और १६ वें अध्याय में श्री भगवान् वेदव्यास जी लिखते हैं—

### जय-विजय को दण्ड

एक समय सनत्कुमारादि चारों भाई भगवान् के दर्शनों के लिये विकुण्ठ में गये। वहाँ पहुँचकर ड्योढी के छः फाटक तो निकल गये, सातवें पर विष्णुरूप-धारी जय-विजय नामक द्वारपालों ने उन्हें रोक दिया। जब इस पर भी वे न रुके तो द्वारपालों ने उन्हें डाँटा और सोटी के साथ धकेल कर वाहिर खड़ा कर दिया। भगवान् के दर्शनों की तीव्र इच्छा का व्याघात होता देखकर उन्हें भी क्रोध आ गया। बोले—

कोवामिहैत्य भगवत्परिचर्ययोच्चै स्तद्धर्मिणां निवसतां विषमःस्वभावः।
तस्मिन्प्रशान्त पुरुषे गत विग्रहे वां को वात्मवत्कुहकयोः परिशंकनीयः॥३२
नह्यंतरं भगवतीह समस्त कुक्षा वात्मानमात्मनि नभो नभसीव धीराः।
पश्यन्ति यत्र युवयोः सुर लिङ्गिनोः किं व्युत्पादितं ह्युदर भेदि भयंयतोऽस्य॥
तद्वा ममुष्य परमस्य विकुण्ठ भर्तुः कर्तुं प्रकृष्टमिह धीमहि मन्दधीभ्याम्।
लोकानितो व्रजत मन्तरभाव दृष्ट्या पापीय सस्त्रय इमेरिपवोऽस्य यत्र॥

( भा० ३, १५ )

हे द्वारपालो! उच्चभगवद्भक्ति से वैकुण्ठधाम को प्राप्त करने वाले समदर्शी महात्माओं में निवास करते हुए भी तुम दोनों का ऐसा विषमस्वभाव क्यों है, कि किसी को जाने देते हो और किसी को नहीं? यदि तुम्हारा यह विचार हो कि "स्वामी के रक्षणार्थ, द्वारपाल का ऐसा स्वभाव गुण ही है" तो यह तुम्हारी भूल है। प्रथम तो भगवद्भक्ति के विना कोई यहाँ आ नहीं सकता। दूसरे, परमात्मा प्रशान्त हैं उनमें विरोध की आशंका ही कैसे हो सकती है? सच्ची वात तो यह

है कि जैसे तुम दोनों स्वयं कपटी हो वैसे ही कपटी तुम दूसरों को भी समझते हो। अतः तुम्हें भ्रम है कि तुम्हारे समान ही कोई दूसरा कपटी यहाँ आ जायगा।

भय का बीज तो भेद है, परन्तु परमात्मा में भेद की आशंका कभी हो नहीं सकती। समस्तब्रह्माण्ड जिसकी कुक्षि में वर्तमान है, तत्त्ववेत्ता लोग अपने को जिसके अन्तरभूत समझते हैं, अर्थात् महाकाश में घटाकाश के समान अपने को स्वाभाविक अभिन्न देखते हैं, उसमें राजादिकों के समान उदरभेदी भय तो है ही नहीं, फिर तुम्हारे इस भेद का कारण क्या? परमात्मा में भेदी-भय की आशंका को उत्पन्न कर तुमनें जो अपराध किया है, उसके अनुसार तुम्हारी भलाई का जो उचित उपाय है; हम वही सोच रहे हैं।

भगवान् के सेवक में ऐसा कपटदोष नहीं रहना चाहिये। इस से स्वामी पर लाञ्छन आता है और सेवक के भी दुःख में फँस जाने की सम्भावना रहती है। इसलिये हे जय विजय! भेददर्शन के अपराध में तुम दोनों उन पापीलोकों को जाओ, जहाँ तुम्हारे जैसे भेददर्शियों के शत्रु काम, क्रोध और लोभ रहते हैं।

सनत्कुमारादि के इस अमोघशाप को सुन कर भयभीत जय-विजय उनके चरणों पर गिर गये और क्षमाप्रार्थना करने लगे। इतने में सनत्कुमारादि के इस अपमान की सूचना भगवान् तक भी पहुँच गई और लक्ष्मीजी सहित वे भी वहाँ पहुँच गये। भगवान् की हृदय-उल्लासिनी अपूर्वशोभा को देखते ही चारों भाइयों ने परम आनन्दित हो उनके चरणों में प्रणाम किया और हाथ जोड़ गद्‌गद्‌वाणी से स्तुति करने लगे—हे दयामयाशय! आप के जिस, सब के हृदय में वर्तमान, अज्ञानियों को दुष्प्राप्य, ज्ञानियों को आत्मस्वरूप से प्राप्य, ब्रह्मरूप से सदा प्रकाशमान स्वरूप को आप के पुत्र और अपने पिता ब्रह्माजी से सुनकर हमने अपने हृदय में धारण कर रक्खा है; उसी इन्द्रियागोचर स्वरूप का आज हम दर्शन कर रहे हैं। हम लोगों पर यह आपकी बड़ी अनुग्रह है। दयालो! यद्यपि आपके मनवाणी-अगोचर निर्गुण स्वरूप का उपदेश करते हुए पिताजी ने हमें बतलाया था कि वही तुम्हारा आत्मा है। परन्तु भगवन्! जिस प्रकार काष्ठारूढ अग्नि महाअग्नि से भिन्न नहीं, उसी प्रकार आपका यह स्वरूप भी उस निर्गुणस्वरूप से भिन्न नहीं। हम लोग आप को तत्त्वस्वरूप परमात्मा ही समझते हैं। भले ही आपका यह ऐश्वर्य विचारहीनपुरुषों को निर्गुणस्वरूप में असम्भव प्रतीत होता हो। कारण, वे नहीं समझते कि आपकी कृपा से भक्तियोगद्वारा अहंकार और रागद्वेषादि से मुक्त होनेवाले महापुरुष निजात्मस्वरूप में भगवान् के जिस निर्गुणस्वरूप का दर्शन करते हैं वही प्रभु अपने प्यारेभक्तों को प्रसन्न करने के लिये ऐसी ऐश्वर्यशालिनी मूर्ति में भी आविर्भूत होते हैं।

भगवन्! जो श्रेष्ठ और पवित्रकीर्तिवाले पुरुष आपकी कथा के रसज्ञ तथा आपके यशोगान में कुशल हैं और जिन्हों ने आप के चरणों का ही शरण बना लिया है वे तो फिर निरतिशयानन्दरूप मोक्ष की भी कामना नहीं करते, आपको भृकुटी विलास से विनाश हो जानेवाले ब्रह्मलोकादि की उन्हें क्या पर्वाह हो सकता है? हे दयासिन्धो! हमारी यही प्रार्थना है कि इस समय आपके सेवकों को शाप देकर हम लोगों ने जो अपराध किया है, वह तो हुआ सो हुआ—

कामं भवः स्ववृजिनैर्निरयेषु नः स्ताच्चेतोऽलिवद्यदिनु ते पदयोरमेत।
वाचश्च नस्तुलसिवद्यदि तेऽङ्घ्रि शोभा पूर्येत ते गुण गणैर्यदि कर्णरन्ध्रः॥४९॥

इस अपराध के दण्ड में चाहे हमें नरकवास दें चाहे किसी तिर्यक् योनि में भेजें। परन्तु हम जहाँ और जिस दशा में भी रहें हमारा मन पुष्पों में भ्रमर के समान सदैव आपके चरणों में ही भ्रमण करता रहे। हम लोगों से फिर कभी ऐसा अपराध न हो। तुलसीदल के समान हमारी वाणी आपके चरणों की ही शरण ले। हमारे कान आपका ही यशगान सुनते रहें। बस भगवन्! ऐसी शक्ति प्रदान कीजिये हमारी यही प्रार्थना है।

हे विपुलकीर्ते! जो अजितेन्द्रियों को कभी प्रत्यक्ष नहीं होता, आपके उस स्वरूप के दर्शन कर हम कृतार्थ हो गये। हम आप को वारवार प्रणाम करते हैं।, इतना कहकर सनत्कुमार चुप हो गये।

सनत्कुमार के कथन को सुनकर भगवान् विष्णु वोले-हे महर्षियो! यह तो आप लोग जानते ही हैं कि जय और विजय दोनों मेरे पार्षद हैं। इन लोगों ने हमें तुच्छ-सा समझकर आपका अपमान किया है। अतः आप लोगों ने इन्हें जो दण्ड दिया है, वह हमें पसन्द है। स्वामी और महापुरुषों का तिरस्कार करनेवाले को ऐसा ही दण्ड मिलना चाहिये। मैं तो स्वयं आप लोगों को प्रसन्न करना चाहता हूँ। ब्रह्मवेत्ता ब्राह्मण मेरा परदैवत हैं। मेरे सेवकों ने आपका अपमान करके जो अपराध किया है वह मेरा ही अपराध है। सेवक से अपराध होता है तो अपराधीसेवक के साथ उसके स्वामी का नाम भी आ ही जाता है। अतः स्वामी की भी अपकीर्ति होती है और ऐसी अपकीर्ति त्वचा को लगे हुए श्वेतकुष्ट के समान कीर्ति का नाश करनेवाली होती है। मैं तो आप लोगों से ही पवित्रकीर्ति को प्राप्त करता हूँ। आपके प्रतिकूलव्यवहार करनेवाली वाहु अर्थात् लोकपाल को भी काट सकता हूँ। आपने इन्हें जो दण्ड दिया, वह उचित ही दिया है। मेरी इन पर यही अनुग्रह है कि इस दण्ड को भोगकर फिर मेरे पास आजाएंगे।

सनत्कुमार ने कहा—भगवन्! आप क्या करना चाहते हो? यह आप ही जानें दूसरा कोई आपकी लीलाओं को जान नहीं सकता। आप सबके स्वामी होते हुए भी इन लोगों के अपराध को अपने सिर ले रहे हैं और दण्ड को अनुग्रह मान रहे हैं। भगवन्! यह वात और भी आश्चर्यजनक है कि ब्राह्मणों और सर्वदेवों के उपास्य होकर भी ब्राह्मणों को अपने परदैवत वतलाते हैं। आपका यह कथन तो लोकशिक्षणार्थ ही प्रतीत होता है। क्यों कि वेद में आपका वतलाया हुआ धर्म अति गुह्य वस्तु है, जिसकी रक्षा के लिये आप नानाविध के अवतार धारण किया करते हैं। उस धर्म को निर्मलबुद्धि लोग ही जान सकते हैं। मालूम होता है आप ब्राह्मणों को वेद के रक्षक जानकर, लोगों को उनका आदर करने की शिक्षा दे रहे हैं। फिर भी महाराज! हमें अपनी वात पर कोई हठ नहीं। हमने आपके सेवकों को जो दण्ड दिया है उसे रद्द करके आप स्वयं ही, जो उचित दण्ड समझते हैं, इन्हें दीजिये। हम उसी में प्रसन्न हैं। हमने आपके प्यारेसेवकों को व्यर्थ ही दुःख में फँसाया है। इस अपराध का जो उचितहो हमें भी दण्ड दीजिये।

भगवान् कहने लगे-हे ऋषियो! कोई चिन्ता न करो। जो कुछ होता है मेरी ही सत्ता से होता है। इन लोगों की कोई विशेष क्षति नहीं बल्कि कल्याण ही होगा। जय-विजय को सम्बोधन कर कहने लगे—हे पुत्रो! किसी प्रकार की चिन्ता न करो। शाप को पूरा कर शीघ्र ही अपने अधिकार को फिर प्राप्त कर लोगे। ब्रह्मतेज को निवारण करने की शक्ति मैं रखता हूँ; परन्तु मैं उसे निवारण करना नहीं चाहता। मेरे भक्तवर शाप की शक्ति मुझ से ही प्राप्त करते हैं। फिर उस शक्ति को मैं कैसे व्यर्थ करूँ? यदि मैं ऐसा करूँ तो मेरी अपनी ही मर्यादा भङ्ग होगी।

भक्तवत्सल भगवान् के वचनों को सुन, सनत्कुमारादि ने परिक्रमा कर उन्हें प्रणाम किया और गुणगान करते हुए विकुण्ठ से चले गये। जय-विजय भी विकुण्ठ से पतित होकर दिति के गर्भ से हिरण्याक्ष और हिरण्यकशिपु के रूप में पैदा हुए।

## पितृकन्याओं को दण्ड

भगवान् सनत्कुमारजी के जीवन की ऐसी ही एक दूसरीघटना भगवान् वेदव्यासजी ने शिवपुराण, रुद्रसंहिता पार्वतीखण्ड के दूसरे अध्याय में इस प्रकार लिखी है—

एक समय ब्रह्माजी अपनी सभा में विराजमान थे। सर्वदेवगण यथायोग्यस्थान पर बैठे थे। उपदेश सुनने की इच्छा से आए हुए ऋषिगण भी एक ओर विराज रहे थे। ऋषियों के हार्दिकभावों को समझकर नारदजी प्रश्न करते जाते थे और ब्रह्माजी उन प्रश्नों का उत्तर देते जाते थे। प्रसंगवश पार्वती, सीता और राधाजी के कल्पान्तरीय जन्मों का प्रसङ्ग चल गया। नारदजी ने उनके इन जन्मों का कारण पूछा तो उत्तर में ब्रह्माजी कहने लगे—हे नारद! तुम्हारे भाई दक्ष की साठ कन्याएं थीं। उन सब का विवाह कश्यपादि ऋषियों के साथ कर दिया था। स्वधा नामकी कन्या का विवाह पितृदेव के साथ हुआ। स्वधा से मेना, धन्या और कलावती नामकी तीन लड़कियाँ पैदा हुईं। तीनों ही भगवद्भक्तिपरायणा थीं। एक दिन भगवान् विष्णु के दर्शनों के लिये तीनों लड़कियाँ श्वेतद्वीप में गईं। वे भगवान् विष्णु की सभा में जाकर बैठी ही थीं कि अकस्मात् जगत्हितार्थ भ्रमण करते हुए महात्मा सनत्कुमारादि भी वहाँ पहुँच गये। और सभा में खड़े होकर भगवान् विष्णु की पूजा-स्तुति करने लगे। उनके आने पर भगवान् विष्णु की सभा में जितने लोग उपस्थित थे सब सम्मानार्थ खड़े हो गये और देवों के भी वन्दनाई सनत्कुमारादि को प्रणाम करने लगे। हे नारद! उस समय पितृदेव की उक्त तीनों कन्याएं भी वहाँ उपस्थित थीं। अज्ञान ने उनकी बुद्धि पर, ऐसा पर्दा डाल दिया कि इन महात्माओं के आने पर न तो वे अपने आसनों पर से उठीं और नही उन्हें प्रणाम किया। उनकी इस धृष्टता को देखकर अतिधैर्यशाली महात्माओं को भी क्रोध आ गया। सनत्कुमार कहने लगे—हे लड़कियो! तुम तीनों बहनें सदसद्विवेक से रहित हो। भले ही तुम पितृदेव की कन्याएं हो परन्तु तुमने वैदिकधर्म के रहस्य को नहीं समझा। निश्चय ही तुम अतिमूढ़ हो। तुमने मानवीविचारों को मन में रखकर अभिमान किया है, इसी वास्ते सभा में उपस्थित अन्यलोगों की भाँति न तुमने प्रणाम किया और न ही स्वागत के लिये खड़ी हुई हो। अब तुम स्वर्ग से दूर हो जाओ और अज्ञान में डूबी रहनेवाली मानवीस्त्रियाँ बन कर मनुष्यलोक में वास करो। तुम्हारे कर्म का फल यही है।

इस शाप को सुन कर पितृदेव की तीनों कन्याएं श्रीसनत्कुमारजी के चरणों पर लोट गईं और विनयपूर्वक इस शाप के उद्धार का उपाय पूछने लगीं। उनकी इस पश्चातापपूर्ण नम्रता पर सनत्कुमारजी प्रसन्न हो गये और कहा–तुम डरो मत, इस से तुम्हारा कल्याण ही होगा, अनिष्ट का भय नहीं। तुम तीनों पार्वती, सीता तथा राधा के रूप में जन्म धारण करोगी। हे पुत्रियो! तुम्हारे इस धृष्टव्यवहार की हम उपेक्षा कर सकते थे। निश्चय ही तब हमें भी इतनी खिन्नता न होती जितनी तुम्हें दण्ड देने पर हो रही है। परन्तु तुम्हें दण्ड न देने पर संसार में एक उदाहरण बन जाता। लोग बड़ों का आदरसत्कार करना आवश्यक न समझते। बड़ों का सत्कार न होने से उनकी तो कोई हानि होती नहीं, परन्तु धर्मातिक्रमण के कारण छोटों को ही सदैव दुःखों से पीड़ित रहना पड़ता है। तुम एक बड़े प्रजापति की सन्तान हो सब लोग तुम्हारे आचार का अनुकरण करते हैं। तुम्हारे इस उदाहरण से संसार में मर्यादा का लोप होजाता। अब तुम्हारे इस थोड़े से कष्ट से उसकी रक्षा हो जायगी।

उपरोक्त दोनों घटनाएं श्रीसनत्कुमारजी के भगवान् हंस से चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म की दीक्षा लेने से पूर्व की हैं। उस समय आप लोकमर्यादाओं को इतना महत्व देते थे कि भगवान् विष्णु के द्वारपाल जय-विजय को मामूली अपराध पर तुरन्त दण्ड की आज्ञा सुना दी। दण्ड भी ऐसा कड़ा कि जिसे सुनते ही जय और विजय का दिल काँप गया और रंग फक्क हो गया। जहाँ भगवान् के द्वारपाल होने के कारण उनमें पहले इतनी अकड़ थी अब गिड़गिड़ा कर क्षमाप्रार्थना करने लग गये। अधिकार का सारा नशा हिरन हो गया। इसी प्रकार आप अदण्डार्ह पितृकन्याओं को भी उनके अनुचित अभिमान और शिष्टाचार के विरुद्ध व्यवहार का दण्ड देने से नहीं चूके। पितृकन्याओं को दण्ड देते हुए उन्हों ने स्पष्ट कह भी दिया था कि हम स्वयं आदरसत्कार की पर्वाह नहीं करते परन्तु छोटे लोग बड़ों का सम्मान करना छोड़ देंगे तो बड़ों का छोटों पर शासन न रहेगा और इससे छोटों की ही हानी होगी। सनत्कुमारजी जैसे दिव्यदर्शी महात्मा से यह छिपा न था कि शाप देने पर शापदाता का पुण्य भी क्षीण होता है और फिर शाप दिया भी गया भगवान् के सेवकों और अबलाओं को। परन्तु यह क्षति उठाकर भी आपने दण्डरूप में शाप दिया। उस समय वे समझते थे कि सामाजिक तथा धार्मिक व्यवस्था के लिये ऐसा करना आवश्यक है। उनका विचार था कि समाज की व्यवस्था तब ही ठीक रह सकती है जब बड़े छोटों पर वात्सल्यभाव रक्खें और छोटे बड़ों का यथोचित आदर-सत्कार करते रहें। दूसरे, इन जगहों पर उन्हों ने ऐसा कठोरदण्ड देना इस विचार से भी आवश्यक समझा कि जय-विजय भगवान् के सेवक हैं इनके आचरणों का ही सर्वसाधारण अनुकरण करेंगे। यदि यही समाज के नियमों का पालन न करेंगे तो दूसरे लोग उनकी क्या पर्वाह करेंगे? दूसरी जगह दोषी कन्याएं थीं। स्त्रीजाति ही समाज तथा उसके भविष्य की विधाता है। क्योंकि माता के गुणधर्मों का प्रभाव सन्तति पर सब से अधिक पड़ता है। माता अपने विचारों और कृत्यों से जैसा वायुमण्डल तैयार करती है उसकी सन्तति के भी वैसे ही विचार, स्वभाव और कृत्य हुआ करते हैं। अतः स्त्री जाति में दैवीगुणयुक्त शिष्टाचार होना अत्यावश्यक है। इन गुणों को त्याग कर स्त्रीजाति मानवसमाज को

राक्षससमाज वना सकती है। इन्हीं विचारों को मन में रखकर भगवान् सनत्कुमारजी ने दोनों जगह ऐसा कड़ा दण्ड दिया।

कुछ भी हो, हमको तो यही दिखाना अभीष्ट है कि चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म की दीक्षा लेने से पूर्व भगवान् सनत्कुमारजी के विचार कैसे थे और उसके बाद उनमें कैसा परिवर्तन हो गया।

## भगवान् सनत्कुमारजी को पार्वतीजी का शाप.

चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म की दीक्षा लेने के बाद उनके जीवन में परिवर्तन को प्रकट करनेवाली पहली घटना वही मिलती है जिसमें पार्वतीजी ने उन्हें शाप दिया है। यह कथा आत्मपुराण में लिखी है।

मुनिमण्डल का कोई सम्मेलन था या कुम्भादिपर्व, एक समय सारा मुनिसमाज काशीजी में पहुँचा हुआ था। एक दिन प्रातः जगत्तारणी-भागीरथी में स्नान कर सर्व मुनिवृन्द स्वयंज्योति आनन्दस्वरूप महादेव के भजन में मग्न थे कि अकस्मात् भवानीसहित सैर करते हुए भगवान् शंकर भी वहीं पहुँच गये। मानो हृदयस्थध्येय मूर्तिमान हो सम्मुख आ खड़ा हुआ। प्रत्येक मुनि के आत्मा में अकथनीय आनन्द की झनकार हुई और वह स्वागत तथा प्रणाम के लिये समाधि से ऐसे उठ खड़ा हुआ जैसे अचेत पड़ा हुआ पुरुष किसी महात्मा के आशीर्वाद से पुनः प्राण प्रवेश कर जाने पर, राम राम कहता हुआ उठ खड़ा होता और हृदयोल्लास से महात्मा के चरणों पर गिरने के लिये दौड़ता है। आनन्द का ठिकाना न रहा। भगवान् शंकर और भवानी को प्रणाम किया। कई मुनिजन वेदमन्त्र और कई अपने या अन्य त्रिपुरारिभक्तों के बनाए हुए स्तोत्र पढ़-पढ़ कर शिव-गौरी की स्तुति करने लगे। मुनिजनों की श्रद्धाभक्ति को देखकर भोलानाथ बड़े प्रसन्न हुए और मनवाञ्छित वरों की गुदड़ी वहीं झाड़ने लग गये। यही नहीं, जाते समय प्रत्येकमुनि के आसन पर स्वयं मिलने गये।

उसी जगह एक ओर, सर्वत्र एक ही आत्मा को परिपूर्ण देखनेवाले भगवान् सनत्कुमारजी भी धूनी रमाए बैठे थे। उन्हें समाधिस्थ होने के कारण शंकर-आगमन की खबर ही नहीं हुई या मालूम नहीं क्या तरङ्ग आई, वे भगवान् शंकर के आने पर स्वागत के लिये खड़े नहीं हुए।

एक एक आसन पर पहुँच कर मुनियों को कृतार्थ करते हुए भगवान् शंकर सनत्कुमारजी के आसन पर पहुँचे तो उन्हें ब्रह्मस्थित देखकर गद्गद् प्रसन्न हो गये। परन्तु नारिस्वभाव, भवानीजी को सनत्कुमार का यह व्यवहार अच्छा न लगा। उन्हों ने सोचा—भगवान् महादेव अनादि पुरुष हैं, अष्टाङ्गयोग की साधना करनेवाले योगियों के सर्वदा ध्येय हैं, सर्वविद्याओं के दाता परमगुरु हैं। इनके समान न कोई पहले हुआ न अब है और नही भविष्य में हो सकता है। यही महादेव तो महदादितत्त्वों तथा सर्वभूतों का सृजन, पालन और संहार करते हैं, इनके समान दूसरा कोई कैसे हो सकता है ? फिर इनसे बड़ा होना तो असम्भव ही ठहरा। इसी सनत्कुमार के पिता ब्रह्मा, विष्णु और इन्द्रादि जितने लोकपाल अथवा देवता हैं वे सब लोग तो, इस लोक के राजाओंद्वारा मोल ली हुई

दासियों से पैदा की गई सन्तान के समान, महादेव के गर्भदास किंकर हैं। क्योंकि महादेव ने ही सत्तास्फूर्तिरूप धन देकर मायारूप दासी को ख़रीदा है और उसी से ब्रह्मादि सब देव उत्पन्न हुए हैं। सनत्कुमार को अपने ब्रह्मचारीपन का बड़ा घमण्ड है। यह स्त्रीजाति को अनावश्यक वस्तु समझता है। मुझे महादेव के साथ देखकर जल गया है। यह कल का छोकरा महादेव को स्त्री के अधीन समझता है। इसी वास्ते इसने उठकर स्वागत तथा प्रणाम नहीं किया। जगद्गुरु महादेव से बढ़कर ब्रह्मचारी कौन हो सकता है! इन्हों ने ही तो कामदेव का नाश किया है!

इसी विचारधारा में भवानीजी का क्रोध इतना बढ़ गया कि उन्हों ने सनत्कुमारजी को शाप देने का निश्चय कर लिया। यहाँ तक सोचने लगीं कि ऐसा कौनसा उपाय हो सकता है जिससे इसको सब से अधिक कष्ट में फँसाया जा सके। अन्त में यही फैसला किया कि 'अश्वों की सेवा करके आजीविका कमाने वाले अश्वपाल ही मनुष्यों में सब से अधिक नीच और दरिद्र होते हैं। क्योंकि वे लोग दुर्गंधयुक्त अश्वशालाओं में ही सदैव रहते हैं और दिनरात श्रमकरते रहने पर भी बहुत थोड़ा कमा सकते हैं। भगवान् करे, इस घमण्डी सनत्कुमार का जन्म उन अश्वपालों के कुल में ही हो।' उन्होंने उसी समय सनत्कुमारजी को सुना भी दिया कि तुमने मेरे स्वामी महादेवजी का अपमान किया है, अतः तुम्हें शाप देती हूँ कि अश्वों की सेवा करने वालों के कुल में तुम्हारा जन्म होगा।

यह सारा कौतुक मिनटों में ही हो गया। महादेव चकित से खड़े देखते रह गये। उन्हों ने भवानी जी को बहुतेरा रोका परन्तु भवानी ने क्रोध के आवेश में उनकी भी एक न सुनी। भगवान् सनत्कुमार के लिये तो सर्वत्र एक ही ब्रह्म था। वे शाप को सुनकर मुस्कराए और दिव्यशरीर को त्याग कर, एक वस्त्र उतार दूसरा पहन लेने के समान, अश्वों की सेवा करने वाले अश्वपाल का शरीर धारण कर लिया।

आत्मानन्दी तो थे ही, उस शरीर में भी भगवान् सनत्कुमार आनन्दमग्न रहने लगे। घोड़ों का दाना, चने आदि, खाकर खूब मोटे-ताज़े हो गये। अब तो यही विचार कर बड़े प्रसन्न रहते कि पूर्व दिव्यशरीर में स्नानादि नित्य नैमित्तिक कर्म करने पड़ते थे यहाँ वह भी कोई बन्धन नहीं रहा। आलस्य यहाँ तक बढ़ गया कि उनके अश्वपाल सगे-सम्बन्धियों ने उन्हें आलसी और अन्य किसी कार्य के अयोग्य देखकर अश्वशाला के द्वार पर पहरेदार बैठा दिया। दिन रात वहीं पड़े मौज उड़ाते।

कुछ दिन बीतने पर भवानी की ममता जागी, महादेव को साथ लिये अश्वशाला के द्वार पर पहुँचीं। उस नीच शरीर में भी सनत्कुमारजी को आनन्दमग्न देखकर भवानी को बड़ी प्रसन्नता हुई। बोलीं—हे सनत्कुमार! मैं तुम पर प्रसन्न हूँ जो इच्छा हो वर मांगो। दण्ड के लिये बिलोनी के साथ बन्धे हुए खोलने के समय मचल जाने वाले माखनचोर यशोदानन्द के समान, सनत्कुमार बोले—आपने मुझ पर पहले ही बड़ा उपकार कर रक्खा है। पूर्वशरीर से कई गुणाश्रेष्ठ यह शरीर आपकी कृपा से ही मुझे मिला हुआ है। फिर भी हे देवी! यदि मुझपर अनुग्रह करती ही हो तो कोई ऐसा शरीर प्रदान कीजिये जिसमें बैठे बैठे ही मलमूत्रादि का त्याग करने की आवश्यकता हो तो वह दूर जा गिरे, मेरे शरीर

को न लगे। क्योंकि इस शरीर में और तो सब आनन्द है, टण्टा केवल इतना ही है कि मलमूत्र का त्याग करने के लिये उठ कर दूर जाना पड़ता है।

शायद भवानीजी ने इसे व्यंग समझा, उन्हें फिर क्रोध आगया। बोलीं—"हे सनत्कुमार! वह तो ऊंट का शरीर ही हो सकता है जिसका विष्ठा, सूत्रादिमल दूर जा गिरता है, फिर तू ऊंट का शरीर ही प्राप्त कर।" इस शाप के अनन्तर सनत्कुमारजी ने अश्वपाल का शरीर त्याग कर ऊंटयोनि में जन्म लिया।

ऊंटों को सिधानेवालों ने उनको ऊंट के कर्तव सिखाने के लिये बहुतेरामत्था मारा परन्तु इन पर कुछ भी प्रभाव न पड़ा। अन्त में उन लोगों ने यह निश्चय कर उसे वन में खुला छोड़ दिया कि यह आलसी जानवर किसी काम के लायक नहीं हो सकता। वन में करीरादिवृक्षों का भक्षण और गंगाजी का मधुरजल पान कर थोड़े ही दिनों में यह ऊंट हृष्ट-पुष्ट हो बुलबुलाने और निजात्मानन्द में मग्न रहने लगा। अब तो मलमूत्र का त्याग बैठे बैठे भी कर लेते और वह शरीर से दूर जा गिरता था, फिर शेष चिन्ता ही किस बात की हो सकती थी?

कई काल व्यतीत होजाने पर भवानी को फिर उनका ख्याल आया। महादेव के साथ पहुँचीं उसी वन में, जो सनत्कुमारजी के ऊंट शरीर का क्रीड़ास्थान बना हुआ था। उस अवस्था में भी उन्हें आनन्द मग्न देखकर भवानी ने कहा—हे सनत्कुमार! मैं तुम पर बहुत प्रसन्न हूँ, जो मन में आए वर मांग लो।

सनत्कुमारजी बोले—हे देवी! आपकी दया से ही यह सर्वश्रेष्ठ ऊंट का शरीर मिला हुआ है। इससे बढ़कर और कौनसा वर हो सकता है जो मैं आपसे माँगूं? जगत में इस से भी श्रेष्ठ शरीर कोई है, मैं तो ऐसा जानता नहीं। इसमें तो मुझे परम आनन्द की प्राप्ति हुई है। अन्य शरीरों में लोक और वेद से जो जो लज्जा तथा भय रहता था इस शरीर में आकर उससे भी मेरा पिण्ड छूट गया। बैठा हुआ भी मलमूत्र का त्याग कर देता हूँ तो वे मेरे शरीर को स्पर्श नहीं करते, दूर जा गिरते हैं। हे देवी! इसमें तो मैंने परमसुख का अनुभव किया है। आप कृपा करना ही चाहती हैं तो यही वर दीजिये कि यदि आगे के लिये भी परमेश्वर मुझे शरीर प्रदान करें तो बार बार यही ऊंट का शरीर प्राप्त करता रहूँ। बस मेरी भगवान से भी यही प्रार्थना है। हे देवी! इस अनादिसंसार में मैंने अनेक शरीरों का अनुभव प्राप्त किया है, परन्तु जो सुख स्वाद इस शरीर में मिला है अन्य किसी शरीर में नहीं देखा। इस शरीर से परे मैं और किस वर की कामना कर सकता हूँ?

सनत्कुमारजी के वचन सुनकर भवानीजी ने कुछ देर तक महादेव के साथ कुछ प्रामर्श किया और फिर सनत्कुमार से बोलीं—हे सनत्कुमार! तुम सर्वकामनाओं से रहित हो, इसलिये हमसे तो कोई वर तुम मांगते नहीं। अब जो मैं मांगती हूँ वही वर तुम मुझे दो। सनत्कुमारजी बोले—कहिये आप क्या चाहती हैं? मैं वही वर दूँगा। भवानी ने कहा—मैं यही वर मांगती हूँ कि तुम स्वयं हमारे पुत्र बनो। भगवान् सनत्कुमार ने इसे स्वीकार किया और ऊंट शरीर को छोड़ कर भवानी के कार्तिकेय नाम के पुत्र हुए, उसी का नामान्तर स्कन्द[1] है, जिस का शब्दार्थ कामजित् है।

१ इस कथा का बीज इस श्रुति में उपलब्ध होता है। "तस्मै मृदितकशायाय तमसपारं

कहाँ वह अवस्था कि जयविजयद्वारा रोके जाने पर और पितृकन्याओं के स्वागत के लिये खड़ी न होने पर आपने भीषणदण्ड सुना दिया और कहाँ अब यह हालत कि भगवान् शंकर के आने पर स्वयं ही खड़े होने की आवश्यकता नहीं समझते और इस पर क्रोधित हो पार्वतीजी ने शाप दे दिया तो उसे हँसते हँसते स्वीकार कर लेते हैं।

## ब्राह्मीस्थिति का अभ्यास.

इस में सन्देह नहीं कि चतुर्थाश्रम-उदासीनधर्म की दीक्षा लेने से उनके जीवन में जो महान् परिवर्तन हुआ उपरिलिखित घटना से उसका पता तो अवश्य चलता है परन्तु यह शंका भी उत्पन्न होती है कि जो महात्मा केवल लोकमर्यादा की रक्षा के लिये अदण्डार्ह पितृकन्याओं तक को भी ऐसा कड़ादण्ड देना आवश्यक समझते थे वे उस मर्यादा का पालन यहाँ तक अनावश्यक क्यों समझने लग गये कि भगवान् शंकर का स्वागत करने के लिये भी खड़े नहीं हुए ? भगवान् सनत्कुमारजी के जीवनचरित्र और इतिहासपुराणों का अवलोकन करने से इसके कई एक कारण मालूम होते हैं। यह एक स्वतंत्रविषय है कि चतुर्थाश्रमी के लिये कर्तव्याकर्तव्य क्या है ? इसको न छेड़ते हुए भी भगवान् सनत्कुमारजी के उक्त लोकमर्यादा की पर्वाह न करने के कारण की खोज करते समय हमें सर्वप्रथम उस उपदेश पर ही ध्यानपूर्वक विचार करना चाहिये जो भगवान् हंस ने उन्हें उदासीनधर्म की दीक्षा देते समय किया था। क्योंकि उनके जीवन में परिवर्तन का मुख्यसाधन वही उपदेश बना था "आप कौन हैं ?" सनत्कुमारजी के इस पहले प्रश्न का उत्तर देते हुए ही भगवान् हंस ने कह दिया था कि "आत्मा तो एक ही सर्व में परिपूर्ण है, फिर निर्विशेष आत्मा के किस विशेष जातिगुण का अवलम्बन लेकर इस प्रश्न का उत्तर दिया जाए ? यदि प्रश्न पञ्चभूतात्मकशरीर विषयक हो तब भी इसका कोई अर्थ नहीं क्योंकि पञ्चभूत दृष्टि से भी सब शरीर एक हैं। विचार को और आगे ले जाओ तो परमकारण आत्मारूप ब्रह्म से अतिरिक्त तो कोई सद्भाव ही नहीं फिर कौन क्या है ? इसका उत्तर "सर्वं खल्विदं ब्रह्म" के सिवा दूसरा क्या हो सकता है ? भिन्नभिन्न पदार्थों का अस्तित्व तो कथनमात्र है।" भगवान् हंस ने-आप कौन हैं ?" इस पहले प्रश्न का उत्तर देते हुए ही श्रीसनत्कुमारजी की शरीरभेद दृष्टि को मिटा दिया था। इसके पश्चात् "जीव का वास्तविकस्वरूप तो सच्चिदानन्द ब्रह्म ही है, ऐसी भावना बन जाने पर जीव परिपूर्णस्वरूपावस्थिति को प्राप्त कर लेता है। "अहंब्रह्मास्मि" इस निश्चय के साथ सूर्यवत् सर्वसाक्षी बन कर सच्चिदानन्दस्वरूप में स्थित रहो। चित्त और बुद्धि जड़ हैं चित्त को आत्मचैतन्य स्पर्पण कर देने से जगत में नानापदार्थों की प्रतीति होती है, जबतक वह नानात्वबुद्धि विचार से दूर नहीं हो जाती तबतक वह अज्ञानीपुरुष जागता हुआ भी स्वप्न में

दर्शयति भगवान् सनत्कुमार स्तँ स्कन्द इत्याचक्षते तँस्कन्द इत्याचक्षते। छा० उ० अ० ७ खं०२६ मं० २। क्षीणदोष नारद को मायातीत ब्रह्मतत्त्व का भगवान् सनत्कुमार दर्शन करा रहे हैं। उन्हीं (नारदगुरु सनत्कुमारजी) को ही शास्त्रवेत्ता स्कन्द कहते हैं।

जागने के समान सोता है। शरीर, तन्निवन्धन वर्णाश्रमरूप भेद, स्वर्गादि फल और उनके हेतु कर्मादि यह सब आत्मा की अपेक्षा असत् हैं और वेद में भी उनका प्रतिपादन अज्ञपुरुषों की प्रवृत्ति को सुव्यवस्थित करने के लिये किया गया है। आत्मसाक्षात्कार के अनन्तर पुरुष को अपने शरीर के वैठने उठने आने जाने आदि व्यवहारों की भी सुध नहीं रहती, वह सदैव निजात्मानन्द में लीन रहता है," इत्यादि वाक्यों से भगवान् हंस ने सनत्कुमारजी को निश्चय करा दिया था कि सद्वस्तु तो एक ब्रह्म ही है, शेष नानारूप छोटा वड़ा तो केवल भ्रममात्र है, कौन किसका आदर करता और कौन किस से कराता है, यह सब माया का प्रपञ्च हैं।

अपने गुरु भगवान् हंसके उपदेशानुसार इसी स्थिति का श्रीसनत्कुमारजी अभ्यास किया करते थे। सम्भव है निजात्मानन्द में लीन होने के कारण भगवान् शंकर के आगमन की ओर ध्यान ही न गया हो। अथवा ध्यान जाने पर भी उन्होंने हृदय से स्वागत किया हो और उठकर खड़ा होना एक दिखावा समझकर औरलोगों के साथ खड़ा होने की इस विचार से आवश्यकता न समझी हो कि भगवान् शंकर तो दिल के भावों को जानते ही हैं। यह रहस्य इस वात से भी प्रकट होता है कि जहाँ भगवान् शंकर ने उनके इस व्यवहार पर किसी प्रकार की अप्रसन्नता प्रकट नहीं की वहाँ पार्वतीजी के शाप पर सनत्कुमारजी हँसने लग गये। ऐसे समय उनके हँसने का अर्थ यही हो सकता है कि पार्वतीजी को भगवान् शंकर की अर्धांगिनी और जगज्जननी का गौरव प्राप्त होने पर भी अभी तक आत्मवोध नहीं हुआ।

## पार्वतीजी के क्रोध का कारण.

पार्वती के शाप और भगवान् सनत्कुमारजी के हँसने से एक रहस्य और भी प्रकट होता है। वह यह कि जन्मदिन से ही प्रवृत्ति और गृहस्थ के विषय में उनकी धारणा वड़ी कड़ी वनी हुई थी। उनके ऐसे विचार स्त्रीसमाज की चिढ़ का कारण वने हुए थे। उनके यह विचार किसी न किसीरूप में अव भी प्रकट होजाया करते थे। पितृकन्याओं ने आपका जो अपमान किया उसका कारण भी वही चिढ़ थी, जो आपके इन विचारों ने स्त्रियों में पैदा करदी थी। मालूम होता है स्त्रीसमाज की शिकायतें पार्वतीजी तक भी पहुँच चुकी थीं और लोगोंने सनत्कुमारजी के स्त्रीजाति विषयक घृणापूर्णविचार सुना सुनाकर उन्हें वहुत भड़का रक्खा था जव भगवान् शंकर पार्वतीजी सहित देवसभा में पहुँचे और देवताओं के साथ श्रीसनत्कुमारजी भी उनके स्वागत के लिये खड़े नहीं हुए तो पार्वतीजी को यही भ्रम हुआ कि वे स्वयं भी भगवान् शंकर के साथ हैं, इस वास्ते स्त्रियों के विरुद्ध घृणाप्रदर्शनार्थ श्रीसनत्कुमारजी भगवान् शंकर के स्वागत के लिये भी खड़े नहीं हुए। इस पर उन्हें इकदम क्रोध आ गया। पहले से जो शिकायतें उन तक पहुँच चुकी थीं एक एक करके वे सव स्मरण हो आईं और उन्हों ने भगवान् सनत्कुमार जी के व्यवहार को अपना और अपनेद्वारा समस्तस्त्रीजाति का जान वूझकर किया गया अपमान समझा। इसका दण्ड देने के लिये, क्रोध में उस समय माता पार्वतीजी के मुंह में जो कुछ भी आया उन्होंने कह डाला। जिसे भगवान् शंकरसहित सभा में उपस्थित अन्य सवलोग, यह सोचते हुए चकित होकर सुनते और भगवान्

सनत्कुमार हँसते हँसते स्वीकार करते रहे कि भवानी पार्वतीजी ने मालूम नहीं किस भ्रम में यह सब कुछ कह डाला है। कोई आश्चर्य नहीं यदि उपस्थित सभासद पार्वतीजी के भ्रम के कारण को भी समझते ही हों।

कुछ भी हो पार्वतीजी के शापका कारण भ्रम ही था। सनत्कुमारजी ने जान बूझकर भगवान् शङ्कर का अपमान किया हो, ऐसी सम्भावना भी नहीं की जा सकती। देवसभा में भगवान् शङ्कर के आने के समय, स्वागत के लिये न उठने का कारण उनका गुरुआज्ञानुसार ब्राह्मीस्थिति के अभ्यास में लीन रहना ही हो सकता है। अब रहा यह प्रश्न कि भगवान् सनत्कुमारजी के वे कौनसे विचार थे जो उस समय की स्त्रीजाति के लिये चिढ़ का कारण बन रहे थे? इसका उत्तर भगवान् सनत्कुमारजी के उस उपदेश से ही मिल जाता है जो आपने नारदजी को चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म की दीक्षा देते समय किया था।



## ( ४ तरङ्ग )

## नारद को उपदेश

जब भगवान् नारायण की आज्ञानुसार नारदजी ने महाराज सृञ्जय की पुत्री स्वर्णग्रीवा के साथ विवाह कर लिया और वे स्त्रीसुखभोग में रत होकर अपने कर्तव्याकर्तव्य को भी भुला बैठे, तब कहीं देवयोग से भगवान् सनत्कुमार उनके पास पहुँच गये। आगे नारदजी एक बगीचे में वटवृक्ष की सघनछाया में बैठे अपनी स्त्री के साथ प्रेमालाप कर रहे थे। ब्रह्मतेज से प्रकाशमान, पञ्चवर्षीयबालक का शरीरधारी अपने बड़े भाई को सामने खड़े देखकर नारदजी ने साष्टांग प्रणाम किया। भगवान् सनत्कुमारजी नारद की दशा देखकर मुस्कराए और आशीर्वाद देकर कहने लगे।—

अयि भ्रातः किं करोषि कुशलं युवतीपते।
स्त्रीपुँसोर्वर्धतेप्रेम नित्यं तन्नित्यनूतनम् ॥३१॥
परमात्मज्ञानशून्यं (अरगलं ज्ञानमार्गस्य) भक्तिद्वार कपाटकम्।
मोक्षमार्गव्यवहितं चिरंबन्धनकारणम् ॥३२॥
गर्भावासस्य बीजं च परंनरक कारणम्।
पीयूष बुद्ध्या गरलं भुङ्क्ते पापी नराधमः॥
परं नारायणं त्यक्त्वा यस्यापि विषये मनः ॥३३॥

स वञ्चितो मायया चामृतंत्यक्त्वा विषंभजेत् ।
सर्वेषां कर्मभोगोऽस्ति कर्मिणा मीश्वरंविना ।३४।।
वयं विधातु पुत्राश्च अस्माकमपि (सा बुद्धि रिति) देहिनाम् ।।
यदि ते नास्ति भोगश्च कथं गन्धर्व जन्म च ।। ३५ ।।
कथं दासीसुतस्त्वञ्च मुक्तश्च मुक्त संगतः ।
निर्गच्छ तपसे भ्रातस्त्यज मायामयीप्रियाम् ।।३६।।
सुपुण्ये भारतेवर्षे तपसा भज माधवम् ।
स्थिते नारायणे स्वेशे परे स्वपद दातरि ।।३७।।
विषयी विषयासक्तो (विषयान्धश्च) वञ्चितो मायया ध्रुवम् ।
गृहाण मम मंत्रञ्च कृष्ण* इत्यक्षरं द्वयम् ।।३८।।
सर्वेषामेव मंत्राणं सारात्सारं परात्परम् ।
सर्वेषु च पुराणेषु वेदेषु च चतुर्षु च ।।३९।।
धर्मशास्त्रेषु नास्त्येव कृष्ण मंत्रात्परो मनुः ।
नारायणेन दत्तो मे पुष्करे सूर्य्य पर्वणि ।।४०।।
असंख्य कल्पं जप्ताहं भ्रमामि सर्व पूजितः ।
इत्युक्त्वा स्नापयित्वा तं ददौ तस्मै परं मनुम् ।।४१।।
दिवा निशं स जपति पूतया मणिमालया ।
तस्मैशुभाशिषं दत्त्वा मंत्रं च वैष्णवाग्रणीः ।।४२।।
गो लोकं प्रययौ द्रष्टुं भगवन्तं सनातनम् ।।

(ब्रह्मवैवर्तपुराण० कृष्णजन्म खण्ड० अ० १३० श्लो० ३१)

हे भ्राता! तू यह क्या कर रहा है। अपने सुख के साधन किस पुण्य का अर्चन कर रहा है? हे युवती के स्वामी! तू स्त्रीसंग में ही सुख मान बैठा है, इस से तो तुम दोनों का प्रेम दिनप्रतिदिन बढ़ता ही जायगा। यह वैषयिकप्रेम मंगल-कारक तो कभी हो नहीं सकता। यह प्रेम तुम दोनों को अभिलषितसुख से बहुत दूर ले जा रहा है। और तुम हो कि अपना ही विनाश करके प्रसन्न हो रहे हो। घर में वह रही गंगा को छोड़कर मृगतृष्णा के जल से तृषा शान्त करना चाहते

* अयनम् इति–इण्ग्तौ क्विन् कृष्णस्य–इति आसिर्येन तत् कृष्णेति कृष्णप्राप्तिसाधनमितियावत् ।

हो ! यह वैषयिकप्रेम परमात्मज्ञान का घोरविरोधी है, ईश्वरभक्ति के द्वार को वन्द कर देने वाला कपाट है। मोक्षमार्ग से बिलकुल उलटा रास्ता है, चिरकाल तक बन्धन में डाल रखने वाली दुश्छेद्यदुर्गशृंखला है। गर्भवास तथा नरकप्राप्ति का मूल कारण है। भाई ! आनन्दस्वरूप नारायण का भजन छोड़कर जो नराधम विषयों में मन लगाता है, वह निश्चय ही अमृत को छोड़ विष का पान कर रहा है—माया से वंचित हो विष को ही अमृत मान बैठा है। ईशप्रेमविहीन हृदय को तो काट ही फेंकना अच्छा है। यदि तुम समझते हो कि संसार की यह लीला इस भौतिक शरीर के साथ ही समाप्त हो जाती है और इस शरीरद्वारा किये कर्मों का, शरीर छोड़ने के अनन्तर, तुम पर कोई उत्तरदायित्व न रहेगा, तो यह तुम्हारी भूल है। केवल परमेश्वर को छोड़कर, जिस किसी जीव ने भी ईश्वर को प्राप्त नहीं किया, उसे अपने कर्मों का फल अवश्य भोगना ही पड़ता है। तुम स्वयं भगवान् नारायण के मुख से अपने पिछले जन्मों की कथा सुन चुके हो। यदि कर्मभोग न होता तो तुम गन्धर्वयोनि को क्यों प्राप्त करते ? कर्मवश ही एक समय दासी के गर्भ से तुम्हारा जन्म हुआ। महात्माओं के सत्संग से उस दासीपुत्रशरीर को त्याग कर अब इस कल्प में तुम ब्रह्माजी के पुत्र हुए हो। कहाँ तक कहा जाय ? कर्माधीन होकर ही तुम नानायोनियों में भ्रमण करते हुए यहाँ तक पहुँचे हो। क्या अभी और भी उन मलमूत्रपरिपूर्ण घृणित गर्भस्थानों में रहने की इच्छा है ? यदि है, तो स्त्रीसङ्ग में खुश रहो। यदि चौरासीलाख योनियों के चक्कर से छूटना चाहते हो तो मायामयी स्त्री का ख्याल छोड़ो और पवित्र भारतदेश में जाकर तप करो। मायाधीश भगवान् को प्रसन्न करने का यही उपाय है। भगवान् से ही उनकी भक्ति और प्रेम की याचना करो। ऐसा करने से ही तुम्हें सत्यसुख की प्राप्ति और जगतबन्धनों से मुक्ति होगी।

हे नारद ! भला तुम ही सोचो, जो भक्तवत्सल भगवान् अपने भक्तों की भावना के अनुसार हरप्रकार के सुख देने को सदा तत्पर रहते हैं, भक्त के प्रेम के वश हो अपने आपको भी उसके हाथों में समर्पण कर देते हैं, ऐसे सर्वव्यापक दयालु भगवान् को छोड़कर जो जीव विषयवासनाओं में फँस जाते हैं उनके सम्बन्ध में इसके सिवा क्या कहा जा सकता है कि वे मायाद्वारा ठगे गये हैं। प्यारे भाई ! उठो, छोड़ो स्त्रीमोह को। मनुष्य-शरीर विषयभोगों के लिये नहीं। तुम अपने आपको भूल गये हो, उसे फिर जानने का यत्न करो। इसके लिये मैं तुम्हें उसी मंत्र का उपदेश करता हूँ जिसका अनुष्ठान-जाप कर मैं स्वतंत्र होकर विचरता हूँ। उस मंत्र के जाप से तुम भी सर्वबन्धनों से मुक्त हो जाओगे।

इतना कहकर भगवान् सनत्कुमारजी ने नारद को स्नान कराया और मंत्र ×उपदेश कर स्वयं भगवान् के दर्शनार्थ गोलोक को चले गये। * और नारदजी भी अपनी पतिभक्ता सुन्दर पत्नि को त्यागकर अपने गुरु भगवान् सनत्कुमारजी की आज्ञानुसार तप करने के लिये ब्रह्मलोक से पुण्यभूमी भारतवर्ष की ओर चल दिये।

× मंत्रग्रहणमात्रेण जनो नारायणो भवेत् ॥
विचारणं च नास्त्यत्र कालाकालं शुभाशुभम् ॥ ५१ ॥
पंचलक्षजपेनैव पुरश्चरणमस्य च ॥
ध्यानं च सामवेदोक्तं तेन ध्यायेच्च वैष्णवः ॥ ५२ ॥

* सम्पूर्ण कथा नारदमुनि के जीवन में पढ़िये।

भगवान् सनत्कुमारजी के ऐसे ही विचार उनके विरुद्ध नारीसमाज में फैल रही उत्तेजना का कारण बने हुए थे। पितृकन्याओंद्वारा उनका जो अपमान किया गया और भवानीद्वारा उन्हें जो शाप दिया गया उनमें भी वही उत्तेजना काम कर रही थी। वह उत्तेजना उस समय तक दूर हुई मालूम नहीं होती जब तक भवानी को यह निश्चय नहीं हो गया कि भगवान् सनत्कुमारजी की निवृत्तिविषयक धारणा स्वाभाविक ही है, स्त्रीजाति के विरुद्ध किसी प्रकार की घृणा के कारण नहीं। इसके बाद भवानीजी को वही सनत्कुमार इतने प्यारे लगने लगे कि उन्हें अपने पुत्र के रूप में देखने की तीव्र उत्कण्ठा हो गई।

मालूम होता है उस समय भी प्रवृत्ति और निवृत्ति का प्रश्न बड़े ज़ोर से उठ खड़ा हुआ था और इस का मुख्यकारण भगवान् सनत्कुमार का व्यवहार ही था। यही कारण है कि उनके विरुद्ध स्त्रीसमाज में घोर आन्दोलन जारी हो गया। जहाँ स्त्रीसमाज को यह भय था कि सनत्कुमारजी का सिद्धान्त मान्य होजाने से स्त्रियाँ एक निरर्थक वस्तु ही नहीं बल्कि मनुष्य के परमध्येय की प्राप्ति में बाधा सिद्ध होंगी, वहाँ पुरुषों को भी यह सन्देह हो रहा था कि इस सिद्धान्त के प्रचार से जगत का व्यवहार ही रुकने लग जायगा। मालूम होता है ऐसा सन्देह करने वालों में से ही एक राजा दक्ष भी थे जिनके पुत्रों को नारदजी ने उदासीनधर्म का उपदेश देकर तप करने के लिये भेज दिया था। ब्रह्मवैवर्तपुराण से उद्धृत कथा से प्रकट होता है कि भगवान् नारायण के उपदेश से नारदजी गृहस्थाश्रम में प्रवृत्त हो गये थे। भगवान् सनत्कुमार ने फिर उन्हें वहाँ से निकाल लिया। इस घटना से भी उनके व्यवहार पर टीका टिप्पणी होना स्वाभाविक ही था। कहना न होगा कि उस समय भी धर्माचार्यों को ऐसे प्रश्नों पर विचार करने की आवश्यकता प्रतीत हुई होगी कि सनत्कुमारजी का ऐसा व्यवहार धर्मशास्त्र के कहाँ तक अनुकूल है? एक विवाहित पुरुष को, स्त्री और कुटुम्ब से उपराम करके ऐसी अवस्था में ही तप करने के लिये भेज देना जब कि वह अभी समर्थपुत्रों वाला भी नहीं हुआ, कहाँ तक उचित हो सकता है? नारद की नवोढ़ा स्त्री को पतिवियोग का जो दारुणदुःख हुआ क्या उसके लिये उपदेशदाता को जुम्मेवार नहीं ठहराया जा सकता?

नारद के गृहत्याग पर ऐसे प्रश्न उठाए गए थे, और उन पर उस समय के धर्माचार्यों ने क्या व्यवस्था दी थी? स्पष्ट शब्दों में ऐसा कहीं उल्लेख नहीं मिलता। तथापि शास्त्रों और पुराणों में इन प्रश्नों पर विस्तृतविवेचन पाया जाता है। अतः इस विषय में शास्त्र का सिद्धान्त क्या है? आगे चलने से पहले इस पर विचार कर लेना चाहिये।

## परमसुखप्राप्ति का साधन.

यह तो निर्विवाद ही है कि प्राणीमात्र का परमध्येय सुखप्राप्ति है। स्थावर, जंगम सारा जगत किसी न किसी क्रिया से बँधा हुआ है। हस्ती से च्यूंटी तक पशु पक्षी, राव से रंक तक मनुष्य किसी लक्ष्य को सिद्ध करने की धुन में रातदिन परिश्रम शील रहते हैं। प्राणीमात्र में श्रेष्ठ कहलाने वाले मनुष्य को ही देखो, किस प्रकार उधेड़ बुन में लगा हुआ है। सेठ, साहूकार, राजा रईस आवश्यकता से अधिक जीवनोपयोगीसाधन रखते हुए भी अपनी श्रीवृद्धि के लिये परेशान रहते हैं। इसी

परेशानी ने छीनाझपटी तक नौवत पहुँचा रक्खी है। एकव्यक्ति दूसरेव्यक्ति के, एकराष्ट्र दूसरेराष्ट्र के अधिकारों पर अधिकार जमाने की चेष्टा में क्या क्या अनर्थ नहीं कर डालता! जिन लोगों को ऐसी शक्ति प्राप्त नहीं वे भी कुछ टकों के लिये अपनी स्वतंत्रता और प्राणोंतक को गंवाने और अपने ही जैसे दूसरे भाइयों का गला काटने के लिये तैयार हो जाते हैं। ज्ञान के पिपासु तपआदि क्रियाओं में ही उस जीवन तक को मिटा देते हैं जिसकी रक्षा के लिये मनुष्य हरवस्तु को कुर्वान करने के लिये तत्पर रहता है। देश के कष्ट को सहन न करनेवाले देशभक्त स्वतंत्रता की वलिवेदी पर अपना सर्वस्व स्वाहा कर देते हैं। इन सवका उद्देश्य केवल सुख की प्राप्ति ही तो है। उस सुख की प्राप्ति के लिये ही मनुष्य सव कुछ करता है। यहाँतक कि उसी के लिये जीवित रहता और उसीके लिये मरता है। जिस सुख की प्राप्ति के लिये यह सव दौड़ धूप, पाप पुण्य और अर्थ अनर्थ हो रहे हैं वह है कहाँ? क्या, राष्ट्रों का नाश करके, श्रमजीवी ग़रीवों का पेट काटकर और असंख्य प्राणियों पर अत्याचार कर उनके रक्त से तैयार किये गये महलों में रहनेवाले राजा रईसों को वह सुख प्राप्त है? क्या तृणकुटीरों में रहनेवाले ग़रीव श्रमजीवियों को उस सुख की कभी झलक दिखाई दिया करती है? उत्तम भोजनों में है, स्त्री के सौन्दर्य में है, माता पिता पुत्रादि सम्वन्धियों में है, संग्रह में है या त्याग में; कहाँ है? सर्वप्रथम उसकी ही खोज करनी चाहिये।

इसमें सन्देह नहीं कि किसी समय मनुष्य राज्याधिकार और धनसे प्राप्त वैभवों में सुख मान वैठता है। दूसरे ही समय वही अधिकार और धन, सुख के स्थान में दुःख का कारण प्रतीत होने लग जाते हैं। यदि इन वस्तुओं में सुख होता तो इनकी उपस्थिति में सुख सदैव वना ही रहना चाहिये था। परन्तु ऐसा तो होता नहीं। कभी कभी तो राज्याधिकार और धनप्राप्त लोगों को, इन साधनों से वंचित मनुष्यों से भी अधिकदुःखी देखा जाता है। तव, राज्य और धन में ही सुख है, यह कैसे माना जा सकता है!

वहुत लोग सुन्दर सुशील स्त्री में सुख मानने लग जाते हैं। उसके लिये धन, सम्पत्ति, कुटुम्ब, लोकलाज, धर्मकर्म, यहाँतक कि प्राणतक त्यागने के लिये तैयार होजाते हैं और स्त्रीप्रेम में फँसकर क्षणभर के लिये भी उससे अलग होना असह्य समझते हैं। परन्तु वही पुरुष जो स्त्री को ही अपना अराध्यदेव मानता था, उसी स्त्री के प्राणों का ग्राहक वना देखा जाता है। अव उसको देखते ही उसके दुःख का पारावार नहीं रहता। यदि स्त्री में सुख था तो अव वह कहाँ चला गया? स्त्री वही, पुरुष भी वही है, परन्तु उसी में माना हुआ पहलासुख अव दिखाई नहीं देता। अव तो उसी पुरुष को, जो कलतक स्त्रीसुख के मुकावले में अपने प्राणोंको भी तुच्छ समझता था, उस स्त्री की स्मृति भी तड़पा देती है। फिर स्त्री में सुख कहाँ रहा?

## स्त्रीमोहजाल.

महाराज भर्तृहरि की कथा प्रसिद्ध है। महाराज अपनी राणी पिङ्गला पर इतने आसक्त थे कि राजकाज को एक तरफ परमेश्वर तक तो भूल गये थे। उनका अराध्यदेव, उनका जगत और उनके प्राण एकमात्र पिङ्गला ही थी। किसी तपस्वी के

घोरतप से प्रसन्न हो उसके आराध्यदेव ने अमृतफल दिया और बताया कि इसको खाकर तुम अमर हो जाओगे। तपस्वी ने स्वयं न खाकर वह फल महाराज भर्तृहरि को दे दिया। महाराज के लिये उस समय प्राणों से भी प्यारी पिङ्गला थी। उन्होंने वही फल उसे दे दिया। राणीपिङ्गला राजा के एक अश्वपाल (सईस) पर लट्टू थी। जिस तरह राजा उसे चाहता था उसी हार्दिकप्रेम से वह अश्वपाल को चाहती थी। उसने उस अमरफल को अश्वपाल के सुपुर्द किया। अश्वपाल एक वेश्या पर आसक्त था, उसने वहाँ पहुँचाया। परन्तु वह तो अमरफल था, वेश्या को उसके खाने का कैसे सौभाग्य प्राप्त हो सकता था! उसने सोचा "इन थोड़े वर्षों के जीवन में ही इतने पाप कमा चुकी हूँ कि लोक परलोक का कोई ठिकाना ही नहीं रहा, यदि इसी जीवन में अमर हो गई तो इन पापकर्मों का अन्त कहाँ होगा? इस फल के अधिकारी तो प्रजावत्सल महाराज भर्तृ हैं। वे अमर हो जायंगे तो प्रजाका सुख अमर हो जायगा।" यह सोचकर उसने वह फल ले जाकर महाराज के आगे पेश कर दिया। वही फल पुनः अपने हाथों में देखकर महाराज भौंचके से रह गये। जाँच करने पर सारा भेद खुल गया। तब राज सिंहासन अपने भाई विक्रमादित्य को सौंप कर निम्नश्लोक पढ़ते हुए तपोवन को चले गये—

यां चिन्तयाम्यनुदिनं मयि सा विरक्ता
साप्यन्यमिच्छति नरं स नरोन्यसक्तः।
अस्मत्कृते च परितुष्यति काचिदन्या,
धिक् तां च तं च मदनं च इमां च मां च॥

अर्थात्—जिसके ध्यानमें मैं दिनरात लीन रहता हूँ उसे तो मेरी तनिक भी पर्वाह नहीं है। यही नहीं, उसके हृदय में कोई दूसरा ही बस रहा है। अचम्भा यह है कि वह पुरुष भी राणी के प्रेम का कुछ भी विचार न करता हुआ किसी दूसरी ही स्त्री पर आसक्त है। वह स्त्री है कि मुझे प्रसन्न करना चाहती है। अतः पिङ्गला, अश्वपाल और वेश्या सब को धिक्कार है जो दूसरे के प्रेम का कुछ मोल ही नहीं समझते, उनसे भी बढ़कर मदन—काम को धिक्कार है जिसका कोई ठिकाना ही नहीं। सब से बढ़कर मुझे धिक्कार है जो बन्दी की भाँति ऐसे लोगों में फँसा हुआ हूँ।

गंगातीरे हिमगिरिशिलाबद्धपद्मासनस्य,
ब्रह्मध्यानाभ्यसनविधिना योगनिद्रां गतस्य।
किं तै र्भाव्यं मम सुदिवसै र्यत्र ते निर्विशङ्काः,
कण्डूयन्ते जरठहरिणा शृङ्गमङ्गे मदीये।

मुझे वह सौभाग्यसमय कब प्राप्त होगा जब गंगा के किनारे हिमालय की किसी शिला पर ब्रह्मध्यान में बैठा हुआ मैं योगनिद्रा को प्राप्त कर लूँगा और गंगा का जल पीने के लिये आए हुए वृद्धमृग मुझे पत्थर या लकड़ी समझकर खुज-

लाने के लिये मेरे शरीर के साथ घर्षित करेंगे।" महाराज भर्तृहरि जिस सुख को पिङ्गला में माने बैठे थे वह अब राज्यसुख को भी साथ लेकर कहाँ चला गया?

## सुखदुःख रहस्य.

माता, पिता, स्त्री, पुत्रादि सम्बन्धियों में ही सुख होता तो सब से अधिक दुःखी त्यागी तपस्वी साधु महात्मा ही होते, जो ऐसे सम्बन्धों को सर्वथा त्याग चुके होते हैं। जब इन बाह्यपदार्थों में सुख किसी में भी नहीं है, तो क्या यह निश्चय कर लिया जाए कि उसका संसार में अस्तित्व ही नहीं?

ऐसा भी मान नहीं सकते, कारण सुख की प्रतीति अवश्य होती है। जो वस्तु सर्वथा नहीं है उसकी प्रतीति कैसे हो सकती है? हम तो उस सुख की अनुभूति बाह्य भौतिकपदार्थों में भी करते हैं फिर उसके अस्तित्व से कैसे इन्कार किया जा सकता है? तब क्या बाह्यपदार्थों में अनुभव होने वाला सुख भी, सुख है? है तो सुख, इस में सन्देह नहीं, परन्तु वास्तविक या सत् सुख नहीं कहा जा सकता। क्योंकि सत्सुख वह है जिसका कभी नाश न हो। अधिकार धन, माता, पिता, स्त्री पुत्रादि में अनुभव होनेवाला सुख नाशवान है और वास्तविकसुख की केवल छायामात्र है। वह हमें वास्तविकसुख के समान इस वास्ते अनुभव होता है कि वास्तविकसुख की प्राप्ति का जो साधन है वही साधन, अर्थात् मन की एकाग्रता, भौतिकसुख की प्रतीति का भी है। राज्य, धन, स्त्री, बन्धु, विद्या, तप और धर्म कर्म में भी हमें उसी अवस्था में सुख प्रतीत होता है जब हमारा मन, सुख का अनुभव कराने वाली वस्तु में एकाग्रभाव को ग्रहण कर लेता है। मन एकाग्र न हो-अस्थिर हो-तो कोई वस्तु भी सुख का साधन नहीं हो सकती। जब मन में किसी वस्तु की वासना उत्पन्न होती है और वह वस्तु मिल जाती है तब सुख अनुभव होता है। कारण यही है कि वासना पैदा हो जाने से जीवात्मा में जो अस्थिरता आ गई थी वाञ्छितवस्तु मिल जाने पर वह दूर हो गई। दूसरी वासना उत्पन्न होने तक, मन एकाग्र हो गया और उतना समय जीवात्मा बाह्य जगत से हटकर निजानन्द में स्थिर रहा।

इस से सिद्ध हुआ कि वस्तुतः वाञ्छितवस्तु अथवा राज्य, धन, स्त्री, पुत्रादि में सुख कहलाने वाली कोई चीज़ न थी। यदि उनमें ही होती तो जिस वस्तु से एक पल पहले बड़ा सुख मिला था, अब उससे घृणा हो जाने का कोई कारण न था। भूख लगने पर एक पल पहले मिली हुई रोटियों से जो सुख और आनन्द प्राप्त हुआ था दूसरे पल में मिली हुई उनसे भी अच्छी और स्वादु रोटियों में वह क्यों अनुभव नहीं हुआ? वास्तव में दुखों की जड़ वासना ही है। उसकी निवृत्ति पर आत्मा निजात्मानंद में मग्न हो जाता है। हम उस आत्मानंद को क्षण-क्षण में प्राप्त करते रहते हैं परंतु वह इतना सूक्ष्म होता है कि हम उसे प्रत्यक्ष अनुभव नहीं कर सकते। हमारा मन हरसमय किसी न किसी धुन में लगा रहता है। वह इतना चंचल है कि अपने विचारों को क्षण-क्षण में बदलता है। एक विचार को छोड़कर दूसरे को ग्रहण करने पर दो विचारों की सन्धि के समय जीवात्मा को एकाग्रता का जो समय मिलता है उसमें भी उसे वही वास्तविक सुख प्राप्त होता

है। परंतु वह अतिसूक्ष्म होता है, अतः हम उसे अनुभव नहीं कर सकते। नही विचारों की उथलपुथल उसकी ओर ध्यान जाने देती है।

शास्त्र भी तो यही बताते हैं कि आत्मा सुखस्वरूप ही है। भ्रम से जगतजंजाल में फँस कर राग-द्वेषवश सुख दुःख मान रहा है। वास्तव में तो वह सच्चिदानन्द है। कहने का प्रयोजन यह कि जीवात्मा की एकाग्रता, वासनाओं से मुक्ति या ब्राह्मी-स्थिति ही वास्तविकसुख है और उसी सुख को प्राप्त करना प्राणिमात्र का ध्येय है। उसी को प्राप्त करने के लिये सब प्रपंच रचे जाते हैं। मनुष्य को उसका ज्ञान तो होता नहीं, परंतु प्रत्येक वासना की निवृत्ति और मन के विचार परिवर्तन के समय उसकी स्वाभाविकप्राप्ति से लालसा बढ़ती जाती है और वह उसके लिये वैसे ही तड़फड़ाने लग जाता है, जैसे गली में बिक रहे खिलौने को देखकर बच्चा मचल जाता है, यद्यपि वह नहीं जानता कि उस खिलौने का नाम और प्राप्त करने का उपाय क्या है और प्राप्त कर लेने पर उसको क्या किया जायगा। जीव भ्रम-वश उस सुख की सम्भावना कभी धनऐश्वर्य में, कभी स्त्रीसंग में, कभी भोजन वस्त्रादि में, और कभी मातापिता पुत्रादि सम्बन्धियों में करता है, वासना उत्पन्न हो जाती है। उसकी निवृत्ति पर कुछसमय तक कोई वासना रहती नहीं, बस, वही सुख है। बाह्यपदार्थों में ही सुख होता तो प्रत्येकपदार्थ से प्रत्येकजीव को समान सुख मिलना चाहिये था। परन्तु ऐसा तो देखा नहीं जाता। एक वस्तु एक मनुष्य के लिये सुखकर तो दूसरे के लिये दुःखकर बनजाती है। आवश्यकता अर्थात् वासना न रहने पर कोई भी वस्तु सुखकर नहीं होती।

किसी वस्तु को सुखकर समझने का कारण यह है कि उस वस्तु की इच्छा उत्पन्न होने से वृत्ति उसी में एकाग्र होजाती है और आत्मा का उसीपर सुखात्मक आभास पड़ता है। अतः वही वस्तु सुखमय प्रतीत होने लगती है। जैसे देवप्रतिमा की पूजा करनेवालों के लिये वही प्रतिमा ध्येयदेवता बन जाती है। पुरुष भ्रम-वश इन पदार्थों में सुख समझने लग जाता है। वास्तव में इन पदार्थों में सुख नहीं। हाँ यदि देवप्रतिमा के समान किसी एकपदार्थ को लक्ष रखकर, मनुष्य जगत की अन्य समस्तवासनाओं को त्याग दे और उसी में वृत्ति को एकाग्र करे तो उसमें भी उसे सुख का लाभ होता है। परन्तु कठिनाई यह है कि एक ही वस्तु में न सदैव एकाग्रता बनी रह सकती है और नही उस पदार्थ के बाह्यगुणों की भावना ही मिट सकती है। क्योंकि वास्तविकसुख तो निजात्मस्थिति में है। जब अन्यपदार्थों के सम्बन्ध से भी आत्मस्थिति का आनन्द अनुभव होता है तब आत्मतत्त्व को ही लक्ष्य रखकर अर्थात् उसी की ओर दृष्टि फेरकर निजानन्द स्थिति को लाभ किया जाए तो वह आनन्द तो अवश्य परमानन्द ही होगा।

## उपदेशक का उत्तरदायित्व.

बस, उसी परमसुख की प्राप्ति के लिये जीवात्मा यत्नवान् रहता है। वही उसका परमध्येय है। यदि भगवान् सनत्कुमार ने नारद को वास्तविकसुख का मार्ग बता दिया तो क्या बुरा किया? परन्तु यहाँ यह प्रश्न फिर भी रह ही जाता है कि क्या वह सुख एकदम त्याग से ही प्राप्त हो सकता है? जो लोग जगतव्यवहार में फँसे हुए हैं यदि वे भी उस सुख को प्राप्त कर सकते हैं तो नारद से घर-बार क्यों छुड़ा दिया गया?

और पितामह को नरक से मुक्त न कर सका तो मेरे श्राद्धमात्र से इनकी मुक्ति कैसे हो गई?" यह ठीक है कि मेरा जीवन नितान्तनिष्कलंक था और उसी के प्रताप से मुझे यह पद प्राप्त हुआ है। फिर भी मेरा यह विश्वास था कि कर्म का फल कर्त्ता को ही मिल सकता है, दूसरे को नहीं। इसी विचार से मैंने अपने पितरों के निमित्त कभी कोई श्रेष्ठकर्म नहीं किया। तब इन बेचारों के कष्ट कैसे कट सकते थे? तुमने हमारे निमित्त श्राद्धआदिकर्मों का अनुष्ठान करके हमें विशालपुण्यपुञ्ज की सहायता पहुँचाई है। इस से आज हम लोग सर्वप्रकार के कष्टों से मुक्त हो गये हैं। आज हम तुम्हारे जैसे उपकारीपुत्र के दर्शन करने के लिये ही यहाँ आए हैं। हम तुम्हें आशीर्वाद देते हैं कि तुम्हारी सब अभिलाषाएं पूर्ण हों। अब हम पितृलोक को जाते हैं जहाँ हमें सर्वप्रकार की स्वतंत्रता होगी। भगवान् सनत्कुमारजी कहते हैं—हे रैभ्य! जिस गयाक्षेत्र में एकबार के ही श्राद्ध-कर्म का इतना माहात्म्य है उसी क्षेत्र में रहकर तुम सदैव पितृयज्ञ करते और जपतप में निरत रहते हो, इसीवास्ते मैंने तुम्हें धन्य कहा है। यही क्यों? इस-क्षेत्र में जपतप करने के कारण तुम भगवान् के भी दर्शन कर चुके हो। फिर तुमको धन्य न कहें तो किसको कहें? भगवान् सनत्कुमार के वचनों को सुनकर रैभ्य ने उनके चरणों पर साष्टाङ्ग प्रणाम किया और भगवान् सनत्कुमार भी रैभ्य के सिर पर हाथ फेरकर उसे आशीर्वाद देते हुए वहीं अन्तर्हित हो गये।

## श्राद्ध का अर्थ

इस कथा से प्रकट होता है कि उदासीनधर्म के आदिमाचार्य भगवान् सनत्कु-मारजी पितृश्राद्ध को भी मनुष्य के लिये कितना कल्याणकारी और आवश्यक सम-झते थे। कुछ आधुनिक मतानुयायी लोग श्राद्ध को अनावश्यककर्म कहने लग गये हैं, परन्तु विचार किया जाए तो उनका यह मत शास्त्रविचार और युक्ति के आगे ठहर नहीं सकता। श्रीमद्भगवद्गीता में भगवान् कहते हैं "तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्याकार्य व्यवस्थितौ" कर्तव्याकर्तव्य का निर्णय करने में शास्त्र ही प्रमाण है। शास्त्रों से पता चलता है कि संसार में ईश्वरसत्ता, देवसत्ता और पितृसत्ता यह तीनों सत्ताएं विद्यमान हैं और सदैव संसार पर उपकार करती रहती हैं। जिसप्रकार राज्यसत्ता के अधीन राज्यकर्मचारी और ग्राममुखिया लोग काम किया करते हैं उसीप्रकार ईश्वर सत्ता के अधीन देवता और पितृगण जगत के उपकार में लगे रहते हैं। जिस प्रकार राज्यसत्ता के अधीन काम करनेवाले राज्यकर्मचारी और मुखिया लोग भी प्रजा के सुखशान्ति में सहायक होते हैं उसीप्रकार देवता और पितृगण भी श्रद्धावान् लोगों की कामनाओं को पूर्ण करने में सहायता करते हैं। इसीवास्ते भगवान् भी (गीता ४, १२ में) कहते हैं कि हे अर्जुन! मनुष्य देवताओं की उपासनाद्वारा अपनी ऐहिक अभिलाषाओं को शीघ्र प्राप्त कर लेते हैं अतः लोग मेरी उपासना से भी अधिक देवताओं की उपासना में रत रहते हैं। भगवान् के इस कथन का तात्पर्य यही है कि जिस प्रकार, राजा की अपेक्षा राज्य कर्मचारी और ग्राममुखिया प्रजा के अधिकसमीप होते हैं वैसे ही देवता और पितर भी उन्हें ईश्वर की अपेक्षा अधिकसमीप होते हैं। अतः उन तक लोगों की पहुँच शीघ्र हो जाती है। जब मनुष्य को सूर्य, चन्द्र, वायु, जल, इन्द्र आदि देवताओं के

उपकार प्रत्यक्ष दिखाई देते हैं तब स्वाभाविक ही उनके हृदय में उन देवताओं के लिये श्रद्धा उत्पन्न हो जाती है। इसीप्रकार मनुष्य जब मातापिता आदि बड़ेबूढ़ों के उपकारों को देखता है तो वही उसके वास्ते ईश्वर तथा देवताओं के समान पूज्य हो जाते हैं। वे उपकारीपितर जीवितावस्था में तो उसके लिये सगुणब्रह्म के समान होते ही हैं मरने के पश्चात् भी परोक्षईश्वर तथा देवताओं के समान उपास्य बने रहते हैं। अतएव मनुष्य पितृयज्ञद्वारा अपने मृतपितरों की पूजाउपासना करता है! इसी को श्राद्ध कहते हैं।

## "आत्मा वै जायते पुत्रः"

इस शास्त्रकथन के अनुसार पुत्र पिता का ही अंश होता है। यही कारण है कि पिता की सम्पत्ति का अधिकारी पुत्र को ही समझा जाता है। अन्यथा न्याय-दृष्टि से देखा जाय तो मृतव्यक्ति की सम्पत्ति के अधिकारी बन्धु, सहायक, मनुष्य, पशु, पक्षी, राजा, पड़ोसी अनेक होते हैं। हिसाब लगाया जाय तो पुत्र को बहुत थोड़ा अंश मृतपिता की सम्पत्ति में से मिल सकता है। परन्तु अपने पिता का ही अंश अथवा अनुरूप होने से पुत्र को वह सम्पत्ति सौंप दी जाती है। इसी सिद्धान्त के अनुसार पिता का अंश होने के कारण पुत्रद्वारा पिता के निमित्त किये गये कर्मों का फल भी पिता को मिलता है, ठीक वैसे ही जैसे पिता के कर्मोंद्वारा उपार्जित सम्पत्ति का अधिकारी, धनउपार्जनार्थ किये गये परिश्रम में भाग लिये बिना ही, पुत्र बन जाता है। पितृऋण भी मातापिताद्वारा पुत्र के जन्म, लालनपालन और सम्पत्तिप्रदान को ही कहते हैं। उसे चुकाने का उपाय यही है कि पुत्रोत्पत्तिद्वारा वंशरक्षा और श्राद्धपिण्डदानादिद्वारा पितरों के कल्याणार्थ उन की और्ध्वदेहिकक्रिया की जाए। अन्यथा इस ऋण को चुकाने का और साधन ही क्या हो सकता है?।

श्राद्धपिण्डदानादिक्रिया के प्रभाव को श्रीमद्भगवद्गीता में भी माना है। अर्जुन भगवान् से कहते हैं।

**संकरो नरकायैव कुलघ्नानां कुलस्य च।**
**पतन्तिपितरोह्येषां लुप्तपिण्डोदकक्रियाः।**

हे कृष्ण! हम लोगों का परस्परयुद्ध होने से कुल नष्ट हो जायगा। कुल के नष्ट होजाने पर कुल का सनातनधर्म नष्ट हो जायगा और अधर्म बढ़ने से कुल की स्त्रियाँ दूषित होंगी। हे वार्ष्णेय! दूषित स्त्रियों से वर्णशंकर पैदा होंगे। वर्णसंकरोंद्वारा दिया हुआ पिण्डजलादि पितरों को पहुँच नहीं सकता। अतः कुल का नाश होने के साथ पितरों का भी पतन हो जायगा।" जो लोग श्राद्धशब्द का अर्थ जीवितपितरों की सेवा ही किया करते हैं उन्हें उक्त गीताश्लोक के "लुप्तपिण्डोदकक्रियाः" इस पाद पर विचार करना चाहिये। पिण्डदान, चावलों के आटे का पेड़ा बनाकर विशेष विधि से पितरों के निमित्त दान करने को कहते हैं। इसप्रकार जीवित पितरों की सेवा न कोई करता है और न हो सकती है। अर्जुन के इस कथन का भगवान् ने कहीं भी निराकरण नहीं किया। यही नहीं वेदभगवान् में भी श्राद्धकृत्यविषयक मंत्र मिलते हैं। जैसे—

## वेद में श्राद्धविधान.

**इदं पितृभ्यो नमोस्त्वद्य ये पूर्वासो य उपरास ईयुः**
**ये पार्थिवे रजस्यानिषत्ता ये वा नूनं सुवृजनासु विक्षु ॥**

(ऋ० अष्ट ७, अ० ६ व० १९, मण्ड १० अनु० १ सूक्त १५ मं० २ ॥ तथा शुक्लयजुर्वेद अ० १९ मं० ६८ ॥ कृष्णयजु० कां० २ प्र० ६ अनु० १२ मं० ९ ॥ )

अन्वयार्थः ये पूर्वासः=पूर्वे पितर ईयुः=स्वर्गं प्राप्ताः, ये च उपरासः=उपरत व्यापाराः कृतकृत्याः सन्तः परं प्राप्ताः, यद्वा ये पूर्वासः=यजमानोत्पत्तेः पूर्वमेवोत्पन्ना—ज्येष्ठभ्रातृपितामहादयः, येच उपरासः =यजमान जन्मन उपर्य्युत्पन्नाः कनिष्ठभ्रातृस्वपुत्रादयः ईयुः=पितृलोकंप्राप्ताः येप्यन्ये पार्थिवे रजसि = पृथिवीसम्बन्धिनी रजोगुणकार्येऽस्मिन् पितृयज्ञाख्येकर्मणि, आनिषत्ताः=हविस्वीकर्तुं मागत्योपविष्टाः, ये वा सुवृजनासु=धनसमृद्ध्या श्राद्धादिकर्मपरासु, विक्षु=बन्धुरूपासु प्रजासु नूनं=निश्चयेन आनिषत्ताः=श्राद्धादिस्वीकारायागत्योपविष्टाः, तेभ्यः सर्वेभ्यः पितृभ्यो, अद्य = अस्मिन् पितृयज्ञाख्ये कर्मणि नमोऽस्तु=अयमाहुतिप्रदानपूर्वको नमस्कारो भवतु।

भाषा—(ये पूर्वासः) जो हम से पूर्व होने वाले ज्येष्ठभ्राता मातापिता आदि पितर और जो (उपरासः) हमसे पश्चात् होनेवाले कनिष्ठभ्राता आदि, (ईयुः)—मर कर पितृलोक को प्राप्त हो चुके हैं, और जो (पार्थिवे रजसि)--पृथिवीसम्बन्धी रजोगुणयुक्त इस पितृयज्ञरूप कर्म में (आनिषत्ता)—अदृश्यरूप से हविग्रहण करने को उपस्थित हुए हैं, एवम् जो (सुवृजनासु विक्षु) श्राद्धकर्म में निष्ठा रखनेवाले बन्धुवर्ग में, (नूनं) निश्चय कर (आनिषत्ता) श्राद्ध के स्वीकारार्थ उपस्थित हुए हैं, उन सर्वपितरों को, (अद्य) इस आरब्ध पितृयज्ञकर्म में आहुतिप्रदानपूर्वक, मैं नमस्कार करता हूँ।

**येऽग्निदग्धा येऽनग्निदग्धा मध्ये दिवः स्वधया मादयन्ते, तेभिः**
**स्वराडसुनीति मेतां यथावशं तन्वं कल्पयस्व।**

(ऋ० अ० ६ व० १९ मण्ड १० अनु १ सू० १५ अष्ट ७ मं० १४ ॥ शुक्लयजु० अ० १९ मं० ६०)

अन्वायार्थः—ये अग्निदग्धा = श्मशान प्राप्ताः, येच अनग्निदग्धा = श्मशानकर्म न प्राप्ता, येच दिवाः=द्युलोकस्य मध्ये स्वधया मादयन्ते=तृप्ताश्चरन्ति हे स्वराट् = दीप्यमानाग्ने, तेभि=तेभ्यः पितृभ्यः असुनीतिम्=प्राणयुक्ताम् एताम्=भक्षणयोग्यां तनू यथावशं=यथा कामं त्वं कल्पयस्व।

भाषा—हे (स्वराट्) दीप्यमान अग्नि! (येअग्निदग्धा) हमारे जो पितर अग्नि में दग्ध हो श्मशान संस्कार को प्राप्त हो चुके हैं और (ये अनग्निदग्धा) जिनका श्मशान संस्कार नहीं हुआ, जो (दिवोमध्ये) अन्तरिक्ष अथवा स्वर्गलोक में स्वधामंत्र द्वारा संस्कृत अन्न को प्राप्त कर (मादयन्ते) तृप्त हो विचर रहे हैं (तेभिः) उन पितरों के लिये (असुनीतिं) इस प्राणयुक्त हवि को भक्षण करने योग्य (तनू) देह की कल्पना करो, जिससे (यथाकामम्) इच्छा के अनुसार यहाँ आकर हवि भक्षण करें। इसीप्रकार अथर्ववेद में भी मन्त्र है—

ये निखाता ये परोप्ता ये दग्धा ये चोद्धिताः,
सर्वांस्तानग्न आवह पितॄन् हविषे अत्तवे॥

( अथर्व-काण्ड १८, प्र० ३३, अनु० २ मं० ३४ )

भाषा—(येनिखाता) जो हमारे पितर भूमि में गाड़े गये हैं ( ये परोप्ता ) जो नदी में बहाए गये हैं। ( ये दग्धा ) जो अग्नि में जलाए गये हैं (येच उद्धिताः[1]) जो पृथिवी में गाड़े जाने के बाद किसी कारण से फिर निकालकर जलाए गये हैं, हे अग्ने ! ( तान् पितॄन् ) उन सब पितरों को ( हविषा अत्तवे ) हवि भक्षण के लिये यहाँ बुलाओ ।

वेद भगवान् के इन मंत्रों से ही सिद्ध होता है कि अग्नि में जल चुके पानी में बह चुके और भूमि में दबाए जा चुके मृतपितरों को पितृयज्ञ के हवि को भक्षण करने के लिये बुलाया जा सकता है ।

यह तो सर्व शास्त्र सम्मत सिद्धान्त है कि आत्मा अमर है वह कभी मरता नहीं । किसी प्राणी की मृत्यु का अर्थ जीवात्मा का शरीर से पृथक् होना मात्र ही है । गीता में "नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः । " असत् कभी अस्तित्व के रूप में नहीं आसकता और और सत् का कभी अभाव नहीं हो सकता।

नजायते म्रियते वा कदाचि न्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे॥

आत्मा न कभी मरता है न नाश होता है। वह अजर और नित्य है शरीर के नाश होने पर भी उसका कुछ बिगड़ता नहीं।

शरीरत्याग के पश्चात् वह कहाँ और किस अवस्था में रहता है इस विषय पर भी शास्त्र में पर्याप्त प्रकाश डाला गया है। मुक्त आत्मा ब्रह्म में लीन हो जाता है। मनुष्यजन्म में उत्तमकर्मों को करने वाले देवलोक स्वर्गलोक और पितृ लोक आदि उच्च लोकों में निवास करते हैं। समानकर्मी मनुष्यशरीर और कुकर्मोंको करनेवाले नरक में जाते हैं अथवा पशु पक्षी, कृमी, कीट और लता वृक्षादि योनियों को प्राप्त करते हैं। इस से भी यही सिद्ध होता है कि आत्मा का नाश किसी अवस्था में भी नहीं होता । अब रहा यह प्रश्न कि वे स्वर्ग आदि लोकों से अथवा अपने प्रारब्ध कर्मानुसार ग्रहण किये हुए शरीर से पितृयज्ञ के समय आह्वान किये जाने पर आते हैं, आ सकते हैं अथवा नहीं ?

## श्राद्ध में मृतपितरों का आह्वान.

वेद प्रमाण से बढ़कर शास्त्र का प्रमाण और क्या हो सकता है ? वेद असम्भव को सम्भव नहीं कह सकता। ऐसा सन्देह करना भी नास्तिकता और पाप है। वेद में जब पितृयज्ञ के समय मृतपितरों के आह्वान का विधान है तो इस से बढ़कर इस बात की सिद्धि के लिये शब्दप्रमाण क्या हो सकता है कि आह्वान किये जाने पर मृत पितर अवश्य आते हैं। अब तो प्रत्यक्ष भी देखा जाता है कि मनोविज्ञान के वेत्तालोग मृत-आत्माओं को बुलाते हैं उनसे भूत, भविष्य तथा वर्तमान में होनेवाली घट-

१ उद् उद्धृत्य, हिताः—( एतां ) निहिताः स्थापिताः।

नाओं के विषय में जानकारी प्राप्त करते हैं और यह भी पूछ लेते हैं कि वे स्वयं इस समय कहाँ और किस अवस्था में हैं। अध्यात्मदृष्टि से देखा जाय तो सर्वभूतों में व्यापक एक ही अखण्डचेतन आत्मा है। जिसप्रकार एक भरे हुए अचलसर में छोटी सी कंकर फेंकने पर सर के समस्तजल में इस छोरसे उस छोरतक लहर उत्पन्न हो जाती है उसीप्रकार एकशरीर को सेवा पूजा भोजन आदि द्वारा प्रसन्न करने पर सारे ही आत्मजगत में प्रसन्नता की लहर दौड़ जाती है। किसी का कोई पितर कहीं भी हो उस विभु आत्मसमुद्र से तो पृथक् नहीं हो सकता। उस प्रसन्नतारूपी लहर में वह भी अवश्य लहराएगा। फिर वह भोजन भी सात्विक-गुणयुक्त "सर्वभूत हितेरतः" ब्राह्मण को खिलाया जायगा तो उसका प्रभाव निश्चय ही होगा, क्योंकि वेदपाठी ब्रह्मज्ञानी ब्राह्मणों के लिये तो "वसुधैव कुटुम्बकम्" के अनुसार सारा जगत् ही घर है और प्राणीमात्र को "आत्मवत् सर्वभूतेषु" के अनुसार एक ही दृष्टि से देखते हैं।

लोकव्यवहार की दृष्टि से भी देखा जाए तो मृतपितरों के निमित्त किया हुआ श्राद्ध और पिण्डदानादिकर्म का फल उन्हें पहुँचता है, इसमें कोई सन्देह नहीं रह जाता। प्रथम तो वेद के इस उपदेश पर सन्देह करना ही नास्तिकता है कि पितृयज्ञ में पितरों का आह्वान किया जा सकता है। यदि यह सम्भावना कर भी ली जाए कि आह्वान किये जाने पर केवल स्वर्गादिलोकों के ही पितर आ सकते हैं, मनुष्यादि योनियों में जन्म लेने वाले नहीं। तब भी, उनके निमित्त किये हुए कर्म का फल उन्हें भी पहुँच सकता है। यह तो निर्विवाद है कि जीव कर्म करने में स्वतंत्र और उसका फल भोगने में परतंत्र है। अर्थात् उसे अपने प्रत्येक शुभाऽशुभ कर्म का फल ईश्वर की व्यवस्था के अनुसार मिलता है। कारण, कर्म जड़ है वह अपने शुभाऽशुभभाव का निर्णय नहीं कर सकता, जीव सदैव सुख ही चाहता है, दुःख की सम्भावना भी नहीं करना चाहता। अतः न कर्म फल की व्यवस्था कर सकता है और नही स्वयं जीव ही अशुभकर्मों का फल दुःख स्वीकार करने के लिये तैयार है। कहना होगा कि जीव के कर्मों के फल की व्यवस्था करनेवाली शक्ति ईश्वर ही है। इन्हीं अर्थों में राजा को भी ईश्वर का अवतार कहा जाता है कि वह मनुष्यों को बुरेकर्मों के लिये दण्ड देता है।

## श्राद्धद्वारा मृतपितरों की सहायता.

जब एक मनुष्य ब्राह्मण, साधु, महात्मा, अभ्यागत अतिथी की भोजनादिद्वारा सेवा करने का पुण्य लाभ करता है तो वह कर्मों का फल देनेवाले ईश्वर से प्रार्थना करता है कि मेरा अमुक पितर, जो भगवान् की प्रजा से बाहिर नहीं हो सकता जहाँ भी हो उसको इस पुण्य का फल पहुँचा दिया जाए। भगवान् से यह बात कोई दूर नहीं है। 'हानि लाभ जीवन मरण यश अपयश' तो विधि के ही हाथ में है और यह सब वह जीवों के कर्मानुसार देता है। कर्म करने वाले की इच्छा से दूसरे को भी वैसे ही दे सकता है जैसे डाक या बंक में रुपया जमा करनेवाले की दरख्वास्त या चेक पर डाक तथा बंक-कर्मचारी उस मनुष्य को रुपया देने में कोई ननु नच नहीं कर सकते जिसका नाम रुपये के स्वामी ने चेक अथवा मनीआर्डर पर लिखा है। बल्कि कर्मकर्त्ता का यह त्याग भगवान् की प्रसन्नता का भी कारण हो सकता है।

श्राद्ध पर शंका करनेवाले लोग कहा करते हैं कि यदि शुभकर्मों का फल मनुष्य दूसरे को दे दिला सकता है तो अशुभकर्म करके भी उनका फल दूसरे के गले मढ़ सकता है। परंतु वे लोग यह नहीं सोचते कि लेने वाले की इच्छा को भी देखना होता है। कोई मनुष्य चेक और मनीआर्डर का रुपया भी वसूल न करे तो वलात् कौन दे सकता है? पर धन तो सब ले लेते हैं उसके लिये लेने वाले को पूछने की आवश्यकतो ही नहीं। जिसप्रकार ऋण दूसरे के गले नहीं मढ़ा जा सकता उसीप्रकार अशुभकर्म का फल भी लेने वाले पुरुष की स्वीकृति प्राप्त किये विना उसके हिसाव में नहीं डाला जा सकता। कहने का प्रयोजन यह कि मनुष्य अपने शुभकर्मों का फल ही दूसरे को दे सकता है अशुभ का नहीं।

श्राद्ध की इस शास्त्रोक्तक्रिया का भगवान् सनत्कुमारजी सदैव प्रचार करते रहे और उन्हीं के पद चिन्हों पर चलने वाले उदासीनमहात्मा आजतक इस सिद्धान्त की रक्षा करते चले आ रहे हैं। उदासीनमहात्मा श्राद्धतर्पणादि का केवल प्रचार ही नहीं करते कुटीचक-उदासीन स्वयं भी अपने पूर्ववर्तीमहात्माओं का श्राद्ध लोकसंग्रहार्थ वड़ी श्रद्धाभक्ति से करते हैं।

## मूर्तिपूजा.

भगवान् सनत्कुमारजी आत्मोन्नति के लिये मूर्तिपूजा को भी एक प्रधानसाधन समझते थे। पुराणों में इसके अनेक प्रमाण मिलते हैं। उदाहरणार्थ, शिवपुराण की कथा संक्षेप में उद्धृत की जाती है। भगवान् सनत्कुमारजी तथा महर्षि वेदव्यासजी में शिवप्रतिमा की महिमा विषयक जो प्रश्नोत्तर हुए उनको ही व्यासजी ने स्वयं शिवपुराण में वर्णन किया है। इस वातचीत को विस्तृतरूप में तो शिवपुराण में ही देखना चाहिये यहाँ उसका केवल भाव ही दिया जा सकता है।

महर्षि व्यासजी ने अध्यात्मज्ञान और आत्मोन्नतिविषयक जहाँ भगवान् सनत्कुमारजी से और अनेक प्रश्न किये वहाँ उनका एक प्रश्न यह भी था कि—

देवयज्ञफलानीह दानतीर्थफलानि च।
उपवासफलं चैव दानानां तपसः फलम्॥
अकृत्वा फल मेतेषां ब्रह्मणो विन्दते कथम्।
एतन् मे संशयं चैव तत्सर्वं वक्तु मर्हसि॥

व्यासजी प्रश्न करते हैं—भगवन्! ऐसा कौनसा उपाय है जिस से दान, जप, तप, देवयजन, उपवास तथा तीर्थाटन आदि कर्मों का फल विना इन कर्मों के किये ही मनुष्य को प्राप्त हो जाय?

उत्तर में भगवान् सनत्कुमारजी कहते हैं—हे सौम्य! यदि शास्त्रविधि के अनुसार अनुष्ठित, देवयजन तीर्थाटन आदि को विना किये ही उनका फल मनुष्य प्राप्त करना चाहे तो—

मासेन तदवाप्नोति लिङ्गं हि योऽर्चयेन्नरः।

एकमास पर्यन्त समाहितचित्त से शिवलिङ्ग का पूजन करे। आगे चल कर व्यासजी फिर प्रश्न करते हैं—भगवन्! सचराचर त्रिलोकी की उत्पत्ति लिङ्ग से कैसे

होती है ? फिर उसी लिङ्ग में वह लीन कैसे हो जाया करती है ? लिङ्ग के पूजन की विधि क्या है शिवभक्त की मुक्ति किस प्रकार की होती है ? भक्त वत्सल भगवान् शंकर तुष्ट किस तरह होते हैं ? भगवान् शंकर की दक्षिणामूर्ति महान् ऐश्वर्यशालिनी क्यों है ? ऋषि, मुनि, देव और पितृगण, नाना व्रत तप आदि के अनुष्ठानद्वारा अपने शरीर को सुखाकर, उस मूर्ति की उपासना क्यों करते हैं ? रूद्रलोक को प्राप्त होकर मनुष्य लौट कैसे आता है ? फिर उसकी पुनरावृत्ति क्यों नहीं होती । कृपा करके इन सब प्रश्नों का उत्तर दीजिये । उत्तर में भगवान् सनत्कुमारजी कहते हैं—

"महेश्वरस्य सृष्ट्यादौ प्रकृत्यासह संगतः"

प्रथम महेश्वर का प्रकृति के साथ संगम होता है, तब महावायु और वायु से अग्नि उत्पन्न होती है । अग्नि से "लिङ्गं तस्मात्समुद्भूतं सूर्यशशिसमप्रभम् ।" सूर्य प्रभा के समान सुवर्णमय महान लिङ्ग–आकार उत्पन्न होता है और उसी लिङ्ग–आकार से ब्रह्मा विष्णु से आदि लेकर सारा चराचरात्मक ब्रह्माण्ड पैदा होता है । पृथिवी ग्रह, नक्षत्र, दिशा उपदिशा, बहुत क्या, जो कुछ भी संसाररूप में देखने सुनने में आता है वह सब उसी लिङ्ग से उत्पन्न होता है । यह तो हुई चराचरात्मकजगत की लिङ्ग से उत्पत्ति । अब लय होने की सुनो । जिस क्रम से यह संसार उत्पन्न होता है उसके विपरीत क्रम से यह जगत उसी लिङ्ग में लय हो जाता है । उत्पत्ति और लयस्थान लिङ्ग की प्रतिकृति बनाकर जो लोग उसका पूजन करते हैं वे लोग–

वाजपेयशतैरिष्ट्वा यल्लभते द्विजोत्तम ।
विप्रोलिङ्गं त्रिरात्रेषु रुद्रभक्त्या तदश्नुते ॥

हे द्विजोत्तम ! भक्तिपूर्वक तीन रात्रि तक शिवलिङ्ग का पूजन करके उस फल को प्राप्त कर सकते हैं जो सौ वाजपेय यज्ञ करने से मिलता है ।

जिस क्रम से ईश्वर के भाव से नामरूपात्मकजगत उत्पन्न हुआ है उसीप्रकार उसके विपरीतक्रम से यह जगत जहाँ से उत्पन्न होता है वहाँ ही लय हो जायगा । ठीक इसी तरह, जिस क्रम से माया जाल में फँसकर यह जीव अपने शुद्धस्वरूप को भूल गया है, जबतक उसके उलटे क्रम से नामरूपात्मक माया का आश्रय लेकर ऊपर नहीं चढ़ेगा, अपने आत्मतत्त्व को जान नहीं सकता । अर्थात् ब्रह्म में लीन नहीं हो सकता । जिस भूमि पर मनुष्य गिरता है उसीका अवलम्बन लेकर अर्थात् उसी पर हाथ टेक कर वह उठता है ।

इसी विचार से भगवान् सनत्कुमार कहते हैं कि जो लोग उस लिङ्ग की प्रतिकृति बनाकर उसकी पूजा करते हैं उन्हें केवल तीनरात्रि पूजा करने से सौ वाजपेययज्ञ के समान फल मिलता है ।

"एकोऽहं बहुस्यां प्रजायेम" के अनुसार जगत में जो नानात्व दृष्टिगोचर हो रहा है वह सब पृथिवी से अणु और परमाणु तक भगवान् का ही रूप या अंश है । तब इन दृश्यपदार्थों में से भी किसी एक की पूजा भगवान् की पूजा क्यों नहीं हो सकती ? कहा जाता है कि "यदि इस सिद्धान्त के अनुसार प्रत्येक परमाणु की पूजा भगवान् की पूजा है तो शिव विष्णु आदि की विशेष मूर्ति बनाकर पूजने का प्रयोजन क्या ? जो वस्तु सामने आई उसी को भगवान् मानकर पूजने

लग गये।" ऐसा करना सिद्धान्त के विरुद्ध तो नहीं है। परन्तु भजन करनेवाले का परमउद्देश्य भगवान् का साक्षात्कार ही होता है और वह उसी अवस्था में हो सकता है जब भक्त चित्त की वृत्तियों का निरोध करके भगवान् के ही ध्यान में लीन हो जाय। वह तल्लीनता तबतक नहीं हो सकती जबतक भगवान् के भजनीय चरणारविन्द के साथ हार्दिकप्रेम नहीं पैदा हो जाता। प्रेम के लिये तो इष्टवस्तु का भजन ही लाभकारी हो सकता है। इष्टदेवता, गुरु, माता, पिता मित्र का चित्र सामने आने पर मनुष्य के मन में वही भाव जागृत हो जाते हैं जो उनके साक्षात्कार से पैदा होते थे। अतः हृदय में प्रेमतरङ्ग उत्पन्न करने के लिये इष्टदेवताओं की मूर्तियाँ ही अधिक लाभ पहुँचा सकती हैं। सूक्ष्म अवस्था में रहनेवाले इष्टदेव के लिये मनुष्य में उसके साक्षात्कार पर पैदा होनेवाले भाव उत्पन्न करने का साधन उसकी मूर्ति के अतिरिक्त दूसरा हो ही क्या सकता है? यहाँतक कि मनुष्य के अपने सूक्ष्मभावों की अवगति भी स्थूलपदार्थों का अवलम्बन लिये बिना नहीं हो सकती। स्थूलइन्द्रियों के गुण भी जबतक किसी स्थूलपदार्थ का आश्रय न लेंगे तबतक वे अपना अस्तित्व प्रकट नहीं कर सकते। इसीप्रकार रेखागणित और शब्दों को लीजिये। शब्द सूक्ष्म है, जबतक उसका स्थूलस्वरूप आगे न रख लिया जाए हम बिना उच्चारण किये उसको जान नहीं सकते। यदि मनुष्य अपनी शब्दात्मक-ध्वनियों को वर्णात्मक आकाररूप न देता तो संसार के इतने बड़े साहित्य का कहीं चिह्न न मिलता। जिसप्रकार सूक्ष्मशब्दों को वर्णात्मकरूप देने से जगत का महान्-कल्याण हुआ है उसीप्रकार अपने श्रद्धाभक्तिरूप सूक्ष्मभावों को शिव, विष्णु, ब्रह्मा, राम, कृष्ण आदि इष्टदेवताओं की मूर्तियों का रूप देकर उनकी पूजा करने से भी मानवसमाज का वैसा ही महान् कल्याण हो सकता है जैसे इन इष्टदेवताओं की साक्षात् पूजास्तुति करने से होना सम्भव है।

कहना होगा कि चित्र भी द्रष्टा की मानसिकस्थिति में परिवर्तन करने की शक्ति रखता है। उस समय उसको चित्र के रूप में साक्षात् इष्ट ही खड़ा दिखाई देता है। चित्र तो उसके भाव परिवर्तन का कारणमात्र है। वह स्मारकरूपचित्र स्मर्यमाण इष्ट के साथ दर्शक का मिलाप कराकर स्वयं अलग हो जाता है। ऐसा कौन मनुष्य है जो माता, पिता, गुरु अथवा किसी अन्य पूजनीय या प्रेमपात्र व्यक्ति का चित्र देखकर चित्रांकित कागज़ या उसकी स्याही की ओर ही ध्यान देता है? किसी प्रियजन का चित्र रखने का उद्देश्य ही यह है कि भावुक लोगों के हृदय में उस प्रियजन के लिये प्रेममयी अखण्डगंगा की धारा प्रवाहित रहे। अन्यथा दीवार पर लटक रहे चित्र का मकड़ी के जाले से अधिक कुछ मोल नहीं।

इसीप्रकार भगवान् या उनकी ब्रह्मा, विष्णु, शिव, त्रिमूर्ति की प्रतिमा भी भगवान् के स्मरण और साक्षात्कार का साधन है। अब तो वैज्ञानिकजगत ने चित्र का आश्चर्यजनक प्रभाव प्रत्यक्षसिद्ध कर दिखाया है। चित्र की सहायता से दूर देश-स्थित पुरुष की चिकित्सा की जाती है। ऐसे प्रमाण हमारे शास्त्रों में भी मिलते हैं। एकलव्यनामक एक किरात ने द्रोण का चित्र बनाकर उससे धनुर्विद्या सीख ली थी। इसका मूलसाधन है श्रद्धा, प्रेम और विश्वास। इनके बिना किसी व्यक्ति का साक्षात्कार होने पर भी मनुष्य पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता। समाधि से पूर्व की अवस्थाएं धारणा और ध्यान हैं। जिस इष्टदेव के चिन्तन में मनुष्य समाधि-

स्थित होना चाहता है यदि उसका रूप उसने देखा ही नहीं तो किस स्वरूप को हृदय में धारण कर उसके ध्यान में मगन होगा ? इसके वास्ते आवश्यक है कि पहले अपने इष्ट की स्थूलमूर्ति का ध्यान करे। उसकी पूजा करे। इसी रीति से उसके हृदय में इष्टदेव के लिये प्रेम बढ़ेगा। बस, फिर भक्तशिरोमणि तुलसीदासजी के कथनानुसार "जापर जाँका सत्य सनेहू, सो तेहिं मिले न कछु सन्देहू।" उस श्रद्धाभक्तियुक्त प्रेम से वह मूर्ति ही भगवान् को मिला देगी। भगवान् भी कहते हैं मुझे जिस रीति से कोई भजता है उसी रीति से मैं उसको मिल जाता हूँ। भक्त में श्रद्धाभक्ति होनी चाहिये। सावित्री ने अपने पति को मृत्यु के चँगुल से मुक्त करा लिया। नामदेव और धन्नाभक्त ने श्रद्धाभक्ति और प्रेम के प्रताप से ही भगवान् के दर्शन किये थे। अधिक क्या, संसार में जितने महापुरुष सफलमनोरथ हुए हैं उनकी सफलता का मुख्यकारण अपने इष्टविषयक अनन्यश्रद्धाभक्ति और प्रेम ही था। जिसमें जितनी श्रद्धा भक्ति और प्रेम की उत्कृष्टता होती है उतना ही वह ध्येयसिद्धि में सफल होता है। यह श्रद्धा, भक्ति, प्रेम, उत्साह, धैर्य और विज्ञान आदि दिव्यशक्तियाँ ही जीव को उन्नति की ओर अग्रसर करनेवाली हैं। इनकी प्राप्ति का सुगम और एक मात्र उपाय है मूर्तिपूजा। माता, पिता, गुरु अथवा अन्यलोगों से भक्ति और श्रद्धापूर्वक हम जो कुछ सीखते हैं उनके लिये प्रकट की जानेवाली श्रद्धा मूर्तिपूजा ही तो है। अतः ज्ञानवृद्धि का सर्वोत्तमउपाय भी मूर्तिपूजा ही है। व्यक्ति ही नहीं जातियाँ और राष्ट्र भी ऐसी मूर्तिपूजा करते हैं। जब वे अपने किसी महापुरुष अथवा नेता का स्मारक बनाते हैं तो इस से उनका प्रयोजन यही होता है कि उन्हें उस नेता का उपकार और उच्चजीवन सदैव स्मरण रहे। उसकी मूर्ति को देखकर उसके गुणों का प्रभाव जाति पर पड़ता रहे। मूर्तिपूजा का उद्देश्य भी यही है कि मनुष्य भगवान् की मूर्ति के दर्शन कर उनके सच्चिदानन्द आदि गुणों का चिन्तन करता रहे और श्रद्धापूर्वक पूजाभक्तिद्वारा आत्मोन्नति और परमध्येय की ओर अग्रसर होता रहे। जिस प्रकार लौकिकपुरुषों की मूर्तियों का दर्शनपूजन लौकिकज्ञान की वृद्धि का साधन होता है वैसे ही अलौकिकशक्तियों की मूर्तियों के दर्शनपूजन से अलौकिकशक्तियों की प्राप्ति तथा वृद्धि होती है। नेता की पाषाण-मूर्ति का सत्कार करते हुए जिसप्रकार कोई मनुष्य विचार नहीं करता कि वह पत्थर का सत्कार कर रहा है उसीप्रकार भगवान् की मूर्ति की पूजा करनेवाला भी पत्थर की नहीं किन्तु भगवान् की ही पूजा करता है। जब विज्ञानशास्त्री बिना औषधिप्रयोग के दूरदेश में बैठे हुए रोगी का रोग मनोबल द्वारा दूर करते हैं। तब क्या सच्चे हृदय से श्रद्धाभक्ति और प्रेमपूर्वक की गई पूजाप्रार्थना इष्टदेवता या ईश्वर की प्रसन्नता का कारण न होगी ? भगवान् तो कहते हैं—

पत्रं पुष्पं फलं तोयं, यो मे भक्त्या प्रयच्छति।
तदहं भक्त्योपहृत मश्नामि प्रयतात्मनः॥

श्रद्धाभक्तिपूर्वक जो कोई भी मुझे फल, पुष्प, जल आदि अर्पण करता है उसकी प्रेमपूर्वक भेंट की हुई इन वस्तुओं को मैं प्रसन्नता से स्वीकार करता हूँ। इस से

स्पष्ट है कि भगवान् और इष्टदेवता, भेंट की हुई वस्तु को प्रसन्नता से ग्रहण करते हैं। ऐसी भेंट मूर्ति के बिना हम किस तरह भगवान् की सेवा में रख सकते हैं ?

शास्त्रों में मन की चञ्चलता की शिकायत सब जगह मिलती है ? यहाँ तक कि जब अर्जुन ने "चंचलंहि मनः कृष्ण प्रमाथि बल वद्दृढम्" मन के चांचल्यदोष की शिकायत की तो भगवान् ने भी "असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम्" स्वीकार किया है कि निःसन्देह मन अतिचञ्चल क्षोभकारी और दुर्निवारवेग है। उसके इस दोष को दूर करना वायु को बांधने के समान है। परन्तु "अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते।" अभ्यास तथा वैराग्य ही उसकी स्थिरता का उपाय है।

## वेद में मूर्तिनिर्माणविधि.

वह अभ्यास सच्चिदानन्द भगवान् के ध्यान का ही हो सकता है। पर जब स्थूल पदार्थों का चिन्तन करने के लिये भी हमें चित्र आदि स्थूलसाधनों की आवश्यकता रहती है तो निराकार भगवान् का चिन्तन बिना किसी स्थूलमूर्ति के कैसे हो सकता है ? इसीवास्ते वेदभगवान् ने भी ध्येयसिद्धि और सांसारिकऐश्वर्य की प्राप्ति के लिये मूर्तिपूजा की ही आज्ञा दी है। यहाँ तक भी बतला दिया है कि मूर्ति किस धातु की और कैसे बनाई जाए। जैसे—

**संवर्चसा पयसा सन्तनूभि रगन्महि मनसा संशिवेन त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद् विलिष्टम्।** (यजुः अ० ८ मं० १६)

अन्वयः—वयं रायो—धनानि समगन्महि प्राप्नुयाम—इत्याशयेन सुदत्रः=शोभनवास्याद्युपकरणः त्वष्टा=शिल्पी, शिवेन मनसा एकाग्रचित्तेन, संवर्चसा=सुवर्णादिना, संपयसा=रञ्जित जलेन भित्त्यादौ वा, संतनुभिः = शोभनाङ्ग प्रत्यङ्गैःकृत्वा भगवतस्तन्वो=मूर्ति विदधातु यद् विलिष्टं न्यूनमङ्गं तन्न्यूनत्वंपरिहारेण अनुमार्ष्टु=आनुकूल्येन शोधयतु इति।

भाषा—'हम भी महान् धन प्राप्त करें, इस संकल्प से शोभनमूर्तिनिर्माण के उपकरणों वाला शिल्पी, एकाग्रचित्त से, सुन्दर अङ्गप्रत्यङ्गोंसहित परमात्मा की सुवर्ण आदि की मूर्ति निर्माण करे और भित्ति में रञ्जित जल से मूर्ति की रचना करे। जो मूर्ति न्यूनाङ्ग वाली हो उसकी न्यूनता को दूर कर आनुकूल्य से शोधन करे। इसी प्रकार यजुर्वेद अध्याय १३ में ४१ वां मंत्र है—

**आदित्यं गर्भम् पयसा समङ्ग्धि, सहस्रस्य प्रतिमां विश्वरूपं परि वृङ्धि हरसा माभि संस्थाः शतायुषं कृणु हि चीयमानः।**

(यजुः अ० १३ मं ४१)

अन्वयः—सहस्रस्य=परमेश्वरस्य, प्रतिमां=सुवर्णादिनिर्मितां मूर्तिं, हरसा=अग्नितेजसा, परिवृङ्धि=मलात् परिवर्जय। तदनन्तरं, आदित्यं=सूर्यवर्णां प्रतिमाम् पयसा=दुग्धेन, समङ्ग्धि=संप्रक्षय शोधयेति, गर्भं विश्वरूपं इति द्वयं प्रतिमाविशेषणं, व्यत्पयेन च निर्वाहः। एनां प्रतिमाम् माभि संस्थाः=जडबुध्या अस्या अवज्ञां माकुरु। यतोऽयं परमेश्वरः चीयमानः=प्रतिमारूपेण गृहे स्थाप्यमानः स्थापनकर्त्तारं शतायुषं कृणुहि=करोति।

भाषा—सहस्रनामपरमेश्वर की सुवर्णादि से निर्मित और विधिपूर्वकशोधित वह प्रतिमा, जो (आदित्यम्) सूर्यतुल्य प्रकाशमान, संसार के गर्भ के तुल्य विश्वरूप और सुवर्णताम्रादिभेद से अनेकविधि है, उसे पहिले अग्नि में रखकर उसका मल दूर करे, दुग्ध से शोधन करे और उसका कभी अनादर न करे। क्योंकि विधिपूर्वक शोधन तथा सत्कारपूर्वक स्थापित की हुई यह प्रतिमा मनुष्य को सौ वर्ष आयु वाला और ऐश्वर्यवान् करती है।

**अश्मा च मे, मृत्तिका च मे, गिरयश्च मे पर्वताश्च मे**

**सिकताश्च मे वनस्पतयश्च मे हिरण्यञ्च मे अपश्च मे श्यामं च मे**

**लोहं च मे सीसञ्च मे त्रपु च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्।** यजुः अ० १८ मं० १३

भाषा—यज्ञेन कल्पन्ताम्—पाषाण आदि की प्रतिमा को मेरा रूप जानकर उसकी पूजा करे। किस किस वस्तु की प्रतिमा में भगवान् की कल्पना कर पूजन करे? इसका निर्णय किया गया है कि अश्मा च-पाषाण, मृत्तिका, शोभनमाटी, गिरि क्षुद्र पर्वत गोवर्धनादि, पर्वत हिमालयादि, वालू, वनस्पति-तुलसी अश्वत्थादि, सुवर्ण, लोहा, श्याम-ताम्रलोह, लोह-कांस्य रजत, सीसा, त्रपु-रांगा, इन सब में मेरी कल्पना करे।

**अरं दासोनु मीढुषे कराण्यहं देवाय भूर्णयेऽनागाः,**

**अचेतयद् अचितो देवोऽर्यो गृत्सं राये कवितरो जुनाति।**

(ऋक्० मं० ७, अ० ५, सू० ८६ मं० १७)

अन्वयः—अनागाः=निषिद्धाचरण वर्जितोऽहं मीढुषे देवाय=चतुर्वर्ग वर्षणशीलाय परमेश्वराय तं प्रीणयितुं दासो न=न उपमार्थः भृत्य वद्, अरंकराणि=पुष्पादिना अलंकरोमि। किमर्थम्? भूर्णये=असीमफलप्राप्त्यर्थम्। की दृशः सः। यो देवः अर्यः= सर्वस्वामी अचितः पाषाणादीनपि अचेतयद्=स्वसन्निधानेन चेतनावन्तमिव पूजनीय मकुरुत। अतएव यः कवितरः=बहुदर्शी सः, राये=ऐश्वर्याय गृत्सं=प्राणनादि कर्तार मभिलषित प्रदं वा परमेश्वर मेव जुनाति=पूजनादिना प्रीणयति। नत्वन्यं क्षुद्रफलप्रदं राजादिकमिति यावत् अनागाः=इत्यस्य यथा निष्पापोऽहं स्यामिति वार्थः।

भाषा—मैं निषिद्धाचरणरहित उपासक दास, धर्मार्थ काम और मोक्षों की वृष्टि करनेवाले तथा निखिल जगत के स्वामी परमेश्वर को स्वामी की तरह पुष्पादि से अलंकृत करता हूँ। बहुदर्शी पुरुष प्राणनादि कर्त्ता अभिलषित प्रद ईश्वर का ही सेवन करता है।

**एह्य श्मानमातिष्ठा श्मा भवतु ते तनुः।**

**कृण्वन्तु विश्वेदेवा आयुष्टे शरदः शतम्।** (अथर्व कां० २ अनु० १३ मं० ४)

हे परमेश्वर देव! आगमन करिये और इस पाषाण की मूर्ति में स्थित होइये। यह पाषाण की मूर्ति आपका शरीर हो। सकलदेवता आपकी इस पाषाणनिर्मित मूर्ति में स्थिति के लिये प्रार्थना करके अनन्त वर्षों तक स्थिति करावें।

वेद्भगवान् के इन मंत्रों से सिद्ध है कि वेद में न केवल मूर्तिपूजा की आज्ञा दी गई है वल्कि यह भी वताया गया है कि भगवान् की मूर्ति कैसी, किस धातु की और किस प्रकार वनाई जाए। उसकी कैसे स्थापना की जाए और मूर्ति की पूजा करनेवाले को आत्मोन्नति के साथ ही कैसेकैसे सांसारिक ऐश्वर्य भी प्राप्त होते हैं। वेदभगवान् में ऐसे मंत्र अनेक मिलते हैं जिन में किसी मूर्ति की पूजा भगवान् की ही पूजा मानी गई है। परन्तु हमने विषयवृद्धि के भय से मूर्तिनिर्माण स्थापन और पूजनविषयक मंत्र ही दिये हैं। क्योंकि जव भगवान् की मूर्ति वनाने की वेद आज्ञा देता है तो उसकी पूजा तो अपने आप सिद्ध हो गई।

## मूर्तिपूजाविरोधियों का भ्रम.

कुछ एक लोग "न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद् यशः" और अन्धन्तमः प्रविशन्ति ये सम्भूति मुपासते" आदि मंत्रों से यह सिद्ध करने की व्यर्थ चेष्टा किया करते हैं कि मूर्तिपूजा का वेद में खंडन है। परन्तु इन मंत्रों का मूर्ति पूजा के खण्डन की ओर अर्थ लेजाना उन लोगों की खेंचातानी ही है। उपरि लिखित पहिले मंत्र के "यस्य नाम महद् यशः" शब्द ही सिद्ध करते हैं कि इस मंत्र में आए "प्रतिमा" शब्द का अर्थ "मूर्ति" नहीं किन्तु "उपमा" है।

दूसरे मंत्र का अर्थ तो यह है कि जो लोग माया के वन्धनों में ही जकड़े रहते हैं अर्थात् माया को छोड़ जिनका ध्यान कभी भगवान् के चरणों की ओर नहीं जाता, वे माया के संग से गिरते गिरते नीचे नरक तक जा पहुँचते हैं। कारण परमात्मतत्त्व से पृथक् होकर जीव के लिये दो मार्ग वन जाते हैं। यदि वह सत्संग शास्त्राध्ययन हरिस्मरणद्वारा प्रकाशस्वरूप तथा ज्ञानस्वरूप भगवान् की संगति करता है अर्थात् हरिचर्चा में रत रहता है तो वह ऊपर परमात्मतत्त्व की ओर अग्रसर होता जाता है। यदि विषयवासनाओं में खचित रहकर अज्ञान और अन्धकारस्वरूप माया की संगति में फँसा रहता है-भगवच्चिन्तन को ओर उसका ध्यान जाता ही नहीं, तो वह दिनप्रतिदिन अज्ञान तथा अन्धकार को ओर नीचे गिरता चला जाता है। यहाँ तक कि नरक तक पहुँच जाता है। इसी वास्ते वेद मंत्र में "अन्धन्तमः प्रविशन्ति ये सम्भूतिमुपासते" शब्दप्रयोग किये गये हैं। परंतु वेदमंत्रों के अर्थ में भी खेंचातानी करने वाले सज्जन सम्भूति का अर्थ मूर्ति करने लगगये हैं।

हाँ, "सपर्यगाच्छुक्रमकाय मव्रणमस्नाविरँ शुद्ध मपापविद्धम्" आदि मंत्रों में उसको 'अकाय' कहा है। परन्तु इसका अर्थ तो यही है कि भगवान् का अपना कोइ भौतिक शरीर नहीं। इसी वास्ते तो भावमय मूर्तियाँ वनाकर उसकी पूजा करने की आवश्यकता हुई है। यदि भगवान् का अपना शरीर होता तो फिर मूर्तियाँ वनाने की क्या आवश्यकता थी ? उसी शरीर की पूजा न कर लिया करते ? इसका अर्थ यह भी हो सकता है कि भगवान् का अपना निजी कोई शरीर नहीं अर्थात् सव शरीर उसके ही हैं। जिस मूर्तिरूप शरीर में उसकी भावना कर के भगवान् की पूजास्तुति की जाय वही उसका शरीर है। भगवान् का अकाय होना भी तो इस वात को सिद्ध करता है कि भक्त की जैसी भावना हो उसी के अनुसार मूर्ति वनाकर पूजा करे "ये यथामां प्रपद्यन्ते तां स्तथैतव भजा-

म्यहम्" बस, जिस मूर्ति में जैसी भावना करोगे उसी मूर्ति में उसी रूप में तुम्हें भगवान् मिल जायंगे। भगवान् का कोई निश्चित शरीर तो है ही नहीं। वह तो काष्ठ में व्यापक अग्नि के समान सर्वव्यापक है। जिसप्रकार कहीं भी डिबिया पर लगे हुए मसाले के साथ सिलाई घिसने पर अग्नि प्रकट हो जाती है उसी प्रकार भक्तिभावनायुक्त मन के साथ किसी मूर्ति की, भगवान् मान कर, पूजा करने से भगवान् वहीं प्रकट हो जाते हैं, उनका अपना कोई विशेष निश्चित शरीर तो है ही नहीं।

भगवान् कृष्ण ने भी गीता के दसवें अध्याय के उन्नीसवें श्लोक से, अध्याय के अन्ततक इसी भाव को व्यक्त किया है।

मूर्तिपूजा को वेदप्रतिपादितधर्म जानकर ही भगवान् सनत्कुमार सदैव मूर्तिपूजा का प्रचार करते रहे और नारदमुनि, श्रीवेदव्यास आदि महापुरुषों को मूर्तिपूजा का प्रचार करने पर नियुक्त किया। उदासीनधर्मावलम्बी महात्मा अपने आदिमाचार्य की शिक्षानुसार आज भी उसी श्रद्धाभक्ति से स्वयं मूर्तिपूजा करते और जनता में इसका प्रचार करते रहते हैं। संसार में अनेक परिवर्तन हुए परन्तु उदासीनधर्मावलम्बियों के सनातनसिद्धान्तों में कभी कोई परिवर्तन नहीं हुआ। इसका कारण उदासीनधर्मावलम्बियों में वेदशास्त्र और उनमें वर्णितसिद्धान्तों के लिये अटलश्रद्धा और उनका ज्ञान प्राप्त करने की रुचि ही मालूम होता है।

## भ० सनत्कुमार का धर्मप्रचारकदल.

उदासीनाचार्य भगवान् सनत्कुमार, इतने लोकहित में रत थे, कि जनता की आत्मोन्नति का कोई साधनशेष न था जिसका उन्हों ने प्रचार न किया हो। उनके शिष्य भी सदैव आत्मोन्नति के साधनों का प्रचार करने में ही लगे रहे। वैसे उनके शिष्य तो अनन्त थे, पर प्रधानशिष्य तीन ही थे-व्यास, नारद, और सनत्सुजात। पुराणों के पारायण से पता चलता है कि कर्मयोग के प्रचारक व्यास, भक्तियोग के प्रचारक नारद तथा ज्ञानयोग के प्रचारक सनत्सुजात उनकी ओर से नियुक्त थे। वे लोग जिस प्रकार धर्मप्रचार के लिये सदैव तत्पर रहते थे, इसका पता भगवान् सनत्कुमारजी के छोटे भाई सनत्सुजातजी की एक कथा से मिलता है। महामना विदुर को सनत्सुजातजी के उपदेश से ही आत्मविद्या के रसास्वाद का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। जब पाण्डवकौरवयुद्ध की तैयारी देखकर भावी कुलनाश की आशंका से महाराज धृतराष्ट्र अति दुःखी तथा उद्विग्न रहा करते थे। उस समय अपने बड़े भाई की इस उद्विग्नता को दूर करने के लिये विदुरजी उन्हें इतिहास पुराणों की कथाएं और शास्त्रचर्चा सुनाया करते थे। जब ज्ञानी विदुरजी के वैराग्यपूर्ण उपदेशों को सुनकर धृतराष्ट्र का मन कुछ शान्त होने लगा तब विदुरजी ने सोचा-भाईसाहिब के हृदय में राज्य, कुल और ऐश्वर्य के निबन्धन राजस, तथा कुलविनाश की आशंका से जो तामसभाव पैदा हो रहे थे वे दूर हो गये हैं और सात्विकभावों का उदय हो रहा है, इसी समय इनके साथ पारमार्थिकचर्चा चला देनी चाहिये। यह सोच कर विदुरजी महाराज धृतराष्ट्र से आत्म-अनात्मविवेक की बातें करने लग गये। इसी सिलसिले में विदुरजी ने एक दिन उस ब्रह्मतत्त्व की चर्चा भी छेड़ दी जिसका ज्ञान आपको भगवान् सनत्कुमार के भाई सनत्सुजातजी से प्राप्त हुआ था। इन अनूठे पारमार्थिक विचारों को सुनकर महाराज धृतराष्ट्र बड़े प्रसन्न हुए

और विदुरजी से कहा कि तत्त्वज्ञानविषयक इन सिद्धान्तों का मर्म विस्तारपूर्वक सुनाइये। क्योंकि इनको सुनकर मैं एक विचित्र आत्मानन्द अनुभव करता हूँ। ब्रह्मविद्याविषयक महाराज धृतराष्ट्र की उत्कट इच्छा को देखकर विदुरजी बोले हे भ्राता! मैं ब्रह्मविद्या को जानता तो हूँ परन्तु मेरा जन्म शूद्रकुल में हुआ है। शूद्र को ब्रह्मविद्या का उपदेश करने का अधिकार नहीं। अतः मैं आपको ब्रह्मविद्या का उपदेश नहीं कर सकता। शास्त्रमर्यादा को उल्लंघन करने का पाप मैं अपने सिर कैसे ले सकता हूँ? हाँ, जिन योगीश्वर महाराज से यह ब्रह्मविद्या मुझे प्राप्त हुई है उनके साथ आपकी भेंट करा सकता हूँ। उन योगीराज महाराज सनत्सुजातजी से इस विद्या का उपदेश ग्रहण कर आप बहुत शीघ्र अपना परलोक सुधार लेंगे। क्योंकि समर्थगुरु केवल कृपादृष्टिमात्र से क्षणमात्र में शिष्य का उद्धार कर सकते हैं। महाराज धृतराष्ट्रद्वारा भगवान् सनत्सुजातजी के दर्शनों की उत्कट जिज्ञासा प्रकट किये जाने पर विदुरजी ने समाहित होकर भगवान् सनत्सुजातजी का स्मरण किया; तत्काल महाराज वहीं पर उपस्थित हो गये। महाराज धृतराष्ट्र और विदुरजी ने श्रद्धाभक्तिपूर्वक भगवान् सनत्सुजातजी को चरणवन्दना कर उन्हें उच्चासन पर बैठाया। तदनन्तर विदुरजी ने हाथ जोड़कर प्रार्थना की कि महाराज धृतराष्ट्र आत्मविद्या का उपदेश सुनने की इच्छा रखते हैं इसी वास्ते आपको कष्ट दिया है।

इस पर भगवान् सनत्सुजातजी धृतराष्ट्र से बोले, राजन्! आप यथारुचि प्रश्न करो, उत्तर दिया जायगा।

## सनत्सुजातजी का धृतराष्ट्र को उपदेश.

हाथ जोड़ प्रणाम कर महाराज धृतराष्ट्र बोले,—भगवन्! मैंने विदुर से सुना है कि आप संसार में मृत्यु की सत्ता ही नहीं मानते। परन्तु इसके विपरीत हम यह देखते हैं कि मृत्यु से बचने के लिये समस्तप्राणी ब्रह्मचर्यसहित योगादि नाना-साधन किया करते हैं। फिर यह कैसे निश्चय हो कि संसार में मृत्यु की सत्ता है ही नहीं? कृपया इस शंका से मुक्त कर मुझे अनुग्रहीत कीजिये।

भगवान् सनत्सुजात बोले—राजन्! संसारभर के मनुष्य दो श्रेणियों में विभक्त किये जा सकते हैं। एक भेददर्शी दूसरे अभेददर्शी। भेददर्शियों की धारणा है कि यमराज का नाम मृत्यु है। वह उस यमलोक का शासक है और उस जगह शरीर छोड़कर पहुँचने वाले जीवों को उनके कर्मानुसार फल देता है। उनको यह भी निश्चय है कि कृष्ण तथा लोहितकर्मों का अनुष्ठान करने वाले जीवों का ही यमराज न्याय करते हैं शुक्लकर्म करने वाले जीवों का नहीं। वे समझते हैं शुक्लकर्मों का अनुष्ठान करनेवाले जीव अपने पुण्यप्रताप से यमराज के अधिकार से निकल कर सीधे स्वर्ग को जाते हैं। "एक मेवाद्वितीयं ब्रह्म" सिद्धान्त को माननेवाले अभेददर्शी लोगों की धारणा कुछ और ही है। वे कहते हैं एक अद्वितीयब्रह्म से अतिरिक्त अन्य कोई भी वस्तु सत्य नहीं। जब किसी वस्तु का भी अस्तित्व नहीं तब मृत्यु का अस्तित्व कैसे हो सकता है। परन्तु हमें दोनोंपक्षों की धारणाओं का विचार करना चाहिये। अब यही बताया जाता है कि इनमें कौनसा पक्ष उपादेय है और कौनसा नहीं। आप सावधान होकर श्रवण करें।

अपनी अपनी धारणा के अनुसार दोनों ही अपने पक्ष को यथार्थ समझते हैं। दोनोंपक्ष सृष्टि के आरम्भ से चले आ रहे हैं। अतः किसी के प्राचीन होने में किसी को सन्देह नहीं। परन्तु यदि सूक्ष्मदृष्टि से देखा जाय तो मृत्यु की व्यावहारिकसत्ता होने पर भी परमार्थ में उसका कोई अस्तित्व नहीं। इसीदृष्टि से मैं मृत्यु को अस्वीकार करता हूँ। यही क्यों? पारमार्थिकदृष्टि से मैं मायिकपरिवर्तनों को भी अस्वीकार करता हूँ। आप भी सोचिये, जब आत्मा अजर, अमर और वृद्धिक्षय आदि धर्मों से शून्य है तो उसमें जन्म मृत्यु अथवा परिवर्तन की आशंका ही कैसे की जा सकती है? कालस्वभाव–प्रकृतिनियम तो आत्मा की धारणामात्र हैं। क्योंकि स्थूलशरीर के साथ तादात्म्यअध्यास होने से आत्मा शरीर के धर्मों को अपने धर्म मान रहा है। यदि आत्मधारणाएं जाग्रत रक्खी जाएं तो स्थूलशरीर की स्थिति भी आत्मा की धारणा के अनुसार ही बन सकती है। इसका प्रत्यक्षउदाहरण मैं स्वयं हूँ। मुझे इस संसार में आए एक महान्‌काल व्यतीत हो चुका है।

## सृष्टि की आयु.

इस समय जो ब्रह्मदिन चल रहा है उसके छ मन्वन्तर व्यतीत हो चुके हैं और सातवां भी आधा व्यतीत होनेवाला है। मेरे पिता के एक दिन में ब्रह्मदिन की एक हज़ार चौकडियाँ और चौदह मन्वन्तर होते हैं। इतनी ही उनकी रात्रि होती है। उस रात्रि को ही ब्रह्माजी की दैनिकप्रलय कहा जाता है। इस प्रलय में त्रिलोकी का नाश हो जाता है और दिन प्रारम्भ होने पर वह फिर उत्पन्न हो जाती है। मैंने ऐसी अनन्तसृष्टियों की उत्पत्ति और प्रलय का तमाशा देखा है।

ब्रह्माजी की आयु सौवर्ष है। प्रत्येकवर्ष के तीनसौ साठ दिन होते हैं। उनकी आयु का जो दिन इस समय गुज़र रहा है उसका कितना भाग व्यतीत हो चुका है? यह हम आपको बताते हैं।

चारअरब बत्तीसकरोड़ मानववर्ष ब्रह्माजी का एक दिन होता है। इस समय तक उस दिन की १३ घटी ४२ पल और ३ अक्षर व्यतीत हो चुके हैं। मैंने पहिले भी बताया है कि ब्रह्माजी के एक दिन के १४ मन्वन्तर होते हैं। एक मन्वन्तर की ७१ चौकड़ियाँ होती हैं। सतयुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग, इन चारयुगों की एक चौकड़ी होती है। यह एकचौकड़ी तेंतालीसलाख बीसहज़ार (४३२००००) मानववर्षों की होती है।

प्रत्येकमन्वन्तर के आदि तथा अन्त में एक सन्धी होती है। प्रत्येकमन्वन्तर की सन्धी की अवधी १७ लाख २८ हज़ार मानववर्ष अर्थात् सतयुग के काल के बराबर होती है। इस प्रकार १४ मन्वन्तरों की १५ सन्धियाँ होती हैं। राजन्! जिस ब्रह्मदिन में तुम्हारा जन्म हुआ है उसके छ मनु और सातवें मनु की सत्ताईस चतुर्युगियाँ २८ वीं चतुर्युगी के तीनयुग गुज़र चुके हैं। एक चतुर्युगी तेंतालीसलाख बीसहज़ार वर्ष की है। ७१ चतुर्युगी का एक मनु होने से ४३ लाख २० हज़ार को ७१ का गुणा कर देने से तीसकरोड़ सतासठलाख बीसहज़ार वर्ष का एक मनु हुआ। अब इसको ६ से गुणा करने पर व्यतीत हो चुके मन्वन्तरों की वर्षसंख्या एक अरब चौरासीकरोड़ तीनलाख बीसहज़ार होती है।

१७ लाख २८ हज़ार वर्ष एक एक मन्वन्तर की सन्धी के होते हैं। इस हिसाब से ६ मन्वन्तरों की सात सन्धियों के कुल एककरोड़ वीसलाख छयानवेंहज़ार मानव-वर्ष होंगे। सातवेंमन्वन्तर की २७ चतुर्युगियों का काल—एक चतुर्युगी के ४३लाख वीसहज़ार वर्षों को २७ के साथ गुणा करने से—११ करोड़ ६६ लाख ४० हज़ार वर्ष होते हैं। अठाईसवीं चतुर्युगी के तीनयुग भी व्यतीत हो चुके हैं। —सतयुग के १७ लाख २८ हज़ार, त्रेता के १२ लाख ९६ हजार, द्वापर के ८ लाख ६४ हज़ार।

इस प्रकार इनके अठत्तीसलाख अठासीहज़ार वर्ष भी वीत चुके हैं। इस हिसाब से—

| | |
|---|---|
| छः मन्वन्तरों के वर्ष— | १८४०३२०००० |
| छः मनुओं की सात सन्धियाँ— | १२०९६००० |
| सातवें मनु की २७ चतुर्युगियाँ— | ११६६४०००० |
| अठाईसवीं चतुर्युगी के तीन युग— | ३८८८००० |
| कुल | १९७२९४४००० |

यह—एक अरव सतानवेंकरोड़ उनतीसलाख चवालीस हज़ार मानववर्ष-ब्रह्माजी के दिन का एक अंश व्यतीत हुआ है। मेरे देखते देखते ब्रह्माजी के दिन और मास तो क्या अनेकवर्ष वीत चुके हैं। परन्तु मुझ पर न कालप्रभाव अपनी शक्ति का प्रयोग कर सका है और नहीं प्रकृति का कोई नियम। मेरे पिता ने जिस रूप में मुझे जन्म दिया था उसी अविकृत रूप में अव भी तुम्हारे सम्मुख वैठा हूँ। कारण यही है कि जन्मदिन से लेकर आज पर्यन्त मेरे मन में कभी स्वप्न में भी यह विचार पैदा नहीं हुआ कि मैं जन्मने मरनेवाला अथवा विकारी हूँ। उसी धारणा के कारण अविकृत आत्मा के समान ही मेरा शरीर भी अविकारी वना रहता है और उसमें किसी प्रकार का कोई परिवर्तन नहीं होता। हे धृतराष्ट्र! मुझ पर ही क्या निर्भर है, कोई भी पुरुष आत्मासम्वन्धी अविकारित्व धारणा के प्रभाव से शरीर को भी क्षयविनाश से रहित कर सकता है। क्योंकि यह सारा जगत आत्मधारणा का ही फलमात्र है। सारे परिवर्तन आत्मधारणा के अनुसार ही हुआ करते हैं। जो लोग श्रुति के "ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या" इस वाक्य पर निश्चय रखकर अन्तरवाह्य एक समान व्यवहार रखते हैं, उनके सामने मृत्यु का कभी प्रश्न ही नहीं उठ सकता। जो लोग जगत की सत्ता को यथार्थ मानते हैं उन्हीं के लिये मृत्यु का प्रश्न भी विशेष महत्त्व रखता है।

ऐसे भेददर्शी लोग जो अपनी अपनी बुद्धि की तारतम्यता के अनुरूप मृत्यु के भिन्न-भिन्न स्वरूप ठहराते हैं वे ही सर्वसंहारी यमराज को मृत्यु मानते हैं। परन्तु दूसरीश्रेणी के अद्वैत-आत्मतत्त्ववेत्ता लोग मिथ्याज्ञान अर्थात् देहादि में आत्मअभिमान को ही मृत्यु मानते हैं। उनका निश्चय है कि जब तक मिथ्या ज्ञान है तब तक ही मृत्यु आदि सर्वप्रकार के परिवर्तन वने रहते हैं। इसके सिवा और कोई मृत्यु नहीं। यथार्थ आत्मज्ञान होते ही मिथ्याज्ञानरूप अंन्धकार दूर होजाता है और फिर रागद्वेषादि सन्तति-सेना के नाश होने में देर नहीं लगती। रागद्वेषादि के नाश हो जाने पर स्वाभाविक ही शुभाऽशुभ कर्मों का स्रोत बन्द हो जाता है और जन्म मरण की शृंखला अपने आप टूट जाती है।

आत्म—अनात्म का विचार करते हुए जिन लोगों की प्रतिभा पूर्णरूप से विकसित हो गई है उन्हें साक्षात् अखण्ड सच्चिदानन्द विशुद्ध अद्वैतब्रह्म ही केवलसत्य प्रतीत होने लग जाता है। यदि अविद्यानटी को रंगभूमी से निकाल दिया जाए तो उसका परिवार भी उसी का अनुसरण करेगा। विचार से देखा जाए तो सर्व अनर्थकारिणी अविद्या का नाम ही मृत्यु है और उसीका दूसरा नाम प्रमाद है। इसलिये तरुमूल सेंचनन्याय से शाखादि की अपेक्षा में अविद्या ही को मृत्यु कहता हूँ। स्वरूप से परिच्युत न होना अर्थात् स्वरूपऐश्वर्य को विस्मृत न होने देना और ब्रह्मसाक्षात्कार से अविद्यानिवृत्तिद्वारा ब्रह्म में अवस्थित होने का नाम ही अमृतत्व अथवा अप्रमाद है।

इस कथा से प्रकट होता है कि यह प्रचारकदल किसप्रकार धर्मप्रचार के लिये हर समय कटिवद्ध रहता था। विदुरजी के स्मरण करने पर भ० सनत्सुजात तत्क्षण पहुँच जाते हैं और जाते ही गहनातिगहन विषय का उपदेश आरम्भ कर देते हैं।

# ( ७ तरङ्ग )

## उदासीनधर्म और वर्णव्यवस्था

भगवान् सनत्कुमारजी वर्ण जन्मानुसार मानते थे और ऐसा ही उपदेश भी करते रहे। शिवपुराण की सनत्कुमार संहिता में कथा आती है कि एकवार व्यासजी आदि ऋषियों ने वैदिकसिद्धान्तों के विषय में अनेक प्रश्न किये। ऋषियों में प्रधानप्रश्नकर्त्ता व्यासजी ही थे पर वीच वीच में कोई अन्य ऋषि भी प्रश्न कर देते थे। एक प्रश्न के उत्तर में सृष्टि उत्पत्ति का क्रम बतलाते हुए भगवान् सनत्कुमारजी ने कहा—हे महापुरुषो!

**ततः स्वमुखतो ब्रह्मा ब्राह्मणान् समकल्पयत्।**
**पाद हीनान् क्षत्रियाँश्च तस्माद्धीनांस्तु वैश्यकान्॥**
**चतुर्थ पाद हीनांश्च आचारैश्च वहिष्कृतात्॥**

सृष्टिसर्जन के समय ब्रह्माजी ने जिन आत्माओं में धर्म के, सत्य, तप, दान और यज्ञ, इन चार चरणों का विकास देखा, उनको ब्राह्मण का शरीर दिया। जिन में सत्य दुर्वल था उन्हें क्षत्रिय का, जिनमें सत्य और तप दुर्वल थे उन्हें वैश्य का और जिनमें सत्य, तप, और दानात्मिक सँस्कार दुर्वल थे ऐसे सेवाकर्मसंस्कार प्रधान आत्माओं को शूद्र का शरीर दिया। जो आत्मा सर्वप्रकार के धार्मिकआचारों से हीन संस्कार वाले थे उन्हें चतुर्वर्णवाह्य—अन्त्यजों के शरीर मिले।"

कुछ शास्त्रज्ञान से शून्य लोग वर्णव्यवस्था पर शङ्काएं करते सुने जाते हैं परन्तु उन्हें ज्ञात रहना चाहिये कि हमारे शास्त्रोंका प्रत्येक सिद्धान्त विज्ञान की कसौटी पर परखा हुआ है। उनपर शङ्काकरना वेदशास्त्रज्ञान के साथ ही विज्ञान से भी अनभिज्ञता प्रकट करना है। जैसे इस वर्णव्यवस्था सिद्धान्त पर ही विचार कीजिये।

सारा ब्रह्माण्ड त्रिगुणात्मकप्रकृति का कार्य है। स्थूल, सूक्ष्म और कारणभावत्रय में ब्रह्माण्ड की पूर्णता होती है। अपने धर्मों के साथ प्रकृति इन तीनों ही भावों में वर्तमान रहती है।। इन तीनों में से ब्रह्माण्ड का कोई भी भाव जहाँतक रहेगा वहाँतक उसमें प्रकृतिधर्म अवश्य रहेंगे।

"सत रज तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः" सत, रज, और तम की साम्यावस्था का नाम प्रकृति है और गुणत्रय की वैषम्यअवस्था से संसार की उत्पत्ति होती है। तमःप्रधानप्रकृति का अतिसूक्ष्म रूपान्तरितभाव ब्रह्माण्डका कारण स्वरूप है। रजोप्रधान ज्ञानक्रिया आदि धर्मसम्पन्नप्रकृति का कार्यभूत ब्रह्माण्ड दूसरा सूक्ष्मस्वरूप है। सत्वधर्मप्रधान स्थूल तामसमय. ब्रह्माण्ड का स्थूल स्वरूप है। ब्रह्माण्ड की यह तीनों दशाएं प्रकृति से सम्पन्न होती हैं। इसलिये इनके व्यष्टि भावों में भी सत्वादि के धर्म देखे जाते हैं। इतना ही नहीं गुणतारतम्य के अनुसार व्यष्टिपदार्थों में नानाविध विचित्रता भी पाई जाती है।

यदि प्रकृति में एक सत्त्वगुण ही होता तो सृष्टि एक ही सात्विकस्वभावधर्म वाली होती। गुणधर्म में कोई अन्तर न होने से वर्णव्यवस्था की भी आवश्यकता न होती। जिसप्रकार एक ही प्रकृति ब्रह्माण्ड की कारण, सूक्ष्म तथा स्थूलरूप अवस्थाओं में रहती है उसीप्रकार व्यष्टि में भी जीव के कारण, सूक्ष्म और स्थूल शरीर में वही स्थिति रहती है। त्रिगुणमयी होने से समष्टि तथा व्यष्टि में प्रकृति के तीन विभाग रहते हैं। कारण, सूक्ष्म तथा स्थूल इन तीनों विभागों में तीनों गुणों का समावेश अवश्य रहता है।

सृष्टि की धारा दो प्रकार की है। एक तमोगुण से सत्त्वगुण की ओर गमन करती है दूसरी सत्त्वगुण से तमोगुण की ओर। दूसरे शब्दों में व्यष्टि और समष्टि के विकासक्रम का नाम ही तमोमूलक और सत्त्वमूलकधारा है। प्रथम व्यष्ट्यात्मकधारा में जीव तामसदशा में प्रवेश करता है अतः जीव की यह पहली भूमी है। तमोगुण का सन्निहितसम्बन्ध रजोगुण के साथ होने से तमोगुणमिश्रितरजोगुण दूसरी, इसीप्रकार रजोमिश्रित सत्त्व तीसरी और केवल सत्त्व चौथी भूमी मानी गई है। प्रकृति की यही चार भूमियाँ हैं और इन्हीं चार भूमियों में विकास को प्राप्त होनेवाले जीव शूद्र, वैश्य, क्षत्रिय तथा ब्राह्मण कहलाते हैं। जितनी स्थावर जंगमात्मक सृष्टि है वह इन्हीं चारों भागों में विभाजित रहती है। इसी चतुर्धास्थिति का नाम वर्णव्यवस्थाधर्म है।

## प्राकृतिक वर्णव्यवस्था.

वैसे भी जीवसृष्टि उद्भिज्ज, स्वेदज, अण्डज और जेरज, इन चारभागों में विभक्त है। प्रत्येकजीवसृष्टिविभाग कारण, सूक्ष्म और स्थूलशरीर वाला है और यह तीनों शरीर त्रिगुणात्मकप्रकृति के कार्य हैं। जबतक चतुर्वर्गात्मकाप्रकृति की धाराओं का सम्बन्ध इन शरीरों के साथ बना रहेगा तबतक उद्भिज्ज, स्वेदज, अण्डज और जेरज सृष्टि में भी शूद्र, वैश्य, क्षत्रिय और ब्राह्मणभेदसूचक वर्णभाव रहेगा ही। यही क्या? खनिजपदार्थों के गुणदोष तथा भेद को जानने वाले रसायनज्ञ और औषधियों का ज्ञान रखने वाले वैद्यलोगों ने अनुभवद्वारा सिद्ध कर दिखाया है कि एक ही धातु अथवा औषधी में देशकाल और ऋतुभेद के कारण बहुत अन्तर पाया

जाता है। केवल गुणों में ही नहीं, उनपदार्थों के रंगरूप और आकार में भी बहुत असमानता देखी जाती है। खनिजपदार्थों तथा वृक्षों में स्वभाववैचित्र्य के अतिरिक्त स्त्रीत्व और पुंसत्व भी पाया जाता है। इसी तरह पशुओं में भी देश और परिवार-भेद से विशेष अन्तर देखा जाता है। घोड़ा, गाय, बैल, कुत्ता, हाथी शेर आदि पशुओं और कुक्कड़, कबूतर, चील, बटेर आदि पक्षियों में वंशमूलकगुणधर्मों में भिन्नता पाई जाती है और इसी भिन्नता के कारण उनकी पृथक् पृथक् जातियाँ मानी जाती हैं। घोड़ा, गाय आदि पशुओं और कुक्कड़ आदि पक्षियों की कितनी जातियों के नाम सुने जाते हैं? यह सब वर्णभेद ही तो है। लोग इस गुणरूप भेद का कारण प्रकृति का नियम ही बताते हैं। शास्त्र ने भी प्रकृति के इसी नियम को वर्णधर्म माना है। क्योंकि तम, तमरज, रजसत् और सत् यही प्रकृति के नियम हैं। इन चार कक्षाओं में विभक्त होकर ही प्रकृतिधारा स्वभाववैचित्र्य तथा धर्मवैचित्र्य उत्पन्न करती है।

जब मनुष्येतरप्राणियों में ऐसे वर्णधर्म का मौलिकअस्तित्व पाया जाता है तो मनुष्यों में न होने का कारण क्या? मनुष्यशरीरों के वर्णधर्ममूलक भेदों को प्रकट करने के लिये ही तो सृष्टि की उपरोक्त चारभूमियों को वेद ने विधाता के चार अंग वर्णन किया है। जैसे प्रकृति के सर्वोत्तम सत्त्वगुणभूमि को शरीर के सर्वोच्च अङ्ग सिर की, उत्तम सत्मिश्रित रजभूमी को सिर से कम महत्त्व रखने वाली भुजाओं की, मध्यम रज को उरु की और प्रकृति के निकृष्टगुण तमभूमी को पैरों की उपमा दी गई है। इसी भाव का उपदेश वेदभगवान् ने इस मंत्र में किया है:—

ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीत् बाहु राजन्यः कृतः।
उरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्याँ शूद्रोऽजायत॥

ब्रह्मण मुख से, क्षत्रिय भुजाओं से, वैश्य उरू से और शूद्र पैरों से उत्पन्न किये गये हैं।

## पूर्वकर्मानुसार वर्ण.

प्रकृति के सात्त्विक, राजस तथा तामसगुणों के अधीन होकर ही मनुष्य उत्तम, मध्यम तथा अधमकर्म करता है। यह तो सर्वमान्यसिद्धान्त है कि मनुष्यकर्म करने में स्वतंत्र और उनका फल भोगने में परतंत्र है। अर्थात् मनुष्यकर्म तो अपनी इच्छा से करता है परन्तु उनका फल ईश्वर की व्यवस्था के अनुसार भोगता है। जिस समय जीव शरीर त्यागने लगता है उस समय उसके समस्तशुभाऽशुभकर्म सामने आ खड़े होते हैं। फिर उन कर्मों की प्रारब्ध, संचित और क्रियमाण इन शीर्षकोंवाली सूचियों पर छाँट होती है। प्रारब्ध शीर्षकवाली सूची पर लिखे गये कर्मों के अनुसार उसके अगले जन्म का आर्डर जारी होता है। यही बात भगवान् ने गीता में भी कही है—

चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुण कर्म विभागशः।

अर्थात् " सत्, रज, तम गुणविभाग और प्रारब्ध, संचित, क्रियमाण कर्म-विभागानुसार हम चारों वर्णों को उत्पन्न करते हैं।" भगवान् यह भी कहते हैं कि—

"अनेकजन्म संसिद्धस्ततो याति परां गतिम्।"

पूर्वजन्म में मनुष्य जैसे विचार वना चुका है यदि उन्हीं के अनुकूल कुल जाति देश और वायुमण्डल नहीं मिलेगा तो जीव उत्तरोत्तर उन्नति करता हुआ परम-गतिको कैसे प्राप्त कर सकेगा ?। इसीवास्ते भगवान् ने " गुण कर्म विभागशः " द्वारा उपदेश किया है कि पूर्वजन्म में जिनके कर्म सतोगुणभूमी के हैं उन्हें ब्राह्मणवर्ण में, जिनके सतोगुणमिश्रितरजोभूमि के हैं उन्हें क्षत्रियवर्ण में, रजोमिश्रिततमोगुणवालों को वैश्य और तमोगुणीकर्म करनेवालों को शूद्रवर्ण में, जन्म देता हूँ। जिस प्रकार सत्वगुण से रजोगुण और फिर तमोगुण की ओर अपने कर्मोंद्वारा पतित होकर मनुष्य पशु पक्षी और फिर वृक्षादि योनियों में जा गिरता और भोग योनियों में दुष्कर्मों का फल भोग कर क्रमशः ऊपर चढ़ता है उसीप्रकार सत्व-गुणमिश्रित कर्मों की सीढ़ीद्वारा शूद्रवर्ण से उच्चवर्णों में जन्म लेकर ब्राह्मणवर्ण तक पहुँच सकता है। जीव की उन्नति का गुणकृत प्राकृतिकक्रम यही है। इसी को प्रकृति का वर्णधर्म कह सकते हैं " सुकर्मों से उच्चवर्ण और दुष्कर्मों से नीचवर्ण वदल सकता है " इस का अर्थ भी यही है कि मनुष्य जैसे जैसे उत्तमकर्मों का संचय करता जाता है उन्हीं के अनुसार उसका उत्तमवर्णों में जन्म होता जाता है। जो लोग यह कहते हैं कि एक ही शरीर में शूद्रवर्ण में जन्म लेनेवाला पुरुष भी ब्राह्मणवर्ण में माना जा सकता है वे लोग ऐसा कहते हुए इस बात को भूल जाते हैं कि "अमुक मनुष्य शूद्रवर्ण में पैदा होकर भी अब ब्राह्मण के कर्म कर रहा है अतः वह ब्राह्मण है" इस वात का निर्णय करनेवाला कौन होगा? क्योंकि कर्मों के फल की व्यवस्था देनेवाला तो ईश्वर ही है। कर्म जड़ है, वे कोई निर्णय कर नहीं सकते, मनुष्य स्वयं नीचकर्म करता हुआ भी उच्चवर्ण की ही इच्छा करेगा, बस, ईश्वर ही ऐसा निर्णय कर सकते हैं और उनका निर्णय जन्म से ही प्रकट हो सकता है।

जब से यह संसार उत्पन्न हुआ तबसे यह वर्णव्यवस्था चली आ रही है और जबतक कर्तृत्वभाव से सात्विक, राजस और तामस गुणानुसार कर्मों को जीव करता रहेगा तबतक इस व्यवस्था को कोई रोक नहीं सकता। एक वात और भी विशेष ध्यान देने योग्य है। मनुष्येतर भोगयोनियों में जीव का उत्तरोत्तर उन्नति करते जाना निश्चित है। कारण, एक तो भोगयोनि होने से जीव के दुष्कर्म क्षीण होते चले जाते हैं। दूसरे उन योनियों में ज्ञान का विकास और कर्तृत्वाभिमान न होने से शरीराभिमान नहीं होता और उनके सारे व्यवहार प्रकृतिनियम के संकेतानुसार सम्पन्न होते रहते हैं। अतः उन्हें धर्माऽधर्म का संस्पर्श भी नहीं होता। परन्तु मनुष्य अन्य जीवों की अपेक्षा ज्ञानसम्पन्न, कर्तृत्वाभिमानी और इस पर भी कर्म करने में स्वतंत्र है। यही कारण है कि उसका आहार, व्यवहार, मैथुनादि व्यापार प्रकृतिनियम के विरुद्ध है। यदि वर्णधर्म का पालन करते हुए उच्चवर्णों की ओर वढ़ने की रुचि जीव में न होगी तो स्वतंत्रता का अनुचित लाभ उठाते हुए

भौतिक अंश शेष रह जाता। परन्तु ब्रह्मसभा में ऐसी कोई वस्तु देखने में नहीं आई। (३) जीवों के समान एकस्थान से दूसरेस्थान में आने जाने का नाम अवतार नहीं किन्तु अपनी मायाशक्तिद्वारा विभुपरमात्मा का किसी केन्द्र से प्रकट होने का नाम अवतार है। (४) जिसप्रकार जीव अल्पज्ञ और अल्पशक्तिवाला होने से भिन्नभिन्न शरीरों में ऐश्वर्यवृद्धि के लिये भौतिकपदार्थों की अपेक्षा रखता है वैसे सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान, विभु भगवान् का ऐश्वर्य किसी स्वरूप में भी प्रतिबद्ध नहीं हो सकता। क्योंकि ब्रह्माजी के "क्षीरनीरविवेचन" भाव से स्मरण करने पर भगवान् हँसरूप में तो प्रादुर्भूत हुए परन्तु उन्हें सनत्कुमारजी को चतुर्थाश्रम की दीक्षा देने में कोई अड़चन नहीं हुई। (५) परमात्मा का अवतार जीवों के समान कर्माधीन नहीं किन्तु भक्तवत्सल भगवान् अपने अनन्यशरणभक्तों की भावना से प्रेरित होकर ही किसी विग्रह में आते हैं।

भगवान् स्वयं कहते हैं—

"प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य संभवाम्यात्म मायया।

अपनी योगमाया को अपने अधीन करके उसके द्वाराअवतार धारण करता हूँ" इससे भी स्पष्ट है कि अवतारों के विग्रह भौतिक नहीं किन्तु मायिक होते हैं। (६) चतुर्थाश्रम औदास्यधर्म की नीव हँसावतार के रूप में स्वयं भगवान् ने रक्खी है। यही कारण है कि उदासीनधर्म को ईश्वरीयधर्म कहा जाता है और उदासीन धर्मावलम्बी महात्माओं को पूर्णविश्वास है कि जैसे यह सम्प्रदाय सृष्टि के आरम्भ से चला आ रहा है वैसे ही अन्त तक चला जायगा। संसार की कोई शक्ति इसे मिटा नहीं सकती। देशकाल और युग प्रभाव से इस पर अनेक आक्रमण हुए, परन्तु उदासीनधर्मावलम्बियों के उक्तविश्वास में कभी शिथिलता नहीं आई। उनको दृढ निश्चय है कि भगवान् स्वयं इसकी रक्षा करते हैं। उनके इस विश्वास को द्वापर के अन्त में अर्जुन को उपदेश करतेहुए कृष्णभगवान् ने भी इस प्रकार पुष्ट किया है—

यदा यदाहि धर्मस्यग्लानिर्भवति भारत।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्॥
परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृतां॥
धर्मसँस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे॥

संसार में जब जब भी धर्म की ग्लानि और पाप की वृद्धि होती है तब तब ही मैं धर्म और साधुजनों की रक्षा और पापियों का नाश करने के लिये अवतार धारण करता हूँ।

## अवतारविषयक शंकाएं.

उपरोक्त विचार से यह तो सिद्ध हो गया कि धर्मरक्षा के लिये भगवान् अवतार धारण करते हैं, अवतारों के शरीर भौतिक नहीं किन्तु मायाविनिर्मित होते हैं और इसका प्रचार सर्वप्रथम चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म के आदिमाचार्य

भगवान् सनत्कुमारजी ने ही किया है। अपने आदिमाचार्य के उपदेशानुसार उदासीनसम्प्रदाय अवतारमहिमा का गान और प्रचार करता रहा है। अब थोडा सा विचार उन लोगों की बातों पर भी किया जाता है जो शंका किया करते हैं कि—सर्वव्यापक विभुब्रह्म एक विशेषशरीर में आजाने से विभु कैसे रह सकता है? एक समय में तो इश्वर का अवतार एक ही हो सकता है फिर एक ही काल में विद्यमान ब्रह्मा, शिव, विष्णु, सनत्कुमार, नारद, व्यास, कृष्ण, अथवा राम, परशुराम आदि सबको अवतार कैसे माना जा सकता है? सर्व शक्तिमान् भगवान् को विग्रह में आने की क्या आवश्यकता है जब वे इच्छामात्र से अनेकब्रह्माण्ड रच और नष्ट कर सकते हैं? इत्यादि।

ऐसी शंकाएं करनेवालों को सर्वप्रथम यही समझना चाहिये कि किसी केन्द्र से विभु परमात्मा का अपनी मायाशक्तिद्वारा प्रकट होने या दूसरे शब्दों में किसी केन्द्र में अपनी मायाशक्ति अर्थात् कलाओं को प्रकट करने का नाम ही अवतार है। वेद और शास्त्र के उपदेशों से पता चलता है कि परमात्मा की षोडशकलाएं हैं। इसबात को इसप्रकार समझने में अधिकसुविधा होगी कि जिस-प्रकार व्यवहार के लिये एक रुपये को सोलह आनों में विभक्त किया जाता है इसीप्रकार भगवान् की, जगत के साथ सम्बन्ध रखनेवाली शक्ति को, जीवों के बोध के लिये सोलह भागों में विभक्त किया गया है, जिसको षोडशकला कहा जाता है।

इन सोलहकलाओं के रूप में जिस शक्ति का ज्ञान कराया गया है वह ब्रह्म में पूर्णरूप से विद्यमान है। जैसे पञ्चदशी में लिखा है—

**सर्वशक्तिमयं ब्रह्म नित्यमापूर्णमद्वयम्।**

वह जगत में कैसे प्रादुर्भूत होती है? इसका उत्तर छान्दोग्योपनिषद् में इस प्रकार दिया गया है—

**" षोडशानां कलाना मेकाकलातिशिष्टाभूत,**
**सोऽन्नेनोपसमाहिता प्राज्वालीत्।"**

उन सोलहकलाओं में से एक कला अन्न-अन्नमयकोषद्वारा प्रकट हुई है। इससे सिद्ध हुआ कि उद्भिज्ज योनि में ब्रह्म की सोलह कलाओं में से केवल एक ही कला विद्यमान है। इसके अनन्तर अन्य योनियों में जितनी अधिक कलाओं का विकास होता गया, उतनी उनमें चेतनशक्ति अधिक होती गई। तैत्तिरीय श्रुति में सृष्टि-उत्पत्ति का जो क्रम लिखा है उसमें आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथिवी इन पञ्चभूतों की उत्पत्ति के अनन्तर चार योनियों में प्रथम उद्भिज्ज योनि की उत्पत्ति कथन की गई है। जैसे—

## कलाविकास.

**तस्माद्वा एतस्मादात्मनः आकाशः सम्भूतः, आकाशाद् वायुर्वा योरग्निः अग्नेरापः अद्भ्यः पृथिवी पृथिव्याओषधयः ओषधिभ्योऽन्नम्।**

परमात्मा से आकाश, आकाश से वायु, वायु से अग्नि, अग्नि से जल, जल

से पृथिवी, पृथिवी से औषधि और औषधि से अन्न की उत्पत्ति हुई। कहने का प्रयोजन यह कि उद्भिज्ज योनि उत्पन्न हुई तो उसमें ब्रह्म की एक कला का विकास हुआ। अर्थात् उद्भिज्जयोनि में शक्ति कहलाने वाला जो तत्व है वह ब्रह्म की ही सोलहकलाओं में से एक कला है। इसी भावको प्रकट करने के लिये अर्जुन को अपनी विभूतियों का उपदेश करते समय भगवान् ने "अश्वत्थः सर्ववृक्षाणाम्" कहा है। उद्भिज्जयोनि के बाद दूसरा नम्बर स्वेदजयोनि का है। उसमें दोकला, अण्डज में तीन और जरायुज-पशुयोनि में चार कलाओं का विकास हुआ। जितनी कलाएं अन्य सवयोनियों में विद्यमान हैं इतनी ही और अधिक एक मनुष्ययोनि में विकास पाती हैं। जैसे शूद्र में पाँच, वैश्य में छः, क्षत्रिय में सात और ब्राह्मण में आठ कलाओं का विकास होता है। या यों कहिये कि एक साधारणमनुष्य से विभूतियुक्तमनुष्य तक में पाँच से आठकलाओं तक विकास होता है। सोलहकलाओं में से इन आठकलाओं को लौकिककोटि में माना गया है। इसके ऊपर नौ से सोलहकला तक अलौकिक कोटि हैं। अर्थात् जिनजिन केन्द्रों में ब्रह्म की ऊपर को नौ से सोलह कला तक विकास होगा वे लौकिक नहीं अलौकिक हैं। बस, जिन केन्द्रोंद्वारा ब्रह्म की अलौकिककोटि की कलाएं प्रकट होती हैं उन्हीं की अवतारसंज्ञा है। वैसे तो सारा जगत ही ब्रह्मस्वरूप है। परन्तु इस जगत में ब्रह्म की कलाओं का जितना जहाँ विकास होता है उतनी ही वहाँ ब्रह्म शक्ति विद्यमान है। जब यह अनन्तजगत ही ब्रह्म का रूप है तो उसके अवतारों का भी कहाँ अन्त हो सकता है? इसी भाव का उपदेश करते हुए वेदभगवान् भी कहते हैं कि भक्तवत्सल भगवान् भक्तों की प्रार्थनानुसार माया के संयोग से अनेक अवतार धारण करते हैं। हम ऊपर कह आए हैं कि उद्भिज्जयोनि से मनुष्ययोनि तक भी उसी ब्रह्म की आठकलाओं का विकास होता है अतः परमार्थरूप में वे भी भगवान् का ही अवतार हैं। परन्तु उनमें कोई विशेषता तो नहीं मानी जा सकती! उन आठकलाओं से ऊपर जहाँ भी भगवान् की कलाएं उत्पन्न होती हैं उन्हें ही अवतार अथवा अलौकिकशक्ति कहा जायगा। जिसप्रकार असंख्यप्राणि उत्पन्न करके उद्भिज्ज से मनुष्ययोनिपर्यन्त प्रत्येकजीव में अपनी एक से आठ कलाओं तक शक्ति प्रकट करने पर भी ब्रह्म की शक्ति में रंचकमात्र कमी नहीं होती, वैसे ही अलौकिक-शक्ति-कलायुक्त एक अथवा अनेक अवतार होने पर भी उसकी सर्व-शक्तिमत्ता और सर्वव्यापकता में कोई अन्तर नहीं पड़ता। प्रत्युत उसकी शक्ति वैसे ही अखण्ड रहती है जैसे किसी विद्वान के उपदेश अथवा कथा में योग्यता प्रकट करने पर उसकी विद्वत्ता में न्यूनता नहीं होती। वह कथा एक स्थान पर करे चाहे सौ स्थान पर।

## भक्त के वश में हैं भगवान्.

शेष रही यह शंका कि सर्वशक्तिमान् भगवान् को विग्रह में आने की क्या आवश्यकता है जब वे इच्छामात्र से सारे जगत को इधर से उधर कर सकते हैं? सच्ची बात तो यह है कि यह रहस्य सर्वसाधारण की समझ में आ जानेवाला नहीं है। यही कारण है कि ऐसी शंका सुनने में आ रही है।

संक्षेप में इसका उत्तर हम ऋग्वेद का "रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव०" मंत्र लिखकर दे चुके हैं कि भक्तों की प्रार्थनानुसार भगवान् अवतार धारण करते हैं। यजुर्वेद अ० ३१ मं० १९ में भी उपदेश किया गया है कि—

**प्रजापतिश्चरति गर्भेऽन्तरजायमानो बहुधा विजायते।**
**तस्य योनिं परिपश्यन्ति धीराः तस्मिन् हि तस्थुर्भुवनानि विश्वा॥**

प्रजापति-ब्रह्म अजन्मा होने पर भी अनेकरूपों में अवतार धारण करते हैं उनके ऐसे रूपों को योगीजन तथा धीरपुरुष ही जान सकते हैं। सर्वसाधारण की समझ में यह रहस्य नहीं आ सकता। फिर भी जिन लोगों को शास्त्र, इतिहास, पुराण का थोड़ा सा ज्ञान लाभ करने का भी सौभाग्य प्राप्त हुआ है उन्हें मालूम है कि भगवान् के जिस अवतार का भी किसी पुस्तक में वर्णन आता है उसके प्रादुर्भाव का उसमें ही कारण भी दिया गया है। थोड़ेशब्दों में वह कारण पापवृद्धि ही होता रहा है। अर्थात् जब भी भगवान् का अवतार हुआ है धर्म की रक्षा करने और पाप की वृद्धि को रोकने के लिये ही हुआ है। भगवान् स्वयं कहते हैं कि—

जब मेरे भक्त दुःखी होकर मुझे सहायता के लिये पुकारते हैं तब मैं रुक नहीं सकता "हम भक्तन के भक्त हमारे। सुन अर्जुन प्रतिज्ञा मोरी, यह व्रत टरत न टारे। भक्तन काज लाज हिये धरके। पाए प्यादे धाए।" जो लोग भगवान् के अवतार पर "उन्हें क्या आवश्यकता है?" ऐसी शंका करते हैं वे इतना भी नहीं सोचते कि जब उनका कोई प्यारासम्बन्धी, मित्र, भाई, पुत्र अथवा कोई अन्य स्नेही बीमार अथवा किसी अन्य कष्ट में होने की सूचना देता है तो वे अपने आप को सर्वप्रकार से असमर्थ समझते हुए भी स्वयं ही उसकी ओर क्यों भाग खड़े होते हैं वहीं बैठे दवाई की शीशी अथवा सहानुभूति की चिट्ठी क्यों नहीं भेज देते? जब परस्पर क्षणभंगुरसम्बन्ध रखनेवाले संसारी स्वार्थीजीव प्रेम से खिंचे चले जाते हैं तो वे भक्तवत्सल भगवान् भक्तों की पुकार को कैसे सुनी अनसुनी कर सकते हैं, जिन का अपने भक्तों के साथ स्थाईसम्बन्ध होता है? भगवान् इच्छा-मात्र से भक्तों का कष्ट दूर कर सकते हैं सही, भक्त भी नहीं चाहते कि उनके भगवान् लोकाचार के रूप में भी साँसारिक चिन्ताओं में फँसें, पर प्रेम का पन्थ ही निराला है। भगवान् भी प्रेममग्न हो अपना आप भूल जाते हैं। द्रोपदी की पुकार सुनकर चौपट खेलते हुए पौबारह के स्थान में अर्ब खर्ब पुकार उठते हैं। इसी वास्ते हम कहते हैं, जो लोग अवतार के रहस्य को समझना चाहते हैं वे भक्त बनें और भगवान् के चरणों से प्रेम करना सीखें। भगवान् उनके वश में हो जायंगे। "भक्त के वश में हैं भगवान्!" प्रेमपाश में बन्धे हुए भगवान् धन्नाभक्त के बछड़े चराते रहे। भक्त की पुकार सुनकर किसी विग्रह में अवतार धारण करना कौन बड़ी बात है?

अवतारमहिमा से हिन्दूजाति के धर्मशास्त्र, इतिहास, पुराण तो भरे ही पड़े हैं वेद में कई जगह अवतार महिमा का वर्णन और 'भगवान् भक्त की पुकार पर अवतार धारण करते हैं, इसके प्रमाण मिलते हैं। कुछ मंत्र तो प्रकरणानुसार ऊपर लिख आए हैं अब भिन्न भिन्न अवतारों के विषय में कुछ एक मंत्र वेद से दिये जाते हैं भगवान् कृष्ण के अवतार के सम्बन्ध में वेद में जो मंत्र आते हैं उनमें सेकुछ यह हैं—

## कृष्णावतार.

**जज्ञान एवव्यबाधत स्पृधः प्रापश्यद् वीरो अभिपौंस्यंरणम् ।**
**अवृश्चि दद्रि मवसस्यदः सृजदस्तभ्नान्नाकं स्वपस्यया पृथुम् ॥**

ऋ० मण्ड १० सू० ११३ मं० ४

अत्र चतुर्वेदस्वामिकृत भाष्यम्—यः परमेश्वरो जज्ञान एव = पादुर्भूतमात्रो, मायया बालदशां स्वीकुर्वाणोऽपि सन् स्पृधः = स्पर्धां कृतवतः शत्रून् पूतनादीन् कंसान्तान् व्यबाधत = बाधितवान् न केवलं दैत्यानपितु शक्रादीनाम् गर्वमपीत्याह—योऽद्रिं पर्वतं गोवर्धन मवृश्चिद् = उद्धार किमुद्दिश्य, सस्यदो = धान्यदातृन् मेघाननवरतं वर्षतः अवसृजत् = विसर्जितवान् तेन पृथुं = सामर्थ्यवन्तं नाकम्=इन्द्रलोकं स्वपश्यया= मायया, अस्तभ्नात् = स्तंभितवान् स्तंभितशक्तिमकरोत्, अथ यौवनदशायामपि, अभिपौंस्यं = सर्वपुरुषार्थ साधकं रणं= कुरुपाण्डवसंग्रामं वीरोऽपि सन् अपश्यत्=ताटस्थ्येन दृष्टवान्, न तु स्वयं युयुधे, अत्र वीरपदेन भीष्मपराभूत स्वभक्तपक्षपाताद् अशस्त्रोऽपि शस्त्रमग्राहीत् इति सूचितम् ।

अथ कंसादिवधार्थं गोकुलान् मथुरामागच्छतोः कृष्णरामयो श्चरित् शंसन्त्यौ श्रुतीः तैत्तरीयकब्राह्मणे ।

यहाँ चतुर्वेदस्वामीकृत भाष्य का भावार्थ हिन्दी में लिखा जाता है—

वैदिक धर्म की रक्षा के लिये, परमात्मा ने कृष्णरूपेण अवतार धारणकर बाल लीलाएँ दिखाईं । पूतना और कंसादिक दैत्यों को भगवान् ने अपनी कम उमर में ही मार गिराया । गोवर्धनपर्वत उठाकर इन्द्र के मान को चूर चूर कर दिया और इन्द्रलोक को शक्तिहीन बना डाला । अपनी युवावस्था में भगवान् महाभारत के संग्राम को तटस्थ बैठे देखते रहे । मन्त्र में "वीर" पद पड़ा है—उस से यह सूचित होता है कि भगवान् के भक्त पर जब भीष्मद्वारा असह्यप्रहारों की वर्षा होने लगी तो रिक्तहाथ भगवान् ने शस्त्रग्रहण किया।

**द्वे विरूपे चरतः स्वर्थे अन्यान्या वत्स मुपधापयेते हरि रन्यस्यां भवति स्वभावाञ्छुक्रो अन्यस्यां ददृशे सुवर्चाः ॥**

ऋ० मं० १ सू० ९५ मं० १

**पूर्वापरं चरतो माययैतौ शिशू क्रिळन्तौ परियातो अध्वरम्,**
**विश्वान्यन्यो भुवनाविचष्टे ऋतून्यन्यो विदधज्जायते पुनः ॥**

ऋ० मं० १० सू० ८५ मं० १८

भाष्यम्—धनुर्यागोत्सवव्याजेन कृष्णरामयो रानयनार्थं कंसेन प्रेषितः सुष्ठु वर्चोयस्यासौ सुवर्चा अक्रूरश्चरतः = विचरता द्वे विसदृशेरूपे विरूपे ददृशे = दृष्टवान् किं भूते स्वर्थे = सुष्ठु अर्थः प्रयोजनं ययोः ते नहि नृसिंह वदेकस्यां मूर्तौ किन्तु अन्या अन्या पृथगवस्थिते, पुनः किंभूते वत्समुपधापयेते वत्समिति जात्यभिप्रायेवैकव-

(१) स्वपस्ययेति पाठे शोभनकर्मेच्छयेत्यर्थ । (२) ऋग्वेदे भुवनाभिचष्ट ऋतु नितिपाठः ।

चनम् तेन गोसन्दोहनावसरे स्वसमीपे वर्तमानै र्गोपैः कृत्वा वत्सान् धापयेते पायये ते अथ विसदृशरूपत्वमेवाह हरिरिति, अन्यस्यां मूर्तौ हरिद्वर्णत्वात् हरिः मेघश्यामः कृष्णोऽस्ति तथा अन्यस्यां शुक्रो गौरवर्णो वलदेवोऽस्ति–किंभूतो हरिः, स्वभावान् स्वस्य भा स्वभा तद्वान् अलुप्तनिजैश्वर्यवानित्यर्थः। किं भूते रूपे, पूर्वापरं चरतः = प्रागपरं परिसरणं कुरुतः, परन्तु न प्राकृता वित्याह एतौ कृष्णरामौ मायया कृत्वा शिशू=वाल्यदशां प्राप्तौ परमार्थतो विचार्यमाणे वयोऽवस्थारहितौ एवं माययैव रजकवधादिभिः क्रीडन्तौ सन्तौ अध्वरं = धनुर्यागस्थानं प्रति परि = समन्ततः कुवलयापीडकंसचाणूरादिस्थानानि यातः=जग्मतुः, अथपूर्वं विरूपे इत्यनेनाकारतो विसदृशत्वं द्योतित मिदानीं सामर्थ्यतोऽप्याह अन्य इति; अन्यः = कृष्णः विश्वानि सर्वाणि भुवनानि भूर्भुवः स्वरादीनि विचष्टे = संकल्पे नैव ज्ञातवान्, तथान्यो वलदेवः क्रतून् गर्भान् मत्स्याद्यवतारान् विदधद् गृह्णन् सन् पुनः पुनर्जायते = आविर्भवतीति॥

कंस को मारने के लिये गोकुल से मथुरा को आ रहे भगवान् कृष्ण और वलराम के चरित को वतला रहे ऋग्वेद के दो मन्त्र भाष्यसहित लिखे जा चुके हैं। यहाँ उनके भाष्य का भावार्थ दिया जाता है—

कंस ने धनुर्याग के वहाने से कृष्ण और वलराम को मथुरा में लाने के लिये वलवान् अक्रूर को भेजा। उसने देखा कि वे दोनों वर्ण, आकार और वेशादि में समान न थे। इन दोनों का अवतार भिन्न भिन्न प्रयोजनों के लिये हुआ था। इन्हें वछड़ों को दूध पिलाने का वड़ा शौक था। भगवान् कृष्ण श्यामवर्ण के थे और वलराम का वर्ण गौर था। भगवान् कृष्ण की विचित्रशक्ति को प्रत्येकमनुष्य जानता था। तव वे दोनों आगे पीछे चल रहे थे। वस्तुतस्तु ये सांसारिक वन्धनों से मुक्त थे। अव अपनी माया से वालकरूप धारण किए हुये थे। मार्ग में धोवी के वृथाभिमान का उसे उचित दण्ड देकर वे दोनों खेलते खेलते, धनुर्यागमण्डप में कुवलयानन्द, कंस और चाणूरादि के स्थान पर पहुँच गये।

पहले मन्त्र में 'विरूपे' इस पद से वेदभगवान् ने उनका आकारभेद वतलाया। दूसरे मन्त्र में अव उनके सामर्थ्यभेद को स्फुट करते हैं—भगवान् कृष्ण चौदह लोकों की प्रत्येक वात संकल्पमात्र से जानलेते हैं। संसार के उद्धार के लिये वलरामजी मत्स्यादि अनेक अवतार धारण करते हैं।

**रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव तदस्य रूपं प्रतिचक्षणाय**
**इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते, युक्ताह्यस्य हरयः शतादश।**

ऋ० मं० ६ अ० ४ सू० ४७ मं० १८

अन्वयः–इन्द्रः=परमैश्वर्यवान् परमात्मा, मायाभिः=स्वनिष्ठाचिन्त्य शक्तिविशेषैः, पुरुरूपः=वहुरूपः, रामकृष्णादिरूपेण अनेकप्रकारः ईयते=प्रतीयते प्रादुर्भवतीतिवा किमर्थमेकस्य वहुभवनं रूपवत्वं च इत्यत आह तदस्य=अस्य परमेश्वरस्य तद्रूपं प्रतिचक्षणाय = भक्तजनदर्शनाय उपासकध्यानसौकर्यायेति यावत्, यदि ध्यान सौकर्यायैव विग्रहवत्वं भगवतोऽलं तर्हि रामादिविग्रहेण विकुण्ठस्थविग्रहेणैवाभिलषितसिद्धेः अत आह, रूपंरूपं प्रतिरूपोवभूव=यादृशंरूपं रावणोयादि मारणीय मस्ति तादृश मेव रूपं दधारेत्यर्थः; कतिरूपाणि जग्राहेत्याह युक्ताह्यस्य हरयः शतादश इति; अस्य

परमात्मनः हरयः=संसारदुःखहारकाणि शताः=शतानि अनन्तानि रूपाणि नियुक्ताः बद्धपरिकराणि सन्ति, दशरूपाणितु अति प्रसिद्धानि।

सकलैश्वर्ययुक्त परमेश्वर स्वकीयाव्याहत ज्ञान, बल, वीर्य, और शौर्यादि विशेषणों से रामकृष्णादि अनेक रूप धारण करता है। इस प्रकार रूप धारण करना भक्तजनों के ध्यानसौकर्य के वास्ते है। एक दो रूप ही पर्याप्त थे इतने रूप धारण क्यों किये? इसका समाधान यह है कि रावणादि मारणीयों को दण्ड देने के लिये जैसा २ रूप आवश्यक था वैसा २ रूप धारण किया क्योंकि भगवान् के रूप अनन्त हैं-मुख्यतः दश हैं।

**विष्णो र्नु कं वीर्याणि प्रवोचम् यः पार्थिवानि विममे रजांसि**
**योऽस्कभायदुत्तरं सधस्थं विचक्रमाण स्त्रेधोरुगायः।**

ऋ० मं० १ अ० २ अ० २१ सू० १५४ मं० १। यजु० अ० ५ मं १५

अन्वयः—विष्णोः=व्यापकस्य परमेश्वरस्य कं=कानिवीर्याणि अहं प्रवोचं नु इति वितर्के विष्णोर्वीर्याणि नैव वदितुं शक्यानि इतियावत् यःउरुगायो=विष्णुः त्रेधाविचक्रमाणः=प्रकारत्रयेण पादन्यासं कुर्वाणः सन् पूर्वं पार्थिवानि रजांसि=पृथिव्यां भवानि रजोगुणप्रधानानि भूतजातानि, विममे=मापयामास, शब्दयामासेति वा माङ् माने शब्दे च, तदनन्तरं सधस्थं=अन्तरिक्षलोकम् अस्कभायत् प्रतिबन्धयामास, शब्दयांचकार मापयामासेति यावत् स्कभि प्रतिबन्धे तदनु उत्तरं=स्वर्गादिलोकं, अस्कभायद् अनेन स्पष्ट एव वामनावतार उक्त इति यावत्।

विष्णु अर्थात् सर्वत्रव्यापक जो परमात्मा है उसके किस वीर्य-पराक्रम को कथनकरूँ, जो तीन प्रकार से पादन्यास करता हुआ प्रथम पादन्यास से पृथिवी को मापता हुआ, तदनन्तर अन्तरिक्षलोक को, बाद में स्वर्गादि लोकों को मापा।

**इदं विष्णु र्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम् समूढमस्य पांसुरे॥**

(ऋग्० म० १, सू० २२, मन्त्र १७ यजु० अ० ४, मं० १४)

विष्णु-व्यापकपरमेश्वर इस त्रिभुवन को तीन बार पादन्यासकर विक्रमण करते हैं। सो यह त्रिभुवन परमात्मा के चरण में धूलिवत् संलग्न होता है।

**प्रतद् विष्णुः स्तवते वीर्येण मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः**
**यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेषु अधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा॥**

(ऋ० मं० १, अष्ट २, अ० २ व० २४ अनु० २१ सू० १५४ मं० २ यजु० अ० ५, मं० २०)

यस्य परमेश्वरस्य त्रिषु उरुषु विक्रमणेषु सत्सु विश्वा=निखिलानि भुवनानि अधिः क्षियन्ति। तद्=सः विष्णुदेव उपरिभागे-गिरिष्ठाः मृगो न भीमः पर्वतस्थ सिंहवद्भयंकरः सन् अधोभागे कुचर=पृथिवीचरमनुष्य इव दर्शनीयः सन् वीर्येण= हिरण्यकशिपूदरविदारणरूपेण, पराक्रमेण ब्रह्मादिभिः प्रस्तवते स्तूयते इति एतन् मन्त्रद्वयाग्रिम मन्त्रे-विममे त्रिभिरित् पदेभिः—इत्युक्तत्वात् अर्थान्तर मन्याय्यम्।

जिस परमात्मा के महान तीन पदन्यास के होते हुए संपूर्णप्रपञ्च, विक्षेप को प्राप्त होकर डगमगाता हुआ सोई परमेश्वर ऊपर के आधे भाग में पर्वतस्थ सिंहवद् भयंकररूप को धारण करते हुए और अधोभाग में मानुषरूप को धारण

करते हुए अर्थात् नृसिंहरुप को धारण किया। हिरण्यकशिपूदर विदारणरूप पराक्रम को देखकर ब्रह्मादि देवों ने उनकी स्तुति की।

कृष्ण त एम रुशतः पुरोभाः चरिष्णु रर्चिर्वपुषामिदेकं
पदप्रवीता दधतेह गर्भं सद्यश्चिद् जातो भवसीदु दूतः॥
(ऋग्० अष्ट० ३ वर्ग० ७ मं० ४, अ० ५ सू० ७, अ० १ मं० ९)

हे परमेश्वर रुद्ररुपेण तिस्रः पुरः रुशतः=नाशयतः ते यत् कृष्णं भा=कृष्णाख्य दीप्तिमद्रूपं तद् रुपं वयमेम=प्राप्नुयाम, भजाम इति वा। पुनस्तत् किम्-यस्य एकमित्=एकमेव अर्चि=वह्निज्वालावदंशभूतः समष्टिजीवः, वपुषां=निखिलदेहेषु चरिष्णुः भोक्ता सन् वर्तते पुनः यत् कृष्णं भा, अप्रवीता=नास्ति प्रकर्षेण वीतम् विविध गमनं यस्याः सा अप्रवीता निगडवद्धा देवकीकृष्णाय देवकीपुत्राय इति छान्दोग्य श्रुतेः, गर्भम् दधते दधार यश्च कृष्णो जातः सद्य इद् उ सद्य एव दूतः माता पितरौ दुनोतीति दूतः; दु उपतापे वियोगेन दुःखप्रद इति यावत्।

हे परमेश्वर रुद्ररूप धारण कर त्रिपुर के नाश करनेवाले जो आप हो तिसका जो कृष्ण संज्ञक प्रकाशवाला रूप है, तिस रूप को हम भजनद्वारा प्राप्त हों। आप कैसे हो कि जिन आपका वह्निज्वालावत् अंशभूत समष्टिजीव संपूर्ण शरीरों में भोक्ता होकर वर्तमान है और जिस आपके रूपको निगड में बद्ध हुई देवकी गर्भ में धारण करती हुई फिर जो आप उत्पत्ति काल में माता पिता को वियोग से दुःख देते भये।

सद्यो जातस्य ददृशान मोजो यदस्य वातोनु वाति शोचिः
वृणक्ति तिग्मा मत्सेषु जिह्वां स्थिराचिदन्ना दयते विजं भैः।
(ऋग्० अष्ट० ३, व० ७ मं० ४, अ० ५ सू० ७, अनु० १ मं० १०)

सद्यो जातस्य बालभावमापन्नस्य भगवतः, ओजः=सामर्थ्यं, ददृशानं दृष्टवन्तो वयमेतन् मन्त्रद्रष्टार इतियावत्, किं तत् सामर्थ्यम्, यत् शोचिः अग्निज्वाला, अत्सेषु=शुष्कतृणेषु वातः निक्षिप्तं सद् अनुवाति संवर्धतेस्म, तत् शोचिः, अस्य-तिग्मां=तीक्ष्णां जिह्वाम् अनुप्राप्य स्थिरा अन्नाचिद् स्थिर भक्ष्य पायसाद्यन्नवत् वृणक्ति नाशं प्रापेत्यर्थः, एवं भूतो भगवानेव आश्रयणीयः यतो विजंभैः=अग्नि भक्षण कालिय दमन प्रभृति हिंस्रैः कर्मभिः सः दयते=जगत् पालयति स्मेत्यर्थः॥

हम सब ऋषियों ने इस भगवान् के बल पराक्रम दयालुता प्रभृति अपूर्व कर्म जब यह बालक ही थे तब ही देखे थे, यथा दावानल इसकी जिह्वा में पड़ कर पायस मोदकों की तरह नाश हो गया यह अग्निभक्षण कालीयदमनादि हिंसा कर्म करता हुआ जगत् पालन करता है—

ऋतस्य हि धेनवो वावशानाः स्म दूध्नीः पीपयन्त
द्युभक्ताः परावतः सुमतिं भिक्षमाणाः विसिन्धवः समया सस्रु रद्रिम्।
(ऋग्० अष्ट० १ व० २ मंड० १, अ० ५ अनु० १२ सू० ७३, मं० ६)

अन्वयः-द्युभक्ताः=दिव्यस्वरुपधारिण्यो, दूघ्नीः=बहुदुग्धाः या धेनवस्ताः ऋतस्य= सत्याख्यस्य भगवतो वावशानाः स्म=वशेतिष्ठन्तिस्म, कृष्णाय दुग्धंच पीपयन्त पाययन्तिस्म अद्रिसमया गोवर्धनपर्वतसमीपे, परावतः दूरतः, सुमतिं=कृष्णम्, भिक्षमानाः तृणादिकं याचमानाः विसिन्धवः स्यन्दनशीला सत्यः ता गावः, सस्रुः दुग्धोपसेचनं चक्रुः, इति संक्षेपः ॥

दिव्यरूप को धारण करनेवाली जो बहुत दुग्धवाली धेनु हैं सो सत्यसंज्ञक परमेश्वर के वशीभूत होती हुई और कृष्ण को दुग्धपान करवाती हुई। और गोवर्धनपर्वत निकटस्थ श्रीकृष्णजी को दूरसे ही प्रार्थना करती हुई, स्यन्दनशीला होकर दुग्धप्रस्रवण करती हैं।

**यस्मिन् विश्वानि काव्या चक्रे नाभिरिव श्रिताश्रितं जुती समर्प्यत्**
**व्रजे गावो न संयुजे युजे अश्वां अयुक्षत नमन्ता मन्यके समे।**

(ऋ० मण्ड० ८, सू० ४१, मं० ६)

अन्वयः—चक्रे नाभिरिव यस्मिन् परमात्मनि विश्वानि काव्याकाव्यानि रामायणादीनि श्रिताश्रितानि पर्य्यवसन्नानि इत्यर्थः यश्च परमेश्वरः व्रजे गावो=गाः, संयुजे चारणार्थं संयोजयाञ्चकार।, गावो न इति नकार उपमार्थः, यश्च गाव इव युजे युद्धे अश्वान् अयुक्षत=अर्जुनत्राणाय सारथ्यमधितष्ठौ, किमर्थम् अन्यके समे प्रतिपाक्षभूताः कौरवाः, नभन्तां भ्रियन्तां तं त्रितम्=गुणत्रयनियन्तारम् (१) जूती बुद्ध्युपाधिकं मनसा वा हे उपासका, यूयं पुष्पादिभिः समर्प्यत पूजयत इत्यर्थः।

जैसे रथ की नाभि में चक्रसंलग्न हुए हैं तैसे जिस परमेश्वर में संपूर्ण काव्य आश्रित हैं, उस परमात्मा का हे उपासकगण पुष्पादियों से पूजन करो। जो परमेश्वर व्रजमें नन्दजी के हित गावों को चारण करने के लिए इकट्ठे करते भये; तथा अर्जुन के लिए युद्धमें अश्वों को जोड़ते भये! प्रतिपक्षि नाश के लिए सारथी बना।

**नमो वञ्चते परिवञ्चते स्तायूनाम् पतये नमो नमः,**
**निषंगिण इषुधिमते तस्कराणाम् पतये नमो नमः ॥**

(यजु० अ० १६, मं० २१)

बुद्धरूप और मोहिनी रूप धारण कर क्रम से लोगों को और असुरों को वञ्चित कर उनसे वेदों को और अमृत को त्याग करवानेवाले जो आप हो तिसके प्रति हमारा नमस्कार हो। एवं निषंगधारी, इषुधिधारी जो आप हो तिसके प्रति हमारा नमस्कार हो। सीता को हरण करनेवाले रावणादि तस्करों के पति जो आप हो तिसके प्रति हमारी नति हो।

**भद्रो भद्रया सचमान आगात्, स्वसारं जारोऽभ्येति पश्चात्**
**सुप्रकेतै र्द्युभि रग्नि वितिष्ठन् रुशद्भिर्वर्णै रभिराममस्थात्॥**

साम० उत्तरार्चिक अ० १५ खं० २ सू० १ मं० ३

(१) जूत्या क्षिप्रमितिसायणः।

भद्रः=कल्याणकरो रामचन्द्रः भद्रया=सीतया सचमानः सहितः यदा वनमागा तदा, जारः=धर्मविरुद्धाचरणेन स्वायुषो जरयिता रावणः पश्चाद्=रामासान्निध्ये स्वसारं=स्वपित्रादि ऋषिरक्तोत्पन्नत्वेन भगिनीतुल्यां सीतां अभ्येति हरणार्थं मायात् तदनन्तरं सुप्रकेतैः=शोभनध्वजैः, द्युभिः=अलौकिकै रुशद्भिः कमनीयैः वर्णैं रथैः कुंभकर्णादिभिश्च सह अग्निः=क्रोधाग्निप्रज्वलितहृदयो रावणः वितिष्ठन्=युद्धाय सन्नद्धः सन् रामम् अभिस्थात्=रामस्य सान्निध्यं गतवान् इत्यर्थः ॥

कल्याणकर पूजनीय रामचन्द्र जब कल्याणकरी जानकी के साथ वनमें गमन करते भये तब धर्मविरुद्धाचरण से अपने आपको नष्ट करनेवाला जो रावण है वह रामचन्द्र की अनुपस्थिति में, स्वपित्रादि ऋषियों के रुधिर से उत्पन्न होने से भगिनी समान जो सीता उसके समीप जाकर हरण किया तदनन्तर क्रोध से अग्नि की तरह जलता हुआ विचित्रवर्ण रथों से कुंभकर्णादियों से सज्जित हो राम के साथ युद्ध करने सिद्ध हुआ।

जगत को आदिम उदासीनाचार्य भगवान् सनत्कुमारजी के इस उपकार के लिये अपने आपको ऋणी मानना चाहिये कि उन्होंने ही सर्वप्रथम अवतारमहिमा का प्रचार कर उसे एक ऐसा सहारा बता दिया जिससे सहायता के लिये शुद्ध मन से की हुई प्रार्थना कभी निष्फल नहीं जा सकती। उदासीन सम्प्रदाय को तो इस बातका सदैव गौरव प्राप्त रहेगा कि जहाँ उसकी नीव स्वयं भगवान् ने अवतार धारण कर रक्खी हुई है वहाँ अवतार महिमा का प्रचार भी उनके पुरखाओं ने ही किया है। यही क्यों ? संसार में इतने परिवर्तन हुए। अन्य अनेक मतों के अनुयायियों के अपने धार्मिकसिद्धान्तों पर से विश्वास डगमगा गये। परन्तु उदासीन-धर्मावलम्बियों का विश्वास अवतारसिद्धान्त पर आज तक वैसा ही अटल चला आ रहा है जैसा भगवान् सनत्कुमार आदि आचार्यों ने इस सम्प्रदाय में पैदा करने का यत्न किया था। यह कम गौरव की बात नहीं है।

## ( ११ तरङ्ग )

## विष्णु का अवतार भगवान् सनत्कुमार.

पूर्व कहा गया है कि भगवान् के अवतार अनन्त हैं और परमात्मदेव अपने भक्त साधुजनों की सहायता, धर्म की रक्षा तथा दुष्टों का दमन करने के लिये अवतार धारण करते हैं। भगवान् के अवतार की पहचान यही है कि उसमें ब्रह्म की आठ कलाओं से अधिक शक्ति होती है। वह आठ कलाओं से अधिक शक्ति का विकास मनुष्य योनि के किसी विशेषव्यक्ति में हो चाहे अन्य योनियों में से किसी एक प्राणी में, बस वही अवतार है। सर्वप्रथम ब्रह्मा-सृष्टिकर्त्ता, विष्णु-पालनकर्त्ता और शिव-संहारकर्त्ता, यह तीनों उस ब्रह्म के गुणावतार हैं। दूसरे शब्दों में यह उक्त ब्रह्म के ही तीन गुणवाचक नाम हैं। यही कारण है कि इनकी गणना अन्य अवतारों में नहीं की जाती।

" रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव० " वेद मंत्र के प्रमाण से यह भी बताया गया है कि भगवान् के अवतार तो अनन्त हैं परन्तु वेद शास्त्र में जिनकी अवतार विषयक लीलाओं का वर्णन विशेषरूप में पाया जाता है वे अवतार दस हैं। वे दस यह हैं—

**मत्स्यः कूर्मोवराहश्च नृसिंहो वामनस्तथा ।**
**रामो रामश्च रामश्च बुद्धः कल्की दशस्मृतः ॥**

मत्स्य, कूर्म, वराह नृसिंह, वामन, परशुराम, राम, कृष्णबलराम, बुद्ध तथा कल्की अवतार। यह दस अवतार तो वे हैं जिनकी अवतारविषयक लीलाओं का वर्णन वेदशास्त्र में मिलता है। परन्तु जिन अवतारों की लीलाओं का वर्णन इतिहास तथा पुराणों में भी पाया जाता है उनकी संख्या चौबीस है, जिन में उपरोक्त दस भी सम्मिलित हैं। जैसे श्रीमद्भागवत प्रथम स्कन्ध अ० १ में लिखा है—

## चौबीसअवतार.

**स एवं प्रथमं देवः कौमारं सर्गमाश्रितः ।**
**चचार दुश्चरं ब्रह्मा ब्रह्मचर्य मखण्डितम् ॥**

षोडशकलायुक्त सहस्रमूर्धं विराटरूप धारण करनेवाले भगवान् के प्रथम अवतार सनत्कुमार हुए हैं जिन्होंने ब्राह्मण कुलमें अवतीर्ण होकर अखण्डब्रह्मचर्य व्रत का पालन किया। " द्वितीयं शौकरं वपुः " दूसरा वराह अवतार। तृतीयमृषि सर्गंवै " तीसरे नारदमुनि। " तुर्य्येधर्म कला सर्गे नरनारायणा वृषी " चौथे नर-नारायण ऋषि। " पञ्चमः कपिलो नाम " पाँचवें सिद्धेश्वर-कपिल। " षष्ठमत्रेर-पत्यत्वं वृतः प्राप्तोनुसूयया " छठे अत्रि के पुत्र दत्तात्रेय, जिन्होंने प्रह्लादादि को ब्रह्म-विद्या का उपदेश किया। " ततः सप्तम आकूत्यां रुचेर्यज्ञोभ्यजायत " सातवें रुचि तथा आकूति से उत्पन्न होनेवाले यज्ञ " अष्टमे मेरुदेव्यान्तु नाभेर्जातः उरुक्रमः " आठवें मेरुदेवी में नाभिद्वारा उत्पन्न होनेवाले ऋषभदेव। नवमं पार्थिवं वपुः " नवम अवतार पृथु। " रूपं स जगृहे मात्स्यं " दसवें मत्स्य। " दध्रेकमठ रुपेण पृष्ठ एकादशे विभुः " ग्यारहवें कूर्म। " धन्वन्तरं द्वादशमं " बारहवें धन्वन्तरी। त्रयोदशं च मोहिन्या " तेरहवां अवतार मोहिनी। " चतुर्दशंनारसिंहं " चौधवें नृसिंह। " पञ्चदशं वामनकं " पन्द्रहवें वामन। " अवतारं षोडशमे पश्यन् ब्रह्मद्रुहोनृपान् " सोलहवें परशुराम। " ततः सप्तदशे जातः सत्यवत्यां पराशरात् " सतारहवें सत्यवती और पराशर के पुत्र वेदव्यास। " नरदेवत्व मापन्नः " अठारहवें रामचन्द्र। एकोनविंशेविंशति रामकृष्णाविति भुवो" उन्नीसवें बलराम, बीसवें कृष्ण "बुद्धोनाम्नाञ्जन सुतः" और इकीसवें शुद्धोदन के पुत्र बुद्ध हो चुके हैं। तथा " जनिता विष्णुयशसो नाम्ना कल्किर्जगत्पतिः " बाईसवें विष्णुयशा के गृह में जगत्पति कल्की अवतार होंगे। इनमें भगवान् हँस तथा हयग्रीव को मिला कर चौबीस हो जाते हैं।

## पाँच प्रकार के अवतार.

इन चौबीस अवतारों में ही भगवान् सनत्कुमार एक अवतार हुए हैं जिन्होंने अखण्डब्रह्मचर्य व्रत का पालन किया है। शास्त्र में अवतार पाँच प्रकार के लिखे हैं। पूर्णावतार, अंशावतार, विशेषावतार अविशेषावतार और नित्यावतार। कला भेद से भगवान् का पूर्णावतार तथा अंशावतार होता है। सोलह कला संपन्न पूर्णावतार कहलाता है। यह बात हम पहले लिख आए हैं कि उद्भिज्जयोनि से जरायुजपशुयोनि तक भगवान् की चार कलाओं का विकास होता है। पाँच से आठ कलाओं तक साधारण मनुष्य से लेकर विभूति-प्राप्त मनुष्य तक में विकास होता है। इसके ऊपर कलाओं का जहाँ पर भी विकास होता है वह केन्द्र अलौकिक अर्थात् अवतारकोटि में है। नौ कलाओं से पन्द्रह तक जिन केन्द्रों में विकास होता है वे अंशावतार हैं। किसी निमित्त से विशेषावतार और अविशेषावतार होते हैं। विशेषावतार को आवेशावतार भी कहते हैं। किसी भक्त के आग्रह पर या उसकी अनन्यभक्ति पर प्रसन्न होकर उसे दर्शन देने के लिये अन्तःकरण में भगवान् प्रकट होते हैं तो वे नित्यावतार कहलाते हैं। भगवान् का अविशेषावतार श्रीगुरु में दीक्षा देते समय प्रकट होता है। पद्मपुराण में लिखा है।

आविष्टोऽभूत कुमारेषु नारदे च हरिर्विभुः।
अविवेश पृथुं देवः शंखी चक्री चतुर्भुजः॥

भगवान् सनत्कुमार आवेशावतार हुए हैं।

आवेशावतार उन अवतारों का ही नाम है जो कभी कभी भगवान् की कलाओं का आवेश हो जाने पर अलौकिक चमत्कार करने में समर्थ होते हैं और अन्य समय पर ईश्वरीय अलौकिक कलाओं से सम्पन्न हो जाया करते हैं।

## भ० सनत्कुमार का उपकार.

शास्त्र में लिखा है "समष्टि कर्माधीनं तत्" भगवान के अवतार समस्त जीवों के कल्याण के लिये होते हैं, किसी एक जीव के कल्याण के लिये नहीं। भगवान् सनत्कुमारजी के चरित्रों से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि वे सदैव लोकोपकार के कार्यों में ही तत्पर रहते थे। सब से बढ़कर संसार पर आपका उपकार यही है कि आपने सृष्टि के आदिकाल में ही चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म की स्थापना करके त्यागमयजीवन का महत्व लोगों पर प्रकट कर दिया। यदि आपने ऐसा न किया होता तो आज यह जगत इस रूप में दिखाई न देता। सारा मानवसमाज प्रवृत्ति

× आवेशावतार उन अवतारों का ही नाम है जो कभी कभी भगवान् की कलाओं का आवेश हो जाने पर अलौकिक चमत्कार करने में समर्थ होते हैं। यह आवेश स्थायी नहीं होता। अन्य समय प्रकृत जनों की तरह ही व्यवहार किया करते हैं। अर्थात् आवश्यकता होने पर ईश्वरीय लोकोत्तर कलाओं से सम्पन्न हो जाया करते हैं। शास्त्र कथित विशेषावतार या आवेशावतार का रहस्य यही है।

पथ का पथिक बन जाता और परिणाम यह होता कि इस समय जो भी त्यागवृत्ति दिखाई देती है वह न होने से सर्वत्र स्वार्थ का ही साम्राज्य हो जाता। संसार में जितना राग द्वेष, लोभ मोह, अहंकार और काम क्रोध का बाहुल्य प्रतीत हो रहा है यह सब स्वार्थद्वारा ही फला फूला है। यदि भगवान् सनत्कुमारजी त्याग वैराग्य का बीज न लगाते, जिसे पुष्पितपल्लवित करने के लिये महामुनि नारद, व्यास आदि महात्माओं ने अपने जीवन उत्सर्ग कर दिये तो आज यह संसार महादुःख का घर होता और कोई जीव भी ऐसे संसार में रहना पसन्द न करता। आज यदि मनुष्य आयु भर रोगग्रस्त अथवा बन्दी रहकर भी जीवित रहने की इच्छा रखते हैं तो यह भगवान् सनत्कुमारजी की ही कृपा है जिन्होंने त्याग और ब्रह्मचर्य की महिमा बताकर संसार को निश्चय करा दिया है कि जीव का परम-उद्देश्य केवल सांसारिक सुखोपभोग नहीं किन्तु परमसुख–कैवल्यप्राप्ति है। आपने यह ऐसा उपकार किया है जिसको संसार कभी भुला नहीं सकता। इसके साथ ही ऐसे समय जब वैदिकसिद्धान्तों का अभी प्रचार भी नहीं हुआ था, सब जगह घूम कर लोगों में वेदों के गूढ़ सिद्धान्तों का प्रचार किया। आपने देखा कि ब्रह्माजी मानवसृष्टि को उत्पन्न करके सृष्टिवृद्धि में लगाते जा रहे हैं धर्मप्रचार का काम कौन सम्भालेगा, तो इस कामको अपने हाथमें ले लिया। क्योंकि आप समझते थे भले ही सांसारिकप्राणियों में मनुष्ययोनि श्रेष्ठ है परन्तु मनुष्य को भी जबतक सिखाया न जाए अपने आप किसी विद्या को सीख नहीं सकता। मनुष्य को धर्म-ज्ञान सिखाने के लिये भी उन्होंने अपना ही जीवन उत्सर्ग करने का निश्चय कर लिया। पाठक! भगवान् सनत्कुमारजी के जीवनचरित्र में पढ़ ही चुके हैं कि किस प्रकार आपने न केवल स्वयं संसार में भ्रमण करके वैदिकसिद्धान्त मूर्तिपूजा, तीर्थ-यात्रा, जप, तप, पूजा पाठ, यज्ञ, दान, श्राद्ध भक्ति और अवतार आदि का ज्ञान लोगों को कराया बल्कि अपने सुयोग्यशिष्य नारद और व्यास आदि महात्माओं को भी आयुभर के लिये इसी काम में लगा दिया। यही क्यों? चतुर्थाश्रम उदा-सीनधर्म की स्थापना करके सदाके लिये धर्मप्रचार की गंगा जारी कर दी। यह भगवान् सनत्कुमारजी की शिक्षा का ही फल है कि संसार में अनेक परिवर्तन होने पर भी जहाँ उदासीनधर्मावलम्बियों में धर्म के लिये श्रद्धा उत्तरोत्तर दृढ़ ही होती रही है वहाँ सर्वसाधारण में वैदिकसिद्धान्तों का प्रसार करने के लिये भी उनका उत्साह बढ़ता ही गया है और उन्होंने अपने रास्ते में आनेवाली विघ्नबाधाओं या कठिनाइयों की कभी पर्वाह नहीं की। उदासीनसम्प्रदाय के लिये यह कम गौरव की बात नहीं है।

पाठक श्रीमद्भागवत से उद्धृत प्रमाण में ऊपर पढ़ चुके हैं कि भगवान् सन-त्कुमारजी विराट्स्वरूप धारण करनेवाले परमात्मा के प्रथम अवतार हैं और वह चौबीस अवतारों में से एक हैं। यद्यपि भगवान् सनत्कुमारजी की मानवलीलाओं का वर्णन वेद, उपनिषद्, ब्राह्मणग्रंथ और इतिहास पुराण में बहुत कुछ और बहुत जगह मिलता है परन्तु हमने उनका वही चरित्र देना आवश्यक समझा है जिसका चतुर्थाश्रम उदासधर्म अथवा वैदिकसिद्धान्तों के प्रचार के साथ सम्बन्ध है। यद्यपि इतिहास में अवतार चौबीस हैं और श्रीमद्भागवत में द्वितीय अवतार वराह भगवान् बताए गये हैं परन्तु चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म की परम्परा तथा उदासीनधर्म की

गुरुप्रणाली के अनुसार भगवान् सनत्कुमारजी से चतुर्थाश्रम की दीक्षा लेनेवाले महामुनि नारदजी ही सिद्ध होते हैं। परन्तु नारदजी के मानवचरित्र की अनेक विचित्र घटनाओं को याथातथ्य समझने के लिये कुछ एक अवतारों की लीलाओं पर विचार करना आवश्यक प्रतीत होता है अन्यथा नारदजी की कभी कुछ कभी कुछ, परस्पर टक्कर खानेवाली लीलाओं पर सन्देह बना रहेगा। अतः आगे कुछ अन्य अवतारों का संक्षिप्त परिचय देने के अनन्तर भगवान् नारदजी का जीवन चरित्र दिया जायगा। लेखशृंखला को जोड़ने के लिये यह बात स्मरण रखनी चाहिये।



# श्रौतमुनिचरितामृत

## चतुर्थ प्रवाह

## महामुनिनारद.

---

## अवतारचरित.

### ( १ तरङ्ग )

### शंका समाधान.

परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृतां ॥
धर्मसँस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे ॥

भगवान् की अलौकिक अवतारलीलाओं को याथातथ्य जान और समझ लेना मानवबुद्धि के लिये अत्यन्तकठिन है। वड़े वड़े तत्त्ववेत्ता ज्ञानीपुरुष भी उस रहस्य को श्रद्धापूर्वक मान लेने वाली वस्तु ही वतलाते हैं, फिर साधारणमनुष्यों की तो वात ही क्या? मनुष्य अपनी अल्पज्ञता और असमर्थता की ओर ध्यान नहीं देता अर्थात् "किसी वात का रहस्य समझने में मेरी अपनी बुद्धि ही असमर्थ है" ऐसा स्वीकार नहीं करता, उस अगम्य वात में ही दोष निकालने को तैयार हो जाता है। यही कारण है कि कतिपय लोग भगवान् के अवतार और उनकी लीलाओं पर शंकाएं करते सुने जाते हैं। वे कहते हैं जो भगवान् सर्वशक्तिमान हैं, इच्छामात्र से जगत् को तहसनहस कर सकते हैं, उन्हें अपने सच्चिदानन्द विभुस्वरूप को छोड़कर किसी मनुष्य, पशु, पक्षी आदि योनि में आने की क्या आवश्यकता है? पुनः, अवतार धारण करके भी धर्म, नीति और लोकाचार के विरुद्ध हिंसा, छल, कपट, वैर, मैत्री आदि करना भगवान् को कैसे शोभा दे सकता है? जैसे शंकर को भस्म कर डालने के लिये उद्यत भस्मासुर को उसके अपने ही हाथों, भगवान् का स्त्रीरूप में प्रकट होकर, भस्म कराना, समुद्रमथन से निकले हुए अमृत का विभाग करते समय देवताओं तथा दैत्यों में झगड़ा होजाने पर मोहिनीअवतार धारण कर दैत्यों को अमृत से वंचित करना, वामनरूप धारणकर वलि को छलना, हिरण्याक्ष का वध करने के लिये वराह और हिरण्यकशिपु को मारने के लिये नृसिंहरूप धारण करना,

जालन्धर के आतङ्क से देवताओं को मुक्त करने के लिये वृन्दा का सतीत्व भङ्ग करना, परशुरामरूप में क्षत्रियों का ध्वंस करना, रामावतार में ताड़का, शूर्पणखा जैसी स्त्रियों पर आक्रमण, छिपकर वालि का वध, लोकापवाद से डरकर सतीसाध्वी सीता का त्याग, निर्दोष तपस्वी शम्बूक चाण्डाल की हत्या और एक रावण के अपराध पर उसके सारे परिवार का नाश करना। कृष्णरूप में पूतना, बकासुर, मुष्टिक, कंस, शिशुपाल आदि का स्वयं वध करना और कौरव-पाण्डवयुद्ध कराकर आर्यसंतति का नाश कराना, तो भगवान् की सर्वशक्तिमत्ता, दयालुता, न्यायप्रियता और सर्वज्ञता पर कलंक लगाने वाली घटनाएं हैं। जिन कृत्यों को करते हुए मनुष्य भी शोभा नहीं पाते उन्हें स्वयं भगवान् अवतार धारण करके करते हों यह कैसे माना जा सकता है? इत्यादि।

भगवान् की अवतारलीलाओं को न समझने वाले लोग प्रायः ऐसी ही शंकाएं किया करते हैं। अतः आवश्यक जान पड़ता है कि कुछ अवतारों की लीलाओं को वर्णन करने से पूर्व इन शंकाओं पर थोड़ा विचार कर लिया जाए ताकि उसके बाद उदासीनाचार्य श्रीनारदमुनिजी की जीवनलीलाओं को भी समझने में कोई अड़चन रह न जाए, जो अकसर लोकापवाद का विषय बनी रहती हैं।

धर्माधर्म तथा कर्मफल पर निश्चय रखनेवाले प्रत्येक धार्मिक मतानुयायी का विश्वास है कि देवताओं और दैत्यो में सदा से विरोध चला आ रहा है। इस विरोध का वर्णन वैदिक ग्रन्थों में तो सब जगह मिलता ही है ईसाई और इस्लाम मत के ग्रन्थों में भी इसका विस्तृतविवरण पाया जाता है। और सर्वमत इस बात पर भी सहमत हैं कि जब भी दैत्यों का देवताओं पर दबाव पड़ जाता है अथवा देवगण दैत्यों का मुकाबला करने में असमर्थ हो जाते हैं तब वे भगवान् से ही सहायता की याचना करते हैं और भगवान् उनकी प्रार्थना पर सहायता के लिये पहुँचते हैं। जैसे श्रीमद्भागवत दशमस्कंध द्वितीयाध्याय में लिखा है—

"सत्त्वोपपन्नानि सुखावहानि सतामभद्राणि मुहुःखलानाम्"

धार्मिक लोगों का कल्याण तथा दुष्टों का दमन करने के लिये भगवान् का अवतार होता है।

श्रीमद्भगवद्गीता—

परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम्।
धर्म संस्थापनार्थाय सम्भवामि युगे युगे॥

साधुओं का परित्राण, पापियों का नाश और धर्ममर्यादा की रक्षा के लिये मैं युग युग में अवतार धारण करता हूँ।

## अन्यमतों में अवतारवाद.

ईसाइयों की बाइबल में लिखा है कि संसार में फरिश्तों के प्रतिस्पर्धी शैतान का बल बढ़ता देख कर खुदा ने ईसा के रूप में अपने बेटे को फरिश्तों की सहायता के लिये भेजा। उन का यह भी निश्चय है कि सृष्टि उत्पत्ति के समय खुदा ने आदम तथा हव्वा को पैदा करके बहिश्त में रक्खा और गेहूँ का फल खाने से

रोक दिया। तब शैतान ने आकर उन्हें खुदा की आज्ञा की पर्वाह न करने की प्रेरणा की। आदम और हव्वा ने उसकी बातों में आकर गेहूँ खालिया। बस उसी दिन से खुदा की आज्ञा का उलंघन करने के अपराध में आदम तथा उसकी सन्तान बहिश्त से निकाल दी गई। मानवजाति में शैतान की प्रेरणा से जो पाप का बीज बोया गया था ईसाइयों के मत में उसका प्रायश्चित ईसा ने सूली पर लटक कर किया अर्थात् मानवसमाज पर शैतान का जो प्रभाव था उसको मिटा दिया।

इसी प्रकार इस्लाम में भी दैवी और राक्षसी-फरिश्तों तथा शैतानकी सत्ता और उनके पारस्परिक विरोध एवं समय समय पर खुदाद्वारा फरिश्तों की सहायता किया जाना स्वीकार किया गया है। धर्माधर्म, कर्मफल और परमात्मा के अस्तित्व को माननेवाला कोई भी आस्तिकमनुष्य इससे इन्कार नहीं कर सकता। अतः इस पर अधिक लिखना व्यर्थ जान पड़ता है।

रही यह बात कि भगवान् को देवताओं की सहायता करने के लिये वराह, नृसिंह आदि पशु और मोहिनी आदि स्त्री रूप धारण करने की क्या आवश्यकता होती है जब कि जीवों में सर्वश्रेष्ठ मनुष्यरूप में ही वह उद्देश्य सुचारुरूप से सिद्ध हो सकता है?

## नामरूपभेदात्मक जगत का मूलकारण.

विचार से देखा जाए तो यह सारा नामरूपभेदात्मक जगत केवल एक ही मूलतत्त्व-ब्रह्म की त्रिगुणात्मिका माया का प्रपञ्च है। उस मूलतत्त्व-ब्रह्म के सिवा दूसरी कोई वस्तु तो है ही नहीं। फिर यह सारा जगत और जगत के सर्व पदार्थ उस मूलतत्त्व का ही अंश होने से नाम रूप और शरीर भेद तो हमारे ही अज्ञान का परिणाम हैं। ब्रह्मदृष्टि में कोई भेद है नहीं। ब्रह्मदृष्टि से तो सर्वशरीर ब्रह्म के और ब्रह्ममय ही हैं फिर भगवान् के लिये मनुष्य तथा पशु पक्षी आदि शरीरों में क्या अन्तर हो सकता है? इसी तत्त्व को समझाने के लिये भगवान् गीता में भी कहते हैं—"अहमेवाक्षयः कालः" "कीर्तिः श्रीवाक् च नारीणाम्" दण्डो-दमयतामस्मि" "मृगाणां च मृगेन्द्रो हं" "देवा नामस्मिवासवः" आयुधाना महंवज्रः" "देवर्षिणां च नारदः" "सिद्धानां कपिलोमुनिः" अश्वत्थः सर्ववृक्षा-णाम्" वैनतेयश्च पक्षीणाम्।"

अर्थात् स्त्रियों, पुरुषों, ऋषियों, मुनियों देवताओं और सिद्धों में यहाँ तक कि शस्त्रादि भौतिकपदार्थों में भी विभूतिरूप से जो कुछ विद्यमान् है वह मैं ही तो हूँ। "भूतानामस्मि चेतनः" सर्वभूतप्राणियों में चेतनशक्ति मैं हूँ। कहने का प्रयोजन यह कि—

**यद्यद् विभूति मत् सत्त्वं श्रीमदूर्जित मेव वा।**

**तत्तदेवावगच्छत्वं मम तेजोंऽश सम्भवम्॥**

इस संसार में जो जो पदार्थ विभूतियुक्त या ऐश्वर्ययुक्त हैं वे सब मेरी ही शक्ति के विकास से उत्पन्न हुए हैं।

यच्चापि सर्वभूतानां वीजं तदहमर्जुन।
न तदस्ति विना यत्स्यान् मया भूतं चराचरम्॥

हे अर्जुन! सर्वभूतों का कारणभूत वीज मैं हूँ, विना मेरे इस संसार में कोई वस्तु है नहीं।

इससे प्रकट होता है कि संसार के सर्वपदार्थों का मूलकारण एक ही अखण्ड ब्रह्म या दूसरे शब्दों में हमें अज्ञान अथवा भ्रमवश जो भिन्न भिन्न शरीर दिखाई देते हैं यह सब ब्रह्म का ही स्वरुप हैं। ब्रह्मदृष्टि में किसी शरीर अथवा योनि में कोई भेद नहीं। फिर भगवान् मत्स्यरूप में अवतीर्ण हुए तो क्या, और यदि वराह नृसिंह, मोहिनी अथवा राम कृष्णादि मनुष्यरूप में प्रकट हुए तो क्या? इसमें क्या अन्तर हो सकता है? हाँ! देशकाल और परिस्थिति के अनुसार जिस शरीर में धर्म और धार्मिकपुरुषों की रक्षा का कार्य और किसी अवतार रूप में प्रकट होने का विशेषप्रयोजन सुगमता से सिद्ध हो सकता तथा उससे सर्वसाधारण शिक्षाग्रहण कर सकते हैं उसी रूप में भगवान् प्रकट हो जाते हैं। सारे रूप तो उन्हीं के हैं। भगवान् ने समय समय पर जिस जिस विशेषरूप में अवतार धारण किया, शास्त्रों का अनुशीलन करने से यह वात मालूम हो सकती है कि उस उस समय उसी रूप में अवतीर्ण होना अधिक प्रभावोत्पादक हो सकता था। परन्तु हमें इतने गहरे पानी में पैठने की आवश्यकता ही क्या है? जव कि हम यह भी नहीं कह सकते कि भगवान् की अलौकिकलीलाओं पर टीकाटिप्पणी करने का हम लौकिकजीवों को कोई अधिकार प्राप्त भी है या नहीं, यदि है तो कहाँ तक है?

शेष शंका रही यह कि वल, छल, हिंसा आदि का प्रयोग भगवान् के अवतार को शोभा नहीं देता। इस पर कुछ विस्तृतविचार की आवश्यकता है।

गुरुको दिक्षा देते समय, न्यायाधीश को दण्ड देते समय, योधा को मुकावला करते समय, दाताको दान, धन पति को ऋण, वैद्य को औषधी देते समय, प्रत्येक मनुष्य वल्कि प्राणीमात्र को दूसरे के साथ मित्रता अथवा शत्रुता करते समय-शिष्य, दोषी, प्रतिस्पर्धी, भिक्षुक, ऋणकर्त्ता रोगी और मित्र शत्रु की योग्यता अयोग्यता या पात्रापात्र का विचार करना पड़ता है। जैसे समुद्र में वर्षा, तृप्त को भोजन और धनवान को दान देने का कोई फल नहीं होता वैसे ही पात्रापात्र का विचार किये विना शिक्षा और दण्डादि का भी कुछ फल नहीं होता, किन्तु उलटा प्रभाव भी हो सकता है। यदि गुरु एक मूर्ख निरक्षरशिष्य को वेद मंत्रों का अर्थ पढ़ाने लग जाए, न्यायाधीश एक उद्दण्ड और खूनी डाकू को वाचिकताड़ना करके ही छोड़ दे, धनपति एक कंगाल जुआरी को हजारों रुपये देदे, वैद्य पित्त के रोगी को सँखिया खिला दे और कोई मनुष्य क्रूरकर्मी, हिंसक, निर्दयी आततायी शत्रु के आक्रमण करने पर सत्याग्रह करने वैठ जाए तो समय, धन तथा प्राण नष्ट होने के सिवा इसका कोई फल न होगा। इसी विचार से शास्त्र में "शठंप्रति शाठ्यम्" नीति का समर्थन किया गया है।

शास्त्रों के अवलोकन से मालूम होता है कि भगवान् का अवतार वहुधा ऐसे ही समय में हुआ है जव दैत्यों ने व्यष्टि अथवा समष्टिरूप से राक्षसीसत्ता में अन्धे होकर निरपराध और ईश्वरपरायण मनुष्यों, ऋषियों, मुनियों, तपस्वियों, देवताओं,

ब्राह्मणों, अवलाओं तथा गोमाता पर घोर अत्याचार आरम्भ कर दिये और धर्म शब्द ही उनकी चिढ़ का कारण वन गया। अत्याचारपीड़ितों के हाहाकार से धरती काँपने लग गई। लज्जा और क्षोभ से सूर्य चन्द्र मुँह छिपाने लगे। चारों ओर अन्धकार छा गया और सर्वजीवजन्तु त्राहिमाम् त्राहिमाम् पुकार उठे। "रक्ष रक्ष कृपां कुरु देवपते" की ध्वनि से आकाश पाताल गूंजने लग गये। लोगों की ओर से एकमन से की हुई पुकार क्षीरसागर में तूफान उठा देती है। शेषनाग भयभीत होकर काँपने लगते हैं और लक्ष्मी की आँखों से तप्त आंसू भगवान् के चरणों पर गिरकर उनकी निद्राभङ्ग कर देते हैं। उस समय भगवान् वेचैन होकर भक्तों की रक्षा के लिये भाग खड़े होते हैं। यह तो है राक्षसीसत्ता और अधिकारमद में चूर हो चुके उद्दण्डदैत्यों के अत्याचार का परिणाम। जिस समय सत्ता के अभिमान में वे अपने मुकावले में भगवान् को भी अपने सुखसाम्राज्य का कण्टक और धार्मिक लोगों को विद्रोही समझकर उनके स्वतंत्रताप्रेम से चिढ़ जाते और उनका नाश कर देने में श्रेय मानते हैं। परन्तु कोई अधिकार अथवा विशेष सत्ता न रहने पर भी उनका स्वभाव कैसा उपद्रवी उद्दण्ड तथा क्रूर होता है इसकी कुछ झलक निम्न उदाहरणों में मिलती है।

## दैत्यस्वभाव.

यह स्मरण रहना चाहिये कि दैत्यलोग उपकार का वदला अपकार में ही चुकाते रहे हैं। जव कभी भी उनके किसी विशेषव्यक्ति अथवा दल को कोई शक्ति या अधिकार प्राप्त हुआ, किसी न किसी देवता विशेषतया ब्रह्मा के वरदान से ही प्राप्त हुआ है। देवता सदैव उनके सुधार और उन्नति का ही यत्न करते रहे हैं। हिरण्यकशिपु, रावण, कंस आदि जितने वड़े वड़े राक्षस ऐश्वर्यवान् हुए हैं सव देवताओं के ही प्रसाद से हुए हैं। पर वे लोग ऐसे भलेमानस हुए हैं कि देवताओं के प्रसाद से ही शक्ति प्राप्त करके उस शक्ति का प्रयोग देवताओं का नाश करने में ही करते रहे हैं।

## कच और देवयानी.

एक समय वृहस्पति के पुत्र कच संजीवनीविद्या सीखने के लिये शुक्राचार्यजी के पास गये। वहुतकाल तक वहाँ रहकर गुरु तथा गुरुपरिवार की प्रेमपूर्वक सेवा करते रहे। शुक्राचार्य कच की सेवाभक्ति पर वड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने संजीवनी के सिवा पदार्थविद्या से आदि लेकर नाना विद्याएं उसे पढ़ाई। यद्यपि शुक्राचार्य ने अभी संजीवनीविद्या नहीं सिखाई थी, फिर भी दैत्यलोग इस वात पर ही जलने लग गये कि हमारे गुरु होकर वे कच को क्यों पढ़ाते हैं। शुक्राचार्य को तो कुछ कह न सकते थे, कहते भी तो कच की सेवाभक्ति के मुकावले में उनका कुछ प्रभाव न पड़ता था। दूसरे शुक्राचार्य भी समझते थे अल्हड़लड़का काबू आया हुआ है प्रेमसे दिनरात सेवा करता है, कुछ पढ़ा लिखादिया तो क्या हो गया, हम जो कुछ पढ़ाते हैं इन विद्याओं को तो यह सव जगह पढ़ सकता है। दैत्यों ने कच का ही अन्त कर देने का निश्चय कर लिया। एकदिन कच जङ्गल से समिधा लिये आ रहे थे दैत्यों ने रास्ते में ही उन्हें घेर लिया और उनके टुकड़े टुकड़े करके जंगली जीवों को खिला दिये। संध्या तक कच वापिस न आए तो शुक्राचार्य जान गये कि

दैत्यों ने उन्हें मार डाला है। शुक्राचार्य की पुत्री देवयानी कच से बहुत प्रेम रखती थी। उसे मालूम हुआ तो रोती हुई पिता के पास पहुँची और कहा कच को जीवित करो अन्यथा मैं भी अभी प्राण देती हूँ। पुत्री के अनुरोध पर शुक्राचार्य ने संजीवनीविद्या के प्रयोग से कच को जीवित किया। इसके अनन्तर भी दो एक बार कच का दैत्यों ने वध किया परन्तु शुक्राचार्य उसे पुनः जिला लेते थे। दैत्यों ने जब भी कच का वध किया शुक्राचार्य उसे जीवित कर देते और वह दूसरे ही दिन फिर दैत्यों को गौएं चराता दिखाई देता। अन्त में उन्हों ने कच को मार कर उसके शरीर को भस्म किया और वह भस्म शराब में मिलाकर शुक्राचार्य को पिला दी। अबके देवयानी ने कच को जीवित करने का आग्रह किया तो शुक्राचार्य ने पेट में ही उसे संजीवनीविद्या सिखा दी और देवयानी को कहा तुम मेरा पेट चाक करके कच को निकालो। कच ने बाहर आकर गुरु महिमा में एक श्लोक कहा और फिर गुरु से प्राप्त की हुई संजीवनीविद्या के प्रभाव से अपने गुरु को जीवित किया। शुक्राचार्य ने पुनः जीवन धारण कर उसी दिन से ब्राह्मणमात्र के लिये शराब पीने का निषेध कर दिया। अन्त में शुक्राचार्य ने उसे कह दिया कि तुम्हारा प्रयोजनसिद्ध हो गया है अब तुम यहाँ से चले जाओ क्योंकि दैत्यलोग तुम्हें कष्ट देने से बाज़ नहीं आते। गुरुआज्ञा मानकर कच तैयार हो गया। देवयानी को पता लगा तो वह बड़ी व्याकुल हुई। जाने के लिये तैयार होकर कच गुरुपत्नी को प्रणाम करने गये तो देवयानी रास्ते में ही रुदन करती हुई मिली और चिर से हृदय में छिपाई हुई कच के साथ विवाह करने की इच्छा उसके आगे प्रकट कर दी।

## देवस्वभाव.

देवयानी अपनी बात अभी समाप्त भी न कर पाई थी कि उसकी बात को काट कर कच बोल उठा—"बहिन! यह कैसा विचार तुम्हारे मनमें उत्पन्न हुआ है? तू तो मेरी बहिन है, यह कैसी बात तुमने कही। देखना! ऐसा विचार भी कभी मनमें न लाना। इससे हम दोनों पाप के भागी होंगे। बाल्यावस्था से हम दोनों का भाई बहिन का सम्बन्ध रहा है। अब ऐसा विचार मनमें लाकर हम दोनों अपनी उच्चकुलों को कलंकित करनेवाले सिद्ध न होंगे? हम दोनों संसार की महान् ऐश्वर्य और शक्तिशालिनी प्रतिष्ठितजातियों के आचार्यों की सन्तति हैं। ऐसा विचार भी मनमें लाकर हम दोनोंजातियों की कीर्ति को नष्ट करनेवाले कुलांगार माने जायंगे। जाति के मानमर्यादा की रक्षा के लिये मनुष्य सर्वप्रकार के कष्ट सहन करने के लिये भी सहर्ष तैयार रहता है। हम वैयक्तिक सुखोपभोग की लालसा पर उसे बलि चढ़ा देंगे तो हम से बढ़कर निन्दनीय संसार में कौन हो सकता है? जातीयबन्धन के विचार से मैं ऐसा नहीं कहता। तुम में कोई दोष हो ऐसा भी नहीं है। किन्तु धर्म और लोकमर्यादा की रक्षा के विचार से मैं ऐसा कह रहा हूँ। तुम मेरी बहिन हो, यही सम्बन्ध हमारा सदैव बना रहना चाहिये।

कच के इस कथन का देवयानी पर कुछ भी प्रभाव न पड़ा। उसने बार बार विवाह के लिये ही आग्रह किया। परन्तु कच भी अपनी बात पर अटल रहा। जब देवयानी ने देखा कि कच किसी तरह भी नहीं मानता तो उसने क्रोध में

आकर कच को शाप दे दिया कि "तुमने मेरी बात नहीं मानी अतः मेरे पिता से जो संजीवनीविद्या तुमने सीखी है वह तुम्हें सफल न हो।" सारा यत्न निष्फल गया जान कर कच ने भी कहा—"बहिन! तुम्हारे इस राजसस्वभाव को जानकर कोई भी ब्राह्मणपुत्र तुम्हें पत्नी बनाना स्वीकार न करेगा।"

कच नवयुवक था—उस अवस्था में था जब पुरुष कामरूप अदम्यघोड़े पर सवार होता है। अनङ्ग उसके अङ्गप्रत्यङ्ग से फूट-फूट कर निकलता है। चिरतक पास रहने के कारण देवयानी से प्रेम होजाना भी स्वाभाविक था। फिर ऐसी अवस्था में जब देवयानी के मन में कच से विवाह करने की उमङ्ग हिलोरें लेती रहती थी उसके मानसिकभावों का प्रभाव कच पर भी पड़ना चाहिये था। परन्तु उसने गुरुपुत्री—बहिन के सम्बन्ध को सदैव स्मरण रक्खा और चलते समय देवयानी के प्रस्ताव करने पर न केवल विनाविलम्ब अस्वीकार किया प्रत्युत उस पर आश्चर्य घृणा और लज्जा प्रकट की। दूसरी ओर देवयानी को कच सदैव बहिन कहता रहा, कभी कोई कुभाव प्रकट नहीं किया। इस पर भी देवयानी ने विवाह का प्रस्ताव कर ही दिया। जिससे प्रकट होता है कि जहाँ कच अपने देवस्वभावानुसार देवयानी के लिये बहिनभावना को ही सदा दृढ़ करता रहा है वहाँ देवयानी दैत्यस्वभावानुसार दूषित विचारों को पालती रही है। इससे देवताओं के ऊर्ध्वोन्मुखी और दैत्यों के अधोन्मुखी मानसिकप्रवाह का भलीप्रकार परिचय मिलता है।

## भस्मासुर की नीचता

परन्तु इससे भी स्पष्टउदाहरण भस्मासुरदैत्य की नीचता का है जिससे दैत्यस्वभाव को समझना कठिन नहीं रह जाता।

एक समय भस्मासुर नामकदैत्य किसी विशेषशक्ति तथा विद्या को प्राप्तकरने की इच्छा से भगवान् शंकर की सेवा करने लगा। जब सेवाभक्ति करते बहुत समय बीत गया तब उसकी दृढ़ता तथा सेवाभक्ति से प्रसन्न होकर भगवान् शंकर ने कहा—बेटा! तुमने हमारी बहुत सेवा की है, इच्छानुसार वर माँगो।

हाथ जोड़कर भस्मासुर बोला—भगवन्! यदि आप कृपा करते हैं तो मुझे ऐसी शक्ति प्रदान कीजिये कि मैं जिस किसी के सिर पर भी हाथ रख दूँ वह मेरे हाथ रखने मात्र से भस्म हो जाय। भगवान् शंकर ने कह दिया "अच्छा ऐसा ही होगा" परन्तु भस्मासुर तो अपने मन में और ही नीचता छिपाए हुए था। उसने सोचा शंकर के वर से मेरे अन्दर वह शक्ति तो आ ही गई है। शंकर के सिर पर हाथ रख कर इन्हें भस्म कर दूँ और फिर पार्वती पर कब्जा कर लूँ। यदि इनके सिर पर हाथ रखने से शंकर भस्म हो गये तब पार्वती को ले जाऊँगा और यदि ऐसा न हुआ तो शंकर झूठे सिद्ध हो जायंगे। संसार में इनकी अपकीर्ति होगी—प्रतिष्ठा न रहेगी। इनके वर की परीक्षा इन्हीं पर करनी चाहिये। कहीं ऐसा न हो शंकर मेरे साथ धोखा ही कर रहे हों। पार्वती पर कब्जा करने का भी इससे अच्छा और कौन अवसर मिल सकता है। ऐसा विचार कर भगवान् शंकर के सिर पर हाथ रखने के लिये भस्मासुर आगे बढ़ा। शंकर भी उसके भाव को ताड़ गये। सर्वप्रकार की शक्तियों के भण्डार होते हुए भी शंकर दुवधा में पड़ गये। वर को रद्द करते हैं तो वचन भङ्ग होता है, जिससे संसार में असत्य-

भाषण के कारण अपकीर्ति होती है। सम्भावितपुरुष की अपकीर्ति मरने से भी बुरी है। दूसरी ओर काल सिर पर हाथ फैलाए खड़ा है। इसी दुवधा में उस दुरात्मा कृतघ्नदैत्य से बचने के लिये भगवान् शंकर उठ भागे। आगे शंकर और पीछे दैत्य भागे जा रहे हैं।

## भ० विष्णुद्वारा शंकर की सहायता.

शंकर की इस विपत्ति का भगवान् विष्णु को समाचार मिला तो वे शंकर की सहायता के लिये पहुँचे। आप एक अतिसुन्दर मनोहररूपा स्त्री का स्वरुप धारण कर दैत्य को रास्ते में ही आ मिले। उसमोहिनी स्त्री पर दृष्टि पड़ते ही दैत्य तो लट्टू हो गया। कुछ देर आँखें फाड़ फाड़ कर उसकी ओर ताकता रहा। अन्त में कामान्ध हो उस स्त्री के पास जाकर बोला—सुन्दरी! तेरे रूपयौवन को देखकर तो मालूम होता है कि संसार में तू एक अद्वितीय स्त्रीरत्न है। अतः तेरा विवाह भी एक अद्वितीय नररत्न के साथ ही होना चाहिये। कहने की आवश्यकता ही क्या है, तू स्वयं देख सकती है कि मेरे जैसा ऐश्वर्यवान् और शक्तिशाली इस संसार में दूसरा कोई नहीं है। देखो! शंकर को लोग बड़ा कहते थे वह भी मुझसे भयभीत हो भागा जा रहा है, दूसरे की तो बात ही क्या? इससे तू समझ सकती है कि तेरे योग्यवर सृष्टिकर्त्ता ने मुझे ही पैदा किया है। निश्चय जान कि हमारे पूर्वकर्मों ने ही इस स्थान और ऐसे अवसर पर हमारा मेल करा दिया है। हे भामिनि! मुझे आशा है कि तू भी मेरे साथ ही अपना गठजोड़ा करने में गौरव मानेगी, हमारे इस मेल को अपने भाग्योदय का ही लक्षण समझेगी।

स्त्री बोली—आप ठीक कहते हैं। इस से बढ़ कर मेरे लिये सौभाग्य की बात क्या हो सकती है कि आप जैसा सर्वगुणसम्पन्न पति मिल जाए। फिर मैं ऐसे पुरुष के साथ विवाह करने से क्यों इन्कार करूंगी और दूसरा ऐसा कहाँ पाऊँगी? यह काम तो जितना शीघ्र हो जाए उतना ही अच्छा। परन्तु यहाँ पर तो मैं शंकर के ताण्डवनृत्य की प्रशंसा सुनकर उनका नृत्य देखने और गाना सुनने आई हूँ। मेरी यह प्रतिज्ञा है कि अपने प्रथमनिर्धारित कार्य को जब तक पूर्ण न करलूँ दूसरे कार्य की चर्चा भी न चलाऊँगी। अतः जब तक शंकर का नृत्य नहीं देखलेती तब तक आपके प्रस्ताव पर अपनी प्रतिज्ञानुसार विचार भी नहीं कर सकती। आप मुझे पहले शंकर के पास होआने दीजिये फिर आपसे इस विषय में बातचीत करूँगी।

दैत्य बोला—तेरी यह इच्छा तो मैं अभी पूर्ण कर सकता हूँ। मैं चिरकाल तक शंकर से सर्वविद्याओं और कलाओं को सीखता रहा हूँ। केवल सीखा ही नहीं, उन कलाओं में शंकर से भी कई गुणा अधिक कुशलता प्राप्त की है। शंकर तो विष के नशे में चूर पड़ा रहता है, उस की सर्वविद्याएं मृतप्राय पड़ी हैं। परन्तु मैंने तो उन कलाओं को शंकर से संकेतरूप में सीखकर अपनी बुद्धिमत्ता से बहुत बड़ा आकार दे दिया है। यह कलाएं ऐसी हैं कि इनको चतुरमनुष्य जितना विस्तार देना चाहे दे सकता है। भंगेड़ी शंकर ने तो इनको सुखा ही डाला था। किसी सुअवसर पर मैंने इन विद्याओं को सीखने का विचार कर लिया और शंकर से उनका उद्धार कराकर फलने फूलने का क्षेत्र बना दिया, अन्यथा शंकर ने तो इनका गला ही दबा दिया था। इसी वास्ते तो कहते हैं कि विद्या भी योग्य अधिकारी

आदि का दुःख तो घड़ी आध घड़ी होता है, प्राण निकल जाने पर मनुष्य दुःख से छूट जाता है, दुष्टा स्त्री आयुभर जलाती रहती है और पद पद पर पुरुष को सूली पर लटकाती है। परन्तु कुलीन स्त्रियाँ तो साक्षात् भगवती का रूप हैं। उनके संग से पुरुष के दोनों लोक सुधर जाते हैं। उनके साथ विवाह करने में तो लाभ ही लाभ है। दूसरे हे पुत्र!

**मत्तोऽधीतस्त्वया वेदो मह्यं च गुरुदक्षिणाम्।**
**पुत्र! देहीदमेवेह कुरु दारपरिग्रहम् ॥१६॥**

तूने मुझसे वेदाध्ययन किया है, तुमको मुझे गुरूदक्षिणा देनी चाहिये। वह गुरूदक्षिणा मैं तुमसे धन दौलत नहीं मांगता किन्तु यही मांगता हूँ कि तुम विवाह करलो—मेरी बात मान जाओ। मैं तुमको यह भी बतला देता हूँ कि मनु वंशज महाराज सृञ्जय के घरमें एक कन्या ने जन्म लिया है। भारतवर्ष में जन्म लेकर वह तेरे ही निमित्त तप कर रही है, लक्ष्मीजी की अंशावतार है। उस कन्या को स्वीकार करके उसके तपको सफल कर। पुत्र! भारतवर्ष में किया हुआ जीवों का तप कभी निष्फल नहीं जाता। कभी न कभी अनिच्छापूर्वक भी तुझे उस कन्या के तप के अधीन होना पड़ेगा। जब तुझे ऐसा करना ही पड़ेगा तो तू मेरी बात ही क्यों नहीं मान लेता? पुरुष को ब्रह्मचर्य के उपरान्त पहले गृहस्थाश्रमी फिर वानप्रस्थी और तदनन्तर उदासीन तपस्वी होना चाहिये, यही श्रुतिनिर्णीत और सर्व सम्मत सिद्धान्त है। तू तो वैष्णव है, घर में रहकर ही कृष्णभक्ति कर। जो पुत्र अपने अन्तरबाह्य परमात्मा को ही देखता है उसे तप की क्या आवश्यकता, और जो अन्तरबाह्य परमात्मा को ही वर्तमान नहीं देखता उसे तप करने से भी क्या लाभ हो सकता है? यह ठीक है कि तपस्याद्वारा हरि की आराधना करनी चाहिये। शास्त्र की ऐसी आज्ञा है। फिर भी जो पुरुष सोते जागते उठते बैठते, खाते पीते, चलते फिरते हर काम में कृष्ण को ही स्मरण करता है उससे बढ़ कर तपस्वी कौन हो सकता है? इसलिये पुत्र! मेरी बात मानकर घर में ही कृष्ण की भक्ति कर।

**कामिन्यां सुखसम्भोगः स्वर्गभोगात्सुदुर्लभः।**
**तद्दर्शनमुपस्पर्शं वाञ्छन्त्येव मुमुक्षवः ॥२६॥**

स्त्रीसुखभोग तो स्वर्गसुख से भी दुर्लभ है क्योंकि स्त्री के दर्शन स्पर्शन की इच्छा मुमुक्षु लोग भी करते रहते हैं। उससे भी अधिक सुखकर पुत्र-दर्शन है। अन्य सब वस्तुओं से अधिक स्त्री प्यारी होती है इसीवास्ते लोग उसे प्रिया कहते हैं। परन्तु सौ स्त्रीप्रेम से भी अधिक पुत्र-प्रेम है। पुत्र से प्रिय कोई वस्तु नहीं "सर्वेभ्यो जयमन्विच्छेत् पुत्रादेकात् पराजयम्" पुरुष अन्य सब पर विजय पाने की इच्छा करता है एक पुत्र से ही पराजय का आकांक्षी रहता है। संसार में शरीर से बढ़कर कोई वस्तु प्यारी नहीं परन्तु पुत्र शरीर से भी अधिक प्यारा है। यही कारण है कि पुरुष पुत्र को सर्वस्व अर्पण कर देता है। इतना कहकर ब्रह्माजी चुप हो गये और नारदजी के मुँह की ओर देखने लगे।

तब ज्ञानियों में श्रेष्ठ श्रीनारदजी बोले—

मेरी समझ में यह बात नहीं आती कि वेद के सर्वरहस्यों को जानने और अन्वयव्यतिरेकद्वारा स्वयं सर्वप्रकार का अनुभव रखनेवाला पिता अपने पुत्र को असन्मार्ग में क्यों प्रवृत्त कराता है? पिता! जल के बुद्बुदे के समान यह सारा संसारविनश्वर और जलरेखा के समान यह त्रिलोकी मिथ्या है। ऐसे संसार में आस्था रखना कहाँ की बुद्धिमत्ता है? जिस पुरुष का मन परमात्मा की भक्ति को छोड़ कर विषयों में चलायमान होता है उसका दुर्लभ मानवजन्म निष्फल ही समझना चाहिये। इस संसारसागर में कौन किसकी स्त्री और कौन किसका पिता, पुत्र, भाई, बन्धु है? कर्मरूप तरङ्गों के प्रभाव से एक का दूसरे से संयोग और कर्मतरङ्गनाश से वियोग हो जाता है। सच्ची बात तो यह है कि कर्मबन्धनों को काटने के लिये पुत्र अथवा शिष्य को जो सुकर्म में प्रवृत्त करता है वही सच्चा पिता और गुरु है। जो दुर्बुद्धि पैदा करता या दुष्कर्मों की ओर चलाता है, वह पिता या गुरू नहीं, शत्रु है। विभो! मैंने तो इतना ही वेद का तात्पर्य समझा है, इससे आगे मेरी बुद्धि जाती नहीं। आप भक्तों की कामना को पूर्ण करनेवाले हैं आप मुझे कृष्णमंत्र का उपदेश दीजिये और उनके स्वरूप का ज्ञानकराने की कृपा कीजिये। मेरी यही अभिलाषा है। मनुष्य प्रथम अभिलषित कार्य हो जाने पर ही दूसरे कार्य में प्रवृत्त होता है और उससे उसे सन्तोष भी होता है। कृष्णदर्शन की मनोकामना को पूर्ण करके मैं आपकी इस आज्ञा का भी पालन करूँगा।

नारदजी के वचनों को सुनकर कमलासन-ब्रह्माजी प्रसन्न हो गये और बोले—वत्स! बुद्धिमान् पुरुष को पिता से अथवा स्वामी से कभी मंत्र ग्रहण न करना चाहिये। क्योंकि इनसे ग्रहण किया हुआ मंत्र चतुर्थाश्रमियों के लिये सुखदायी नहीं होता।* प्राक्तनकर्मसंस्कारद्वारा ही पुरुष मंत्र, गुरु, स्वामी, विद्या, स्त्री, सुख, दुःख और भय आदि को प्राप्त कर सकता है, अपनी इच्छा से नहीं। भक्तों के सुखधाम ज्ञानियों के गुरु शान्तस्वरूप शंकर ही तुम्हारे प्राक्तन गुरू हैं, उनसे ही कृष्णमंत्र का उपदेश ग्रहण करो। और श्रीनारायणजी के पास जाकर भगवत कथा सुनो। उसके बाद फिर मेरे पास आ जाना।

ब्रह्माजी का यह आदेश सुनकर नारदजी ने उनके चरणों में प्रणाम किया और शिवलोक को चले गये। कैलास पर पहुँचकर वहाँ—

हरेः स्तोत्रं च कवचं मंत्रं पूजाविधिं परम्।
हरं ययाचे देवर्षि र्ध्यानञ्च ज्ञान मेव च॥१॥
स्तोत्रं च कवचं मंत्रं ध्यानं पूजाविधिन्तथा।
तत्प्राक्तनीयं ज्ञानं च ददौ तस्मै महेश्वरः॥२॥ अध्याय २६

नारदजी ने भगवान् शंकर से कृष्णस्तोत्र, मंत्र, कवच पूजाविधि ध्यान तथा ज्ञान की याचना की। भगवान् शंकर ने उनको प्रार्थना को स्वीकार कर उन्हें मंत्र, स्तोत्र, कवच, अतिप्राचीन ज्ञान, पूजाविधि आदि सब बतला दिया। अनु-

* पत्युर्मन्त्रं पितुर्मन्त्रं न गृह्णीयाद्विचक्षणः। विविक्ता श्रमिणां चैव न मन्त्राः सुखदायकाः॥

ध्यानकालीन दिनचर्या का भी उपदेश किया। और भी धर्मों के गुह्यरहस्यों का शंकरजी से ज्ञान प्राप्त कर नारदजी अपने अनुष्ठान में जुट गये।

अभीष्टसिद्धि के लिये नारदजी कई हज़ार वर्ष तक तप करते रहे। अन्त में उनका मनोरथ सफल हुआ। भगवान् के साक्षात् दर्शन हुए। भगवान् शंकर की कृपा से और भी अनेक रहस्यों का साक्षात् अनुभव हुआ। भगवान् के दर्शन कर वहाँ से आप बदरिकाश्रम को चल दिये। जहाँ भगवान् नारायणजी की सेवा में रहकर नाना अलौकिक कथाएं सुनते रहे। चिरकाल तक बदरिकाश्रम में रहने के बाद एक दिन आप ब्रह्मलोक को जाने के लिये तैयार हो गये। जब भगवान् नारायणजी से जाने की आज्ञा मांगी तब भगवान् ने उन्हें सम्बोधन कर कहा—

बेटा! तुम जिस मार्ग पर चलना चाहते हो वह है तो अत्यन्त कल्याणकारी परन्तु तुम्हारे उस मार्ग में एक भारी बाधा उपस्थित हो रही है, उसको दूर किये बिना तुम अपने ध्येय में सफल नहीं हो सकते। इसलिये सर्वप्रथम तुम्हें उस बाधा को दूर करना चाहिये। तदनन्तर निश्चिन्त होकर उस उदासीनधर्म चतुर्थाश्रम में प्रवेश करो जिसका तुम्हारे बड़े भाई सनत्कुमारजी प्रचार कर रहे हैं। तुम्हारे मार्ग में वह बड़ी बाधा, मनुवंशज महाराज सृंजय की एक कन्या है जो तुम्हें अपना पति बनाने के उद्देश्य से घोर तपस्या कर रही है। नारद! यह निश्चय जानो कि उसका तप कभी निष्फल नहीं जा सकता। तप के अधीन समस्त जगत है। तपसे देव, यक्ष, गन्धर्व, ऋषि, मुनि, सिद्धसाधक सब वशमें किये जा सकते हैं। तुम जाकर पहले उस कन्या के साथ विवाह करके उसके तप को सफल करो। फिर कुछ काल पश्चात् जैसा तुम्हारे मनमें आए वैसा करना।

वत्स! गत एक कल्प में तुम उपबर्हण नाम गन्धर्व थे। उस समय तुम्हारी पचास स्त्रियाँ थीं। उन स्त्रियों में से एक अति सुन्दरी, सती और पतिव्रता स्त्री ने शंकरजी की आराधना कर वरदान में तुमको पतिरूप से माँग लिया था। वही स्त्री पूर्वशरीर को छोड़कर महाराज सृंजय की कन्या के रूप में उत्पन्न हुई है। स्वर्णग्रीवा उसका नाम है। वही तुम्हारे वास्ते घोर तप कर रही है। भगवान् शंकर जो वर उसे दे चुके हैं वह अन्यथा नहीं हो सकता। ललाटपट पर लिखे हुए विधाता के लेख को कोई मिटा नहीं सकता। तुम उसके साथ विवाह ज़रूर करो।

**"नारायणवचः श्रुत्वा हृदयेन विदूयता"**

ब्रह्मवैवर्त कृष्णजन्मखण्ड अध्याय १३० श्लोक ९

भगवान् नारायण के वचन सुनकर नारदजी मन ही मन बड़े दुःखी हुए। फिर भी होनहार के आगे सिर झुकाकर 'सत्यवचन' कहते हुए भगवान् के चरणों पर प्रणाम किया और वहाँ से विदा हो गये।

**"प्रणम्य प्रययौ शीघ्रं नारदः सृंजपालयम्"**

भगवान् नारायण को प्रणाम करके वहाँ से विदा हो नारदजी सृंजयस्थान पर ही पहुँचे और स्वयं महाराज की कन्या स्वर्णग्रीवा को देखा। महाभाग्य-

शालिनी विष्णुभक्तिपरायणा तपस्विनी स्वर्णग्रीवा को देखकर नारदजी ब्रह्मलोक में पहुँचे और अपने पिता ब्रह्माजी को प्रणाम कर सारा हाल कह सुनाया।

नारद को विवाह करने के लिये तैयार देखकर ब्रह्माजी बड़े प्रसन्न हुए, सारे देवताओं की बरात सजाकर महाराज सृञ्जय के यहाँ पहुँचे और नारदजी के साथ महाराज की बेटी स्वर्णग्रीवा का विवाह करा लाए।

विवाह करके नारदजी की काया ही पलट गई। कहाँ स्त्रियों से इतनी घृणा करते थे, पिता के इतना ज़ोर देने पर भी विवाह के लिये तैयार नहीं हुए थे, और कहाँ अब यह अवस्था हो गई कि स्त्री को ही सर्वसुखों की खान समझने लग गये—

> नारदस्तु मुनिश्रेष्ठो बाधितः पूर्वकर्मणा।
> यस्य यत् प्राक्तनं विप्र तत्केन विनिवार्य्यते ॥२३

मुनियों में श्रेष्ठ नारदजी पूर्वकर्मों के वशीभूत हो स्त्रीदाम में स्वयं ही बन्ध गये। मालूम नहीं अब उनका आत्मचिन्तन आत्मरमण और आत्मक्रीडन कहाँ चला गया? विषयभूमि में स्वतंत्र विचरने के लिये इन्द्रियअश्वों को खुला छोड़ दिया। अब तो विषयचिन्तन विषयरमण और विषयक्रीडन ही उनका दिन रात का शुग़ल बन गया। यहाँ तक कि हरसमय अपनी स्त्री के प्रेमप्रसाद की चिन्ता में ही रहने लगे। इतने प्रेमासक्त हुए कि कर्तव्याकर्तव्य का कुछ भी ध्यान न रहा। स्त्री को साथ लिये वनों और उपवनों में विहार करते रहते। सारांश, स्त्री के प्रेमजाल में ऐसे फँसे कि पहिला सारा ही ज्ञान भूल गया।

## उदासीनधर्म की दीक्षा.

एक दिन आप ब्रह्मलोक के किसी उपवन में सैर करते थक गये तो वहाँ ही आराम करने के लिये एक सघन वटवृक्ष की छाया में बैठ गये। नारदजी अपनी स्त्री के साथ प्रेमालाप में मग्न थे कि उन्हें पञ्चवर्षीय बालक के समान शरीर, ब्रह्मतेज से दीप्तिमान् दिगम्बरवेष भगवान् सनत्कुमारजी अपनी ओर आते दिखाई दिये। अपने बड़े भाई को देखकर नारदजी उनके स्वागत सत्कार के लिये खड़े हो गये। साष्टांग प्रणाम किया और उन्हें एक उच्च आसन पर बैठा कर स्वयं हाथ जोड़ कर उनके सामने खड़े हो गये।

स्त्रीप्रेम में फँसकर नारद के जीवन में आए हुए परिवर्तनों को देखकर भगवान् सनत्कुमारजी हँसने लगे और नारद को फिर से अपने स्वरूप का ज्ञान कराने के लिये आत्मतत्त्वज्ञान का उपदेश करने लगे (वह उपदेश भगवान् सनत्कुमारजी के जीवनचरित्र में विस्तारसहित लिख दिया है अतः उसके यहाँ उद्धृत करने की आवश्यकता नहीं, पाठक वहाँ ही पढ़ लें)

भगवान् सनत्कुमारजी के उपदेश से नारदजी का ज्ञानदीपक फिर प्रकाशमान् हो गया। उन्हें यह देखकर ग्लानि सी हुई कि किधर जाना था और किधर को चल रहे हैं। वहीं अपने बड़े भाई भगवान् सनत्कुमारजी के पाँव पकड़ लिये और उनसे उदासीनमुनिदीक्षा लेकर फिर से अपने जीवन का रुख़ बदल दिया। भगवान् सनत्कुमारजी ने भी इस अवसर से पूरा पूरा लाभ उठाया। मालूम होता है उन्हें

भी उससमय चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म का प्रचार करने के लिये नारदजी जैसे दृढ़-प्रतिज्ञ, सर्वगुणसम्पन्न तथा सर्वविद्याओं में निपुण प्रचारक की आवश्यकता थी। उन्हों ने केवल नारदजी की उन्नति के लिये ही नहीं लोकोपकार के लिये भी नारदजी को उदासीनधर्म में दीक्षित करना आवश्यक समझा और झट दीक्षित करके उदासीनधर्म के प्रचार का काम उसे सौंप दिया।

मालूम होता है जब भगवान् सनत्कुमार और नारदजी ने सृष्टिवृद्धि में लग जाने से इनकार कर दिया था उसी समय ब्रह्माजी की सृष्टि में निवृत्ति और प्रवृत्तिधर्मानुगामी दो दल बन गये थे और एक दूसरे दल के पथ से उदासीनता प्रकट करने के कारण उनमें पारस्परिकमतभेद विरोध का रूपधारण कर गया था। इस लिये प्रवृत्तिधर्मानुयायी दल भी ज़ोर शोर से अपने मत का प्रचार करने लग गया था और ब्रह्माजी के उदाहरण के कारण उनका ज़ोर भी बढ़ रहा था। ब्रह्माजी का प्रभाव ही कम न था इसपर भी उनके अन्य पुत्र मरीचि भृगु प्रभृति सब प्रवृत्तिधर्म का प्रचार करने में ही लगे हुए थे। इससे लोग स्वाभाविक ही प्रवृत्तिधर्म को सर्वश्रेष्ठ मानने और निवृत्तिधर्मानुयायियों को तिरस्कार की दृष्टि से देखने लग गये थे। और तो और, परमशान्तस्वरूप भगवान् सनत्कुमारजी जैसे सर्वहितचिन्तकों को भी तंग किया जाता था, जिसके लिये उन्हें कभी कभी दण्ड आदि देकर लोगों का सुधार करना पड़ता था। मालूम होता है, ऐसी परिस्थिति में भगवान् सनत्कुमारजी भी ऐसे व्यक्ति की खोज में थे जो निवृत्तिधर्म के प्रचार का काम सम्भाले। जब नारदजी में पुनः वैराग्य उत्पन्न हो गया तो उन्हों ने देख लिया कि यही निवृत्तिधर्म की रक्षा का काम सुचारुरूप से कर सकता है। तब उन्होंने गृहस्थधर्म के बन्धनों की पर्वाह न करके नारदजी को उदासीनधर्म की दीक्षा देदी और उन्हें निवृत्ति-चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म की रक्षा और प्रचार के काम पर लगा दिया।

नारदजी ने ज्ञान का उदय होते ही अपने गुरुदेव की आज्ञानुसार उदासीनधर्म के प्रचार पर कमर बांध ली। यह गुण तो नारदजी का प्रसिद्ध ही है कि वे जिस काम को हाथ में ले लेते उसको पूरा करके ही दम लेते हैं और रात दिन उसी में लीन रहा करते हैं। उदासीनधर्म के प्रचार को भी आपने इसी लगन के साथ प्रारम्भ किया।

## दक्ष के पुत्रों को उदासीनधर्म की दीक्षा.

नारदजी की उदासीनधर्मप्रचार की लगन का पता इस एक बात से ही चल सकता है कि आपने एक ही दिन में दक्ष प्रजापति के दसहज़ार पुत्रों को उदासीनधर्म में दीक्षित किया था। यह कथा श्रीमद्भागवत् षष्ठ स्कन्ध के पाँचवें अध्याय में इसप्रकार लिखी है—

तस्यां स पाञ्चजन्यां वै विष्णुमायोप बृंहितः।
हर्यश्व संज्ञानयुतं पुत्रान जनयद्विभुः ॥१॥
अपृथग्धर्मशीलास्ते सर्वे दाक्षायणा नृप !
पित्राप्रोक्ताः प्रजासर्गे प्रतीचीं प्रययुर्दिशम् ॥२॥

तत्र नारायणसरस्तीर्थं सिन्धुसमुद्रयोः ।
संगमो यत्र सुमहन् मुनिसिद्धनिषेवितम् ॥३॥
तदुपस्पर्शनादेव विनिर्धूत मलाशयाः ।
धर्मेपारमहंस्ये च प्रोत्पन्नमतयोऽप्युत ॥४॥
तेपिरे तप एवोग्रं पित्रादेशेन यंत्रिताः ।
प्रजा विवृद्धयेयत्तान् देवर्षिस्तान् ददर्शह ॥५॥

पञ्चजन प्रजापति की असिक्नी नामक कन्या दक्षप्रजापति के साथ व्याही गई थी। प्रजासर्जन में समर्थ हुए उस प्रजापति के यहाँ, परमात्मा की कृपा से, उस पाञ्चजनी कन्या से प्रथम दसहज़ार पुत्र उत्पन्न हुए। यह सब लड़के समानस्वभाव, समानआकार, समानवय और समान ही विद्यावल पौरुप वाले थे। दक्षने उन्हें प्रजा सर्जन की आज्ञा दी। इसपर वे सब पश्चिमदिशा की ओर तप करने चले गये। उन्हों ने यह निश्चय कर लिया था कि तप पूरा करके पिता की आज्ञा का अवश्य पालन करेंगे। दक्ष के वे हर्यश्व नामक पुत्र सारे ही सिन्धुनद और समुद्र के संगम पर ऋषि, मुनि तथा सिद्धों से आकीर्ण नारायणसर तीर्थ पर पहुँच गये। उस सर का जल पीने तथा उसमें स्नान करने से सबका अन्तःकरण शुद्ध हो गया और उनमें पारमहंस्यधर्म एवम् आत्मज्ञानोपयोगिनी बुद्धि भी पैदा हो गई। फिर भी पिता की आज्ञापालनार्थ प्रजासर्जन की योग्यता प्राप्त करने के लिये महान् तप करने लग गये। प्रजावृद्धि की योग्यता प्राप्त करने में लगे हुए उन हर्यश्वों को नारदजी ने देखा और कूटोक्तिभाषा में उन्हें कहने लगे—

## हर्यश्वों की परीक्षा.

हर्यश्वगण ! तुम लोग जगतके पालक होते हुए भी मूढ ही प्रतीत होते हो। भला तुम बिना पृथिवी का अन्त देखे प्रजाएं कैसे उत्पन्न करोगे ? एक पुरुषवाला राष्ट्र, निर्गमरहित द्वारवाला विल, अनेक स्वरूप धारण करनेवाली कुटिला स्त्री, पुंश्चली—पति पुरुष, पच्चीस धातुओं का बना हुआ अद्भुतगृह, उभयतोवाहिनी नदी, विचित्रकथा कहनेवाला हंस, क्षुरा और वज्र से बना हुआ स्वयं घूमनेवाला चक्र आदि को जबतक स्वयं नहीं देख लेते, तबतक प्रजा की उत्पत्ति कैसे करोगे ? आश्चर्य तो यह है कि तुम स्वयं विद्वान् न होते हुए अपने विद्वान् पिता के अनुरूप आदेश को न जानकर सृष्टिसर्जन का साहस करते हो !

## दक्षपुत्रों की कुशाग्र बुद्धि.

नारदजी की इस कूटोक्ति को सुनकर हर्यश्वगण अपनी सहजात कुशाग्रबुद्धि-द्वारा उसपर विचार करने लगे। वे परस्पर विचार करते हुए कहते हैं—नारदजी के कथन में पृथिवी नाम क्षेत्र अर्थात् जीवसंज्ञक लिंगशरीर का है जो आत्मा के बन्धन का कारण है। अन्त शब्द का अर्थ निर्वाण अर्थात् नाश है। तब उसका भाव यही

हो सकता है कि पृथिवीरूप लिंगशरीर का नाश किये विना मोक्ष के अनुपयोगी नानाकर्मों को करने से लाभ क्या? अर्थात् कुछ लाभ नहीं।

किसी दूसरे का आश्रय न लेने वाले सर्वसाक्षी ईश्वर को ही नारदजी ने पुरुष कहा है। उस नित्यमुक्त परमात्मा को साक्षात्कार न करके ईश्वर को असमर्पित नानाकर्मों के करने से लाभ क्या? ऐसे सर्वकर्म निष्फल हैं, यही उनके कथन का रहस्य है।

अदृष्टनिर्गमबिल प्रत्यक्ब्रह्म ही है। जिसप्रकार बिलस्वर्ग-पाताल को गया हुआ पुरुष लौट नहीं सकता उसी प्रकार बिलरूप प्रत्यक् ब्रह्म को प्राप्त होकर भी इस संसार में नहीं लौट सकता। उस प्रत्यक्ब्रह्म को न जानकर विनश्वर स्वर्ग के साधनभूत कर्मों से जीव को लाभ क्या?।

बहुरूपा कुटिला स्त्री से नारदजी का तात्पर्य बुद्धि है। वही रज आदिक विमोहक गुणयुक्त स्वैरिणी स्त्री के समान है। उस विषयप्रवण बुद्धि के अवसान अर्थात् विवेक का नहीं लाभ किया तो विषय सञ्चय करने वाले अशान्तिकर कर्मों से पुरुष को लाभ क्या? दुराचारिणी स्त्री के पति के समान विषयप्रवणबुद्धि से संसर्ग कर जीव नानाविध से पतित हो जाता है। उस विषयिणी बुद्धि की सुखदुःखात्मिक गतियों को न जानने वाले पुरुष के अविवेकयुक्त कर्मों का लाभ क्या?।

उत्पन्न और नाश करने वाली माया ही "उभय तो वाहिनी नदी" है। उस माया को ही नारदजी ने नदी शब्द से सूचित किया है। तप और विद्या उस नदी के दो कूल हैं उनको नाश करने के लिये ही काम, क्रोध, लोभ, अहंकारादि द्वारा वेगवती हो कर प्रवाहित रहा करती है। उसके स्वरूप को न जानकर ऐसी नदी के अधीन हुए पुरुष को नानाविध कर्मों के अनुष्ठान का लाभ क्या?

पचीस तत्त्वों का अन्तर्यामी पुरुष ही आश्चर्यरूप आश्रय है। वही कार्य कारणात्मक संघातरूप शरीर का अधिष्ठाता है। ऐसे अध्यात्मस्वरूपपुरुष को न जान कर केवल कर्मों से पुरुष का कैसे कल्याण होगा?

ईश्वरस्वरूप का प्रतिपादन करने वाला, जडचेतन की ग्रन्थी को सुलझानेवाला शास्त्र ही नारदजी का कहा हुआ हंस है। उस शास्त्र के मर्म को न समझकर कर्मों में परिश्रम करना व्यर्थ ही है। नारदजी का यही भाव है। किसी कार्य में प्रवृत्त होने से पूर्व शास्त्रद्वारा कर्तव्याकर्तव्य का निश्चय कर लेना आवश्यक है।× ज्ञानमयद्वितीयजन्मदाता शास्त्र ही हमारा सच्चा पिता है, निवृत्ति ही उसकी मुख्य आज्ञा है। उसे जाने विना गुणमय प्रवृत्ति मार्ग का विश्वासीपुरुष शास्त्रीय आज्ञानुसार कर्मानुष्ठान में कैसे समर्थ हो सकता है?

**मोक्षेण ब्रह्मबुद्धीनां जीव मायान्तरात्मनाम्।**
**शास्त्रकालोपदेशाना मज्ञाने किमु कर्मभिः॥**

मोक्ष, ईश्वर, ब्रह्म, बुद्धि, जीव, माया, साक्षी, शास्त्र, काल, उपदेश इन सब गुह्य तत्त्वों का ज्ञान प्राप्त किये विना पुरुष की सर्वचेष्टाएं निष्फल हैं। इसलिये सर्व-

× समस्त जगत् को घुमानेवाला नितान्ततीक्ष्ण एवं भ्रमणशील चक्र है। उसको जाने विना असत् काम्यकर्मों का अनुष्ठान निरर्थक है।

प्रथम पुरुष को इन्हीं का अपरोक्षज्ञान प्राप्त करना चाहिये। यही उपदेश हमें हमारे गुरु भगवान् नारदजी ने किया है।

इसप्रकार हर्यश्वगण ने एक मत से नारदजी के तात्पर्य का निश्चय कर अपने परमकृपालु गुरुदेव नारदजी की परिक्रमा कीं और फिर दण्डवत् प्रणाम किया। अब उन्हों ने उदासीन आश्रम को स्वीकारकर उस मोक्ष-धर्म-मार्ग पर चलना आरम्भ कर दिया जहाँ से लौटकर जीव पुनः इस संसार में नहीं आता। नारदजी उन्हें और भी नाना आदेश उपदेश कर वीणा के साथ हरिकीर्तन करते परमात्मा के ध्यान में चित्त लगाए वहाँ से चल पड़े।

## नारदजी को दक्ष का शाप.

जब दक्ष प्रजापति को यह खबर मिली कि उसके सब पुत्रों को नारद ने अपने शिष्य बनाकर उदासीनमुनि धर्म में दीक्षित कर दिया है तब वे अपनी आशा पर पानी फिर गया देखकर बड़े दुःखी हुए। पुत्रों के शीलस्वभाव तथा सद्गुणों का स्मरण कर वारवार रोदन करने लगे। दक्ष के इस क्लेश का समाचार ब्रह्माजी को मिला तो वे उनके पास पहुँचे और समझा बुझाकर बड़ी मुशकिल से उन्हें शान्त किया। इसके बाद दक्षप्रजापति ने अपनी स्त्री असिक्नी से एक हज़ार और सबलाश्व नामक मानसपुत्र उत्पन्न किये। वे भी पिता की आज्ञा से प्रजासर्जन का निश्चय करके उसी नारायणसर तीर्थ पर तप करने के लिये चले गये जहाँ उनके बड़े भाई सिद्ध लोग तप कर रहे थे। उस पवित्रतीर्थ पर पहुंचते ही उनके चित्त भी निर्मल और शान्त हो गये। प्रणव का जाप करते हुए वे घोर तप करने लगे। उन्हों ने कई मास तक केवल जल पीकर व्यतीत किये। पश्चात् कितने ही मास तक वायु का सेवन करके ही गुज़ारे। इसप्रकार वे सर्वश्रेष्ठ मंत्र "ॐनमोनारायणाय" का जाप करते तप में लीन रहे। तप करते बहुत समय बीत गया तब प्रजा-सर्जन की योग्यता प्राप्त करने के लिये तप करने वाले उन सबलाश्वों के पास भी एक दिन नारदजी आए, और उन्हें भी उसी कूटभाषाद्वारा उपदेश करने लगे। हर्यश्वों को कही हुई सब बातें सबलाश्वों को भी सुनाकर नारदजी बोले—

हे भ्रातृवत्सल सबलाश्वो! मैंने तुम्हें जो कुछ कहा है उस पर भलीप्रकार विचार करो और उन बातों को अच्छी तरह समझलो। मेरा कहना यही है कि तुम भी अपने बड़े भाइयों का अनुसरण कर अपना जन्मसफल करो। इसी में तुम्हारा कल्याण है। धर्म के रहस्य को जाननेवाले जो पुरुष अपने बड़े भाइयों-द्वारा ग्रहण किये उत्कृष्टमार्ग का अनुसरण करते हैं वही पुण्यात्मा और सच्चे अनुज कहे जाते हैं और शरीर त्यागने पर भी परलोक में देवताओं के साथ सहोदर के समान रहकर आनन्द भोगते हैं। उन्होंने भी नारदजी की आज्ञा को शिरोधार्य किया और अपने पूर्वज भाइयों का अनुसरण कर उदासीनसम्प्रदाय में दीक्षित हो गये। इसी सर्वशास्त्रसम्मत सर्वविद्वानों को समीचीन, आत्मविषयिनी-बुद्धिद्वारा प्राप्त करने योग्य, परमात्मा के अध्यात्मस्वरूप के अनुकूलसाधनभूत उदासीनधर्म के प्रताप से ही वे गतरात्रियों के समान लौटकर फिर प्रवृत्ति में नहीं आए और जन्म मृत्यु के चक्कर से मुक्त हो, अमर पद को प्राप्त कर गये।

कुछ दिन बाद दक्षप्रजापति को इस घटना का भी पता लगा कि "सवलाश्व हज़ार पुत्रों को भी चतुर्थाश्रम की दीक्षा देकर नारदजी ने उदासीन बना लिया है" यह सुनकर दक्षजी अत्यन्त व्याकुल हुए। नारदजी पर बड़ा क्रोध आया। दैव-योग से उसीसमय नारदजी भी हरिगुण गाते वहीं पहुँच गये। उन्हें देखते ही दक्षप्रजापति आग बबूला हो गये। क्रोध से ओष्ठ फड़कने लगे, आँखें अंगारे के समान लाल हो गईं। ऐसा जान पड़ता था कि उनकी क्रोधाग्नि सारे संसार को अभी भस्म कर डालेगी। उसी क्रोधावेष में नारदजी की भर्त्सना करते हुए बोले—अरे विश्वासघातक ठग! तूने साधुओं का वेष धारण कर मेरे बच्चों को ठग लिया है उन्हें भिक्षुकों के मार्ग पर चला दिया है, यह तो तूने अत्यन्त निर्दयतापूर्ण असाधुओं का सा काम किया है। जिन्हें अभी कर्तव्याकर्तव्य का कुछ भी ज्ञान नहीं और जो अभी देवऋण, ऋषिऋण तथा पितृऋण से मुक्त भी नहीं हुए उन्हें उदासीन बनाकर तूने उनका लोक और परलोक क्यों नष्ट कर दिया?

एवं त्वं निरनुक्रोशो बालानां मति भिद्धरेः।
पार्षदमध्ये चरसि यशोहानिरपत्रपः ॥३८॥
तन्तुकृन्तन यन्नस्त्वमभद्रमचरः पुनः।
तस्माल्लोकेषु ते मूढ न भवेद् भ्रमतः पदम् ॥४३॥

अरे निर्लज्ज! तू ऐसा निर्दयी और बालकों के साथ धोखा करनेवाला होकर भी भगवान् के पार्षदों में रहता है। तू तो भगवान् और उनके पार्षदों को कलंकित करनेवाला है। परमात्मा के प्रियपार्षद तो सदैव जीवों पर दया करते हैं पर तू निष्कारण ही लोगों का अपकार करता फिरता है। यदि तू समझता है कि मेरे पुत्रों में वैराग्य उत्पन्न करके उन पर उपकार किया है तो यह भी तेरी मूढता ही है। क्योंकि तेरे ऐसे ज्ञानशून्यपुरुषद्वारा बुद्धिविचालन से वैराग्य नहीं हो सकता। सच्चावैराग्य न होने पर विषयों में राग बना ही रहता है। फिर चित्त में शान्ति कैसे हो सकती है? पर तेरे जैसे मूढ को समझाना ही क्या? तूने कर्ममर्यादा का पालन करनेवाले हम गृहस्थियों का दुःसह अपमान और नुकसान किया है। जिसे हम लोग बड़े धैर्य के साथ सहन करते रहे हैं। परन्तु तू अबतक अपनी चालों से बाज़ नहीं आया। अब फिर तूने हमारे पुत्रों को पथभ्रष्ट करके सन्तान छेदनरूप घोर पाप किया है। अतः मैं तुझे शाप देता हूँ कि तेरा सारा जीवन संसार में भ्रमण करते ही व्यतीत होगा, किसी एक जगह ठहर न सकेगा—सदा चक्कर काटता फिरेगा।

## नारदजी की उदारता.

नारदजी चुपचाप खड़े मुस्कराते हुए दक्ष की भर्त्सना को सुनते रहे। उन्होंने किसी एक बात का भी उत्तर नहीं दिया। हँसते हुए प्रसन्न वदन दक्ष के शाप को भी स्वीकार कर लिया। राजा परीक्षित को यह कथा सुनाते हुए शुकदेवजी कहते हैं—वास्तव में नारदजी का कोई दोष तो था नहीं, फिर भी दक्ष की भर्त्सना को

प्रसन्नवदन सुन और शाप को स्वीकार कर उन्हों ने अपनी उच्चकोटि की साधुता का ही परिचय दिया है।

# ( ५ तरङ्ग )

## नारदजी और धर्माधर्म विवेक.

ऊपर लिखित कथा को पढ़कर स्वाभाविक ही यह शंकाउत्पन्न हो जाती है कि जिन नारदजी के जीवन को स्वयं भगवान् ने आदर्श जीवन बताया है उनके "पिता के वारवार अनुरोध करने पर भी, पिता की आज्ञा का पालन करने से इन्कार करना गृहस्थ तथा वानप्रस्थआश्रमों के धर्मों का पालन किये विना ही चतुर्थाश्रम में प्रवेश करना और दक्ष के पुत्रों को भी वालअवस्था में ही चतुर्थाश्रम की दीक्षा देना" इन कार्यों को उचित कैसे ठहराया जा सकता है? जब कि श्रुति की यह आज्ञा है कि "ब्रह्मचर्यं समाप्य गृही भवेत् गृहाद्वनी भूत्वा प्रव्रजेत्" ब्रह्मचर्य को समाप्तकर गृहस्थाश्रम में प्रवेश करे और फिर वानप्रस्थ में रह कर चतुर्थाश्रम को ग्रहण करे। "प्रजातन्तुं माव्यवच्छेत्सीः" सन्तानोत्पत्तिक्रम को कभी मत तोड़ो आदि।

इस विषय का विस्तृत विवेचन हम पहलेप्रकरण में कर आए हैं। श्रुति स्मृति तथा शास्त्र प्रमाणोंद्वारा सिद्ध किया गया है कि वैराग्य हो जाने पर मनुष्य ब्रह्मचर्याश्रम से भी चतुर्थाश्रम ग्रहण कर सकता है। इसलिये वह विस्तृत विचार उसी प्रकरण में पढ़ लेना चाहिये, उन प्रमाणों को यहाँ उद्धृत करने की आवश्यकता नहीं। उक्तशंका के उत्तर में यहाँ केवल इतना ही लिखना पर्याप्त होगा कि—

जीव का परमध्येय कैवल्यप्राप्ति ही है सर्व आश्रम तथा धर्म तो कैवल्यप्राप्ति का साधनमात्र हैं। निम्न उदाहरण से यह बात अच्छी तरह समझ में आ जायगी। जो लोग पैदल हरिद्वार की यात्रा करते हैं यदि वे सिन्ध के बड़े नगर कराची से चलते हैं तो उनके मार्ग में सक्खर, मुलतान, लाहौर, अमृतसर, लुधियाना, अम्बाला, सहारनपुर आदि नगरों का आना आवश्यक है। उनको रास्ता बतानेवाला यही कहेगा कि कराची से सक्खर चले जाओ, सक्खर से मुलतान और फिर वहाँ से लाहौर, अमृतसर, लुधियाना, अम्बाला और सहारनपुर आदि शहरों में होते हुए हरिद्वार पहुँच जाना। यद्यपि इस पैदल यात्रा के लिये भी गंगामाता के लिये श्रद्धाभक्ति और खर्च का होना आवश्यक है पर जिनके पास खर्च करने के लिये पर्याप्त धन है वे रेलगाड़ी में, मोटर में अथवा हवाई-जहाज़ में वैठकर कराची से सीधे हरिद्वार भी पहुँच सकते हैं। उन्हें रास्ते में किसी शहर में भी ठहरने की आवश्यकता नहीं। इसीप्रकार मनुष्य को मुक्ति तीर्थ की यात्रा में जहाँ शास्त्रों ने ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ आश्रमों में होते हुए चतुर्थाश्रम में प्रवेश करने की आज्ञा दी है वहाँ यह भी आज्ञा है कि यदि उसके पास त्याग, वैराग्य और ज्ञानरूप पर्याप्त खर्च है तो वह भी वैसे ही जहाँ से चाहे चतुर्थाश्रम में प्रवेश कर सकता है जैसे गंगा का यात्री पैदल चलता हुआ भी चाहे जहाँ से हवाई जहाज़ में वैठकर सीधा हरिद्वार पहुँच सकता है।

## श्रेय और प्रेय.

नारदजी अपने पिता ब्रह्माजी से ही सब विद्याएं पढ़ चुके थे। जिससे वे भलीभाँति समझ गये थे कि—

**नित्यो नित्यानाश्चेतनश्चेतनामेको बहूनां योविदधाति कामान्।**
**तस्मात्सस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां शान्तिः शाश्वती नेतरेषाम्॥**

कठ० ५, १४,

सर्व अनित्यपदार्थों में जो एकमात्र नित्य और सर्वचेतनों को जो चेतनशक्ति देनेवाला है, एवम् जो समस्त प्राणियों की कामना को पूर्ण करनेवाला है, जो धीर पुरुप अपने आत्मा में उसी का दर्शन करते हैं उन्हीं को सदा शान्ति और सुख रहता है, दूसरों को नहीं।

**पराचः कामाननुयन्ति बालास्तेमृत्योर्यन्ति विततस्य पाशम्।**
**अथ धीरा अमृतत्वं विदित्वा ध्रुवमध्रुवेष्विह न प्रार्थयन्ते॥** कठ० ४, २

अल्पबुद्धि लोग सांसारिक भोगों में चित्त लगा कर मृत्यु के फन्दे में फँस जाते हैं परन्तु धीर लोग अमृत–परमात्मा को ही जानने का यत्न करते हैं, अनित्य पदार्थों की कभी इच्छा भी नहीं करते।

**श्रेयश्चप्रेयश्च मनुष्य मेत स्तौ सम्परीत्य विविनक्ति धीरः।**
**श्रेयो हि धीरोऽभि प्रेयसो वृणीते प्रेयो मन्दोयोगक्षेमाद्वृणीते॥**

कठ० २, ७, २

मनुष्य को श्रेय तथा प्रेय दोनों ही प्राप्त होते हैं धीरजन विचारपूर्वक इनकी एक दूसरे से तुलना करते और प्रेय को छोड़कर श्रेय को ही ग्रहण करते हैं। परन्तु मूढजन प्राप्तविपयों की रक्षा और अधिकप्राप्ति की इच्छा से प्रेय को ही स्वीकार करते हैं।

इन द्वारा आज्ञाओं को ब्रह्माजी के मुख से ही सुनने और चिरकाल तक मनन करते रहने के बाद भी नारद जैसे अनन्य हरिभक्त और ज्ञानी का श्रेय को छोड़कर प्रेय को स्वीकार कर लेना कैसे सम्भव हो सकता था ?

**"विरोधिषु महीपाल! निश्चित्य गुरुलाघवम्"** म० भा० वनपर्व १३१, १२

दो धर्मों में परस्पर विरोध हो जाने पर गुरु लघु अर्थात् छोटे बड़े धर्म का विचार करना ही पड़ता है। नारदजी के सामने भी उस समय यही कसौटी थी और इसी कसौटी पर परखकर उन्होंने ब्रह्माजी के कहने पर भी प्रेय को छोड़ कर श्रेय को ही ग्रहण किया। भगवान् नारायण के कहने पर भी उन्होंने विवाह करना इस वास्ते स्वीकार किया कि परिस्थिति ही ऐसी हो गई थी—अर्थात् स्वर्णग्रीवा का तप नारदजी की श्रेयसिद्धि में बाधक हो रहा था। अन्यथा वे श्रेय को ही मुख्य समझते थे। यही कारण है कि सृष्टिवृद्धि की इच्छा से तप कर रहे

दक्षपुत्रों को भी आपने उदासीनमुनि धर्म में दीक्षित कर श्रेयसिद्धि के मार्ग पर डाल दिया ।

## आदर्शजीवन.

नारदजी का जीवन संसार के लिये आदर्शजीवन था। यदि नारदजी यह समझते हुए भी कि पुत्रमोह से ही ब्रह्माजी उन्हें सांसारिकवन्धनों में फँसा रहे हैं—वे नारद जैसे सुयोग्यपुत्र को सांसारिकसुखों से वंचित देखना नहीं चाहते, उनकी बात मान जाते तो न मालूम एक यही बात संसार में कितने परिवर्तनों और अनर्थों का कारण होती। "पिता की प्रत्येक आज्ञा का विना विचार किये मानना ही धर्म है" यदि नारदजी ऐसा उदाहरण कायम कर देते तो प्रह्लाद जैसा बालक अपने पिता की नास्तिकता के विरुद्ध सत्याग्रह करने का कभी साहस न कर सकता। भरत माता की आज्ञा की अवहेलना करके बड़े भाई राम की प्रतीक्षा में राज्य-सिंहासन को खाली न रखता और बलि भी गुरुआज्ञा को मानकर वामन भगवान् को भूमिदान करने से इन्कार कर देता। यही बातें मालूम नहीं कितने अनर्थों का कारण सिद्ध होतीं। फिर ब्रह्माजी एवं दक्षप्रजापति की यह इच्छा कैसे हो सकती थी कि उनके पुत्र श्रेयसिद्धि से वंचित रह जाएं? उनके शोक का कारण तो उनका वही वात्सल्यप्रेम था जो शत्रुओंद्वारा आक्रमण होने पर देश की रक्षा के लिये जा रहे पुत्र को देखकर दिल में गर्व अनुभव करने वाले पिता की आंखों से भी अश्रु गिरा देता है। नारदजी और दक्षपुत्र इस बात को भली भाँति समझते थे। इस लिये पिता की आज्ञा को न मानने से वे दोषी नहीं ठहर सकते।

अब रहा यह प्रश्न कि दक्ष के उन बालकों को जिन्हें अध्यात्मज्ञान कुछ भी नहीं था उदासीनधर्म में दीक्षित करना कैसे उचित हो सकता है?

नारदजी के जीवन में यह बात विशेषरूप से पाई जाती है कि वे किसी को कोई शिक्षा देने से पूर्व यह देख लिया करते थे कि शिष्य इस शिक्षा का अधिकारी है या नहीं? दक्षपुत्रों से कूटोक्ति में जो प्रश्न किये वे उन्हों ने परीक्षा करने के लिये ही किये थे। उन्होंने जिस सरलता और गम्भीरता से प्रश्नों का उत्तर दिया उससे नारदजी ने यह निश्चय कर लिया था कि यह लड़के पिता की आज्ञा से अपनी स्वाभाविकप्रवृत्ति के विरुद्ध सृष्टि उत्पत्ति की योग्यता सम्पादन करने में लगे हुए हैं, वस्तुतः यह ब्रह्मज्ञान के ही अधिकारी हैं। यदि वे लड़के ब्रह्मज्ञान के अधिकारी न होते तो निश्चय ही नारदजी की कूटोक्तियों का वह उत्तर कभी न दे सकते जो उन्हों ने उस समय स्वाभाविक सरलता और एकमत से दिया था और जिसे सुनकर नारदजी ने उन्हें चतुर्थाश्रम में दीक्षित करने का निर्णय कर लिया था। प्रत्येकशब्दध्वनि का अर्थ मनुष्य अपने उन भावों के अनुसार ही लगाया करता है जो उसके मन में सदैव घर किये रहते अथवा किसी शब्द पर तत्क्षण पैदा हो जाते हैं। घुग्घी पक्षी मालूम नहीं क्या कहता है, उसका अपना कोई भाव होता भी है या नहीं, परन्तु उसकी बोली सुनकर मुसलमान की धारणा होती है कि वह "अल्लाहू" कहता है। हिन्दू स्पष्ट सुनता है कि वह "राम तू" कह रहा है। सारांश, सब अपने अपने भाव के अनुसार ही उन शब्दों को सुनते समझते हैं। दक्षपुत्रों ने नारदजी की कूटोक्ति का जो अर्थ किया उससे भी उनके अपने

ही भाव प्रकट होते थे जिससे नारदजी को मालूम होगया कि ये लड़के अध्यात्म-ज्ञान की ओर स्वाभाविक ही झुकाव रखते हैं। यदि अपनी आन्तरिक आवाज़ के विरुद्ध, केवल पिता द्वारा वाध्य किये जाने पर, सृष्टिवृद्धि में लग जाएंगे तो यह इन पर घोर अन्याय होगा। ऐसी अवस्था में यदि उन्हों ने लड़कों को उदासीन धर्म में दीक्षित किया तो उन पर उपकार ही किया था। फिर इस उपकार के लिये भी नारदजी को कैसे दोषी ठहराया जा सकता है?

इस से नारदजी ने यह नियम भी वना दिया कि किसी व्यक्ति के अधिकारी हो जाने पर उदासीनसम्प्रदाय में दीक्षित होने में उसका वालकपन रुकावट न होना चाहिये। जो व्यक्ति जिस समय और जिस अवस्था में भी अपने आपको चतुर्थाश्रम का अधिकारी सिद्ध करदे उसे उसीसमय विना आयु का विचार किये दीक्षित कर देना चाहिये। नारदजीद्वारा स्थिर किये गये इस नियम का पालन आजतक उदासीन स्थानों में वैसे ही चला आ रहा है। उदासीनमहात्माओं के लिये श्रद्धा-भक्ति रखने वाले भक्तलोग अकसर अपनी सब से प्यारी सम्पत्ति-वालक भी भेंट कर दिया करते हैं। ऐसे वालकों को दीक्षा देने के लिये विशेषसमय अथवा आयु का कोई वन्धन नहीं। वे वालक जब भी अपने को अधिकारी सिद्ध कर देते हैं तब ही उन्हें दीक्षित कर लिया जाता है। जो सारी आयु योग्यता प्राप्त नहीं करते उन्हें आयुभर वैसे ही सेवा करते रहना पड़ता है।

## ( ६ तरङ्ग )

## महाराज प्रियव्रत को उपदेश.

स्वयम्भुव मनु के दो पुत्र—वड़े प्रियव्रत और छोटे उत्तानपाद—थे। राजकुमार प्रियव्रत होश सम्भालते ही तप करने के लिये मन्द्राचल पर्वत पर चले गये। कुछ समय के वाद नारदजी मन्द्राचल पर्वत पर गये तो उन्हों ने राजकुमार प्रियव्रत को वहाँ तप करते देखा। उसे ब्रह्मविद्या का अधिकारी जानकर नारदजी कुछ काल के लिये उसके आश्रम में ही रह गये और उसे विद्या पढ़ाने लगे। सरहस्य सांग वेद, इतिहास, पुराण, लौकिक विद्या, चौंसठ कलाओं सहित राजनैतिकविद्याएं सव अध्ययन कराईं और अष्टांग योग तथा राजयोग का अनुष्ठान कराकर उसे योगविद्या में भी पारंगत कर दिया। इसी वीच में समय समय पर नारदजी भक्ति तथा वेदान्त के गुह्य रहस्यों का भी अपनी अलौकिकप्रतिभाद्वारा राजकुमार को ज्ञान कराते रहे। नारदजी की कृपा से राजकुमार प्रियव्रत इन विद्याओं के ऐसे विद्वान वन गये कि अव उनकी चर्चा योगियों, ज्ञानियों, भक्तों और विद्वानों की सभाओं में होने लगी और मन्द्राचल में भी ऋषि, मुनि, सिद्ध साधकों की भीड़ रहने लगी। ऋषि, मुनि, महात्माओं के सत्संग और दैवी साधनों के अनुष्ठानद्वारा राजकुमार थोड़े ही समय में जीवन्मुक्तों की सी दशा को प्राप्त कर गये। लोगों से अपने पुत्र की कीर्ति सुनकर एक दिन मनुजी भी मन्द्राचलपर्वत पर गये और राजकुमार को प्रजापालन के लिये राज्यशासन सम्भालने की प्रेरणा की। परन्तु राजकुमार का जी उस ब्रह्मानन्द के रसास्वादन को छोड़ने को न चाहा जो उस समय

वैराग्य और भक्ति में प्राप्त हो रहा था। उन्होंने प्रवृत्ति को हानिकारक समझकर पिता के प्रस्ताव को अस्वीकार कर दिया। राजकुमार से साफ जवाब मिल जाने पर मनुजी को कुछ चिन्ता हुई। तब उन्होंने ब्रह्माजी को स्मरण किया। ब्रह्माजी भी शंकर तथा देवगणों को साथ लिये मन्द्राचलपर्वत पर पहुँच गये। मनुजी, नारदजी तथा प्रियव्रत ने यथाविधि उनका आगतस्वागत पूजा प्रतिष्ठा की। जब सब आसनों पर विराजमान हो गये तब मनुजी ने बात चलाई कि वे प्रियव्रत को राज्यशासन सम्भालने के लिये कहते हैं परन्तु प्रियव्रत इन्कार करते हैं।

## प्रियव्रत को राज्यशासन सम्भालने की प्रेरणा.

ब्रह्माजी ने प्रियव्रत को सम्बोधन कर कहा वत्स! तुम मेरी बात को ध्यान देकर सुनो। मैं जो कुछ कहूँगा वह ईश्वर का आदेश ही होगा अपनी ओर से एक शब्द भी न कहूँगा। ईश्वर का आदेश जानकर ही तुमको मेरी बात श्रद्धापूर्वक सुननी चाहिये और उसका उलंघन भी न करना चाहिये। पुरुष का कर्तव्य है कि परमात्मा की आज्ञा को समझे और अभिमान तथा कर्तृत्वभाव को त्याग कर सुख दुःख को सहन करे। मनुष्य को न प्रवृत्ति बन्धन में डालने वाली है और नही केवल निवृत्ति मोक्षदायिनी हो सकती है। मोक्ष का साधन तो परमात्मा की आज्ञा का पालन करना है। उसकी आज्ञा का पालन करते हुए तुम अपना कोई स्वत्व सन्मुख न रक्खो। फिर तुम्हें न कोई बन्धन होगा और नही किसीप्रकार का कोई कष्ट। तुम मुझे, भगवान् शंकर और अपने गुरु नारद को ही देखो। हम सब लोग उस परमात्मा की आज्ञा के वशीभूत हो अपने कर्तव्यों का पालन करते हैं। पुत्र! प्रजापालन के लिये ही तुम्हारा जन्म राजकुल में हुआ है तुमको भी परमात्मा की आज्ञा मानकर अपने इस कर्तव्य का पालन करना चाहिये। अपने पिता को अब राज्यकाज से अवकाश दो, समय आने पर इसीतरह तुमने भी अपने पुत्र को राज्यशासन सौंपकर मोक्षधर्म में प्रवृत्त हो जाना।

भगवान् शंकर और नारदजी ने भी ब्रह्माजी के कथन का अनुमोदन किया। तब राजकुमार को उनकी आज्ञा के सामने झुकना पड़ा और पिता के साथ घर चले गये। मनुजी प्रियव्रत को राज्यशासन सौंपकर स्वयं तप करने के लिये वन को चले गये। कुछ समय बाद प्रियव्रत के आग्नीध्र नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। जब वह राज्यशासन सम्भालने के योग्य हो गया। तब महाराज प्रियव्रत ने राज्यसिंहासन पर उसे बैठाया और स्वयं नारदजी से उदासीनमुनिधर्म की दीक्षा लेकर फिर मोक्षप्राप्ति के यत्न में लग गये। इस विषय में भा० स्कं० ५ अ० १ श्लोक ३८ में लिखा है—

परदेवता प्रसादाधिगतात्म प्रत्यवमर्शेनानु प्रवृत्तेभ्यः पुत्रेभ्य इमां यथा दायं विभज्य भुक्त भोगांच महिषीं मृतकमिव स ह महा विभूतिमपहाय स्वयंनिहित निर्वेदो हृदि गृहीत हरि विहारानुभावो भगवतो नारदस्य पदवीं पुनरेवानु ससार।

पृथवी के भिन्न भिन्न द्वीपों का राज्य अपने योग्य पुत्रों को सौंप, त्यागसामर्थ्य का लाभ और वैराग्य धारण कर भगवत् कृपा से प्राप्त आत्मविवेकद्वारा, राजमहिषी

तथा सम्पत्तिसहित महान् ऐश्वर्यशाली साम्राज्य का मृतक के समान त्याग करके महाराजप्रियव्रत दोवारा तपोवन जाकर नारदजी के उपदिष्टमार्ग का अनुसरण करने लगे।

## गायत्रीमहात्म्य

वराहपुराण के द्वितीय अध्याय में लिखा है—

महाराज प्रियव्रत राज्य को छोड़कर विशाला में तप करने लग गये थे। उन्हें मिलने के लिये एक दिन नारदजी वहीं आ गये। वहुत देर वाद अपने गुरू को देखकर महाराज उनके चरणों में लेट गये। विधिपूर्वक गुरुदेव की पूजासत्कार कर उनका चरणोदक लिया और उच्चासन पर वैठा कर चरण दवाने लगे।

**स्वागतादिभिरालापैः परस्परमवोचताम्।**
**कथान्तेनारदं राजा प्रपच्छ ब्रह्मवादिनम्॥** श्लोक ६०,

स्वागतादि के अनन्तर नाना कथाओं के विषय में गुरुशिष्य में वार्तालाप होने लगा। कुशलप्रश्न आदि की सव वातें हो चुकने पर राजा ने ब्रह्मवादी नारदजी से पूछा—भगवन्! इस सत्युग में आपने कोई आश्चर्यजनक वात देखी-सुनी होतो ऐसी कोई अलौकिक वात मुझे भी सुनाइये। आपसे ऐसी वातें सुने वहुत देर हो गई है। नारदजी वोले-प्रियव्रत! हाल ही में मैंने अपनी आंखों से एक आश्चर्यजनक घटना देखी है, मैं तुम्हें वही सुनाता हूँ सावधान होकर श्रवण कर।

## वेदसरतीर्थ पर गायत्रीदेवी के दर्शन.

कल की ही वात है, मैं श्वेतद्वीप में गया था। वहाँ सुन्दर विकसित कमल फूलों से सुशोभित एक सर था और उस सर के किनारे एक विशाललोचना कुमारी खड़ी थी। कन्या के रूप को देखकर मैं अतिविस्मित हुआ और उसके पास जाकर पूछा—सुन्दरी! तू कौन है। दैवी कन्या है या मानवी? किसकी पुत्री है? यहाँ पर तेरे आने और खड़ी रहने का प्रयोजन क्या है? यदि तुझे किसीप्रकार का संकोच न हो तो यह सव वातें मुझे वतला दे। मेरे प्रश्नों को सुनकर वह कन्या कुछ देर तक वैसे ही चुपचाप खड़ी मुझे देखती रही। प्रिय व्रत! यह सुनकर तू भी विस्मित होगा कि उस कन्या ने दृष्टिमात्र से मेरा सारा अध्यात्मज्ञान, वेद, शास्त्र, योग, वैदिकशिक्षा तथा स्मृतिविषयक ज्ञान हरण कर लिया। इस आकस्मिक आपत्ति का मुझे वड़ा ही खेद हुआ और मैं मन ही मन उस कन्या से क्षमा याचना करने लगा। उसी समय उस कन्या के शरीर में मुझे एक दिव्य पुरुष दृष्टिगोचर होने लगा। जिसके हृदय में एक दूसरा पुरुष विद्यमान दिखाई दे रहा था। ध्यानपूर्वक देखने से उस दूसरे पुरुष के हृदय में एक तीसरा पुरुष विद्यमान दिखाई देता था। वे तीनों पुरुष अनेक सूर्यों के सम्मिलित तेजपुञ्ज के समान तेजस्वी थे। उन पर दृष्टि टिक न सकती थी। मेरी आँखें चुँधिया गईं। तव मैंने आँखें वन्द कर लीं। कुछ देर के वाद फिर आँखें खोलीं तो वह कन्या तो वैसे ही खड़ी थी परन्तु उसमें वे तेजस्वी पुरुष दिखाई न देते थे। मैंने कन्या से नम्रतापूर्वक पूछा—भद्रे! कृपा करके यह तो वता दो कि मेरा सारा ज्ञान क्यों

नष्ट हो गया ? और मैं यह भी जानना चाहता हूँ कि तेरे शरीर में वे दिव्यपुरुष कौन थे जिनके मुझे दर्शन हुए हैं ?

तब कन्या बोली—मैं सर्व वेदों की जननी हूँ। सावित्री मेरा नाम है। तू मुझे नहीं जानता इसीवास्ते मैंने ही तेरा सारा ज्ञान और वेदशास्त्र की शिक्षा को हरण किया है।[1] मेरे शरीर में स्थित जिस पुरुष को तुमने देखा है वह अति सुन्दर मनोहारी पुरुष ऋक् नामक वेद है। ऋग्वेद साक्षात् नारायण हैं अर्थात् स्वयं नारायण ही ऋग्वेद का रूप धारण कर मेरे शरीर में स्थित हैं। जो लोग इस का पाठ करते हैं उनके समस्त पापों को यह ऋग्वेद अग्निरूप हो भस्म कर डालते हैं। ऋग्वेद नाम पुरुष के हृदय में दूसरे जिस पुरुष के तुमने दर्शन किये हैं वे यजुर्वेद के रूप में ब्रह्माजी हैं और उनके भी हृदय में तीसरे पुरुष अतिनिर्मल सामवेद रूप में रुद्र हैं। यह सामवेद आदित्य के समान अन्धकाररूप पाप का नाश करते हैं[2]। हे नारद ! यह तीनों देव ही ऋक्, यजुः सामवेद हैं। तेरे प्रश्नों का संक्षेप में यही उत्तर है। अब तू अपने ज्ञान को पुनः ग्रहण कर और इस वेद सर नामक सर में स्नान कर। इस सरमें स्नान करने से तुझे तेरे अन्य जन्मों का हाल भी स्मरण हो जायगा। प्रियव्रत ! इतनी बात कहकर वह कन्या मेरे देखते देखते वहाँ पर ही तिरोहित हो गई और उस वेद सरमें स्नान करके मैं इधर चला आया।

## गायत्री वेद और वेदस्वरूपपुरुष का रहस्य.

इस कथा को सुनकर महाराज प्रियव्रत ने आश्चर्य से पूछा—भगवन् ! क्या आप सचमुच ही सावित्री-गायत्री को नहीं जानते थे ? गायत्री, वेद और वेदस्वरूप पुरुष का जो रहस्य है कृपया मुझे भी वह बतलाइये। नारदजी बोले—राजन् ! गायत्री का नाम ही सावित्री है। वेद के मंत्र स्वाधिष्ठातृदेवता का स्वरूप ही हैं। इसलिये गायत्रीमंत्र और उसका अभिमानी देवता सावित्री भी एक ही हैं। गायत्री-मंत्र के जाप के समय मंत्र के देवता सावित्री का ध्यान, पूजन और अर्चन आवश्यक है। वैदिक तथा शास्त्रीयज्ञान को जाग्रत एवं स्थायी बनाए रखने के लिये पुरुष को गायत्री का अनुष्ठान करना चाहिये। परन्तु मैं भगवद्ध्यान, भगवदर्चन, भगवन्मंत्र जाप के सिवा अन्य किसी देवविषयककर्म को वैसा महत्त्व न देता था। यही कारण है कि माता सावित्री के साक्षात् दर्शन होने पर भी मैं उन्हें पहचान न सका। भक्तिज्ञान, कर्म तथा उपासना के विचार से जो लोग गायत्री का स्वाध्याय छोड़ देते हैं। उनका ज्ञान कभी स्थायी नहीं रह सकता। वत्स ! जब तक किञ्चित भी देहाभिमान शेष है पुरुष चाहे जिस आश्रम में हो उसके लिये आश्रमधर्मों के समान ही गायत्री का सविधि अनुष्ठान भी आवश्यक है। मैंने आश्रम तथा भक्ति के भरोसे गायत्री के विधि सहित स्वाध्याय को छोड़ देने की भूल की थी. इसीवास्ते मेरा सारा ज्ञान अपहरण कर लिया गया। जब मैंने गायत्री के स्वरूप को हृदय में धारण कर

१ माताहं सर्ववेदानां सावित्री नाम नामतः। मां न जानासि येनत्वं ततो वेदाहृतास्तव ॥ ७५ ॥

२ य एष मच्छरी रस्थः सर्वाङ्गश्चारु शोभतः। एष ऋग्वेद नामा तु वेदो नारायणः स्वयम्। वन्हिभूतो दहत्याशु पापान्युच्चारणा दनु ॥ ७६ ॥ एतस्य हृदये योऽयं दृष्ट आसीत्त्वयात्मजः। स यजुर्वेद रूपेण स्थितो ब्रह्मा महाबलः ॥ ७७ ॥ तस्याप्युरसि संविष्टो य एषशुचिरुज्ज्वलः। स सामवेद नामा तु रुद्ररूपी व्यवस्थितः ॥ ७८ ॥ एष आदित्यवत्पापान्याशु नाशयते स्मृतः ॥ ७९ ॥

उनसे ही सविधिउपासना का रहस्य जाना और फिर कभी ऐसी भूल न करने का निश्चय कर लिया तब गायत्री माताकी कृपा से मेरा ज्ञान पहिले से भी अधिक वैभवशाली होकर मुझे प्राप्त हो गया। अब मैं तुम्हें भी यही सलाह देता हूँ कि चतुर्थाश्रम उदासीनधर्म में प्रवेश हो जाने के विचार से कहीं गायत्री का विधि सहित स्वाध्याय न त्याग देना। जबतक देहाभिमान का सर्वथा नाश न हो जाए तब तक नित्यकर्म जानकर गायत्री का स्वाध्याय करते ही रहना।

हे सौम्य ! श्रुति भगवती कहती है "ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वम्" यह कार्य कारणात्मक जगत अक्षरस्वरूप ओम् ही है "सर्वं खल्विदं ब्रह्म" यह सारा जगत ब्रह्म ही है। इन श्रुतिवाक्यों से सिद्ध होता है कि ओम् और ब्रह्म एक ही हैं। "तस्य वाचकः प्रणवः" इस सूत्र से भी ओम् ब्रह्म है, ऐसा ही सिद्ध होता है। क्योंकि शास्त्रों में वाच्यवाचक में अभेद बतलाया गया है। जब प्रलयकाल में सारा जगत अपने अपने कारणों में लय होकर माया में लीन हो जाता है, तब माया जगत के सर्वसँस्कारों को लेकर अपने अधिष्ठानभूत ब्रह्म में लीन हो जाती है। उस समय केवल एक ब्रह्म ही रह जाता है। वही ब्रह्म ओम् रूप है। पुनः सृष्टि रचना का समय आने पर भी त्रिगुणमयी स्पन्दनात्मिका माया का प्रथम उद्बोधन ओम् रूप ब्रह्म से होता है। शास्त्रीयपरिभाषा में सृष्टि कार्योन्मुखी स्पन्दनात्मिकामायाविशिष्टचेतन का नाम ही मायाशबलब्रह्म है। उसी को योगी लोग ब्रह्मस्वरूपिणी परावाक् भी कहते हैं। परावाक्स्वरूप मायाशबलब्रह्म ही जगत का उपादान तथा निमित्तकारण है। चैतन्य का आभास निरन्तर माया पर पड़ते रहने के कारण ज्ञानशक्तिप्रधानसत्वगुण माया के अन्य रजस्तम गुणों को अभिभूत कर लिया करता है। उसी ज्ञानशक्तिप्रधानसत्त्वगुणात्मिकामाया का नाम ही शास्त्रों में महतत्त्व कहा है। महतत्स्वरूपात्मिका मायाविशिष्टचेतन का नाम सूत्रात्मा है। यही परावाक् का किञ्चितस्थूलरूप समष्टिपश्यन्ती वाक् है। जिसप्रकार ओम् ब्रह्मस्वरूप है उसीप्रकार परावाक् भी मायाशबलब्रह्मस्वरूप कही गई है। जिस प्रकार माया के ब्रह्म में आविर्भूत हो जाने से ब्रह्म का ही मायाशबलब्रह्म विस्तार है उसी प्रकार ओम् का विस्तार गायत्री है। इसलिये गायत्री ही परारूप है। वही सावित्री है और वही परागायत्री वेदत्रयी की और वही देवत्रयी की जननी है। ज्ञानमयी परावाक्रूप मायाशबलब्रह्म का विस्तार महत्तत्वोपाधिक सूत्रात्मा ही पश्यन्ती कही गई है। परा और गायत्री दोनों एक हैं और दोनों ही ज्ञानस्वरूपा हैं। परा का विस्तार पश्यन्ती है तो गायत्री का विस्तार ऋग्वेद है। सत्त्वगुण की प्रधानता होने के कारण माया में औपाधिक ज्ञान है औपाधिक ज्ञान होने पर क्रिया का होना स्वाभाविक है। इसलिये औपाधिकज्ञान निमित्त से क्रियाशीलरजोप्रधान अहंकार का आविर्भाव होता है। क्रियाशील पदार्थ का अनेकविध से रूपान्तरित होना स्वाभाविक ही है। यही कारण है कि रजोप्रधान अहंकार नानाविध से रूपान्तरित होता है। अनेकविध रूपान्तरित अहंकाररूपात्मकमायाविशिष्टचेतन का नाम हिरण्यगर्भ है। इसलिये ओम् रूप ब्रह्म का हिरण्यगर्भ चतुर्थ विस्तार, परा रूप मायाशबल ब्रह्म का तृतीय, और पश्यन्तीरूप सूत्रात्मा का द्वितीय विस्तार है। जब सूत्रात्मा और पश्यन्ती दोनों एक हैं तो हिरण्यगर्भ तथा मध्यमा को भी एक ही मानना पड़ेगा। क्योंकि जिसप्रकार जगत सूक्ष्मरूप से हिरण्यगर्भ में अभिव्यक्त

हो जाता है उसीप्रकार मध्यमा में भी शब्दात्मकरूप से जगत अभिव्यक्त रहता है। हिरण्यगर्भ का स्थूलविस्तार विराट् है और मध्यमा वाक् का विस्तार वैखरी। जिस प्रकार विराट् के शरीर में तमोगुण का निवास हुआ है उसीप्रकार वैखरी में भी। कारण, दोनों में अचेतनता विद्यमान है। यद्यपि वैखरी और विराट् में वैसे एकता प्रतीत नहीं होती जैसे परा और मायाशवलब्रह्म में, पश्यन्ती और सूत्रात्मा में एवं मध्यमा और हिरण्यगर्भ में होती है। अर्थात् औरों में जैसे शब्द और अर्थ एक ही प्रतीत होते हैं उसप्रकार वैखरी तथा विराट् में प्रतीत नहीं होते। परन्तु पृथक् पृथक् अर्थ प्रतीत होने पर भी यह मानना ही पड़ेगा कि व्यवहार दशा में शब्द और अर्थ परस्पर सापेक्ष रहा करते हैं। शब्द में अर्थ का भान, चाहे वह मनोमय ही क्यों न हो, और अर्थ में शब्द की प्रतीती होती ही है। अर्थात् शब्द चाहे जैसा हो, अर्थ शब्दप्रयोग का उद्भासक ही होता है। इसप्रकार शब्द और अर्थ में एक विचित्र प्रकार की एकता प्रतीत होती है। हिरण्यगर्भ से आविर्भूत होनेवाले विराट् ही शंकर हैं और मध्यमा से आविर्भूत होनेवाले वैखरीवाक् सामवेद हैं। वैखरी का अर्थ के साथ ऐक्य न होने से वैखरीरूप साम केवल शब्दमात्र प्रयोग में आता है अर्थात् साम का व्यवहार केवल गीतिमात्र में किया जाता है, अन्य किसी व्यवहार में नहीं। सिद्ध हुआ कि वैखरी के आत्मभूत देव साम हैं तो विराट् के आत्मभूत देव शंकर।

## सूत्रात्मा और विराट्.

शास्त्रों में सवजगह सूत्रात्मा और हिरण्यगर्भ एक ही अर्थ में आते हैं। कारण, वीजवृक्षरूप से सूत्रात्मा और हिरण्यगर्भ में अभेद माना गया है और हिरण्य गर्भ की ही सूक्ष्म अवस्था का नाम सूत्रात्मा है। सापेक्षित सूक्ष्मस्थूलभाव के विचार से ही यहाँ पर सूत्रात्मा और हिरण्यगर्भ दो रक्खे गयें हैं। एक दूसरा कारण यह भी है कि सूत्रात्मा के शरीर में सत्त्व की प्रधानता है और हिरण्यगर्भ के शरीर में रज की। श्रीमद्भागवत् के वेदान्त और सांख्यमिश्रित सिद्धान्त का भाव यही है। शंकर और विष्णु में परस्पर उपास्य-उपासक भाव है। उपासना की प्रकृष्टता में शंकर को "विष्णुरहम्" की अभिमति रहती है और विष्णु को "शंकरोऽहम्" की। इसप्रकार दोनों देवों में भिन्नता होने पर भी अभिन्नता है। यही कारण है कि पुराणों में कहीं पर विराट् के अभिमानी शंकर को बतलाया गया है और कहीं पर विष्णु को। शास्त्रों में भगवान् विष्णु तथा शंकर दोनों को ही ईश्वर कहा गया है। परन्तु ईश्वर तो एक ही है, दो नहीं हो सकते। असल में ईश्वर को उपाधिभेद से दो प्रकार का कथन किया गया है, वास्तवस्वरूप से नहीं। शास्त्रों में कहीं कहीं पर विष्णु और शंकर की एक दूसरे से उत्कृष्टता प्रतिपादन की गई है। परन्तु उस से एक को दूसरे से छोटा बड़ा बनाने का प्रयोजन नहीं होता, किन्तु भावुकों की श्रद्धा और भावना की उत्कृष्टता प्रकट करना ही प्रयोजन होता है। शैव तथा वैष्णव दृष्टि से मायाशवलब्रह्म ही महारुद्र तथा महाविष्णु हैं। उपासकगण अपने अपने दृष्टिकोण से एक ही भाव को महारुद्र तथा महाविष्णु के स्वरूप में देखा करते हैं। लक्ष्य एक है और उस लक्ष्य में शैव और वैष्णवों का अपूर्व ऐक्य स्थापन हो जाता है। सूत्रात्मा तथा विराट् का सं-

गमरूप हिरण्यगर्भ है। यही कारण है कि हिरण्यगर्भ सूत्रात्मा तथा विराट् के धर्मों से प्रभावित रहता है। कहने का तात्पर्य यही है कि विराट् तथा सूत्रात्मा दोनों भिन्न भिन्न होते हुए भी हिरण्यगर्भ में एक हो जाते हैं क्योंकि सूत्रात्मा का विकास हिरण्यगर्भ और हिरण्यगर्भ का विकास विराट् है।

मायाशवलब्रह्मरूप परा है, उसका अभिमानी देवता सावित्री है। महत्तत्त्व विशिष्टचेतनरूप पश्यन्ती है, उसका अभिमानीदेव विष्णु भगवान् है। अहंकार विशिष्टचेतनरूप मध्यमा है, उसके अभिमानी देव ब्रह्माजी हैं। स्थूलजगतविशिष्ट चेतनरूप बैखरी है इसके अभिमानी देव शंकर हैं। ब्रह्म के स्वरूप-मायाशवलब्रह्म, सूत्रात्मा, हिरण्यगर्भ और विराट् हैं और उसी ब्रह्म के विशेषरूप अर्थात् अवतारभूतरूप महाविष्णु, महारुद्र या गुणावतार विष्णु, ब्रह्मा तथा शंकर हैं। ओम् रूप ब्रह्म के स्वरूप परा पश्यन्ती, मध्यमा और बैखरी हैं। इस वाक्प्रक्रिया में ब्रह्म का दिव्यस्वरूप ॐ है, परा का दिव्य अर्थात् विशेषस्वरूप गायत्री, पश्यन्ती का ऋग्वेद, मध्यमा का यजुः और बैखरी का दिव्यस्वरूप साम है।

## मायारूपसावित्री.

यह जानकर कि परा और मायाशवलब्रह्म पश्यन्ती और सूत्रात्मा, मध्यमा और हिरण्यगर्भ एवं बैखरी और विराट् एक ही हैं, शंका उत्पन्न हो सकती है कि एक में यह अनेकता क्यों है? विचार किया जाय तो इस शंका का समाधान अपने आप ही हो जाता है। क्योंकि हमें यह तो मानना ही पड़ेगा कि पुरुष की शक्तिरूप माया से ही ऐसी अनेकता घटित होती है। उसी अनन्तमहिमायुक्त महाशक्तिरूप माया का विशेपरूप अर्थात् अवतार सावित्री है। माया और चेतन यही दो भाव मायाशवलब्रह्म में हैं और यही जगत का बीजभूत हैं। जगत में जहाँ चैतन्यधर्म की प्रधानता रहती है वहाँ पुँस्त्वभाव का विकास होता है। अर्थात् मायाशवलब्रह्म से ही चैतन्यधर्मप्रधान पुँस्त्वधारा का और उसी से मायाधर्मप्रधान स्त्रीत्वधारा का आविर्भाव हुआ है। इसप्रकार से मायाशवलब्रह्म के मायाधर्मप्रधान अंश का अवतारभूतविशेपस्वरूप सावित्री और चैतन्यधर्मप्रधान अंश का अवतार महाविष्णु या महारुद्र हैं।

## वेदपूजा का फल.

प्रियव्रत! यही मायारूपसावित्री जगज्जननी है। यही कारण है कि उसके हृदय में वेदत्रयरूप विष्णु, ब्रह्मा और शंकर मुझे दृष्टिगोचर हुए। गायत्री के हृदय में ऋग्वेद; ऋग्वेद के हृदय में यजुर्वेद और यजुर्वेद के हृदय में सामवेद निहित हैं। इसीक्रम से उनका आविर्भाव भी होता है। इसीवास्ते सावित्री के हृदय में ऋग्वेदरूप नारायण, ऋग्वेदनारायण के हृदय में यजुर्वेदब्रह्मा और यजुर्वेदब्रह्मा के हृदय में सामवेदरूप रुद्र विद्यमान हैं। हे सौम्य! ऋग्वेदग्रन्थ भगवान् विष्णु का ही विग्रह है। जो लोग धूप, दीप, गन्ध, पुष्प, नैवेद्य, भजनकीर्तन आदि द्वारा, श्रद्धाभक्तिभाव के साथ ऋग्वेद की पूजा करते हैं उनलोगों को भगवान् की कृपा से भगवान् विष्णु के साक्षात् दर्शन, ऋग्वेद का अलौकिकज्ञान और पश्यन्ती का साक्षात्कार प्राप्त होता है और वे आत्मज्ञान लाभ कर मुक्त हो जाते हैं। और इसी विधि से

जो लोग यजुर्वेद का पूजनअर्चन करते हैं उन्हें भगवान् चतुरानन का साक्षात्कार, दिव्यकर्मों का ज्ञान और मध्यमावाणी के दिव्य ऐश्वर्यों की प्राप्ति होती है एवम् ब्रह्माजी की कृपा से मुक्त हो जाते हैं। इसीतरह सामवेद की पूजा करनेवालों को भगवान् शंकर का साक्षात्कार होता है और वे संसार में ऋद्धिसिद्धिसम्पन्न होकर प्रभुता लाभ करते और भगवान् शंकर की कृपा से ज्ञान लाभकर भवबन्धन से मुक्त हो जाते हैं। जो लोग तीनों वेदों का पूजन श्रद्धाभक्तिसहित करते हैं वे सर्व देवों के कृपाभाजन हो जाते हैं और संसार में अनन्तमहिमा के अधिकारी होकर मुक्त हो जाते हैं। राजन्! इस संसार में वेदपूजा से बढ़कर मनुष्य के अभ्युदय तथा श्रेयसिद्धि का दूसरा कोई सुगम-उपाय नहीं है। वत्स! तुम्हें भी अपने आश्रम में वेदपूजा का प्रबन्ध अवश्य करना चाहिये। इस एकान्तस्थान में यदि तुम्हें किसी कष्ट का सामना हो अथवा तुम्हारे जपतप में किसीप्रकार की कभी कोई बाधा पड़े तो विधिपूर्वक पुरुषसूक्त का स्वाध्याय किया करो। उससे सर्वप्रकार की विघ्नबाधाएं अपने आप दूर हो जाती हैं। इस कथन की पुष्टि में मैं तुम्हें एक आपबीती घटना का हाल सुनाता हूँ, ध्यान देकर उसे श्रवण करो।

राजन्! एक समय भगवान् विष्णु के दर्शन करने के लिये मैं श्वेतद्वीप में गया। वहाँ यह देखकर मुझे बड़ा आश्चर्य हुआ कि वहाँ रहने वाले सब लोग समान ऐश्वर्य वाले और विष्णु के स्वरूप को ही धारण किये हुए हैं। लाखयत्न करने पर भी मैं उनमें भगवान् विष्णु को पहचान न सका। इससे मेरा चित्त अतिव्याकुल हुआ। और भगवान् के दर्शनों के लिये तप करने लग गया। एकहज़ार वर्ष तक तप करता रहा। अन्त में भगवान् प्रसन्न हुए और उन्होंने मुझे दर्शन दिया। भगवान् ने उस समय मुझे कहा—पुत्र! तेरे तप से मैं अति प्रसन्न हुआ हूँ जो इच्छा हो वर मांग। मैंने उन्हें प्रणाम कर प्रार्थना की—भगवन्! आप मुझ पर यदि प्रसन्न हैं तो कृपा कर मुझे वह साधन ही बतलाइये जिससे शीघ्रातिशीघ्र आपके दर्शन हो सकते हैं। * तब भगवान् बोले—मेरे दर्शन अतिशीघ्र करने का साधन पुरुषसूक्त का विधिपूर्वक स्वाध्याय है × मेरे जो भक्त समाहित होकर श्रद्धापूर्वक पुरुषसूक्त का स्वाध्याय करते हैं मुझे अपना स्थान छोड़कर अर्थात् निर्विशेषरूप को छोड़कर सविशेषरूप में, उन भक्तों के पास जाना ही पड़ता है। मेरे दर्शन अति शीघ्र करानेवाला यही सरल उपाय है।

उस दिन से जब कभी भगवान् के सविशेषरूप में दर्शन करने की इच्छा होती है तब पुरुषसूक्त का स्वाध्याय करके ही कर लेता हूँ, वर्षोंतक तप करने की आवश्यकता नहीं होती। प्रियव्रत! वेदभगवान् गुरुओं के भी गुरु हैं। गुरु और शिष्य दोनों ही संदिग्धविषयों का निर्णय वेदभगवान् से ही करते और कल्याण का मार्ग पाते हैं। इस लिये प्रत्येक उदासीनधर्मानुयायी का कर्तव्य है कि जहाँ भी रहे अपने आश्रम में वेदपूजा सदैव करता रहे।

---

* वराहपुराण अध्याय ६६। सहस्रमेकं वर्षाणां ध्यातस्त्वं भुवनेश्वर। त्वत्प्राप्तिर्येन तद्ब्रूहि यदि तुष्टोऽसि मेऽच्युत ॥९॥

× पौरुषं सूक्तमास्थाय ये यजन्ति द्विजाश्रुमाम्। ते मां प्राप्स्यन्ति सततं संहिताध्ययनेन च ॥१०॥

इसी उपदेश के अनुसार उदासीनमहात्मा वेद का स्वाध्याय करना सदैव अपना कर्तव्य समझते हैं। भगवान् वेद ही उदासियों का पूज्य तथा धार्मिक इष्टग्रन्थ और वेदप्रदर्शित मार्ग उनका श्रेयमार्ग है। वेदमार्ग को पुष्टि देनेवाले सांख्य तथा वेदान्तदर्शन भी इनके पाठ्य तथा श्रद्धेय ग्रन्थ हैं। इसी भाव से भगवान् श्री चन्द्र ने स्वरचित मात्रा में उपदेश किया है कि—

**गुरु अविनाशी खेल रचाया। अगम निगम का पन्थ बताया॥**
**गुरु अविनाशी सूषम वेद। निर्वाण विद्या अपार भेद ॥ इति॥**

## (७ तरङ्ग)

### ध्रुव को उपदेश.

महाराज प्रियव्रत के छोटेभाई का नाम उत्तानपाद था। इनकी सुरुचि और सुनीति नामक दो राणियाँ थीं। सुरुचि से उत्तम पैदा हुआ और सुनीति से ध्रुव। महाराज उत्तानपाद सुनीति से अधिक प्रेम रखते थे। सुनीति का स्वभाव बड़ा चिड़चिड़ा था। वह सुनीति के विरुद्ध महाराज के कान भरती रहती थी और सौतियाडाह से पाँच छः वर्ष के अबोध बालक ध्रुव पर भी उच्छृंखल कटूक्तियों का प्रहार करती रहती थी। उसके प्रेमपाश में फँसे हुए महाराज न केवल ऐसी अनुचितबातों से उसे रोकने का कभी साहस न करते थे बल्कि उसके डरसे सुनीति तथा ध्रुव से प्रेमव्यवहार भी नहीं कर सकते थे।

एक रात्रि को शयन के समय ध्रुव पिता को प्रणाम करने गये। आगे महाराज उत्तम को गोदी में लिये खेला रहे थे। उत्तम को पिता की गोदी में बैठा देखकर ध्रुव भी बालस्वभाववश गोदी में बैठने के लिये पिता की जाँघों पर चढ़ने लगा। उसी समय सुरुचि वहाँ पहुँच गई। ध्रुव के इस प्रयत्न को देखकर सुरुचि की भँवें तन गईं। क्रोधावेश में बड़बड़ाते हुए ध्रुव को धक्कादेकर महाराज से दूर कर दिया और कहा—अरे भाग्यहीन! तू महाराज की गोदी और राज्यसिंहासन पर बैठने का अधिकारी नहीं है। तुझे उत्तम के बराबर बैठने का साहस कैसे हुआ? बेशक राजकुमार तू भी है, परन्तु सुरुचि के पेट से तेरा जन्म नहीं हुआ। तू अपनी औक़ात नहीं देखता और ऐसी जगह बैठने का संकल्प कर रहा है जहाँ उत्तम के सिवा दूसरा कोई बैठने का अधिकारी नहीं हो सकता। तुझे इतना भी ज्ञान नहीं कि तेरा यह संकल्प इस जन्म में पूरा नहीं हो सकता। यदि महाराज की गोदी में बैठने का चाव है तो जाकर तप कर और समाधिद्वारा इस शरीर को त्याग कर सुरुचि के उदर से जन्म ले। फिर तेरी यह अभिलाषा पूर्ण हो सकती है।

### ध्रुव के दिल पर चोट.

ध्रुव यह सब चकित-सा खड़ा सुनता रहा। अन्त में बालसुलभहठपूर्वक बोला—माताजी! देखो उत्तम पिताजी की गोदी में बैठा है, फिर मैं क्यों न बैठूँ? सुरुचि

कुछ झुँजलाकर फिर कहने लगी। मूढ़! तुझे बता तो दिया कि उत्तम मेरे पेट से पैदा हुआ है और तू उस भाग्यहीन सुनीति के पेट से। उत्तम मेरा पुत्र है और तू सुनीति का। इसवास्ते तेरा वह अधिकार नहीं जो उत्तम का हो सकता है। अब समझा?

ध्रुवने कहा माता! जैसी तू उत्तम की माता है वैसी मेरी भी मां है। उत्तम के समान मैं भी तेरा पुत्र हूँ। फिर मैं उत्तम के बराबर क्यों नहीं बैठ सकता? सुरुचि बोली—तू मेरा पुत्र कैसे बन सकता है? तेरा जन्म तो सुनीति के पेट से हुआ है। ऐसी अभागी स्त्री के पेट से पैदा होने वाले लड़के को मैं अपना पुत्र कैसे मान सकती हूँ? उत्तम बीच ही में बोल उठा—माता तू ऐसी उच्छृंखल कटूक्तियों से दयार्द्रहृदया माता सुनीति का क्यों अपमान करती है? सुरुचि बोली—उसका अपमान कैसे न करूँ? वह क्रूराशया और अनेकव्रती है। यतिलोगोंद्वारा पति के लिये मारण मोहन वशीकरण आदि कर्मों का अनुष्ठान कराया करती है। मेरा वस चले तो उसको इन कर्मों का उचित दण्ड दिये विना कभी न छोड़ूँ। यह सुनकर ध्रुव ने अंगुलियों के साथ अपने कान बन्द कर लिये और कहा—माता! मनुवंश की वधुवदन के अयोग्य यह शब्द आपके मुख से कैसे निकल आए। ऐसी वातें आपको शोभा नहीं देतीं। सुरुचि बोली—तू भी तो उसी के पेट से पैदा हुआ है तुझे ये वातें कैसे भली लग सकती हैं? इसीवास्ते मैं कहती हूँ कि तू उस दुष्टा का पुत्र है, महाराज के प्रेम और राजसिंहासन का अधिकारी नहीं हो सकता।

## भ्रातृस्नेह.

घबराकर ध्रुवने फिर कहा--माता! बस करो, दया करो। आपके ऐसे कठोर शब्दों को सुनने के लिये मेरे प्राण समर्थ नहीं हैं। भाई उत्तम राज्यशासन को सम्भालें उनके इस अधिकार को मैं हाथ जोड़कर स्वीकार करता हूँ। भगवान् आप सब का कल्याण करें और सदैव आपलोगों को विरोधी षड्यंत्रों से बचाए रक्खें, मैं भगवान् से भी यही प्रार्थना करता हूँ। आप मुझे सौ बार मन्दभाग्य क्रूराशय और दुष्ट कहें, मुझे इसका तनिक भी खेद न होगा। क्योंकि आप भी माता सुनीति के समान ही पूज्यमाता हैं। पर जिसप्रकार आपके विरुद्ध आपका यह अभागापुत्र कोई कुवचन सुनने के लिये तैयार नहीं, वैसे ही माता सुनीति के लिये कोई अपमानजनकशब्द सुनने में असमर्थ है। इसके बाद महाराज के सामने हाथजोड़कर ध्रुवने कहा--हे कृपामृतार्द्रहृदय पिताजी! आपका यह मन्दभाग्यपुत्र आपके श्रीचरणों में प्रणाम कर यहाँ से जाने की आज्ञा मांगता है। इतना कह, भरे हुए दिल के साथ मातापिता के चरणों पर सिर झुकाकर ध्रुव वहाँ से चल दिया। उत्तम इन सब वातों को चकित-सा बैठा सुनता रहा। जब ध्रुव चलदिये तो उसके दिलपर चोट-सी लगी। फूटफूट कर रोने लग गया और भागकर ध्रुव के गले से लिपट गया। और बोला---आर्य! आर्य!! आप यह क्या कर रहे हैं? आपके विना मैं एक क्षणभर भी यहाँ रहना नहीं चाहता। आप घर में रहें चाहे वन में, आप का यह दास तो आपके साथ ही रहेगा। माता के निन्दापूर्ण और अपमानजनकशब्दों का दुःख हम दोनों को एक-सा ही है। अब मैं भी यहाँ नहीं रहना चाहता। इतना कह कर उत्तम ध्रुव के गले से लिपट कर रोने लगा।

ध्रुवने कहा—भाई! तुम यह क्या करते हो? तुम्हें रुदन करते देखकर मेरा धैर्य छूट रहा है। भाई! छोड़ दो मुझे और शान्ति से वैठो। तुम ऐसा हठ करके माता सुरुचि के कोपपात्र क्यों वनते हो। हमारे वास्ते तो सुनीति और सुरुचि दोनों एक जैसी माताएं हैं। प्यारे भाई! जिसप्रकार हमारी माता सुरुचि प्रसन्न रहे तुम वैसा ही करो। घर में रह कर सुख भोगो मुझे इसी से प्रसन्नता होगी। उत्तम बोला—भाई! मैं तो तुम्हें छोड़ नहीं सकता। जहाँ चलोगे तुम्हारे साथ ही जाऊँगा। तुम्हारे विना मैं यहाँ कैसे रह सकता हूँ? इतने में सुरुचि ने आकर उत्तम का हाथ पकड़ लिया और बोली—अरे मूढ! तू कल्पवृक्षवुद्धि से इस विषवृक्ष का क्यों आश्रय लेता है? देखता नहीं यह दुर्विनीत किसप्रकार अपनी चर्वज़वानी से मुझे डरा रहा है। छोड़ इस विषधर को, यह प्रेम का अधिकारी नहीं है। ध्रुव बोला—माता जैसा कैसा भी है, यह दास आपकी दया का ही पात्र है। यह कहकर ध्रुव वहाँ से चल दिया।

## माता का हृदय.

ध्रुव के चले जाने पर सुरुचि ने महाराज को सम्बोधन कर कहा—प्राणनाथ! देखा इस पड्वर्षीय वालक का क्रोध? किसप्रकार आँखें दिखा रहा था। इसकी बातों से तो प्रकट होता है कि किसी दिन हम लोगों को यह अवश्य मारने का यत्न करेगा। मालूम नहीं वह दुष्टा इसको अभी से कैसी पट्टी पढ़ा रही है। इसका वस चले तो मुझे, आपको और उत्तम को जीवित न छोड़े। इसकी वातों से साफ प्रकट होता है कि हम लोगों के लिये यह भारी विपत्ति सिद्ध होगा। इसलिये इस भावीविपत्ति से वचने का उपाय यही है कि इस लड़के को शीघ्र ही देश से निकाल दिया जाए। महाराज सुरुचि को चिन्ता में देखकर वेचैन हो गये और उसे सान्त्वना देते हुए वोले—सवेरे इसविषय पर मन्त्रियों के साथ विचार किया जायगा और फिर जैसी तेरी इच्छा होगी वैसा ही किया जायगा।

इधर तो ये वातें हो रही थीं दूसरी ओर सुनीति ध्रुव की प्रतीक्षा में वैठी चिन्ता कर रही थी कि ध्रुव अपने पिताजी को प्रणाम करने गया था, अवतक वापिस नहीं आया। डेढ़प्रहर रात्रि व्यतीत हो गई, अवतक वहाँ क्या करता है? न जाने क्यों नहीं आया। घबराकर उसने अपनी सखियों से कहा—ध्रुव अभी तक नहीं आया। मेरे हृदय में उद्वेग हो रहा है। भगवान् करें कुशल हो। न जाने क्यों मेरे मन में अशुभ आशंकाएं उत्पन्न हो रही हैं जिन में मेरा हृदय वार वार कांप उठता है। सुनीति यह वातें कर ही रही थी कि उसी समय ध्रुव ने आकर माता के चरणों पर सिर रखकर कहा—माता! ध्रुव का प्रणाम स्वीकार हो! सुनीति ने गद्गद् हो ध्रुव को छाती से लगा लिया और कहा वत्स! तेरी मनोकामना पूर्ण हो। ध्रुव ने कहा माता तेरे आशीर्वाद की सफलता तेरे ही अधीन है। सुनीति वोली—वेटा, तेरी वात मेरी समझ में नहीं आई। तेरे इस गम्भीर वचन का क्या अर्थ है, यह मुझे साफ साफ वता।

## ध्रुव और उसकी माता का सम्वाद.

ध्रुवने कहा—माता की आज्ञा का पालन करता हूँ। मेरी मनोकामना भगव-

त्कृपा के बिना पूर्ण नहीं हो सकती और भगवत्कृपा तपश्चरण के बिना दुर्लभ है। इसलिये माता की आज्ञा लेकर तपस्या करने के लिये वन में जाने की इच्छा रखता हूँ। सुनीति ने कहा—बेटा! तेरी अवस्था तप करने की नहीं है। तेरे सब पूर्वज पहले सर्वविद्याओं को सीखने के बाद गृहस्थाश्रम में सर्वसुखों का उपभोग कर अनुभव प्राप्त करते रहे हैं। फिर अन्तिमवय—वृद्धावस्था में राज्य का परित्याग कर वन में तप करने के लिये चले जाते थे। तुम्हें भी इसी मार्ग का अनुसरण करना चाहिये। ध्रुव बोला—मां! तेरा कथन सत्य है पर उन लोगों की माता सुनीति नहीं थी। सुनीति का पुत्र तो बाल्यावस्था में ही तप करने की प्रतिज्ञा कर चुका है। सुनीति ने कहा—बेटा! मैं बेचारी कौन हूँ। गङ्गा, यमुना और सरस्वती के समान पवित्रमाताओं के उदर से जन्म धारण करनेवाले महापुरुष भी अन्तिम-अवस्था में तप करने के लिये वनों में गये हैं। ध्रुव बोला—माता! तुझ से भी सहस्रगुणा अधिक गुणोंवाली उनकी माताएं रही हों इस में मुझे कुछ कहना नहीं है, पर मेरी विमाता सुरुचि जैसी उनकी कोई विमाता नहीं थी। क्यों, बता उनमें से किसी की ऐसी विमाता थी? सुनीति ने कहा—बेटा! पहेलियाँ कहकर मुझे क्यों परेशान करता है। तेरी बातें मेरी समझ में नहीं आतीं। साफ साफ बता क्या बात है? आज तू कैसी बहकी बहकी बातें कर रहा है।

ध्रुवने कहा—यदि ऐसी ही आज्ञा है तो लो सुनो! आज माता सुरुचि ने मुझे कहा है कि "यदि राजपद की इच्छा है तो घोरतपद्वारा सुनीति से प्राप्त शरीर को त्याग दे और फिर सुरुचि के उदर से जन्म धारण कर" इसलिये मैं तो तप करने के लिये वन में जाऊंगा। ध्रुव के कथन को सुनकर 'हा दैव! हा ईश्वर! हाय मेरे कर्म फूट गये, मैं अनाथा मारी गई' ऐसा कहती हुई सुनीति सिर पीटती मूर्छित हो भूमि पर गिर पड़ी। दासियाँ उसके मुखपर शीतल सुगन्धित जल छिड़क कर पङ्खा करने लगीं। सुनीति को होश में लाने के उपचार किये गये। उसकी दशा को देखकर सब सखियाँ व्याकुल हुई नानाउपाय करने लगीं। कुछ देर के बाद राणी को सुध आई तो वह फिर ध्रुव को गोदी में बैठाकर रोने लगी। ध्रुव ने कहा—मां तू इतनी कातर क्यों हो रही है। एक मामूली सी बात के लिये धैर्य क्यों छोड़ रही है। जबतक आप का यह पुत्र संसार में है तबतक आपको कोई चिन्ता न करनी चाहिये। दूसरे, हे माता!

"सोयं देवो हृदयदयितः श्रीसुधासिन्धुजाया। दीनानाथ प्रणतजनता वत्सलो विश्वभर्त्ता। येनानेके तरुण करुणा लोकनै रङ्क रङ्का अप्युर्व्यास्ते जलधि परिधेर्निमिता एकनाथाः॥"

वे ही लक्ष्मी के प्राणप्रिय विष्णुभगवान् आप के धैर्य का कारण होने चाहियें जिन्होंने अपने अद्भुत कृपाकटाक्ष से अनेक दाने दाने के लिये आतुर लोगों को समस्त महीमण्डल के सम्राट् बना दिया। असहाय, दीन और अनाथ लोगों की सुध लेनेवाले वेही विश्वम्भर हैं। सुनीति बोली—बेटा! तू सच कहता है। जिस दीनानाथ भगवान् ने गज की आर्त्तपुकार सुनकर उसे ग्राह के बन्धन से क्षणमात्र में आकर छुड़ा दिया, वेही करुणासागर दयार्द्रहृदय भगवान् अपने दीन हीन अनन्य

शरण भक्तों को विपत्तिसागर से बचाने के लिये, इस संसार में सदा सर्वदा जागते ही हैं। उन श्रीजी के हृदयेश्वर, सर्व के सुहृद भगवान् के अतिरिक्त तुम्हारे दुःखों का अन्त करनेवाला दूसरा कोई नहीं देखती हूँ। बेटा! तू भी उसी आर्त्तभयभञ्जन भक्तवत्सल भगवान् का आश्रय ग्रहण कर और घर में रह कर ही उसका भजन कर। तेरी यह स्वल्प आयु तथा कमल से भी सुकोमल शरीर घोरतप के कष्ट सहन करने के योग्य नहीं। वे प्रणतार्त्तप्रणयी भगवान् तेरे कष्ट को दूर कर देंगे। ध्रुव ने कहा—माता! भगवदाराधनरूप धनार्जन का स्थान तो तपोवन ही है, भवन नहीं। इसवास्ते मुझे तपोवन में जाने की ही आज्ञा दीजिये।

सुनीति ने फिर कहा—बेटा! भक्तवत्सल भगवान् तो निर्मलभक्ति से प्रसन्न होते हैं और भक्ति घर में रहकर भी हो सकती है। फिर तू भी उस वरद, भक्त-भावनदेव की भक्ति घर में ही कर। प्रियपुत्र उत्तम इस सुन्दरराज्य का शासन सौ वर्ष तक निष्कंटक करता रहे। इससे मुझे परमसन्तोष होगा। पर तेरे मुखदर्शन का सुख मेरे लिये साम्राज्यसुख से भी सहस्रगुणा अधिक है—

**विना त्वया मरिष्यामि शफरीव विनाम्बुना।**
**मायाहि वत्स! मायाहि मायाहि वन्तपोवनम्॥**

मेरे लाल। तेरे चले जाने पर जल विना मछली के समान मैं तड़प-तड़प कर मर जाऊँगी। इसलिये बेटा वन को मत जा, मत जा मेरी यह बात ज़रूर मान ले। ऐसा कहती हुई सुनीति फिर मूर्छित हो गई।

शीतोपचारद्वारा जब उसे पुनः होश आई तब ध्रुव को गोदी में बैठाकर रुदन करने लगी और बोली—तेरे अभ्युदय के लिये मैं स्वयं ही भक्तवत्सल भगवान् का आराधन करूँगी और तू यहीं रहकर प्रणतजनों के पारिजातसमान अपने पिता की सेवा कर। कुछदिनों में अवश्य सफल मनोरथ होगा। यदि तू ज़रूर जाना ही चाहता है तो मुझे भी अपने साथ ले चल। देखो ध्रुव! मुझ पर स्वामी की कृपा दृष्टि नहीं है, न मेरे पास सम्पत्ति और राजवैभव है। ऐसी अवस्था में तेरे चन्द्र-मुख का दर्शन कर ही मैं अपने प्राणों को धारण कर रही हूँ। तेरे साथ रहकर मैं इन सब दुःखों को भूल जाऊँगी। तू ही बता तेरे विना मैं यहाँ कैसे रह सकूँगी।

ध्रुव बोला—माता! तू पराधीन है, तू तपोवन में कैसे जा सकती है? दूसरे मैं बालक हूँ, तुझे साथ कैसे ले जा सकता हूँ। सुनीति ने कहा—तब बेटा! तू भी तपोवन को मत जा, हम दोनों यहाँ रहकर ही भगवद्भक्ति करेंगे। पुत्र! मुझ पर स्वामी की भी कृपा न रहे राज्यवैभव और धनसम्पत्ति भी न हो फिर एक तेरे दर्शन करके मैं इस रङ्कदशा में भी स्वर्गसुख का अनुभव करूँगी। ध्रुवने कहा—माँ! जैसे मेरा वियोग तेरे हृदय को व्यथित कर रहा है, वैसे ही तेरे चरणों का वियोग मेरे लिये भी असह्य हो रहा है। फिर भी हमें इस दुःख का अधिक विचार न करना चाहिये। मैं राज्यवैभव अथवा सम्पत्ति के लोभ से तपोवन को नहीं जाता। आपके उदर से जन्म लेनेवाला यह ध्रुव इस सुखसामग्री को तृण के समान समझता है। मैं तो एक महान् कार्य के लिये तपोवन जा रहा हूँ और आपसे आ-ग्रहपूर्वक आज्ञा माँग रहा हूँ। आज मुझे माता सुरुचि ने कहा है कि तेरा जन्म

मन्दभागिनी सुनीति से हुआ है, इसवास्ते तू नृपासन पर बैठने का अधिकारी नहीं। उसके यह शब्द मेरे हृदय में शूल के समान चुभ गये हैं। मेरे इस जख़्म का मल्हम यही है कि जिस पद को मेरे पूर्वज भी प्राप्त नहीं कर सके भक्तवत्सल भगवान् को प्रसन्न कर उसी पद को प्राप्त करूँ और इसप्रकार त्रिलोकी में तेरी कीर्ति का विस्तार करूँ। माता मेरे जीते लोग तुझे मन्दभागिनी कहें तो मेरा जीना व्यर्थ ही है। अब तो मैं यह निश्चय कर चुका हूँ कि देवाधिदेव भगवान् को प्रसन्न कर तेरी भाग्यशालीनता का सूर्य त्रिलोकी में चमकाऊँगा। इसलिये हे माता अपने इस पुत्र के प्रयाणसमय का प्रणाम स्वीकार कर और प्रसन्न होकर जाने की आज्ञा दे। निश्चय जान कि थोड़े ही दिन बाद फिर तेरी सेवा में उपस्थित हो जाऊँगा। इतना कहकर ध्रुव ने माता के चरणों पर सिर रख दिया।

सुनीति ने सोचा ध्रुव का उत्साह सामान्यता का उल्लंघन कर चुका है अब इसके साथ अधिक हठ करना व्यर्थ है। उसने ध्रुव को उठाकर छाती से लगा लिया और मुख चूमकर कहा—बेटा! यदि तू दृढ संकल्प करचुका है तो मैं तेरा उत्साह भंग नहीं करती। भगवान् तुझे सफल मनोरथ करें, तेरा मार्ग कल्याणमय हो। सर्ववायु सुखप्रद और सर्वजल मंगलकारी हों, सर्ववनदेवता तेरा हितचिन्तन करें। तेरे पूर्वजों के अगणितपुण्य तेरी अभीष्टसिद्धि में सहायक हों। इसप्रकार माता ने अनेकविध आशीर्वाद देकर पुत्र को विदा किया। ध्रुव के तपोवन चले जाने पर माता पुत्र के कल्याणार्थ शिवजी की उपासना करने लगी।

## ध्रुव को नारदजी के दर्शन.

राजमहलों से निकलकर ध्रुव अभी दो चार कोस ही गये होंगे कि रास्ते में उन्हें नारदजी के दर्शन हो गये। मुनि को देखकर ध्रुव ने उनके चरणों पर सिर रखकर प्रणाम किया। मुनिजी ने आशीर्वाद देकर पूछा—कहो बेटा! इसीअवस्था में तपोवन जानेका कारण क्या है? ध्रुव ने आदि से अन्त तक सारी कथा कह सुनाई। ध्रुव की आत्मकथा सुनकर नारदजी बोले—वत्स! अभी तो तुम्हारी अवस्था खेलने कूदने की है। मातापिताद्वारा ताड़ना किये जाने पर तुम्हें इतना असन्तुष्ट न होना चाहिये। इसअवस्था में भी तुम्हें मानापमान का ज्ञान हो गया हो, तब भी मानापमान का विचार तो अज्ञानकारणक मोह से ही पैदा होता है। क्योंकि जीव अपने कर्मों के अनुसार ही सुख दुःख भोगता है। भाग्यवशात् जो भी सुखदुःख सिर पर आ पड़े उसको ईश्वरेच्छा जानकर धैर्यपूर्वक सहन कर लेने में ही सन्तोष मानना चाहिये। अपनी माता के उपदिष्टमार्ग से जिसकी कृपा को प्राप्त करना चाहता है, वह परमात्मा तो दुराराध्य है। विनाज्ञान के उसे कैसे प्रसन्न कर सकोगे? पूर्णत्यागी मुनिगण अतितीव्रसमाधियोगद्वारा भी जिसको प्राप्त करने में बहुधा असफल रहते हैं तुम उसे कैसे प्राप्त कर सकोगे? बेटा! ऐसा हठ न करो। कष्ट सदा नहीं रहते जिसप्रकार रात्री के बाद दिन आता है वैसे ही दुःख रूपरात्री के बाद सुखरूप दिन भी अवश्य चढ़ता है। मैं तुम्हारा उत्साह नहीं तोड़ता, कष्ट में और भी कष्ट सहन करने के लिये तैयार होने पर मन किसी न किसी समय धैर्य छोड़ बैठता है। जिससमय तुम्हारे सुकर्मों का उदय हो जाए, उस समय बेशक भगवान् को प्रसन्न करने का यत्न करना। उस समय सफलता की भी आशा हो सकती है। याद रक्खो, दुःख

भोगने से पापों का क्षय होता है और सुख भोगने से पुण्यों का। सुखदुःखात्मक दोनों दशाओं में अभिमानरहित होकर जो अपने आपको अविक्षिप्त रखता है, वह अवश्य मुक्त हो जाता है। मुमुक्षुपुरुष को बड़ों के लिये श्रद्धा छोटों के लिये स्नेह और समानलोगों के लिये मैत्री का भाव रखना चाहिये। फिर वह कभी दुःखित या विक्षिप्त न होगा।

नारदजी के वचनों को सुनकर ध्रुव बोला—भगवन्! मेरे ऐसे दुर्दर्श दुःखीपुरुषों की शान्ति का उपाय आपने बता दिया, यह आपकी बड़ी अनुग्रह है। पर माता सुरुचि के वाग्बाणों से विद्ध इस क्षत्रियबालक के हृदय में आपका बताया हुआ उपाय बैठता ही नहीं। महाराज! आप भगवान् चतुरानन से जन्मधारण कर हाथ में वीणा लिये सूर्य के समान संसारीजीवों का कल्याण करते फिरते हैं। इस बच्चे की दीन दशा पर दया करके इसके हठ को पूरा करने की कृपा कीजिये और कोई ऐसा उपाय बताइये जिससे आपका यह दास अपनी दुःखी माता की कीर्ति को स्थाई बनाने के लिये ऐसा पद प्राप्त करने में समर्थ होजाए जो आजतक न इसका कोई पूर्वज प्राप्त कर सका हो नहीं कोई और मनुष्य। भगवन्! आप भक्तों की कामनाओं को पूर्ण करनेवाले हैं। आपके दर्शन करते ही मुझे तो निश्चय हो गया है कि भगवान् ने मेरे बालहठ की रक्षा के लिये ही यह मेल कराया है। महाराज! कृपा कीजिये, मेरे हृदय के गहरे घाव को देखिये और ऐसा ही उपाय बताइये जो इस घाव को दूर करदे। यह कहते हुए ध्रुव की आँखें डबडबा आई और उसने हाथजोड़कर अपना सिर नारदजी के चरणों पर रख दिया।

## नारदजीद्वारा मन्त्रोपदेश.

ध्रुव की बातें सुनकर नारदजी प्रसन्न हो गये। प्यार से उसके सिर पर हाथ फेरा और कहा—वत्स! तेरी माता ने जो मार्ग तुझे बताया है तेरे वास्ते वही हितकर है। भगवान् वासुदेव ही तेरा कल्याण कर सकते हैं, इसवास्ते तू उन्हीं का भजन कर। यह स्मरण रक्खो कि धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्षप्राप्ति का उपाय भगवान् के चरणों की सेवा ही है। देख, मैं तुझे एक युक्ति बतलाता हूँ। तू यमुनाजी के तट पर मधुवननामक वन में चला जा। उसी वन में भगवान् निवास किया करते हैं। वहाँ, प्रतिदिन श्रीकालिन्दीजी के पवित्रजल में स्नान किया करना और देवदर्शनादि योग्यकर्मों का अनुष्ठान करने के अनन्तर पहले स्वस्तिकादि आसन से बैठने का अभ्यास और फिर शनैः शनैः त्रिविधप्राणायामद्वारा प्राण, इन्द्रिय और मनके चांचल्यादि दोषों को दूर करने का यत्न करना। इसके बाद समाहितमन से भगवान् के शरणागतपालक और करुणानिधिस्वरूप का ध्यान करने लग जाना। वह स्वरूप ऐसा है कि उनका मुख तथा नेत्र सदा ही प्रसन्नता से खिले रहते हैं। वे भगवान् सदा ही प्रसादाभिमुख हैं। उनकी नासिका बड़ी सुन्दर, अतिकमनीय भौहें, मनोहर कपोल। सारांश यह कि उनके सब अंग तरुण और बड़े ही रमणीय हैं। उनके स्वरूप के सामने देवताओं का स्वरूप भी लज्जित होता है। भक्तों के मन को हरण करनेवाले भक्तभावन भगवान् के नेत्र अरुण हैं। श्रीजी से भगवान् का अंक शोभित है। यह प्रणतों के आश्रयदाता भगवान् का शरणागतपालक, सुखकर और करुणानिधिरूप है। वनमाला धारण किये हुए हैं। शंख, चक्र, गदा, पद्म से भगवान् की

चारों भुजाएं शोभित हैं। सिर पर मुकुट, कानों में मकराकृत कुण्डल, भुजाओं पर केयूर, कलाईयों पर वलप, गले में कौस्तुभमणि और शरीर पर कौशेय पीतपट शोभित हैं। चरणयुगल में कांचनमय नूपुर शोभा दे रहे हैं। मेघ के समान उनका वर्ण है। इसप्रकार वर्णन करते हुए भगवान् नारद आनन्दमग्न हो गये। कुछ देरचुप रहने के वाद नारदजी फिर वोले—ध्रुव! भक्तों के मन तथा नयनों के आह्लादक भगवान् के ऐसे मनोहारि, शान्त और कमनीय स्वरूप का ध्यान करना चाहिये। इसस्वरूप का ध्यान करने की विधि यह है कि सारे स्वरूप का ध्यान करने से पहले भगवान् के प्रकाशमय नखरूपमणियों से युक्त चरणयुगल को अपने हृदयपुण्डरीक में स्थापित कर उनका पूजन किया जाए। तदनन्तर अनुरागपूर्वक अवलोकन करनेवाले, मन्दमुस्कान से भक्तों के मन को हरनेवाले, वरदानियों में श्रेष्ठ भगवान् का समाहित मन से ध्यान करना चाहिये। इसप्रकार भगवान् के परम मङ्गलमयस्वरूप का ध्यान करनेवाले का मन विषयों से परमनिवृत्ति लाभ कर लेता है और वह भगवत्स्वरूप में ही लीन हो जाता है। जिससमय भगवत्स्वरूप में मन समाधिस्थ न हो उससमय भगवन्मन्त्र का जाप करते रहना चाहिये और समयोचित प्राप्त शुचि जल, पत्र पुष्प और फलादि से भगवान् की द्रव्यमयी प्रतिमा का पूजन करना चाहिये। हे राजकुमार! "ओं नमो भगवते वासुदेवाय" इस गोपनीयमन्त्र का जाप करो। विधियुक्त इस मंत्र का जाप करने से मनुष्य सात दिन में देवताओं का दर्शन कर सकता है। तुम भी इसी मंत्र का जाप और इसके द्वारा ही भगवान् की पूजा किया करना। इसप्रकार भक्तद्वारा शारीरिक, वाचिक और मानसिक पूजा किये जाने पर सर्व के हृदयों में विराजमान भगवान् सन्तुष्ट हो जाते हैं और भक्त की अभिलाषा को पूर्ण कर देते हैं, यह निश्चय जानो। इतना ही नहीं ऐन्द्रिकविषयों से विरक्तपुरुष उत्कृष्टभक्तियोग का अवलम्बन लेकर भगवत्कृपा का भाजन वन जाता है और फिर परमपद का लाभ कर मुक्त हो जाता है। नारदजी से इसप्रकार उपदेश ग्रहण कर शिशुध्रुव ने उनकी परिक्रमा की और आज्ञा लेकर दण्डवत्प्रणाम करता हुआ पवित्रमधुवन नामक तपोवन को चला गया।

## ध्रुव का घोरतप और भगवत्साक्षात्कार.

मधुवन में पहुँचकर ध्रुव ने नारदजी के उपदेशानुसार तप करना आरम्भ कर दिया। नारदजी की कृपा से, ध्रुव ने वहाँ तप करते हुए छः मास में ही भगवान् का साक्षात्कार और अचलपदवी का लाभ कर लिया। छः मास के तप से ही जगत में उसकी कीर्ति अचल होगई। भक्तराज ध्रुव ने अपनी प्रतिज्ञा को पूर्ण कर लिया।

भगवान् नारद सदैव उपदेश ग्रहण करने वाले अधिकारी के भाव को देखते थे। और उसी के अनुसार उसकी उन्नति का उपाय वतलाया करते थे। आप चाहते तो दक्षपुत्रों की तरह ध्रुव को भी उदासीनमुनि होने के लिये उत्साहित कर सकते थे पर ऐसा करने से ध्रुव को कुछ लाभ नहीं हो सकता था। वल्कि लाभ के स्थान में हानि की अधिक सम्भावना हो सकती थी। क्योंकि ध्रुव के मन में सांसारिक महत्त्व प्राप्त करने की वासना ही तीव्र हो रही थी। इसलिये नारद जी ने ध्रुव की अभिलाषापूर्ति का उपाय ही उसे वताया। इस से सिद्ध होता है कि नारदजी उपदेश करते समय पहिले अधिकारी के भाव और रुचि को देखते थे और उसी के अनुसार उसकी उन्नति का उपाय वतलाते थे। दक्ष के पुत्रों की

उन्हों ने परीक्षा करली और जब यह देखलिया कि इनमें ज्ञानप्राप्ति की स्वाभाविक प्रवृत्ति है तब उन्हें उदासीनमुनि दीक्षा देकर जन्ममरण के बन्धन से मुक्त कर दिया। दूसरी ओर यद्यपि ध्रुव के वैराग्य में कोई कमी न थी। इस से बढ़ कर वैराग्य की परीक्षा क्या हो सकती है कि राज्यसुख का लोभ और माता के आँसू भी उसे अपने प्रण से डिगाने में असमर्थ रहे। पर उस समय ध्रुव में सांसारिकमहत्त्व प्राप्ति की इच्छा ही बलवान हो रही थी इसवास्ते नारदजी ने भी उदासीनमुनि-धर्म की दीक्षा न देकर उसकी इच्छा के अनुसार ही उन्नति और सफलता का ठीक मार्ग बतला दिया। यदि उसको भी उदासीनमुनि दीक्षा से दीक्षित कर देते तो ध्रुव दुवधा में ही पड़ा रह जाता, कोई लाभ नहीं उठा सकता था। कारण, मन तो उसका सांसारिक कीर्ति की धुन में ही सदैव लगा रहता। ऐसी अवस्था में उदासीनमुनिदीक्षा उसे क्या लाभ पहुँचा सकती थी। अन्यथा योग्य अधिकारी मिलने पर नारदजी उसे उदासीनदीक्षा से दीक्षित करने से कभी चूके नहीं। जैसे आपने हाविर्धान के पुत्र प्राचीनवर्हि और प्राचीनवर्हि के पुत्र प्राचेताओं को भी मुनिदीक्षा देकर उदासीनसम्प्रदाय में उनका प्रवेश करादिया था। प्राचीनवर्हि तथा प्राचेताओं की उदासीनमुनिदीक्षा का वर्णन श्रीमद्भागवत् के चौथे स्कन्ध के पचीसवें तथा इक्कीसवें अध्याय में किया गया है। जिससे प्रकट होता है कि उदासीन सम्प्रदाय में राजन्यवर्ग का सन्निवेश प्रारम्भ से ही अधिक रहा है। यह भी एक कारण है कि प्रतिग्रहरूप धर्मादासम्पत्ति को यह सम्प्रदाय सदा घृणा की दृष्टि से देखता रहा है।

## ( ८ तरङ्ग )

## नारदजी के उपदेश का प्रभाव.

शूरसेन के कुल में चित्रकेतु नामक एक राजा हुए हैं। आप बड़े ही धीर, वीर, विद्वान, प्रजावत्सल और दयालुप्रकृति के महीपाल थे। परन्तु इनके यहाँ अभीतक कोई पुत्र न हुआ था। पुत्रलाभार्थ इन्होंने अनेक ब्याह किये पर पुत्रदर्शन का सौभाग्य प्राप्त न हुआ। राज्य का कोई उत्तराधिकारी न होने के कारण आप सदैव-खिन्न रहा करते थे। एकदिन कहीं भ्रमण करते हुए महर्षि अंगिरा आपके दरबार में आ गये। महाराज चित्रकेतु ने बड़ी श्रद्धाभक्ति से महर्षि का स्वागतसत्कार किया और एक उत्तम पवित्रस्थान में उनका आसन लगवा दिया। महाराज प्रेम और श्रद्धा के साथ स्वयं ही महर्षि की सेवासुश्रुषा करने लगे। वार्तालाप में समय पाकर महाराज ने अपने अपुत्रत्व के हार्दिककष्ट को ऋषि से निवेदन किया। राजा की आत्मकथा सुनकर ऋषि बोले—राजन्! आप पुत्रेष्टियज्ञ का अनुष्ठान कराइये, उससे आप अवश्य सफल मनोरथ होंगे। ऋषि की आज्ञा से महाराज यज्ञ-सामग्री का प्रबन्ध करने लग गये। दूरदूर से याज्ञिकलोग बुलाए और महर्षि अंगिरा की देखरेख में ही यज्ञ प्रारम्भ हो गया।

## चित्रकेतु को पुत्रदर्शन.

समय पर जब यज्ञ समाप्त हुआ तब महर्षि अंगिरा ने मन्त्रपूत यज्ञावशेष चरु राजा को देकर कहा—यह चरु ले जाकर अपनी बड़ी राणी को दे दो। इसको खाने से एक बालक अवश्य उत्पन्न होगा। परन्तु ऐसा प्रतीत होता है, वह बालक मातापिता के लिये जहाँ हर्षजनक होगा वहाँ शोक का कारण भी होगा। यह कहकर महर्षि अंगिरा अपने आश्रम को चले गये। उधर राजा ने वह चरु अन्तःपुर में ले जाकर महर्षिद्वारा निर्दिष्टविधि से अपनी बड़ी राणी को खिला दिया। समय आने पर उस राणी से एक अतितेजस्वी सुन्दर बालक का जन्म हुआ। टीकासाहिब के जन्म पर सारी प्रजा में आनन्दोत्सव मनाया गया। महाराज के आनन्द की सीमा न रही। उन्होंने स्नान कर सुन्दर पवित्र वस्त्र पहने और ब्राह्मणों से स्वस्तिवाचन और वेदपाठ कराया। जातकसँस्कार के अनन्तर सुवर्ण, रजत, वस्त्र तथा नानाविधभूषण ब्राह्मणों को दान किये। याचकों की सब कामनाएं पूर्ण की गईं। सबजगह सबलोग बालक को आशीर्वाद देते हुए उसकी कुशलक्षेम के लिये भगवान् से प्रार्थना करने लगे।

## राजकुमार की मृत्यु.

वृद्धावस्था में महाराज चित्रकेतु को राजकुमार के दर्शन हुए थे। अतः उसपर महाराज का स्नेहदिनप्रतिदिन बढ़ने लगा। राजकुमार के कारण ही दूसरी राणियों की अपेक्षा राजकुमार की माता से भी महाराज का प्रेम अधिक हो गया। परिणाम यह हुआ कि दूसरी राणियाँ राजकुमार और उसकी माता से द्वेष करने लगीं। जब वे देखतीं कि राजा राजकुमार को गोदी में खेलाकर बड़ा प्रसन्न होता और उसकी माता का बड़ा आदरसत्कार करता है तब वे मन ही मनः बहुत कुढ़तीं और ईर्षा से जलभुन जाया करती थीं। राणियों की इस ईर्षा का पता महाराज को भी लग गया तो महाराज भी उनके साथ उपेक्षा का व्यवहार करने लग गये। इस पर राणियाँ महाराज से भी द्वेष रखने लग गईं। परिणाम यह हुआ कि वे राणियाँ महाराज, पटरानी और राजकुमार को मारने का षड्यंत्र रचने लग गईं।

एकदिन अवसर पाकर उन राणियों ने राजकुमार को विष दे दिया। विष दिये जाने के बाद राजकुमार सो गया और फिर नहीं उठा। कुमार की माता को यही मालूम था कि उसका लाल सोया हुआ है। पर वह ऐसी नींद सो गया था कि जिस से फिर कभी कोई जागा नहीं। जब कुमार को सोए बहुत देर हो गई तो माता का दिल धड़कने लग गया। अचानक अशुभभावनाएं दिल में पैदा होने लग गईं। दाहिना अंग फड़कने लगा। घबराकर राजकुमार की शय्या के पास पहुँची और मुखपर से वस्त्र उठाकर देखा तो कुमार की आँखें उलटी हुई थीं। शरीर काला पड़ गया और प्राणों तथा नाड़ियों की गति बिल्कुल बन्द हो चुकी थी। पुत्र की अवस्था देखते ही "हा हतास्मि" कहते हुए राणी मूर्छित हो भूमि पर गिर गई। राजकुमार की मृत्यु और राणी की दशा देखकर सब दासदासी चिल्ला चिल्ला कर रोने लग गये। राजा को पता लगा तो वे भी रोते पीटते गिरते पड़ते महलों में पहुंचे और मृतपुत्र को देखकर मूर्छित हो गये। यह दुःखद समाचार बिजली के

समान सारी राजधानी में फैल गया। राजगुरु, राजपुरोहित, अमात्य और अन्य राज्यकर्मचारी तथा राजा के समीपी राजमहल में एकत्र हो गये। महर्षि अंगिरा और नारदजी आदि मुनियों को भी योगबलद्वारा महाराज चित्रकेतु की दयनीय अवस्था का पता लगा तो वे भी राजमहल में आ गये। राजा और राणी की मूर्छा दूर करने का यत्न किया जाने लगा। उन्हें कुछ होश आया तो पुत्र की लाश को गोद में लिये फूटफूट कर रोने लगे। उनके करुण क्रन्दन को सुनकर सब के दिल फटे जाते थे। राजा के दुःख से दुःखी हुए सब प्रजाजन भी रोने लगे। सब ऋषि मुनिगण अनेकप्रकार से तत्त्वज्ञानोपदेशद्वारा महाराज को सान्त्वना देते थे परन्तु राजा के मन पर उन उपदेशों का कुछ प्रभाव न पड़ता था। जब और सब ऋषिमुनि राजा को ढाड़स बन्धाने के यत्न में असफल रहे तो महर्षि अंगिरा ने नारदजी से निवेदन किया कि मुनिमहाराज! हमसे तो राजा का शोक किसीप्रकार दूर हुआ नहीं, इस काम को आप ही जैसे हो सके करिये। क्योंकि दूसरे के मनपर प्रभाव डालने की जो शक्ति आपकी वाणी में है दूसरे किसी की वाणी में नहीं। इस समय आप ही महाराज के शोकरूप रोग को दूर करने में समर्थ वैद्य हैं। किस प्राणी का कल्याण किस उपाय से हो सकता है, यह विवेक भगवान् की ओर से आपको ही प्राप्त है। आपके उपदेश की युक्ति अमोघ है। उपस्थित सर्व ऋषिमुनियों की यही इच्छा है कि आप शोकसागर में डूब रहे इस दम्पत्ति को बचालें। सनक, सनन्द, सनातन और सनत्कुमार, ऋभु, भृगु, अत्रि, देवल, असित, व्यास, मार्कण्डेय, गौतम, वसिष्ठ, भगवान् परशुराम, कपिल, शुकदेव, दुर्वासा, याज्ञवल्क्य, जातूकर्ण्य, आरुणि, रोमश, च्यवन, उदत्त, आसुरि, पतञ्जलि, वेदशिरा, पञ्चशिरा, हिरण्यनाभ, कौशल्य, श्रुतदेव और ऋतध्वज ये सारे ही दैवी ऐश्वर्यसम्पन्न ज्ञाननिष्ठा वाले महापुरुष हैं, परन्तु संसार के शोकरूप रोग को दूर करने की विशेषकुशलता परमात्मा ने आप ही को दी है। आप ही राजा का शोक दूर करने में समर्थ हैं।

## नारदजीद्वारा मृतात्मा का आह्वान.

ऋषिमुनियों की आज्ञा मान कर श्रीनारदजी ने अनेकविध से पारमार्थिक उपदेश किया। परन्तु उस से राजा तथा राणी के मन की पुत्रवियोगरूप शोकाग्नि किसी प्रकार भी शान्त नहीं हुई। पश्चात् नारदजी ने मृतराजकुमार की आत्मा का आह्वान किया। जब आत्मा आकर मृत शरीर में प्रवेश कर गया, तब राजकुमार को सम्बोधनकर नारदजी कहने लगे—हे जीवात्मन्! तेरा कल्याण हो! देख तेरे इस शरीर के सम्बन्धी माता, पिता तथा अन्य सगासम्बन्धी तेरे विना अतिव्याकुल हो रहे हैं। इसलिये इनके ऊपर दया करके तू इसी राजकुमारशरीर में रहकर नानाप्रकार के राजकीय दुर्लभ भोगों को भोग। समय आने पर राज्यशासन को अपने हाथ में लेकर प्रजा का पालन करना।

श्री नारदजी के वचनों को सुनकर राजकुमार का आत्मा कहने लगा-भगवन्! कर्मशृङ्खलाओं से बँधा हुआ मैं दैव, तिर्यक् और मनुष्ययोनियों को प्राप्त करता आया हूँ। उन कितनी ही योनियों में कभी ये लोग मेरे पुत्र हुए और कभी इस समय के समान मैं इनका पुत्र हुआ। इसप्रकार से सारे जीव इस संसार में समय समय पर सब के बन्धु, मित्र, मध्यस्थ, उदासीन, वैरी इत्यादि होते ही रहते हैं। जिस

प्रकार पैसा, रुपया, अशर्फी आभूषण आदि समय समय पर सब की मिल्कियत में आते रहते हैं उसीप्रकार जीव का सम्बन्ध भी सब के साथ होता रहता है। भगवन्! संसार में जीवितप्राणी का सम्बन्ध भी अनियत रहता है। क्योंकि जो गो महिष आदि एक समय पुरुष के पास हैं, आवश्यकता पड़ने पर उन्हें दूसरे के हाथ बेच दिया जाता है। उस समय उनका सम्बन्ध खरीदने वाले के साथ हो जाया करता है। उससमय खरीदनेवाला पुरुष उन पशुओं में अपना ममत्व कर लेता है। जबतक किसी का किसी के साथ सम्बन्ध है तबतक ही परस्पर, एक दूसरे के साथ ममत्वबुद्धि रहती है। इसी नियम के अनुसार अभिमान से रहित यह नित्य जीव, जबतक मातापिता आदि के सम्बन्धवाले किसी भी शरीर में रहता है तभी तक शरीर सम्बन्ध से उन में इसका ममत्व रहता है। शरीर का विच्छेद होते ही वह ममत्व धीरे धीरे नष्ट हो जाता है। भगवन्! यह आत्मा नित्य, विकार-शून्य, सूक्ष्म, सर्व का आश्रय, स्वयंप्रकाश और प्रभु है, इसलिये अपनी मायाशक्ति के गुणोंद्वारा अपने आप को विग्रहरूप में ले आता है। न इसका अपने आप के सिवा कोईअत्यन्त प्रिय है और न कोई वैरी। केवल यही अद्वैतस्वरूप सर्वबुद्धियों का साक्षी और सर्वकर्त्ताओं के गुणदोष का देखनेवाला है। यह आत्मा न तो किसी गुण को ग्रहण करता है और न कर्मफल का भोक्ता है। यह तो सदा उदासीन के समान स्थित रहा करता है और ईश्वर होकर कार्य कारण का द्रष्टामात्र है। इतना कहकर राजकुमार की आत्मा उस शरीर को छोड़कर फिर चली गयी। अपनेपुत्र के आत्मा का उपदेश सुनकर महाराज चित्रकेतु और राणी बड़े विस्मित हुए और पुत्रमोह तथा उसके वियोगजन्य शोक को परित्याग कर दिया। राजकुमार के मृत-शरीर को लेजाकर उसकी और्द्धदैहिक क्रिया कर दी। राजकुमार के मारने वाली सब राणियाँ बालहत्या के दोष से हतप्रभा हो गईं और अपने पाप की निवृत्ति के वास्ते प्रायश्चित्तकर्मों का अनुष्ठान करने लगीं। महाराज चित्रकेतु ने भी संसार को अन्धकूप समझ कर राजपाट त्याग दिया, यमुनाजी में स्नान कर नारदजी के चरण पकड़ लिये और उनसे दीक्षा लेकर परमार्थ के पथिक बन गये।

## (९ तरङ्ग)

## प्रह्लाद की रक्षा.

महाराज चित्रकेतु का चरित्र श्रीमद्भागवत के छठे स्कन्ध के १४-१५-१६ अध्यायों में लिखा है। इस कथा से श्रीनारदजी के सर्वोपरि उपदेश कौशल्य का पता चलता है। और यह भी विदित होता है कि इस देश में प्रेताह्वान की प्रथा नवीन नहीं, बल्कि बहुत पुरानी है। योगशक्तिद्वारा जहाँ स्वतन्त्र रूप से ऐसे कार्य लिये जाते थे वहाँ हमारे पूर्वज मृत, अन्ययोनियों अथवा गर्भमेंस्थित आत्मा-ओं को उपदेश भी दिया करते थे। अभिमन्यु का माता के गर्भ में ही चक्रव्यूहकी युद्धविद्या का ज्ञान प्राप्त करना, प्रह्लाद का अपनी माता के गर्भ में भक्तियोग का ज्ञानलाभ करना आदि योगविद्याचमत्कार विषयक अनेकों ही कथाएं पुराणों में वर्णित हैं। यदि उन सब कथाओं को यहाँ लिखा जाय तो ग्रन्थ का कलेवर बढ़

जायगा। उन में से केवल भक्तप्रवर प्रह्लाद की जन्म कथा ही यहाँ पर लिखी जाती है। क्योंकि प्रह्लाद के चरित्रों के साथ श्रीनारदजी का खास सम्बन्ध रहा है और प्रह्लाद के गुरु भी श्रीनारदजी ही हैं। नारदजी ने ही अपनी योगशक्तिद्वारा प्रह्लाद को गर्भ में भक्तियोग का उपदेश किया था। नारदजी देवर्षि हैं और देवगण के साथ इनका जाति तथा धर्म का सम्बन्ध है। उस सम्बन्ध की दृष्टि से प्रह्लाद जैसे दैत्यकुलोत्पन्नव्यक्ति के प्राणों की रक्षा करना देवजाति के लिये अनिष्टकारी था। पर नारदजी इसवात को भलीप्रकार समझते थे कि यदि विरोधिजाति के किसीव्यक्ति में भी दैवी सम्पत्ति के लिये पक्षपात का भाव हो तो उसकी रक्षा अवश्य होनी चाहिये। उसके साथ भी द्वेषभाव रखना भूल है। अन्यायी के साथ उसके अन्याय के उत्तर में कठोर व्यवहार करना नैतिकदृष्टि से ठीक हो सकता है और इससे अपनी जाति को लाभ भी पहुँच सकता है। पर अन्यायी लोगों में यदि कोई न्याय और धर्म का समर्थन करनेवाला मनुष्य पैदा हो जाए तो न्याय के पक्षपातियों को उसकी रक्षा अवश्य करनी चाहिये। विरोधिजाति का होने के कारण किसी धर्मात्मा पुरुष को भी हानि पहुँचाने का यत्न करना अनुचित पक्षपात है और ऐसा व्यवहार अपनी जाति के लिये भी हानिकर हो जाता है। विरोधिजाति के भी धर्मात्मा लोगों की रक्षा करना दोनों जातियों में प्रेम का बीज लगा देता है। इसी विचार से नारदजी ने प्रह्लाद की रक्षा की। उन्होंने योगदृष्टिद्वारा यह जान लिया था कि हिरण्यकशिपु के घर में जन्म लेनेवाले बालक पर दैवी सँस्कारों का प्रभाव पड़ा हुआ है। यदि इसकी रक्षा की जाए तो इससे न-केवल दैत्यजाति का ही गौरव बढ़ेगा बल्कि वह देवताओं का उद्देश्यसिद्ध होने में भी भारी सहायता करेगा। देवगण के धर्म की महिमा बढ़ाने का अद्वितीय साधन बनेगा और इसके चरित्रों से संसार का महान् कल्याण होगा। इन्हीं सब बातों को देखकर श्रीनारदजी स्वजातीय देवगणों की इच्छा के विरुद्ध इन्द्र की क़ैद से प्रह्लाद की रक्षा करने पर कटिबद्ध हो गये। सर्वप्रथम प्रह्लाद की माता को श्रीनारदजी ने छुड़ा लिया। और जबतक प्रह्लाद का जन्म नहीं हो गया तबतक उस अनाथा का भरणपोषण करते रहे। देवगण कहीं इसका वध न कर दें, इस भय से उसे अपने आश्रम में ही रक्खा और उसको अपनी दृष्टि से कभी ओझल नहीं होने दिया। देवराज इन्द्र के विरोध की कुछ भी परवाह नहीं की। देवगण एक ओर थे और नारदजी दूसरी ओर। इतना साहस और त्याग का कार्य श्रीनारदजी ने स्वजाति और धर्म के गौरव के लिये ही किया था, जिसे देवगण मोह तथा द्वेषवश भूल रहे थे। दैत्यगण भी ऐसे त्यागी और परोपकारी महात्मा के उपकार को नहीं भूले। यही कारण है कि श्रीनारदजी पर दैत्यों को भी वैसा ही विश्वास था जैसा देवगण को हो सकता था।

## प्रह्लाद की आत्मकथा.

श्रीनारदजी के प्रह्लाद सम्बधी इस उत्तमचरित्र को श्रीवेदव्यासजी श्रीमद्भागवत के सप्तम स्कन्ध के सप्तम अध्याय में इसप्रकार लिखते हैं कि "जब भक्तराजप्रह्लाद अपने गुरु के पास विद्याध्ययन करते थे तब एक दिन एकान्त में सब दैत्य बालकों ने मिलकर प्रह्लाद की अलौकिक भगवद्भक्ति को देखकर, उनसे भक्ति और अध्या-

त्मविद्याप्राप्ति का कारण पूछा। सब बालक प्रह्लाद के सामने बैठ गये। और बार-म्बार प्रह्लाद के अलौकिकज्ञान की प्राप्ति का कारण पूछने लगे। प्रह्लाद बालकों की उत्कटजिज्ञासा देखकर हँसते हुए कहने लगे कि हे प्रियमित्रो! आपकी इस ज्ञान-पिपासा को देखकर मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई है। मैं अपना आदि से लेकर अबतक का सारा वृत्तान्त सुनाता हूँ, उसे आपलोग ध्यान देकर श्रवण करें। मेरे जीवन-वृत्तान्त को समझकर उस पर चलने का प्रयत्न करोगे तो उससे आपलोगों का बड़ा कल्याण होगा। अच्छा! अब आप लोग ध्यान देकर श्रवण करें। मेरा चचा हिर-ण्याक्ष संसार में एक अद्वितीय योगी और योद्धा था। राजस स्वभाववश वह इस पृथिवी को नाश करने का प्रयत्न करने लगा। उसके इस दयाशून्य प्रयत्न को देख कर भगवान् ने वराहरूप धारण कर उसका वध कर डाला। मेरे पिता हिरण्यक-शिपु को जब अपने भाई की मृत्यु का हाल मालूम हुआ तो वह अति दुःखित हुआ। भाई के वियोग से दुःखित होकर मेरा पिता भगवान् विष्णु से वैरशोधन के उपाय सोचने लगा। उसने सोचा-यदि मैं योग और तपद्वारा हिरण्यगर्भ की शक्तियों को अपने में आविर्भूत कर लूँ तो अवश्य ही सफलमनोरथ हो सकूँगा। उसने इस सत्यसिद्धान्त को समझ लिया था कि चेतन ही इस संसार में सत्यवस्तु है, उससे भिन्न सब अतथ्य है। उसने विचार किया कि उस चेतन के साथ सब का अभेद है तो यह कोई आश्चर्य की बात न होगी कि चैतन्य के साथ निरन्तर अभेद स्था-पन रखकर योग और तपद्वारा मैं हिरण्यगर्भ की शक्तियों को प्राप्त कर लूँ। हिर-ण्यगर्भ की शक्तियाँ मेरे हाथ में आ जाने पर मैं विष्णु का विष्णुत्व धूल में मिला दूँगा। संसार से ईश्वर की मान्यता उठा दूँगा। ईश्वर की जागृति का कोई भी मार्ग न रहने दूँगा। पञ्चभूतों के समान ही ईश्वर को परार्थ बना दूँगा। इसप्रकार निश्चय कर मेरे पिता राज्यकोश का प्रबन्ध ने दूसरों को सम्भाला और स्वयं तप करने के लिये बाहिर मन्द्राचलपर्वत पर चला गया। जब देवगणों को यह ज्ञात हुआ कि मेरा पिता तप करने के लिये राज्य छोड़कर दूर देश में चला गया है तो देव-ताओं ने दैत्यों को दण्ड देने का अच्छा अवसर जान, इन्द्र की अध्यक्षता में एक बड़ी भारी देवसेना लाकर हमारी राजधानी पर अचानक चढ़ाई करदी। देवताओं और दैत्यों का युद्ध हुआ। उस युद्ध में दैत्यों की पराजय हुई। सब दैत्य युद्धभूमि छोड़ कर भाग निकले। इन्द्र ने मेरी माता को कैद कर लिया। उससमय मैं अपनी माता के गर्भ में था। जिस समय मेरी माता को कैद कर इन्द्र लिये जा रहा था उस समय मेरी माता की दशा बड़ी करुणाजनक थी। भय और अपमान के ख़्याल से कभी कभी मूर्छित हो जाती थी। होश आने पर पागलों के समान उसकी दशा हो जाती थी। कभी आत्मघात का प्रयत्न करती तो कभी उच्चस्वर से कुररी के समान चिल्ला चिल्लाकर रोदन करने लगती। इसी अवसर पर श्रीनारदजी मार्ग में मिल गये। आर्द्रहृदय नारदजी मेरी माता की दयनीयदशा को देखकर, इन्द्र से कहने लगे कि हे इन्द्र! यह दैत्यराज की पत्नी निरपराध है, इसे कष्ट देना तुम्हें योग्य नहीं। इस परमसती स्त्री को कष्ट देने से तुम्हारा कल्याण न होगा। सती-साधु को कष्ट देकर तुम अपना ही विनाश कर बैठोगे। इस लिये जल्दी से इसे तुम मुक्त कर दो। यदि मेरी बात न मानोगे तो तुम यह समझ लो कि तुम्हें मेरे कोप का भाजन

होना पड़ेगा। श्रीनारदजी के वचनों को सुनकर इन्द्र भयभीत हो गया और हाथ जोड़कर कहने लगा। कि भगवन्! मैं इसे किसीप्रकार का भी कष्ट न दूँगा, यह मेरी कैद में तब तक ही रहेगी जबतक इसके बालक का जन्म न हो जायगा। बालक का जन्म हो जाने पर इसे छोड़ दूँगा। देवगण के वैरी हिरण्यकशिपु के दुर्विषह्य वीर्य को यह धारण किये हुए है, उसे हम जन्मते ही नष्ट कर देने का विचार रखते हैं। इन्द्र की बातों को सुनकर श्रीनारदजी कहने लगे कि हे देवराज! यह हिरण्यकशिपु का बालक निर्दोष है। यह ईश्वर का बड़ा भक्त होगा, भगवान् इसके रक्षक होंगे तू इसका वध कर न सकेगा। यदि तुम लोग अज्ञतावश इसका अनिष्ट करने का प्रयत्न करोगे तो तुमलोगों को ही हानि उठानी पड़ेगी। मैं तुम से अनुरोध करता हूँ कि तुम इस राजमहिषी को छोड़ दो। श्रीनारदजी के इन वचनों को मान कर इन्द्र ने उनकी परिक्रमा करके प्रणाम किया और मेरी माता को मुक्त कर स्वयं स्वर्ग को चले गये। तब मेरी माता अपनी भावीरक्षा के लिये मुनि से रोदन करती हुई प्रार्थना करने लगी।

मेरी माता की प्रार्थना को सुनकर दयार्द्रहृदय श्रीनारदजी उसे अपने आश्रम में ले गये और आश्वासन देते हुए कहने लगे कि हे पुत्रि! जबतक तेरा पति लौट कर नहीं आ जाता तबतक तू इस आश्रम में सुखपूर्वक निवास कर। यहाँ पर तेरी ओर कोई आँख उठाकर भी न देख सकेगा। मेरी माता भी मुनि के आश्रम में रहना अपने लिये हितकर समझकर वहाँ ही रहने लगी और अपने गर्भ की रक्षा के लिये भक्तिपूर्वक ऋषि की सेवा करने लगी। मुनिमहाराज भी मेरी माता के दुःख को भुलाने के लिये तथा मुझे दैवीभावों से संस्कृत करने के लिये प्रतिदिन धर्म और ज्ञान के गुह्यतत्त्वों का उपदेश किया करते थे। समय अधिक गुज़र जाने तथा स्त्रीस्वभाव के कारण मुनि के उस दिव्य उपदेश को मेरी माता तो भुला बैठी परन्तु मुझ पर मुनि की विशेष अनुग्रह है कि उनका धर्मोपदेश तथा ज्ञान मुझे अबतक बराबर याद है।

## देहात्मविवेक.

प्यारे मित्रो! यदि आपलोग मेरे वचनों पर श्रद्धा तथा विश्वास करोगे तो आपलोगों को भी देहात्मविवेकिनी बुद्धि प्राप्त होगी। जो उपदेश मैंने श्रीनारदजी से सुना था उसमें से कुछ अंश आप लोगों को सुनाता हूँ, उसे ध्यान देकर श्रवण करो।

जन्म, स्थिति, वृद्धि, परिणाम, अपक्षय और विनाश ये षड्विकार शरीर के हैं, आत्मा के नहीं। यह बात ठीक है कि जिसप्रकार वृक्ष के रहने पर ही ईश्वर-मूर्ति-कालद्वारा ये छः विकार वृक्ष के फलों में दृष्टिगोचर होते हैं उसीप्रकार आत्मा के आश्रय से ही देह में कालशक्ति से षड्विकार दृष्टिगोचर होते हैं। इस लिये यह मानना पड़ता है कि शरीर विनश्वर हैं परन्तु आत्मा, नित्य, अव्यय, शुद्ध, एक, क्षेत्रज्ञ, सर्व का आश्रय, अविक्रिय, स्वप्रकाश, सर्व का कारण, व्यापक, असङ्ग, अनावृत्त है, इन्हीं बारहप्रकार के लक्षणों से आत्मस्वरूप का निश्चय करके शरीरादि में अहं-ममभाव तथा मोह का परित्याग करदो। अपरोक्ष आत्मज्ञानजिज्ञासु को चाहिए कि जिसप्रकार सुनार या न्यारिया खदान के पत्थरों में मिले हुए

सुवर्ण को युक्ति से प्राप्त कर लेता है उसी प्रकार अध्यात्मयोगरूप युक्ति से शरीरादि से भिन्न ब्रह्मस्वरूप-आत्मतत्त्व को प्राप्त कर ले। मूलप्रकृति, महत्तत्त्व, अहंकार, पञ्चतन्मात्रा ये आठ प्रकृतियाँ हैं। पञ्चज्ञानेन्द्रिय, पञ्चकर्मेन्द्रिय, मन, पञ्चस्थूलभूत ये सोलह विकृत भाव हैं। इन चौवीसतत्त्वों में एक आत्मतत्त्व साक्षीरूप से विद्यमान है। इन चौवीस तत्त्वों के संघात्मक अपने अपने शरीरों में आत्मा की खोज करनी चाहिये। अव्यग्र हो कर शुद्धमन से सृष्टि और लय को प्रतिपादन करनेवाली श्रुतियों का विचार कर अन्वयव्यतिरेक के शास्त्रीय प्रकार का अनुसरण और सर्वमायिक प्रपञ्च के निषेध के अवधिभूत आत्मतत्त्व का निश्चय कर संसार से मुक्त होने का यत्न करना चाहिये।

जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति ये अवस्थाएं बुद्धि के परिणाम हैं। एक ही आत्मतत्त्व इन तीनों अवस्थाओं का द्रष्टा है। गन्ध में अनुगतवायु के समान गुणात्मक क्रियाजन्य बुद्धि का परिणामभूत जाग्रदादि अवस्थाओं में अनुगत आत्मतत्त्व को उनसे विलग ब्रह्मस्वरुप से साक्षात्कार करें। अज्ञानमूलक बुद्धि के गुणकर्म निमित्तक यह संसार असत्य भी है तो भी पुरुष को स्वात्मज्ञान का उदय न होने से स्वप्न के समान अनुभव होता ही रहता है। इसलिये आप लोगों को चाहिये कि त्रिगुणात्मक कर्मों के वीजभूत अज्ञान को जलाने का प्रयत्न करें। जाग्रदादि बुद्धि की अवस्थाओं को अवरुद्ध करनेवाला केवल आत्मयोग ही है और इसीसे अज्ञानबीज भस्म किया जा सकता है। विना भगवत्कृपा के आत्मयोग की सिद्धि दुष्कर है। इसलिये सर्वप्रथम ईश्वरभक्ति आवश्यक है। वैसे तो आत्मज्ञान उदय होने के अनेक साधन हैं परन्तु मेरे गुरुदेव का वतलाया हुआ सर्वोत्तम साधन यह है कि जिस प्रकार के कर्म, उपासनादिद्वारा भगवान् में प्रीति पैदा हो वही आत्मज्ञान का उत्तम साधन कहा जा सकता है। ईश्वरप्रीति के जनक अन्तरंग साधन भक्तिपूर्वक गुरुशुश्रूषा, सर्व को परमात्मा का स्वरूप समझकर उपार्जित धन का यथायोग्य दान करना, साधु और ईश्वरभक्तों का सत्सङ्ग करना, सर्व कर्मों के फल को ईश्वर में अर्पण कर परमात्मा की आराधना करना, श्रद्धापूर्वक परमात्मा की कथाओं का श्रवण करना, स्वयं ईश्वर का गुणानुवाद गायन करना, भगवत्प्रतिमाओं का प्रेमपूर्वक अर्चनपूजन करना, उनके चरणारविंद का ध्यान करना, भगवान् ही एक सत्य है उनसे भिन्न नाम रूपात्मकभाव सत्याभासमात्र हैं वही परमात्मदेव सर्वभूतों में विराजमान हो रहे हैं, ऐसा मनमें निश्चय कर यथाशक्ति दानमान से सबका आदर करना। ऐसा अनुष्ठानात्मक आचार बना लेने पर आपलोग अपने आप ही काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मत्सर तथा मनसहित पञ्चज्ञानेन्द्रियों पर विजय प्राप्त करलोगे। यही सब ईश्वरप्रीतिरूप सम्पत्ति के चोर तथा डाकू हैं। इनपर विजय मिल जाने पर भगवत्प्रीति का उदय अपने आप ही हो जाता है। जब भगवत्प्रीति का सँस्कार आप लोगों में होने लगेगा तब आप लोगों को इसप्रकार की अवस्था का अनुभव हुआ करेगा।

## कृतकृत्य भक्त.

भगवत्प्रीति का हृदय में उदय होते ही परमात्मा के लीलाविग्रह से किये गये नानाविध चरित्रों को सुनकर शरीर रोमाञ्चित हो जाया करेगा। मनोमल प्रक्षा-

लिनी अश्रुधारा का आविर्भाव होगा, कभी गद्गद्कण्ठ से प्रेमोन्मत्त होकर उच्च-स्वर से गाने लगोगे तो कभी परमात्मा के विरह का अनुभव कर रुदन करने लगोगे। इसप्रकार परमात्मविषयकप्रेमधारा प्रवल होती जायगी। ऐसी दशा में आप लोग कभी कभी अपनी शारीरिक दशा को भी विस्मृत हो जाया करोगे। उस समय आप लोगों की दशा ग्रहग्रस्त पागल की-सी हो जाया करेगी। कभी आप अट्टहास करोगे तो कभी निर्लज्ज होकर नाचोगे, चिल्लाओगे, प्रिय का ध्यान करोगे शोकसूचक लम्बी लम्बी श्वासें लोगे, कभी नारायण! नारायण!! नारायण!!! नामों का उच्चारण करोगे, कभी सब को हरिरूप समझ कर उन्हें प्रणाम करोगे। हे मित्रो! जब अपने आप ही ऐसी अवस्थाओं का अनुभव आप लोगों को होने लगेगा तब समझना कि हमलोगों में स्थिररूप से भगवत्प्रेम उदय हो गया है। स्थायी भगवत्प्रेम के उदय होते ही तुमलोग सर्वप्रकार के बन्धनों से मुक्त हो जाओगे। ईश्वर भावना की प्रवलता से आपलोगों का मन तथा शरीर परमात्मा के स्वरूप का अनुकरण करने लगेगा। इस से आपलोगों का अज्ञान और वासनाएं नष्ट हो जाएंगी। अज्ञान और वासनाओं के क्षय होते ही आपलोग भगवान् को प्राप्त कर लोगे। ऐ भ्राताओ! यह हरिमिलन रागद्वेषयुक्त अन्तःकरणवाले देहधारी के संसारचक्र का नाशक है। यह ब्रह्मनिर्वाण है। यही मोक्ष है। यही निरतिशयानन्द है। आत्मज्ञानियों का परमधन है। यह सब मातृकल्पा भगवद्भक्ति से ही प्राप्त हो सकता है। इसलिये आपलोग भी भक्तिभावपूर्वक हृदयस्थ परमात्मा का भजन करो। पैतृक आसुरीय अज्ञान का त्याग कर दो।

## आत्मप्राप्ति का साधन.

ऐ असुरवालको! आकाश के समान हृदय में वर्तमान, अपने तथा सर्वप्राणियों के सखा भगवान् की उपासना करने में क्या कोई परिश्रम है? हरिसेवा छोड़कर विषयों के सम्पादन तथा सेवन से क्या कोई लाभ है? स्त्री, पुत्र, धन, पशु, घर, पृथिवी, ख़ज़ाना द्रव्यादिक तो सारे ही क्षणभङ्गुर हैं और भोक्ता की आयु को क्षीण करनेवाले हैं। फिर इन विनश्वरपदार्थों से जीव का क्या कल्याण हो सकता है? इसीप्रकार यज्ञ उपासनादि से प्राप्त होनेवाले स्वर्गादि लोक भी विनश्वर हैं। वे भी सातिशयादिक दोषों से दूषित हैं। दृष्ट तथा श्रुतदोषों से रहित भगवद्भक्ति ही आत्मप्राप्ति के वास्ते उत्तम साधन है। इसलिये आप सब लोग भगवान् का भजन किया करो। देखा जाता है कि कोई विद्वन्मानी पुरुष किसीविशेष प्रयोजन के लिये कोई कर्म करता है, पर उसे उसके अभिलषित ध्येय के विपरीत ही फल प्राप्त होता है। चित्त की निस्तरङ्गावस्था में सुख का आविर्भाव होता है। तरङ्गित चित्त में सुख तिरोहित हो जाता है। जीव सदा यही चाहता है कि उसके दुःखों का विनाश हो और सुख की प्राप्ति हो। पर यह कभी हो नहीं सकता कि क्रिया से, चेष्टा से, इच्छा से किसी जीव को सुख प्राप्त हो सके। सुख प्राप्त होगा तो सर्वप्रकार की चेष्टाओं की निवृत्ति से ही होगा निश्चेष्ट—निस्तरङ्गचित्त में जब सुख का आविर्भाव होगा तब सर्वप्रकार के दुःखों का नाश हो जाना स्वाभाविक है। इसलिये आप सब को कर्म से सुख प्राप्ति की आशा का परित्याग कर देना चाहिये। यही पथ आप लोगों के लिये कल्याणकारी है। इस संसार में पुरुष जिस शरीर के लिये नानाविध की काम्यवस्तुओं की इच्छा करता तथा उनके सम्पादन करने में प्रयत्न

करता है, वह शरीर तो दूसरे का भोग्य तथा विनश्वर है। जब अतिसमीपी शरीर की यह दशा है तो स्त्री, पुत्र धनादि की कथा ही क्या है? स्वयं आनन्दस्वरूप इस आत्मा का तुच्छ धनादि से क्या हित हो सकता है? ऐ असुरो! विचारो तो सही कि प्राचीन कर्मों से क्लेशित हुए इस शरीरधारी जीव का गर्भवासादि अवस्थाओं में क्या निजस्वार्थ है? यह देहाभिमानी जीव आत्मानुवर्ती देहद्वारा कर्म करता है और फिर उन्हीं कर्मों से देह प्राप्त करता है। इसप्रकार इस जीव के अपने स्वरूपाज्ञान से कर्म देहात्मिक शृङ्खला का विच्छेद होने में नहीं आता। यदि देहकर्मात्मिक शृङ्खला का विच्छेद करना चाहते हो तो अपने स्वात्मभूत हरि का निष्कामभाव से भजन करो। वही धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष का आश्रय है, उसका भजन करने से ये सब अपने आप ही आ मिलते हैं। देव असुर, मनुष्य, यक्ष, गन्धर्व, इनमें कोई भी हरि का भजन कर सुखी हो सकता है, जिसप्रकार हम लोग हैं। द्विजत्व, देवत्व, ऋषित्व, पाण्डित्य, दान, तप, यज्ञ, शौच, व्रत सुशीलत्वादि ही प्रसन्नता के कारण नहीं, किन्तु परमात्मा की प्रसन्नता का कारण तो निष्काम भक्ति ही है। इससे अतिरिक्त दूसरे साधन ईश्वरप्रीति के लिये निष्फल ही हैं। इसलिये अपने समान सब के दुःखसुख का ख़्याल रखते हुए, हे दानवो! परमात्मा की भक्ति करो। हे दैत्यगण! यक्ष, राक्षस, स्त्रियाँ शूद्र, खग, मृग, स्थावर भी भगवद्भक्ति के अवलम्बन से मुक्ति प्राप्त करने में समर्थ हुए हैं। प्यारे भाइयो! इससंसार में इतना ही पुरुष का उत्कृष्ट स्वार्थ महापुरुषों ने बतलाया है कि "एकान्त भक्तिर्गोविन्दे यत्सर्वत्र तदीक्षणम्" सब में परमात्मा का ही दर्शन करते हुए परमात्मा की भक्ति करो। इसप्रकार सारे बालक प्रह्लाद के उपदेश को श्रवण कर अतिप्रसन्न हुए और उसको छाती से लगाकर सब ने कृतज्ञता प्रगट करते हुए परमात्मा की भक्ति करने की प्रतिज्ञा की। बालकों के सहित भक्तराज प्रह्लाद अपने गुरुदेव श्रीनारदजी का गुणानुवाद गायन करने लगा। भक्ति से नतमस्तक कर ध्यान में गुरुदेव के चरणों में अपना शीश रक्खा। श्रीनारदजी ने अपनी अमोघ दिव्यदृष्टि से दिव्यगुणयुक्त बीज देखा था, उस बीज को अपनी दया दृष्टि से रक्षित रख कर तथा अपने उपदेशामृत से परिपुष्ट कर वृक्षरूप में ले आए थे, वही वृक्ष अब अपने दिव्यगुणों का प्रसार कर रहा है। संसार के जीव उन गुणों से लाभ उठाकर संसारामय से मुक्त हो रहे हैं। श्रीनारदजी ने भक्तराज प्रह्लाद की रक्षा कर संसार का महान् उपकार किया है। यदि प्रह्लाद के जीवनचरित्र का अस्तित्व संसार में न होता तो श्रद्धा, भक्ति, विश्वास और आस्तिक्य के स्वरूप का बहुत कम जीवों को निश्चय होता। सम्भव है ईश्वरसत्ता की मान्यता संसार से कब की उठ गई होती। ईश्वर है, इसका दानवों को भी निश्चय हो गया। यदि बिना किसी युक्ति के सर्वव्यापक ईश्वरसत्ता को सिद्ध किया है तो प्रह्लाद ने ही किया है।

## (१० तरङ्ग)

## नारदजी की न्यायप्रियता.

प्रह्लाद का दिव्यजीवन बनाने में श्रीनारदजी का ही हाथ था। प्रह्लाद की रक्षा करने में श्रीनारदजी ने अपने जातीयभावों की सर्वथा उपेक्षा कर दी थी। वे धर्म-

दृष्टि को ही सदा सुरक्षित रक्खा करते हैं। न्यायपथ से कभी च्युत नहीं होते। जातीयता के विचार से श्रीनारदजी देवताओं के पक्ष के हैं, परन्तु उनकी दृष्टि में देव और दैत्य समान हैं। यही कारण है कि उभयपक्षों में श्रीनारदजी किसी को अप्रिय नहीं हैं। अपने इस प्रकार के आचरणों से श्रीनारदजी ने उदासीनों के प्रवृत्तिधर्म को स्पष्ट कर दिया है। एक उदासीनसाधु को चतुर्थाश्रमरूप उदासीनाश्रम के किसी भी नियम का उल्लंघन न करते हुए जनसमाज में किस प्रकार का व्यवहार रखना चाहिये, ये सब व्यवहारधर्म उनके आचरणों से पता लग जाता है। आगे चलकर श्री भगवान् वेदव्यासजी ने श्रीमद्भागवत के अष्टम स्कन्ध के एकादश अध्याय में बलि और इन्द्र का युद्ध वर्णन किया है। देवताओं और दैत्यों का यह जातीय युद्ध था। इस युद्ध में उभयपक्ष के बड़े बड़े बली योद्धा काम आए। सब से अधिक दैत्यों को क्षति हुई। दैत्यराज बलि इन्द्र के साथ युद्ध करता हुआ घायल होकर रणभूमि में मूर्छित हो गया। इसके बाद देवराज इन्द्र ने कितने ही दैत्ययोद्धाओं का वध कर डाला। इन्द्र के द्वारा नमुचि का वध हो जाने पर दैत्यसेना अनाथ हो गई। दैत्यगण इधर उधर भागने लगे। दैत्यगण को घेर घेर कर देवगण विनाश करने लगे। श्रीनारदजी से दैत्यों की यह दयनीय दशा देखी न गई। उसी समय देवर्षि श्रीनारदजी ने युद्धभूमि में आकर देवताओं को उस निर्दय कार्य से रोक दिया। दैत्यगण अपने प्राण बचाकर अपने लोक को चले गये। एवं देवगण भी स्वर्गलोक को चले गये। युद्ध में काम आए दैत्यों को शुक्राचार्यजी ने सञ्जीविनीविद्या के प्रभाव से जीवित कर लिया और बलि भी उन्हीं की कृपा से राज़ी हो गया। इस प्रकार से दैत्यों की रक्षा हो गई। यदि श्रीनारदजी इस युद्ध के समय में अपने विश्वव्यापकप्रेम का परिचय न देते और अपने जातीयहित को सामने रखते तो दैत्यों की रक्षा असम्भव थी। दैत्यों की रक्षा का श्रेय श्रीनारदजी को ही है। यह है नारदजी की साधुता का एक उज्ज्वल निदर्शन, जो उनके महत्त्व को सूचित कर रहा है। क्या ऐसी दशा में नारदजी कभी कलहप्रिय कहे जा सकते हैं। जिसप्रकार देवताओं को अन्याय और अत्याचार से रोकने का प्रयत्न नारदजी किया करते थे उसीप्रकार दैत्यों को भी सन्मार्ग में चलने का उपदेश दिया करते थे, परन्तु दैत्यगण राजसप्रकृति के थे, इनलोगों में उनका उपदेश सफल नहीं होता था, इसीवास्ते दैत्यों के दर्पदलन के वास्ते कभी कभी आप भी देवताओं की सहायता में प्रवृत्त हो जाते थे।

## दानवों को सावधान करने का यत्न.

मत्स्यपुराण के १३४ वें अध्याय में श्रीव्यासजी लिखते हैं कि एकसमय देव और दानवों का बड़ा भयानक युद्ध हुआ। दानवों ने देवताओं को पराजित किया। दानवलोग देवताओं को ढूँढ-ढूँढ कर मारने तथा कष्टदेने लगे। शंकरजी ने देवताओं की इस विपत्ति और दानवों के अन्याय को देखकर दानवोंके वध करने का विचार किया। जब नारदजी को यह पता लगा कि श्रीशंकरजी स्वयं दानवों का वध करना चाहते हैं तो दयालुमुनि का हृदय दया से द्रवीभूत हो गया। दानवों का किसी प्रकार का अनिष्ट न हो इसविचार से उन्हें समझाने के लिये आप स्वयं उनके नगर त्रिपुर में चले गये। त्रिपुर में नारदजी के पहुँचने पर दानवों ने मुनि का बड़ा आदरसत्कार किया। कुशलप्रश्न के अनन्तर परस्पर वार्तालाप प्रा-

वीरवप्पा के सम्बन्ध में एक यह भी लोकोकोक्ति प्रसिद्ध है कि उन सामन्तों से मिलकर वप्पा ने अपने मामा से चित्तौर का राज्य छीन लिया। परन्तु यह बात केवल कल्पना ही प्रतीत होती है। क्योंकि वप्पा एक धर्मात्मा महापुरुष थे। अतः उनके द्वारा यह विश्वासघात कदापि विश्वसनीय नहीं हो सकता। विशेषतया आदर्शमहात्मा हारीतमुनि के शिष्य होकर वप्पा ऐसा निन्दनीय कार्य कदापि नहीं कर सकते थे। हां, यह हो सकता है कि उनके मामा के पीछे कोई सन्तान न हो, अतः पीछे से वेही राज्य के उत्तराधिकारी ठहराए गये हों। इस प्रकार वीर वप्पा अपने अद्भुत बाहुवल से देश और जाति के अमूल्यगौरव की रक्षा करते करते बहुत दिन तक चित्तौर में शासन करते रहे। अन्त में हारीतमुनि के धार्मिक उपदेशों की मर्य्यादानुसार वीरवरवप्पा ७६३ ई० ( ८२० वि० ) में अपने बेटे को राज्यतिलक देकर आप स्वयं संसार से विरक्त हो गये। तब से वप्पा का शेषजीवन भगवान् शङ्कर की उपासना में व्यतीत हुआ।

## महामुनि हारीत के आदर्शशिष्य

प्रातःस्मरणीय हारीतमुनि ने धार्मिकवीर कुमारिल और नतिकवीर वप्पा–ये दोनों ऐसे रत्न पैदा किये, जिन्हों ने जाति के मान, और धर्म को बचा लिया। वप्पा के वंशधरों ने आरम्भ से लेकर मुस्लिमराज्य के पतनतक अपने अद्वितीय पराक्रमों से देश के गौरव की रक्षा की। भारत में केवल यही एक वंश था, जिसका विधर्मियों के आगे सिर न झुका। मुस्लिमआक्रमणों की चार लहरें भारत में भिन्नभिन्न समय में आईं। उनमें प्रथमलहर वह थी जिसने सिन्धपर आक्रमण कर उसे अपने अधिकार में कर लिया। शेष तीनों का वर्णन यथासमय लिखा जायगा। इन चारों का सामना करने का अमितगौरव केवल राजपूतजाति, विशेषतया वीरवप्पा के वंशधरों को प्राप्त है।

इसप्रकार, महामुनिहारीत का वप्पा–धार्मिकशिक्षण भारत की ओर बड़े वेग से बढरहे इस्लामनद के अवरोधार्थ एक दृढबन्ध सावित हुआ। महामुनि जी के धार्मिकसदुपदेशों और विविधसदुद्योगों से हिन्दुजाति में एक अद्भुत धार्मिक उत्तेजना फैल गई। जिसके प्रभाव से हिन्दुजाति के हजारों वीरपुरुष धर्म के नाम पर हँसते हँसते वीरगति को प्राप्त हो गये। मुसलमानों को यह बतादिया कि तुम्हारी अपेक्षा कई गुणा अधिक हम अपने धर्म के लिये मरना जानते हैं। इसी धार्मिक उत्तेजना के प्रभाव से हिन्दुजाति ने राजसिंह, वीर शिवाजी, वीर वैरागी प्रभृति वीररत्नों को पैदा किया; जिनके असीम और अतुलनीय साहस से मुस्लिमराज्य भारत से सदा के लिये विदा हो गया।

उनदिनों में हिन्दुओं की नैतिक स्थिति के सुधार का काय अधिकतया वीरवर वप्पा के ऊपर अवलम्बित था+। धार्मिकस्थिति का कार्य महामना कुमारिल ने सम्भाल लिया था। अतः ये दोनों महापुरुष हिन्दु–जाति के जीवनदाता हैं।

+ ऐतिहासिकों ने वप्पा की तुलना यूरोप के चार्लस मार्टल से की है। स्पेन को जीत कर जब इस्लामी फौंज फराँस की ओर बढीं तो पैरिस की प्रसिद्ध लड़ाई में उन्हें पराजित कर इस्लामी लहर से यूरोप की रक्षाकरनेवाले फरांस के जनरल देशभक्त चार्लस

## श्रीशङ्करस्वामी

कुमारिल के शेष कार्य को पूर्ण करने का सौभाग्य माननीय श्रीस्वामीशङ्कर को प्राप्त है। कुमारिल के अमितपरिश्रम से कर्मकाण्ड का प्रचार तो सर्वत्र हो ही चुका था। तब शङ्करस्वामी ने ज्ञानकाण्ड को अधिक महत्त्व दिया। अतः यहाँ पर आपका परिचय देना भी आवश्यक है। हिन्दु-जाति के बड़े बड़े सुधारकों में आपभी प्रविष्ट हैं। बचपन से ही आप विद्यानुरागी थे। छोटी अवस्था में ही आपने समस्तशास्त्रों को हस्तामलकवत् कर लिया। जीवन के उच्चलक्ष्य ने आप को सांसारिकबन्धनों से दूर रक्खा। अतः कुमारिल के कार्यक्षेत्र को कमीकी पूर्त्ति ही आप के जीवन का ध्येय हो गया। आपने परममान्य अद्वैतसिद्धान्त की फिरसे प्राण-प्रतिष्ठा की। आप ने धर्मप्रचारार्थ कन्या-कुमारी से काश्मीरपर्यन्त भारतभ्रमण किया। आपने आवश्यकतानुसार कई एक ग्रन्थ भी लिखे। जिनमें प्रधान ये हैं-गीताभाष्य, उपनिषद्भाष्य और ब्रह्मसूत्रभाष्य। शास्त्रार्थों में आप की युक्तियों के आगे बड़े बड़े विद्वानों को हार माननी पड़ती थी। युक्तियों में आप विश्वविख्यात हो गये थे। कुमारिल के प्रधानशिष्य विद्वन्मणि मण्डनमिश्र ने अपने गुरु की अनुमति से धर्मप्रचार में आपका साथ दिया। प्रथम, मण्डनमिश्र का कर्मकाण्ड पर अधिकविश्वास था। आप के सहवास से उसकी अद्वैतवाद पर अनन्यश्रद्धा हो गई। आगे जाकर इन्हीं का नाम सुरेश्वराचार्य हुआ। धर्मप्रचार के कार्य को स्थिररूप में लाने के लिये आपने एक अच्छा ढंग निकाला; वह यह कि भारत की चारों दिशाओं में चारमठों की स्थापना की। द्वारिका में शारदा, जगन्नाथ में गोवर्द्धन, मैसूर-राज्य में शृङ्गेरी, और उत्तराखंड में ज्योतिर्मठ की स्थापना की। आप के इस प्रशंसनीय उद्योग से भारतभर के वेदविरोधी मत सब के सब दुर्बल पड़ गये। बुद्धधर्म तो यहां से सदा के लिये विदा हो गया। चतुर्थाश्रम की दशनामशाखा आप को अपना आचार्य मानती है। आप का समस्त जीवन धर्मप्रचार में ही काम आया। ३२ वर्ष की अवस्था में आपका शरीर शान्त हो गया। भारत में वैदिकधर्म के प्रचारकों में आपका नाम श्रद्धा से लिया जाता है। आपके अनुपम उपकारों से हिन्दु-जाति आपकी यावच्चन्द्रदिवाकरौऋणी रहेगी। आपके बाद आपके उत्तरधिकारियों ने भी धर्म का प्रचार अपने प्राणपण से किया।

## कुमारिल और शङ्कर की कार्यसमता

कुमारिल और शङ्कर के कार्यों में प्रायः समानता देखने में आती है। जिस प्रकार कुमारिल ने आ-जीवन धर्म-प्रचार किया-ठीक यही बात हम शङ्कर के जीवन में पाते हैं। कुमारिल ने 'श्लोकवार्तिक, तन्त्रवार्तिक, प्रभृति निबंन्ध लिखे। आवश्यकतानुसार शङ्कर को भी निबन्ध लिखने पड़े। कुमारिल के प्रशंसनीय उद्योग से हिन्दुओं

मार्टल ही थे। ठीक इसीतरह सिन्ध की विजय के बाद जब खलीफा की फौजों ने सिन्ध से आगे राजस्थान की ओर बढना चाहा तो उन्हें राजपूतरियास्तों से टक्कर लेनी पड़ी। हिन्दु-जाति के सौभाग्य से सिन्ध के पास वे क्षत्रियवंश आ उपस्थित हुये जिन्होंने आक्रमणकारी अरबों से आगे बढ कर दो हाथ किये। अपने भुजाबल से उन्होंने इस्लाम की बढरही लहर को वहीं थाम दिया। इन राजपूतसैनिकों का जनरल वीरवप्पा ही था।

को धार्मिकस्थिति उस समय उन्नत दशापर पहुँच गई थी, और शङ्कर ने उसे और भी दृढ बना दिया। यदि उधर कुमारिल अपने शरीर को तुषाग्नि में दग्ध कर देते हैं, तो इधर शङ्कर का शरीरपात भी विपक्षियोंद्वारा खिलाए गये विष से होता है। तात्पर्य यह है कि शङ्कर और कुमारिल की जीवन-घटनाएँ प्रायः सब को सब मिलती जुलती ही हैं। कुमारिल का कार्य समाप्त होते ही शङ्कर का कार्य आरम्भ होता है। सम्भव है शङ्कर ने कुमारिल के जीवन को अपना आदर्श बना लिया हो।

## कुमारिलकालनिर्णय

कुमारिल का जन्म कब हुआ-यह निश्चित नहीं कहा जा सकता। आमलोगों की यह धारणा है कि कुमारिल का जन्म ७ वीं शताब्दी के अन्त में हुआ। ऐतिहासिक लोग कुमारिल और शङ्कर के बीच का समय लगभग १०० वर्ष का स्वीकार करते हैं। शङ्कर का जन्मकाल इतिहासवेत्ताओं ने ७८८ ई० ( ८४५ वि० ) निर्धारित किया है। कुमारिल के शिष्य भवभूति जिस राजा ( यशोवर्मा ) के यहाँ राजकवि थे, काश्मीरनरेश ललितादित्य ने उसे ७४० ई० (७९७ वि०) में राज्यच्युत किया। उस समय राजकवि भवभूति कम से कम ३० वर्ष के होंगे। उक्त विचार के अनुसार कुमारिल से भवभूति का मीमांसादिशास्त्रों का शिक्षण उक्तघटना से १० या १५ वर्ष पूर्व मानना पड़ेगा। अतः कुमारिल से भवभूति का मीमांसाशिक्षण उस की १५ वर्ष की अवस्था में हुआ होगा।

उक्त विचारों के अनुसार कुमारिल का जन्मकाल ७०० या ७०५ ई० मानना पड़ेगा। "शङ्कर दिग्विजय" में लिखा है कि जब शङ्कर कुमारिल से मिले तो उन्हों ने उन्हें एक श्लोक में यह कहा कि आप तो साक्षात् स्वयं कार्तिकेय बुद्धधर्म का नाश करने के लिये मानवदेह में अवतीर्ण हुये हैं। इस समय शङ्कर की अवस्था १६ वर्ष से कम किसी तरह भी नहीं कही जा सकती। अतः उक्त दोनों महापुरुषों के परस्पर मिलने का समय ८०४ ई० ( ८६१ वि० ) ही बन सकता है। कुमारिल की अवस्था उससमय १०० अथवा १०५ वर्ष की होगी। शङ्कर जब कुमारिल से मिले तो उससमय वे अपने शरीर को दग्ध कर रहे थे। इस से यह पता चलता है कि उस समय उनका शरीर वृद्धावस्था के कारण जर्जर हो गया था। अतएव वे उसका त्याग करना चाहते थे। शङ्कर की पूर्वोक्ति से यह भी प्रतीत होता है कि उससमय बुद्धधर्म का प्रभाव सर्वथा तिरोहित-सा हो चुका था। कुमारिल के धार्मिक-उपदेशों से प्रायः समस्तजनता वैदिकधर्मी हो चुकी थी। भारत में बुद्धधर्म की अन्तिम अवनति ८ वीं शताब्दी के अन्त में हुई। अतः बुद्धधर्म के विध्वंसक कुमारिल का कार्यक्षेत्र, ८ वीं शताब्दी के अन्ततक जारी रहा प्रतीत होता है।

महामुनि हारीत के आदर्शजीवन से यह निश्चित होता है कि वे अपने जीवनकाल में अभिलषित सफलता के दर्शन कर चुके थे। वैसे, प्रयत्न तो सारे मुनि अपने अपने समय पर करते ही आए हैं, परन्तु हारीत की सफलता सब से बढी चढी है। उदासीन महामुनि हारीत के बप्पा और कुमारिल-ये दो प्रबलबाहु थे।

## ( ९ तरङ्ग )

# " लोकप्रियमुनि "

महामुनि हारीत के आदर्शजीवन का परिचय दे देने के अनन्तर अब हम पाठकों को शुद्धस्वान्त लोकप्रियमुनि के अद्भुतजीवन की विलक्षणघटनाओं का दिग्दर्शन कराते हैं। यहाँ पर यह जानलेना आवश्यक है कि हारीत और लोकप्रिय के समय में लगभग ५०० वर्ष का अन्तर है। इतने काल में २६ उदासीन मुनि हो चुके। पर्य्याप्त प्रयत्न करने परभी इनका हमें इतिवृत्त न मिला, जिसका हमें हार्दिक खेद है। हम इसेभी अपना परमसौभाग्य समझते हैं कि लोकप्रियमुनि के जगदादरणीय जीवन की प्रायः प्रधान प्रधान घटनाएँ 'उदासरत्नाकर' और 'उदासीन-आदर्श' से हमें उपलब्ध हुईं। हारीत की भाँति हिन्दुओं के धार्मिक और नैतिक क्षेत्र में आपका भी पूर्ण प्रयत्न रहा है। अतः आपके जीवन की घटनाओं का परिचय दे देने से पूर्व, तत्कालीन भारतीय नैतिक और धार्मिक स्थिति का दिग्दर्शन कराना आवश्यक है।

## सुखी भारत

पूज्य कुमारिल और श्रीशङ्कर के प्रशंसनीय प्रयत्न से भारत में बौद्धों का बल सर्वथा घट गया। अतएव हिन्दुधर्म की विजयपताका साभिमान फर्राने लगी। इधर वप्पा की वीरता से भारत का नैतिकक्षेत्र भी उन्नत हो उठा। इसके सेनापतित्व में अरवों की प्रतिद्वन्द्विता में राजपूतजातियों ने अपूर्व वीरता का परिचय दिया। परिणाम यह हुआ कि इनके अनुपमबाहुबल का अरवों के मनपर विलक्षण प्रभाव पड़ा। उन्हें भारतपर आक्रमण करने की बात सर्वथा भूल गई। और वे वप्पावीर के बाहुबल से घबराकर अरब की परतन्त्रता के स्वप्न देखने लगे। सिन्ध में खलीफों का अस्तित्व सन्देहास्पद हो रहा था। उन्हें तब वहाँ के नाम मात्र के शासक कहा जाय तो कोई अत्युक्ति नहीं। महामुनि हारीत की देखरेख में कर्मवीर कुमारिल और वीरवप्पा के आदरणीय और अनुपम, महान् कार्यों से भारतमाता का मुखकमल अभिमानमिश्रित-पूर्णप्रसन्नता से खिल उठा। तदनु लगभग २ शताब्दियाँ भारतभर में शान्ति रही। किसी विदेशी विजेता को यहाँ आने का साहस नहीं हुआ। राजपूतों की अजेयसेना की धाक विश्वभर में जम गई थी। यही कारण था कि इस्लाम को अपना भारतविजय का विचार दो सौ वर्ष के लिये स्थगित करना पड़ा। परमपिता परमात्मा की इच्छा से महामुनि हारीत और कर्मवीर कुमारिल अपने उच्च आदर्श के अनुसार हिन्दुजाति के उत्थान का महान् कार्य करते करते ब्रह्मलीन हो गये। उन्हीं के आदर्श पर चल रहे दूरदर्शी शंकराचार्य्य भी शीघ्र ही इस संसार से चल बसे। पीछे से आचार्य की शिष्यमण्डली ने भारतीय धार्मिकक्षेत्र में प्रशंसनीय कार्य किया। उस समय संस्कृत की उन्नति पर्य्याप्त हुई।

## धर्माचार्य और उनके उत्तराधिकारियों की अदूरदर्शिता

९४१ ई० (९९८ वि०) में सर्वतन्त्रस्वतन्त्र वाचस्पति मिश्र हुये। आपने प्रायः

सारे दर्शनों पर भामत्यादि अमूल्य और अनुपम निवन्ध लिखे । ९०६ वि० में उदयनाचार्य हुये । आपने न्यायकुसुमाञ्जलि और आत्मतत्त्वविवेकादि लोकोत्तर ग्रन्थों की रचना की । साथ ही सामयिकस्थिति के अनुसार कुमारिलप्रभृति महापुरुषों से उपेक्षित बौद्धों के अनीश्वरवाद की कड़ी समालोचना की । आपने कर्कशतर्कजाल से नास्तिकों का मुखपिधान कर पूर्वपुरुषों के अधूरे कार्य को पूर्ण किया । आस्तिकजनता आपके इस चिरस्मरणीय उपकार से आपकी सदा के लिये ऋणी रहेगी । इसी समय औरभी अनेक अद्‌भुत विद्वान् हुये, जिनका उल्लेख यहाँ विस्तारभय से नही किया जा सकता ।

हमें यह लिखते समय खेद होता है कि भारत के धर्माचार्य जिस पवित्र उद्देश्य का लक्ष्य रखकर अद्‌भुत धार्मिक आन्दोलन का बीड़ा उठाते रहे । अधन्यता से उनके उत्तराधिकारियों ने उनके उस पवित्र-उद्देश्य की पूर्त्ति की ओर आँख उठाकर भी न देखा । हाँ ! यह अवश्य होता था कि आचार्य के नाम पर सम्प्रदाय की आड़ में पक्षपात की व्याधि का विस्तार हो जाता था । वे अपने प्रधान लक्ष्य को भूलकर साम्प्रदायिकजनसङ्ख्या वढाने में तत्पर हो जाते थे । इससे अपने आचार्य की व्यापकदृष्टि को कलङ्कित करने का पाप इन्हीं पर आश्रित था । स्वार्थ के वातावरण में परमार्थ और देश का नाता टूट जाता है । यही वात आचार्य के उत्तराधिकारियों में अक्षरशः सत्य पाई जाती है । देश और जाति की सेवा स्वार्थ वशात् सर्वथा भूल गये । निस्सन्देह, घरेलू धार्मिकसंघर्ष के कारण भारत को यूनानी, सिथियन, और हूणों द्वारा पददलित होना पड़ा । यदि ये लोग उक्त आक्रमणों से जाति अपमान का अनुभवकर शिक्षा ग्रहण करते तो इन्हें इस्लाम के वीभत्स दृश्य आंखों से देखने न पड़ते । भारत की आधुनिक दुर्दशा उस समय की अदूरदर्शिता पर अधिक अवलम्बित है । यदि उससमय कुछवुद्धि से काम लिया गया होता तो, संभव है आज हम अपनी मातृभूमी को किसी औरही रूप में देखते ।

## उदासीनमुनियों का अपूर्वत्याग और राष्ट्रहितचिन्तकता

हम यह कहे विना नही रह सकते कि राष्ट्रप्रेमी हमारे परमपूज्य उदासीन महात्मा हारीतादिकों की तपश्चर्य्या और देशसेवा से प्रसन्न होकर परमपिता परमात्मा ने हमें वुद्धधर्म की अवनति के वाद अपनी स्थिति सुधारने का पूर्ण सुअवसर दिया ! किन्तु; दुःख की वात है कि तदानीन्तन भारतीयजनता उससे अधिक लाभ न उठा सकी । यहाँ यह कह देना भी आवश्यक है कि चतुर्थाश्रम की श्रौत-शाखा के मुनियों ने लगातार तीनवार वुद्धधर्म को धक्का पहुँचाया+ । उस समय की ऐतिहासिक घटनाएँ वतला रही हैं कि वौद्धकाल में उन वैदिकधर्मी मुनियों के त्याग का आदर्श वुद्धमतानुयायी भिक्षुओं से अधिक वढचढ कर था । उनके अपूर्व

+ (१) विक्रम से कुछसमयपूर्व रोचिष्णुमुनि ने शुङ्गवंश के प्रधानपुरुष पुष्पमित्र को वैदिकधर्म की सेवा के लिये खड़ा किया । (२) ईसा की चौथी शताब्दी में महेशमुनि ने गुप्तरत्न त्रयी को नैतिक स्थिति में आगे वढाया. (३) विक्रम की ८ वीं शताब्दी में महामुनि हारीत ने कुमारिल और वप्पा को वेदरक्षा में उपस्थित किया ।

त्याग ने तब यह सिद्ध कर दिया कि श्रौतधर्मी-त्याग बौद्धत्याग से अधिक महत्त्व रखता है। बुद्धमतानुयायी भिक्षुओं की भाँति वैदिकमुनि त्यागप्रधान होते हुये भी अकर्मण्यता से कोशों दूर भागते थे। वे नही चाहते थे कि लोगों में त्याग के भावों के साथ साथ आलस्य भी अपना आसन जमाले। उदासीनमुनि त्याग को बुराभला न कहते थे, हां ! यह अवश्य था कि वे ऐसे त्याग की कड़ी समालोचना अवश्य करते थे; जिसके द्वारा राष्ट्र अकर्मण्य होकर अपने जीवनाधार शौर्य को खो बैठे। आप पीछे पढ आए हैं, प्रत्येक उदासीनमुनि में उच्चकोटि का त्याग आरम्भ से अन्ततक रहा है। फिरभी वे राष्ट्र की उन्नति को अपने जीवन का प्रधान लक्ष्य समझते आए हैं।

इस प्रकार की लोकोत्तर राष्ट्रहितचिन्तकता भारत के इतिहास में हम केवल उक्तमुनियों के जीवन में ही पाते हैं। वास्तव में वे देश की व्याधि को पूर्णतया समझ गये थे। उन्हें यह भलिभाँति विदित होगया था कि अकेली धार्मिक अथवा नैतिक उन्नति देश के लिये अधिक लाभप्रद नही हो सकती। अतः धार्मिक और नैतिक कार्यक्षेत्रों में प्रायः समानता होनी चाहिये। केवल धर्म के प्रचार में लगजा ने से राष्ट्र की स्वतन्त्रता सुरक्षित नही रह सकती। अकेली नीति के राज्य में जनता ईश्वरीय गुणों को भूलकर मनुष्यता से कोशों दूर जा पड़ती है। अन्तिम परिणाम यह होता है कि संसार में अशान्ति बढ जाती है। परस्पर की रागद्वेषाग्नि में पड़कर जनसमाज अपना नाश अपने ही हाथों से कर बैठता है। इन्हीं भावों से प्रेरित होकर "रोचिष्णु," "महेश," "हारीत" और "लोकप्रिय" प्रभृति उदासीन महापुरुषों को हम नैतिक और धार्मिक-इन दोनो तरह के क्षेत्रों में कर्मवीरों की भाँति डटे हुये पाते हैं। वे अपने उपदेशों में यह भी कहा करते थे कि राष्ट्रसेवा में तत्पर किसी त्यागी महात्मा के त्याग में कोई अन्तर नही आसकता; यदि वह अपने उच्च आदर्श का पूर्णतया उपासक है। "उदासधर्मकल्पतरु" में रोचिष्णुमुनि के उपदेशों में यह भी लिखा है कि प्रत्येक चतुर्थाश्रमी महात्मा को यह परमकर्तव्य है कि वह संसार को सत्य-मार्ग का उपदेश करे। क्योंकि संसारीजनता अपने शुभाशुभ कर्त्तव्यों को भलीभाँति नहीं जान सकती। अतएव धार्मिकजगत् को जाग्रत करने के लिये रोचिष्णुमुनि ने मुनिमण्डलियों की नीव डाली और नैतिक-क्षेत्र को जीवित रखने के लिये वीरशिरोमणि पुष्पमित्र को वीरता का उपदेश दिया। इससे धार्मिक और नैतिक-ये दोनों क्षेत्र उनके समय में पूर्णतया सुरक्षित रहे। यही परम्परा हम आगे के उदासीनमुनियों में पूर्णतया पाते हैं। आप महामना महेशमुनि के जीवन में पढ आए हैं, कि उन्हों ने बुद्धधर्म प्रचारक गुप्तदल के नेता वसुवन्धु के विविध यत्नों को विफल किया। अन्यथा; कह नही सकते वह गुप्तदल वेदमतानुयायियों को क्या क्या हानियाँ पहुँचाता। धार्मिकस्थिति की देखरेख के अनन्तर महामुनि जी ने नैतिकक्षेत्र को उन्नत बनाने के लिये गुप्तरत्नत्रयी को वहाँका पूर्ण रहस्य समझाया। इस ओर हारीतमुनि यदि कर्मवीर कुमारिल को धार्मिकजटिल-समस्याएँ समझा रहे हैं, तो उधर वीरवर वप्पारावल को राष्ट्रसेवा के आदर्श का पाठ पढा रहे हैं। धर्म की उन्नति के साथ साथ नैतिक क्षेत्र को भी विशाल बना देना ही श्रौतधर्म का महत्त्व है। क्योंकि वैदिकधर्म में नीति और धर्म को राष्ट्र का शरीर और प्राण कहा गया है।

हारीतमुनि के ब्रह्मलीन होने के अनन्तर चतुर्थाश्रम की श्रौतमुनिशाखा का बल धीरे धीरे घटने लगा। आठवीं शताव्दी से १५ वीं शताव्दी तक किसी श्रौतमुनि महापुरुष के जीवन की विशेषघटना दृष्टिगोचर नहीं होती। केवल १२ वीं शताव्दी में लोकप्रियमुनि का विचित्रचित्र हमारी आँखों के आगे अकस्मात् आ उपस्थित होता है। इसका विस्तृतवर्णन लिखने से पूर्व यहाँ तदानीन्तन ऐतिहासिक, धार्मिक और नैतिक आन्दोलनों का दिग्दर्शन कराना आवश्यक है।

## प्रवृत्ति और निवृत्ति

८०९ ई० ( ८६६ वि० ) में स्मार्त्तशैवशाखा की विज्ञमण्डली से विष्णुस्वामी के गद्दीधर विल्वमङ्गल पराजित हो गये। अतएव उस समय वैष्णवसम्प्रदाय छिन्न भिन्न हो गया। तब भारतभर में शैवसम्प्रदाय की प्रधानता हो गई। यहाँ यह लिख देना आवश्यक है कि उस समय स्मार्त्त शैवयतियों ने प्राण-पण से वेदभक्ति का सर्वत्र प्रचार किया। जनता को; वौद्धभिक्षुओं से अपना आदर्श ऊँचा दिखाने के लिये इन्होंने त्याग को इतना अपनाया कि जिसके आगे विपक्षिओं को हार माननी पड़ी। त्याग को इतना अधिक महत्त्व दे देने से उससमय इतना लाभ तो अवश्य हुआ कि जनता को यह विश्वास हो गया, कि वैदिकधर्मियों में त्याग की महिमा वौद्धों से कहीं वढचढ कर है। परन्तु महती क्षति यह हुई कि त्याग की प्रधानता में आर्षधर्म के मुख्यगुण शौर्य की अवहेलना होगई। जिसका परिणाम भविष्य में बहुत ही भयङ्कर हुआ।

उससमय वौद्धभिक्षुओं से हमारे शैवयतियों में वेदभक्ति, अद्वैतनिष्ठा, और देवपूजनादिक ही भेदक रह गये थे। अकर्मण्यता की नीन्द में दोनों वरावर थे। परिणाम यह हुआ कि निवृत्तिप्रवाह में अधिक वहजाने के कारण हिन्दुधर्म भी वुद्धधर्म की तरह अकर्मण्यता का शिकार हो गया। अद्वैताचार्य शङ्करस्वामी का यह भाव न था कि निवृत्ति को इतना अधिक महत्त्व दिया जाय, जिससे राष्ट्र के शौर्यपर आघात पहुँचे। वे तो यह कहते थे कि निवृत्तिमार्ग वास्तविक शान्ति का खुला हुआ द्वार है। शङ्कर के मत में निवृत्ति के मानी अकर्मण्यता के नहीं हैं। यह वात उनके उच्च एवं अनुकरणीय जीवन से सिद्ध होती है। वेदविरोधी सम्प्रदायों से शास्त्रार्थकरना और परमतदमनार्थ कई एक नरेशों को उत्तेजित करना-यह सिद्ध करता है कि आचार्य शङ्कर का समस्तजीवन धार्मिक-प्रचारात्मक प्रवृत्ति सङ्ग्राम में ही व्यतीत हुआ। इन्हीं की उपस्थिति में राजा सुधन्वा ने कापालिक वध किया। हिन्दुधर्म में वीरता का महत्त्व अधिक से भी अधिक है। इतिहासों में लिखा मिलता है, धर्मरक्षार्थ चतुर्थाश्रमी महात्मालोग भी वहुतवार समरभूमी में सशस्त्र अवतीर्ण हुये। मुगलों के समय, धर्मरक्षा के भाव से शैव और वैष्णव साधुओं का रणकुशलता का परिचय देना एक इतिहासप्रसिद्धघटना है। परमपूज्य उदासीनमुनि कृपालदास ने अपनी अजेय कुतक से वहुतसे यवनों को यमधाम पठाया था। तात्पर्य यह है कि हिन्दुधर्म की शिक्षा किसी भी आश्रम में अकर्मण्यता का पाठ नहीं पढाती। हां, यह अवश्य है कि प्रवृत्तिसंग्राम का अन्तिम लक्ष्य निवृत्ति ही है। अतएव हिन्दुओं के प्रत्येक धार्मिक और नैतिक निवन्ध में निवृत्ति की महिमा अधिक वर्णित है। पूर्णधर्म का स्वरूप भी यही है कि जिसमें

प्रवृत्ति और निवृत्ति की गति बराबर रहे और जिससे मनुष्य संसार में प्रवृत्तिधर्म के सहारे अपने जीवन को उन्नत बनाता हुआ परलोक में भी सर्वोच्च बन सके। पारलौकिक उन्नति में अधिक हाथ निवृत्तिधर्म का है। संसार के और धर्म हिन्दु-धर्म की प्रतिद्वन्द्विता इस लिये नहीं कर सकते कि उनमें केवल प्रवृत्ति का या निवृत्ति का महत्व अधिक पाया जाता है। उदाहरणार्थ, बुद्धधर्म और इस्लाम हैं।

## तुरुकपरिचय

१० वीं शताब्दी के अन्त में भारतपर तुरुकों के आक्रमण आरम्भ होते हैं। इस्लाम के आक्रमणों की यह दूसरी लहर भारत के लिये पहले से अधिक भयङ्कर सिद्ध हुई। ये तुरुक कौन थे – इस बात का यहाँ परिचय देना आवश्यक है। ८ वीं शताब्दी के आरम्भ में जब इस्लाम की विजयपताका दूरदूर के प्रान्तों में लहराने लग गई थी, तब अरब के शासक एक खलीफे के स्थान में कईएक खलीफे पैदा हो गये। अरब में उमियावंशीय खलीफों के अनन्तर अब्बासियावंश ने बगदाद को अपनी राजधानी बनाया। इस वंशपर ईरानियों की उच्चसभ्यता का पर्य्याप्त प्रभाव पड़ा। उनदिनों में ईरानी लोग शासनप्रबन्ध में अरबवालों से कोशों आगे बढ़े हुये थे। अतएव खलीफों ने ईरानियों को वहाँ का शासनप्रबन्ध सौंप दिया। ईरानियों ने वहाँपर स्वल्पसमय में ही अपनी व्यवहारकुशलता और नीतिनिपुणता से स्वतन्त्रराज्य स्थापित कर लिये। इन्हीं राज्यों में से एक राज्य का शासक समानियावंश था। "जेजों" दरिया के नज़दीक इस वंश का स्वतन्त्र राज्य था। ईरानियों के इस स्वार्थ ने खलीफों को दुर्बल बना दिया। तब कईएक स्वतन्त्रताप्रिय अरब घराने भी मौका देखकर खलीफों के विरुद्ध हो गये। ऐसी स्थिति में खलीफों को भयभीत होकर एक विशाल वैतनिकसेना रखने की आवश्यकता पड़ी। इस सेना में मध्यएशिया निवासी जातियों के मनुष्य भरती किये गये। ये लोग प्रायः लड़ाइयों में पकड़े जाकर गुलाम बना लिये जाते थे। बाद में इन्हीं का नाम तुरुक पड़ा।

## सुबुक्तगीन और पञ्जाबनरेश जयपाल

ईरानी समानीयावंश के पञ्चमशासक अब्दुलमुल्क का एक गुलाम अलप्तगीन नामक था। यह किस्से कहानियाँ सुनाकर और भानुमती के अद्भुत तमाशे दिखाकर बादशाह को हरसमय प्रसन्न रखता था। एकदिन बादशाह ने किसी खेलपर प्रसन्न होकर उसे खुरासान का शासक बना दिया। अब्दुलमुल्क की मृत्यु के बाद गुलाम अलप्तगीनने अपने अद्भुत शौर्य से ९३४ ई० (९९१ वि०) में गजनी को जीत लिया। और अपने आपको उसने एक स्वतन्त्र बादशाह घोषित किया। इसका शासन ३० वर्ष रहा। इसके पीछे कुछदिन बाद गजनी का शासक इसका गुलाम सुबुक्तगीन बना। सुबुक्तगीन को केवल गजनी का राज्य सन्तुष्ट न कर सका। अतएव उसने काबुल को जीतकर पञ्जाब की ओर मुख किया। सुबुक्तगीन के सैनिकोंद्वारा पञ्जाब के सीमाप्रान्तों में खूब लूटमार की गई। उनदिनों में पञ्जाब का राजा जयपाल था। इसकी राजधानी बठिण्डा थी। इस लूटमार का समाचार सुनते ही जयपाल उत्तेजित हो उठा। सुबुक्तगीन को उसके कुकर्म का कटुफल चखाने के लिये जयपाल ने उसपर चढ़ाई कर दी। काबुल के खुश्क पहाड़ों में, ठण्डक के दिनों में बर्फ पड़ने के

कारण शरदी अधिक होती है। जयपाल के सैनिकों ने सुबुक्तगीन की सेना को मार भगाया। राजा जयपाल के सैनिकों ने उनका काबुल तक पीछा किया। असह्य शरदी के कारण भारतीय सैनिक घबरा उठे। अतएव राजा जयपाल को सुबुक्तगीन से सन्धि करलेनी पड़ी। बठिण्डे में पहुँचकर मन्त्रियों की अनुमति से जयपाल ने संन्धि की शर्त्तों को मानहानिकारक समझकर उपेक्षित कर दिया। इससे असन्तुष्ट होकर सुबुक्तगीन ने फिर पञ्जावपर आक्रमण कर दिया। इस आक्रमण में सुबुक्तगीन ने लमगान (यह काबुल और पिशावर के बीच के देशका नाम है) पर अधिकार कर लिया। ऐसी स्थिति में दूरदर्शी राष्ट्रभक्त राजा जयपाल ने तुरकों को दर्रा खैबर के उल्लङ्घन से पूर्व ही उन्हें वहाँ रोकने का विचार किया। तब जयपाल ने अजमेर, कालिञ्जर, कन्नौजादिकों के राजपूत नरेशों को इस आशय के पत्र लिखे :—

"मैंने स्वयं हिन्दुधर्मविरोधी तुरकों को भारत में प्रविष्ट होने से केवल रोका ही नहीं, बल्कि मेरे वीर सैनिकों ने उनका काबुलतक पीछा किया। असीम प्रयत्न करने पर भी मुझे सफलता प्राप्त न हुई, जिसका मुझे आजीवन हार्दिक दुःख रहेगा। अब फिर उन यवनों ने क्रोधान्ध होकर हमारे देश और धर्म को धूल में मिलाने के लिये चढाई कर दी है। धर्म की लाज, जातिसम्मान, और देशगौरव की रक्षाकरना प्रत्येक राजपूत का प्रथम कर्त्तव्य है। परमात्मा ऐसा न करे;अबके यदि लड़ाई के मैदान में हमारा पैर फिसल गया तो समझलो धर्मपर पानी फिर जायगा। वीर राजपूतजाति तुरकों की दासता की फौलादी जञ्जीरों में सदा के लिये जकड़ी जायगी। हिन्दुजाति के बालक और बालिकाएँ गज़नी के बाज़ारों में दो दो पैसों में विकेंगे। यह व्यक्तिगत कार्य नही है, समस्तभारत की रक्षा का प्रश्न है।" इन पत्रों के पहुँचते ही राजपूत-वीरों का खून जोश मारने लगा। तमाम के तमाम नरेशों की सेनाएँ जयपाल के झण्डे के नीचे आन खड़ी हुई।

## वीर राजपूतों के उतावलेपन से हानि

इससे जयपाल के उत्साह का ठिकाना न रहा, और बड़े समारोह से भारतीय सेनाएँ सुबुक्तगीन की प्रतिद्वन्द्विता में चल पड़ीं। पिशावर के नज़दीक का प्रान्त लड़ाई का मैदान बनगया। शत्रु के बल का निरीक्षण करने के लिये एकदिन सुबुक्तगीन ने एक पहाड़ी की चोटीपर चढकर देखा। भारतीय विशालसेना को देखते ही उसका मन काँप गया। फिरभी उसने शीघ्र ही अपने सैनिकों को लड़ने की आज्ञा दी। जहाद के सन्देश से उसने अपने सैनिकों को प्रोत्साहित किया। युद्ध में विजयलक्ष्मी उसी के गले जयमाला पहनाती है जो अधिक धैर्य से काम लेता है। हमारे वीरराजपूतों में वीरता की कमी न थी। केवल यह त्रुटि थी कि वे युद्ध को अधिकदिनतक जारी रखना मानहानि समझते थे। वे स्वल्पसमय में ही विजय या वीरगति – इन दोनों में एक को प्राप्त करना प्रशंसनीय समझते थे। इस उतावलेपन के कारण वे धैर्य को खोकर बने बनाए काम को बिगाड़ बैठते थे। इसके प्रतिकूल शत्रुओं की सेना में यह बात थी कि लड़ाई के मैदान में परमित सेना भेजी जाती थी। निरन्तर लड़ाई लड़ने के कारण जब पहले सिपाही श्रान्त हो जाते थे, तो उन्हें हटाकर उनकी जगह अन्य सैनिक भेज देते थे। इससे युद्ध का कार्य बड़ी निपुणता से होता रहता था। इधर राजपूतसैनिक एकबार ही अपना पूरा

बल खर्च कर देते थे। वे वारीवारी से लड़ना और श्रान्त होकर युद्धभूमि से लौट आना अपना जातीय अपमान समझते थे। राजपूतसैनिक विजय की अपेक्षा वीरगति को अधिक महत्त्व की वस्तु समझते थे। इस सङ्ग्राम में भी ऐसा ही हुआ। दिन-भर घोर सङ्ग्राम होता रहा। दोनों ओरके सैनिक गाजरमूली की भाँति कटते रहे। अन्त में राजपूत सैनिक युद्ध को समाप्त करने की अभिलाषा से उतावले होकर अपने शिकारपर भूखे सिंह की तरह तुरकसैनिकोंपर टूट पड़े। राजपूत सेना ने तुरक सेना का खूब दिल खोलकर संहार किया। राजपूत दिनभर के निरन्तर सङ्ग्रामपरिश्रम से थके हुये थे। अतः तुरकों की रणकुशलता के आगे हार गये। भारत के भाग्यपर वज्राघात हुआ। इस सङ्ग्राम में तुरका को सफलता से पिशावर पर उनका अधिकार हो गया। सुबुक्तगीन ने वहाँ अपना सेनानिवेश बनाकर १० हजार सैनिक छोड़ दिये। देश की अधन्यता से भारत के सीमाप्रान्तीय पर्वतस्थ किले तुरकों के हाथ चले गये। अतः पञ्जाब सदा के लिये मुसलमानों के आक्रमणों का आखेट बन गया।

## भारतपर महमूद के १७ आक्रमण

९९७ ई० (१०५४ वि०) में सुबुक्तगीन की मृत्यु के बाद गजनी का शासक महमूद नियुक्त हुआ। यह इस्लाम का परमभक्त था। धार्मिकजोश तो इसमें कूट कूट कर भरा था। बचपन से ही इसके मन में भारतकी अतुलसम्पत्ति के लूटने का विचार पुनः पुनः आता था। ज्यों ज्यों महमूद बड़ा होता गया साथ ही उस का उक्त विचार विस्तृत होता गया। गजनी की राज्यशक्ति उसके हाथ में आते ही उसका वह पूर्व विचार उसे फलता और फूलता दिखाई देने लगा।

महमूद ने भारतपर १७ आक्रमण किये। पञ्जाब ले लेने की इच्छा से उसने १३ आक्रमण किये। एक आक्रमण काश्मीर पर किया; परन्तु सफल न हो सका। शेष तीन कन्नौज, कालिञ्जर, और सोमनाथ पर किये।

१००१ ई० (१०५८ वि०) में महमूद का पहला आक्रमण पञ्जाब पर हुआ। उस समय राजा जयपाल ने पिशावर में जाकर उसका सामना किया। हतभाग्यता वश इसबार वीरकुलशिरोमणि राजा जयपाल सपरिवार बन्दी हो गया। महमूद ने उसकी अद्भुत वीरता से प्रसन्न होकर उसे छोड़ दिया। तत्कालिक वीर नरेशों के नियमानुसार, जो राजा तीनबेर रण में हार जाय वह राज्यसिंहासन पर नहीं बैठ सकता था। अतएव जयपाल ने अपने बेटे अनङ्गपाल ( आनन्द पाल ) को राज्य का उत्तराधिकारी बनाकर आप स्वयं पराजय की ग्लानि से जीतेजी चिता में जल गया।

यदि यहाँ पर विचारा जाय तो यह प्रतीत होता है कि जयपाल एक अद्वितीय वीर था। जो दोबार पराजित होने पर भी फिर तल्वार लेकर देश की स्वतन्त्रता का अपहरण करनेवाले लुटेरों का सामना करने जाता है। भारत की मानरक्षा के लिये जयपाल का अनुपम साहस इतिहास के पृष्ठों पर सुनहरी अक्षरों में लिखा रहेगा। जयपाल के प्रयत्न में कोई त्रुटि न थी। दोष था तो केवल यही कि उस समय भारत का भाग्य ही पलटा खा चुका था। देश का दुर्भाग्य हिन्दुजाति की

नौका को महमूद के असह्य और अमानुषीय अत्याचारों के नद में डुबोदेना चाहता था। चाहे जो कुछ हो: भारत निवासी उस राष्ट्रभक्त जयपाल को राष्ट्र सेवाओं को कभी भूल नहीं सकते।

" यत्ने कृते यदि न सिद्धयति कोऽत्र दोषः "

( कृष्णमिश्र )

इसके बाद महमूद का चौथा आक्रमण हुआ। इस समय भी जयपाल के बेटे अनङ्गपाल ने अपने पिता की तरह भारतमाता को तुरकों के अत्याचारों से सुरक्षित रखने के लिये धार्मिकदृष्टि से आत्माभिमानी राजपूत नरेशों की आयोजना की। हिन्दुधर्म और राष्ट्र की स्वतन्त्रता की रक्षा के लिये पञ्जाब की ओरसे यह चतुर्थ बृहत् प्रयत्न था। इसबेर भारतीय विशालसेना को देखते ही महमूद का दिल दहल गया। उसे आजतक ऐसी विशालसेना का सामनाकरना न पड़ा था। स्वदेश तथा धर्म की रक्षा के लिये इस समय पञ्जाब के लोगों में खून जोश मार रहा था। इस धार्मिकसङ्ग्राम में पञ्जाबी देवियों ने अपने आभूषणतक बेचकर सैनिकों की आवश्यक सामग्री की पूर्ति की थी। पिशावर का मैदान ही सङ्ग्राम का क्रीड़ास्थल बना। निरन्तर ४० दिनतक दोनो सेनाएँ शान्त रहीं, किसी ने भी आगे बढकर किसी को कुछ न कहा। इनदिनों में हिन्दुसैनिको की संख्या प्रतिदिन बढती ही जाती थी। वीरराजपूत भला कब दूर रहनेवाले थे। वे धार्मिकमैदान में आ डटे। अन्त में ३० हजार गक्कड़ों ने तुरकों पर धावा बोल दिया। अल्पकाल में ही हिन्दुवीर गक्कड़ों ने ४ हजार तुर्कों को तलवार के घाट उतार दिया। इस भयानक दृश्य से घबराकर महमूद भागने को ही था कि वहाँ अचानक एक अद्भुत घटना घट गई। जिससे मैदान महमूद के हाथ रहा। गक्कड़ों के अजेय आक्रमण से यह प्रतीत होने लगा था कि अब तुरक कभी भी भारतपर चढ आने का नाम तक न लेंगे; परन्तु किसी को क्या पता था कि भविष्य के गर्भ में क्या छिपा हुआ था। विधाता की इच्छा कुछ और ही थी। आनन्दपाल का हाथी किसी चीज से डरकर भाग निकला। सेना में कोलाहल-सा मच गया। राजा को रणक्षेत्र से भागा जानकर उसकी अदूरदर्शी और अधीरा सेना ने अकारण ही भागना आरम्भ किया। जो कुछदेर पहले भागने को ही था वह महमूद अनङ्गपाल की सेना का यह हाल देखकर अपने आपको विजयी समझने लगा। इस समय महमूद में असीम साहस आगया और थोड़े से सैनिकों की सहायता से उसने राजपूतों की इस विशालसेना का दो दिनतक पीछा किया। इस समय महमूद ने अनेकों गाँव और नगरों को उजाड़ कर धूल में मिला दिया। सहस्रों निरपराध प्राणी तलवार के घाट उतार दिये। सर्वत्र देवमूर्तियाँ खण्डित कर दीं। गगनचुम्बी देवमन्दिर मट्टी में मिला दिये। इस समय नगरकोट ( काङ्गड़े का ) का प्रसिद्धदुर्ग महमूद के अधिकार में हो गया। वहाँ की प्रसिद्ध देवी की मूर्त्ति तोड़ डाली गई। इस लूट मार में महमूद के हाथ बहुत-सा द्रव्य लगा। गजनी में जाकर महमूद ने इस लूट के माल की प्रदर्शिनी की। इसे देखकर और भी बहुत से तुरकों के मूँह से भारत को लूटने की लार टपक पड़ी।'

## सोमनाथमन्दिर.

महमूद का १६ वाँ आक्रमण गुजरात के प्रसिद्ध मन्दिर "सोमनाथ" पर हुआ। राजपूत वीरों ने अपने देवमन्दिर की रक्षा के लिये जीखोल कर लड़ाई की। उनके असह्य प्रहारों से महमूद की सेना तितर वितर होने लगी। इसे देख, महमूद ने ओजस्विनी भाषा में अपने सैनिकों को सम्बोधित कर कहा, "गजनी यहाँ से काफी दूर है। यदि भागोगे, फिर भी आप काफ़िरों के हाथों से बच नहीं सकते। अपमान की मौत से लड़कर मरना कहीं बढ कर है"? महमूद की इस चमत्कारिणी वीरवक्तृता से तुरक सैनिक फिर उत्साहित हो गये, और एकदम राजपूत सेना पर टूट पड़े। बहुत से राजपूत वहाँपर ही वीरगति को प्राप्त हो गये, और शेष जलमार्ग से नौकारूढ होकर भाग गये। महमूद मन्दिर में घुस गया। पुजारियों ने सादर प्रार्थना की कि चाहे जितनी सम्पत्ति ले लो परन्तु प्रतिमा को खण्डित मत करो। महमूद ने साभिमान कहा मैं मूर्ति बेचना नहीं चाहता, मैं तो इसे खण्ड खण्ड करके विश्व में अपने आपको मूर्तिभञ्जक प्रसिद्ध करना चाहता हुँ। तदनन्तर उस यवन ने जोश में आकर सोमनाथ की मूर्ति तोड़ डाली। भारतद्रोही महमूद १०३० ई० (१०८७ वि०) में इस संसार से चल बसा।

निरन्तर बारबार की विफलता से पञ्जाब हतोत्साह हो गया। पञ्जाब के दबते ही महमूद को रोकने का किसी के मन में विचार तक न हुआ। अतएव आगे बढने के लिये महमूद का मार्ग निष्कण्टक हो गया। तब उसने निर्भयता से मनमानी लूट की। सहस्रों नरनारियों को धर्मपतित कर दिया। यहां पर हमें हिन्दुओं की पराजय का इतना खेद नहीं है जितना कि उनकी हतोत्साहता का है। जय और पराजय तो भाग्य के उलटफेर पर अवलम्बित हैं। जिसकी आज पराजय है कल वही विजयी दीख पड़ता है। जो आज विजयी है, अगले दिन उसे मैदान छोड़कर भागना पड़ जाता है। अतः जयपराजय का तो दिनरात की तरह चक्र-सा है। हमें इस बात का पूर्ण अभिमान है कि भारत ने इस्लाम का पूरा मुकाबला किया। दुःख है तो केवल इस बात का कि जिसप्रकार स्पेनादि देश इस्लाम से एकबार पददलित होनेपर भी अवसर हाथ लगते ही स्वतन्त्र हो गये, उसीतरह भारत ने कईबेर सुअवसर हाथ लगने पर भी पुनरुत्थान की चेष्टा न की। महमूद के लौटनेपर उसके निर्बल सैनिक अनायास ही यहाँ से भगाए जा सकते थे। परन्तु कोई इस बात की ओर ध्यान देता तब न। महमूद के आक्रमणों के अनन्तर लगभग दो सौ वर्षतक भारत में कोई उल्लेखनीय घटना नहीं घटी। महम्मूद की मृत्यु के बाद भारत कुम्भकर्णी निद्रा में सो गया। परिणाम यह हुआ कि इसे फिर विदेशियों के आक्रमणों का शिकार होना पड़ा। १२ वीं शताब्दी के अन्त में फिर भारतपर शहाब्बुद्दीन चढ आया। इसका विस्तृतविवर्णन आगे लिखा जायगा।

## "उडेरालाल"

अब यहाँ आवश्यकतानुसार उक्तसदियों की धार्मिकस्थिति का विवर्णन लिखा जाता है। ९५० ई० (१००७ वि०) में सिन्धहैदराबाद के अन्तर्गत नसरपुर ग्राम में

महात्मा उदयचन्द्र, उपनाम उडेरालाल या अमरलाल का जन्म हुआ। माता का नाम देवकी और पिता का नाम रत्नराय था। इनका शिष्य इन्हीं का चचेराभाई महात्मा पुगर हुआ। जिसने इनके विचारों का प्रचार जनता में किया। उडेरालाल के विचारों के अनुयायी लोग ठक्करसम्प्रदाय के कहलाते हैं। यह सम्प्रदाय सिन्ध में आजकल भी विद्यमान है। सिन्ध की हिन्दुजनता उडेरालाल को वरुणदेव का अवतार मानती है। इस सम्प्रदाय का प्रसिद्ध स्थान 'ज़िन्दापीर' "सक्खर" शहर में है। उडेरालाल के जीवन की विशेष घटनाएँ ये हैं।—ईसा की १० वीं शताब्दी के मध्य में सिन्ध का शासक मार्कशाह था। वह अपने मन्त्री की अनुमति से हिन्दुओं को बलात् इस्लामधर्म में लाना चाहता था। उसने नगर ठट्ठे के प्रधान प्रधान हिन्दुओं को बुलाकर कहा कि तुम इस्लामधर्म को स्वीकार करलो। हिन्दुओं ने एक सप्ताह की अवधि मांगी, शासक ने उसे स्वीकार कर लिया। वह सप्ताह धर्मप्रेमी हिन्दुओंने सिन्धुनदी के तटपर अनशनव्रत और ईश्वर की प्रार्थना में बिताया। सप्ताह के अन्तिमदिन प्रातःकाल जल से आवाज़ आई-"चिन्ता मत करो। हम तुम्हारी रक्षा के लिये नसरपुर में अवतार धारण करेंगे।" इस वाणी को सुनते ही हिन्दुओं की खुशी का ठिकाना न रहा। वे वापिस घर लौट आए और राजा के पास यह सन्देश भेज दिया कि हमें एक सप्ताह का अवकाश और दिया जाय। हमारा रक्षक नसरपुर में जन्म लेने वाला है। उडेरालाल के जन्म का समाचार मिलते ही बादशाह ने अपने वज़ीर को उसे मारडालने के लिये भेजा।

वज़ीर ने बालक को ज्यों ही जाकर देखा तो वह चकित हो गया। बालक क्षण क्षण में नये रङ्ग बदलता था। कभी बूढा हो जाता था और कभी बालक। किसी समय वह जलप्रवाह का रूप धारणकर लेता था। कभी भयङ्कर सिंह बनकर उसे खाने को दौड़ता था। वज़ीर डरकर वहाँ से भागा और सीधा राजा के पास पहुँचा, और कहा कि उसे वश में लाना कोई साधारण कार्य नहीं है। राजा सुनकर डरा, और उसको पकड़ने की आज्ञा वापिस लेली। उडेरालाल जब कुछ बड़ा हुआ तो राजा ने उसे वजीरद्वारा यह सन्देश भेजा कि वह दरबार में आकर दर्शन दे। वस्तुतः कैद करने के लिये वहाँ वह बुलाया गया था। उडेरालाल ने वजीर की प्रार्थना मानकर नगरठट्ठे जाना स्वीकार कर लिया। "तुम चलो हम जलमार्ग से आते हैं-" यह कहकर वजीर को वहां से विदा कर दिया। राजा की आज्ञानुसार सिन्धुनदी के तटपर वजीर उडेरालाल के स्वागत के लिये खड़ा हुआ था। कुछदेर बाद उडेरालाल ने वजीर को दर्शन दिया। उससमय उडेरालाल के साथ अश्वारोहियों की एक बृहत् सेना थी। यह दृश्य देखकर वजीर का मन काँप गया, और अपने कियेपर पश्चात्ताप करने लगा। अन्त में वजीर ने साञ्जलि कहा-महाराज! बादशाह ने तो आपको दर्शन देने के लिये बुलाया है, यह युद्ध के सामान का क्या अर्थ है? वजीर की इस अधीरता को देखकर उडेरालाल ने अपनी सङ्कल्परचित सेना को अदृश्य कर दिया। उडेरालाल का आगमन सुनकर नागरिक हिन्दुजनता उसपर पुष्प-वृष्टि करने लगी। हिन्दुधर्म की जय के नाहरे लगने लगे। मार्कशाह अपने तख्त से उठकर स्वयं उडेरालाल के समीप आया और उसे बड़े सम्मान से अपने महलों में ले गया। दुष्ट वजीर की दुष्टता अभी दूर नहीं हुई थी। राजमहलों में

राजा और उडेरालाल की परस्पर धार्मिकचर्चा चल रही थी। बादशाह प्रश्न करते थे और उडेरालाल उसका उत्तर दे देते थे। वजीर ने बादशाह को किसी सङ्केत से वहाँ से बाहर बुला लिया और उडेरालाल को पकड़ने की इच्छा से राजभवन के चारों ओर से ताले बन्द कर दिये। उनकी गिरफ्तारी की घोषणा सर्वत्र कर दी गई। उडेरालाल से साभिमान कहा गया कि, अब तो तुम्हें अवश्य ही मुसलमान होना पड़ेगा। बिचारे दुःखी हिन्दु ईश्वर से प्रार्थना करने लगे। ठीक उसी समय उन्हें उडेरालाल ने जाकर दर्शन दिये। तब तो हिन्दुओं की खुशी का ठिकाना न रहा। योगिराज उडेरालाल के प्रकोप से सिन्धु का पानी इतना चढ आया कि राजमहल डूबने तक की नौबत आगई। वजीर के अपराध की निन्दा करता करता राजा सपरिवार उडेरालाल के चरणों में जा गिरा। शाह की इस दयनीय घबराहट को देखकर उडेरालाल ने उस का अपराध क्षमा कर दिया। तत्काल नदी का पानी अपने नियतरूप में बहने लगा। इस विलक्षण घटना से मुसलमानजगत् पर लोकोत्तर प्रभाव पड़ा। हिन्दुओं की तरह मुसलमान भी उडेरालाल को अपना उपास्य समझने लगे। आजकल भी मुसलमान लोग उसे जिन्दापीर के नाम से पूजते हैं। उडेरालालके जीवन में लिखा है कि उसने किसी साधु से गुरुमन्त्र लिया था। उडेरालाल ने सिन्ध में हरिकीर्तन और कथाको प्रथा प्रचालित की। वह पूर्ववत् आजकल भी प्रचलित है। तब अन्त में उडेरालाल ने नसरपुर से १० मील की दूरी पर एक मन्दिर बनाया ताकि हिन्दु लोग यहाँपर इकट्ठे होकर हरिकीर्तनादि कर सकें। यह जमीन किसी एक मुसलमान की थी। उसने अपनी स्त्री की अनुमति से जमीन की कीमत लेने से इन्कार कर दिया। अतएव उदार हिन्दुओं ने मन्दिर की पूजा में से कुछभाग उसकी सन्तान के लिये नियत कर दिया। वह मन्दिर वहाँपर आजकल भी है। प्रतिवर्ष वहाँ एक बड़ा भारी मेला लगता है।

## रामानुजस्वामी.

१०१७ ई० (१०७४ वि०) में प्रसिद्ध वैष्णवोपदेशक रामानुज का जन्म मद्रास के पास "पेनमुतूर" ग्राम में हुआ। इनके पिता का नाम केशवाचार्य और माता का नाम कान्तिमती था। आप १२० वर्ष तक जीवित रहे। आपनें अपने मातुल यादवप्रकाश से वेद, वेदाङ्ग, और शङ्कर के ग्रन्थों की शिक्षा प्राप्त की। आप ईश्वर के अनन्य भक्त थे। एक दिन आप अपने गुरु से शङ्करभाष्य पढ रहे थे। अचानक यह पाठ आ गया —"तस्य यथा कप्यासं पुण्डरीकमेव मक्षिणी" (छान्दोग्य)। इस पंक्ति के शङ्करभाष्य का अर्थ यह है-वानर नितम्ब सोमा के समान रक्तकमल की भाँति उस परमात्मा की आँखें हैं। यह अर्थ सुनकर रामानुज के मन में असह्य दुःख हुआ। यहाँ तक कि उनकी आंखों में आंसू आ गये। गुरु ने रामानुज से रोने का कारण पूछा। कुछ देर तक तो रामानुज चुप रहे, जब गुरुदेव अधिक आग्रह करने लगे तो उन्होंने अपना भाव कह सुनाया। वह यह था कि जगन्नियन्ता प्रभु के कमलनयनों की वानर की पीठ से तुलना करना प्रभु का अपमान करना है। मैं इसको सहन नहीं कर सकता। तब गुरु ने कहा फिर इस पाठ का और अर्थ क्या हो सकता है? रामानुज ने उत्तर दिया—"कं जलं पिबन्ति ये ते कपयः=किरणास्ते आस्ते यत्र तत्कप्यासं, सूर्यमण्डल मित्यर्थः"। इस व्युत्पत्ति से जलाकर्षक रश्मियों

के आधार तेजोमय सूर्यमण्डल ही यहाँपर कप्यास का अर्थ है। उसकी तेजस्विता की तुलना भगवान् की आँखों से की गई है। तात्पर्य यह है कि भगवान् की आँखें सूर्य की तरह चमकीली हैं। इस व्याख्या को सुनते ही अद्वैतजगत् में उनकी विलक्षणप्रतिभा की सर्वत्र चर्चा होने लगी। किसी किसी के मन में यह भाव भी उत्पन्न हुये कि यह बालक भविष्य में अद्वैत का विरोधी होगा। यद्यपि रामानुज का अद्वैतवादियों से कोई विरोध न था। परन्तु फिरभी शङ्करानुयायी इसे टेढी आँख से देखने लगे। उस समय जनता अद्वैतवाद के वास्तविक रहस्य भूल चुकी थी। अद्वैतवादी, प्रभुभक्त शङ्कर के आदर्श से च्युत होकर अद्वैत के व्याज से प्रभुभक्ति के विरुद्धभावों का प्रचार करने लग गये थे। इस दोष को दूर करने के लिये रामानुज प्रभुभक्ति पर अधिक जोर देने लगे। उन्हों ने विशिष्टाद्वैत-मत की स्थापना की। ५० वर्ष की अवस्था में रामानुज चतुर्थाश्रमी हो गये। वेदविरोधी जैनियों का दमन उन के जीवन में एक अधिक प्रशंसनीय कार्य है। उनदिनों में "मैसूर" राज्य में जैनियों का पूर्ण प्रभुत्व था। रामानुज ने उन्हें वहाँ शास्त्रार्थ में हरा दिया। मैसूर का प्रतापी राजा 'विट्ठदेव' जैनधम को त्याग कर वैष्णव हो गया। तब राजा का नाम आपने विष्णुवर्धन रक्खा। यह घटना १११६ ई० (११७३ वि०) में हुई।

## रामानुज के मुख्यसिद्धान्त.

ब्रह्म अद्वितीय है, केवल नहीं किन्तु विशिष्ट है। सारा संसार ब्रह्ममय है। ब्रह्म के तीन अङ्ग है। चित्त, अचित्त, और हरि। हरि प्राणिमात्र में व्यापक है। उसी का नाम विष्णु है। चित्त (जीव) अचित्त (जड), ये दोनों परस्पर और ब्रह्म से भिन्न हैं। सारांस यह है कि ये तीनों चीजें एक दूसरे से भिन्न और स्वयं अद्वैत है। हरि या पुरुष सगुण है। वह लक्ष्मीपति और वैकुण्ठवासी है। रामानुज का कथन ह कि हरि अपने भक्त की सहायता के लिये अवतार धारण भी करता है। रामानुज ने विष्णु के अवतार भगवान् राम की उपासना को विशेष प्रधानता दी है। वे भगवान् कृष्ण को भी अपना आराध्य समझते थे। मुक्तावस्था में वे जीव का ब्रह्म से सान्निध्य मानते हैं। उस दशा में जीव ब्रह्म के समान हो जाता है। अन्तर इतना ही रह जाता है कि जीव सृष्टि उत्पन्न नही कर सकता। भगवत्धाम में भक्त निरन्तर सुखोपभोग करता है। भगवद्धाम प्राप्ति का प्रधान साधन पञ्चविध उपासना है। जिसका विवर्णन इस तरह है—१ अभिगमन=भगवन्मन्दिर का मार्जनादि करना। २ उपादान=पुष्पादि पूजा-सामग्री का आयोजन करना। ३ इज्या=भगवत्पूजा करना। ४ स्वाध्याय=वैष्णवसूक्तादि का पारायण करना। ५ योग=सर्वान्तर्यामी का ध्यान करना। योगयुक्त होते ही भक्त को भगवान् स्वधाम में ले जाते हैं।

## निम्बार्काचार्य्य.

११७१ वी० में वर्तमान निजाम राज्य में सिंहाद्रि के निकट "वेदर" ग्राम में इनका जन्म हुआ। इन्हीं का प्रथम नाम भास्कराचार्य्य है। आपने अपने पिता महेश्वर भट्ट से समस्त-संस्कृतग्रन्थों का अध्ययन कर अपूर्व योग्यता प्राप्त की। आप के "लीलावत्यादि" ग्रन्थ अद्यापि उपलब्ध हैं। आप के अनुयायियों का

कथन है कि आपने वेदभाष्यादि और भी कई लोकोत्तर निबन्ध लिखे थे जो औरङ्गजेवी अत्याचार के दिनों में लुप्त हो गये। आप मोक्षाश्रम ग्रहणकर वृन्दावन रहा करते थे। आप की गद्दी यमुना के तटपर मथुरा के निकट ध्रुव के क्षेत्र में है। आपके केशवभट्ट और हरिव्यास ये दो शिष्य थे। आप की सम्प्रदाय में गृहस्थ और त्यागी दोनों तरह के मनुष्य हैं। आप के निम्बार्क नाम पड़ने की विचित्र कथा भक्तमाल में इस प्रकार लिखी है—एकदिन आप के आश्रम में एक जैनसाधु आए। उन के साथ आप का जैनतत्वों पर विचार होता रहा। सूर्य अस्त होने लगा। आप अपने आश्रम से आतिथ्यसत्कार के लिये कुछ खाद्य वस्तुयें लाए। जैनोसाधु प्रायः रात्री को भोजन नहीं लेते। अतः उन्होंने आप का आतिथ्य स्वीकार न किया। आपने तब भगवान् भास्कर से कुछ ठहरने की प्रार्थना की। जबतक अतिथि भोजन करता रहा तबतक भगवान् सूर्य एक नीम के वृक्ष की ओट में ठहरे रहे। तब से आपका नाम निम्बार्क पड़ा। आप द्वैत-सिद्धान्त का अधिक आदर करते थे। आपने भी जैनों के खण्डन में कम भाग नहीं लिया। उत्तर भारत में वैष्णमत का प्रचार आपके द्वाराही हुआ।

## मध्वाचार्य.

+११७६ ची० में तूलव निवासी मोघिजी भट्ट के घर इनका जन्म हुआ। आपकी शिक्षा का कार्य अनन्तेश्वर मठ में हुआ। अच्युतप्रच धर्माचार्य से शंकरमतानुसार आपने प्रव्रज्या ग्रहण की। उस समय आपका नाम आनन्दतीर्थ रक्खा गया। आप को न शङ्कर का अद्वैत ही आकृष्ट कर सका और न रामानुज का विशिष्टाद्वैत। आपने अपने पृथक् सिद्धान्त स्थिर किये। नारायण गुणातीत है। अत एव सर्वथा निर्दोष है। जीव कदापि ईश्वर के समान नहीं हो सकता। त्रिगुणमाया के संपर्क से ब्रह्मादिदेवगोचर में परिवर्तित होकर भगवान् संसार का सर्जन, पालन और संहरण करता है। वह वैकुण्ठधाम में लक्ष्मी, भूमि, नीला–इन तीन रमणियों के साथ अनिर्वचनीय सुख का अनुभव करता रहता है। विष्णु आदि देवत्रयी अनित्य है। लक्ष्मी उनकी अपेक्षा नित्य है। नारायण उससे भी परे है। इसप्रकार नारायण के गुणात्मक विज्ञान या उसके प्रति प्रेम उदय होने से जीव सहज में मुक्त हो जाता है। जीवात्मा, और परमात्मा एक वस्तु नहीं है। हाँ, मुक्तावस्था में सूर्य के आगे तारों की भाँति नारायण महाचैतन्य के समक्ष जीवचैतन्य अभिभूत हो जाते हैं। अतएव भिन्न भिन्न प्रतीत नहीं होते। मोक्ष दशा में ब्रह्म में जीवलय-प्रतिपादक वाक्यों का निगूढ भाव यही है। मध्वाचारियों की उपासना के तीन अङ्ग हैं—अङ्कन, नामकरण और भजन। प्रथम का भाव यह है कि विष्णु के शंखादि चिन्हों से अपने अङ्गों को चिन्हित करना*। दूसरे का अर्थ है, अपनी सन्तान का नाम विष्णुवाचक रखना। तृतीय यह भाव रखता है कि, मानसिक, कायिक, वाचिक-इन भेदों से भजन तीन प्रकार का होता है। दया, स्पृहा (भगवद्दर्शनोत्कण्ठा),

+ यहाँ मिश्रबन्धु की ऐसी सम्मति है।

*तप्त मुद्राओं से शरीर का दागना भी उक्त उद्देश्य से किया जाता है।

श्रद्धा-ये तीन मानसिक भजन हैं। सत्यभाषण हितकथन, प्रियवचन और शास्त्रानुशीलन ये चार वाचनिक भजन हैं। दान. परित्राण ( शत्रु या व्याघ्रादि से भयभीत मनुष्य की रक्षा ) परिरक्षण (धनोपार्जनादि से स्वाश्रितों का पालन ) ये तीन कायिक हैं।

## स्मार्त्तशैव और शाक्ततान्त्रिक

१० वीं शताब्दी के अन्त में शिवपार्वता संवादात्मक तन्त्रग्रन्थों को रचकर वञ्चकतान्त्रिकों ने अनाचार फैलाने का कुचक्र चलाया। वञ्चकोंद्वारा-रचित तन्त्र-ग्रन्थों को शिव-आज्ञा मान कर सरल, आस्तिकजनता का उनकी ओर झुकाव हो गया। शाक्ततान्त्रिकों ने स्मार्त्त-शवों को यह कहना आरम्भ किया कि इष्टैक्य से हम और आप एक ही हैं। हमारी आपसे भी बढकर सदाशिव में अगाध श्रद्धा है। हो भी कैसे न, जब शिव हमारी उपास्य भवानी के पति है। तान्त्रिकों ने सरलशैवों को फँसाने के लिये अपनी पूजनपद्धति में भवानीपूजन से पहले शिव पूजन का नया नियम संमिलित कर लिया। दैनिककृत्यों में वैदिकक्रियाओं का अवलम्बन ले लिया। केवल इसलिये कि वैदिकजनता उनके असली रूप को पहचान न सके। वैदिकजनता में उस समय शैवसम्प्रदाय का ही अधिक प्रभाव था। शिवशक्ति के दाम्पत्य का टपला लगाकर तान्त्रिकों ने कतिपय सरल हृदय शैव नेताओं को अपनी ओर खैंच लिया। अब तो वे भी तन्त्रों की मर्यादानुसार मद्यादि हेय पदार्थों को शिवाज्ञा कहकर उड़ाने लगे। अपने विद्यावल से इसी मत का सर्वत्र प्रचार करने लगे। उस समय भारत में मद्यपानादि, मकारपञ्चक और साधनशक्ति (नारी) पूजनादि अनाचार का प्रबल प्रचार बल पकड़ गया। रामानुजादि वैष्णवों के प्रचार से इस मत का अधिक दमन हुआ। साथ ही शंकर के पवित्र अद्वैतसिद्धान्त को कलङ्कित करने वाले मृषाऽद्वैतदर्शियों के प्रभुभक्ति विरुद्ध विचारों का अन्त हो गया। यद्यपि वैष्णवसम्प्रदाय के प्रचार से भारत को असीम लाभ हुआ, परन्तु यह एक क्षति भी हुई कि हिन्दुजनता शैव और वैष्णव इन दो दलों में बट गई। परस्पर के मतभेद तब भयानक कलह के रूप में बदल गये। हिन्दुजाति की अजेय और लोकोत्तर प्रतिभा, जो कुछ दिन पहले वेदनिन्दकों के दबाने के लिये काम में लाई जाती थी, अब घर के ही दलों में एक दूसरे को नीचा दिखाने के लिये उपयोग में आने लगी।

## लोकप्रियमुनि के सदुपदेश

इस गृहकलह के शमनार्थ प्रभु की अपारदया से एक महापुरुष का जन्म हुआ। आपकी जन्मभूमि राजस्थान में जसलमेर थी। आपने १६ वर्ष की आयु में वि० ११८६ में पुष्करराज के पास एक आश्रम में सामप्रियमुनि से उदासीन दीक्षा ली। आपका प्रातःस्मरणीय नाम देवेन्द्रमुनि था। आप गुजरात में भ्रमणार्थ गये। वहाँ आपने महमूदद्वारा नष्ट किये हुये सोमनाथ के मन्दिर का हृदयविदारक दृश्य देखा। हिन्दुजाति के मुख्यधर्म शौर्य के ह्रास का यह एक ज्वलन्त निदर्शन देखकर आपकी आखों में आँसू आगये। भारत के पुरातनगौरव का स्मरण करके और उपस्थित-जातीय अपमान के दृश्य देखकर आप कुछ देर के

लिये स्तब्ध-से होगये। तब विदेशियों के आक्रमणों से राष्ट्र की रक्षा करने के लिये जातीय एकता के स्थापनकरने का विचार आपके हृदय में उत्पन्न हुआ। तबसे लेकर आप जहाँ कहीं जाते; यही उपदेश करते थे-" पारस्परिक विरोध को दूरकर समस्त हिन्दुओं को अनुपमप्रेमबन्धन में बद्ध हो जाना चाहिये। एकतारूपी अमृत का पान करने से ही हम मातृभूमि की रक्षा करने में समर्थ हो सकते हैं।" उस समय मुनि के हृदय में ऐसे विचारों का उठना स्वाभाविक था। अपने देवमन्दिरों की महमूद-द्वारा की गई दुर्दशा को देखकर तब प्रत्येक हिन्दू का खून जोश मार रहा था। मुनि जी, शैव, :शाक्तिक, और वैष्णवप्रभृति समस्त हिन्दुसम्प्रदायों को समानदृष्टि से देखते थे। साथ ही पञ्चदेव-उपासना के रहस्य को बतलाकर उनके परस्पर भेदभाव को मिटाने के लिये यत्न करते थे। उनका कथन था कि,-मायापति, नारायण, और परमात्मा एक ही ईश्वर के नाम हैं। विष्णु, शिव, शक्त्यादि पञ्चदेव उसी के रूप हैं। प्राणी के शरीर की रचना पाञ्च-भूतों से हुई है। शरीरारम्भक पृथिव्यादिभूतों के तारतम्य से देहधारी प्राणियों का प्रकृतिभेद होना स्वाभाविक है। चतुरवैद्य, रुग्ण के पित्तादिदोषों की न्यूनता और अधिकता की 'अच्छी तरह आलोचना करके उसे तत्प्रकृत्यनुरूप औषधि देता है। ऐसा करने से वैद्य यश और रोगी आरोग्य लाभ करता है। प्रकृति के विप-रीत औषधि के सेवन से स्वास्थ्य लाभ तो दूर रहा बल्कि व्याधि उग्ररूप धारण कर लेती है। तात्पर्य यह है कि एक प्रकार की चिकित्सा से भिन्न भिन्न प्रकृति-वाले मनुष्यों का उपकार होना असम्भव है। अतएव कृपालु-महर्षिवृन्द ने सर्व साधारण जनता के अनुग्रह के लिये श्रौतपञ्चदेवोपासना का सर्वत्र प्रचार किया। वे भलिभान्ति जानते थे कि पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश इन पाञ्चों के क्रमशः शिव, गणेश, शक्ति, सूर्य, विष्णु-ये पाञ्च अधिष्ठातृ देव हैं। जिस मनुष्य के शरीर में पृथ्वी-तत्त्व की प्रधानता है, उसकी पार्थिवप्रकृति समझनी चाहिये। उसके लिये पृथ्वी के अधिष्ठातृदेव शिव की उपासना ही लाभदायक हो सकती है। अन्य देवता की नहीं। इसी तरह अन्यप्रकार की प्रकृतिवालों के लिये भी प्रकृति के अनुसार ही देवपूजा उप-युक्त है। जगत्कल्याणार्थ प्रकृतिभेद से केवल एक परमात्मा की पाञ्चमूर्तियों की कल्पना हुई है। वस्तुतः सर्वत्र पूजन उसीका है। अतः उपास्यदेवनिबन्धन पारस्परिकविद्वेष करना निर्मूल है। शिवस्वरूप में हम जिस प्रभू का पूजन करते हैं, विष्णु-स्वरूपा-वलम्बन में भी वही आ जाता है। तात्पर्य यह है, प्रभु के पाञ्चस्वरूपों में से चाहे कोई किसी का पूजन करे, प्रत्येक उसकी कृपा का पात्र और उसके धाम का निवासी हो सकता है। मुनि के उक्त उपदेशों से हिन्दुजनता में कुछ कुछ एकता के भाव उत्पन्न हो गये। मुनि के ऐसे विशाल उद्गार और सर्व के साथ प्रेमभरे व्यवहार से मुनि का नाम "लोकप्रिय". प्रसिद्ध हो गया।

## लोकप्रियमुनि का श्रद्धालु, वीरशिष्य नरेश बीसलदेव

श्रुत्वा योगीन्द्रलोकप्रियमुनिवदितं श्रौतधर्मोपदेशम्,
आ विन्ध्यादा हिमाद्रेर्विरचितविजयो हिन्दुधर्मस्य पाता।

आर्यावर्तं यथार्थं पुनरपि कृतवान् मलेच्छविच्छेदनाभिः
सोऽयं वेदानुयायी जगति विजयते "वीसलः" क्षोणिपालः।

आप सम्बन्धी दो घटनाएँ उदासीनमञ्जरी और उदासधर्मदिवाकर में भिन्नभिन्न रूप में वर्णित हैं। उनमें प्रथम यह है कि दिल्ली के प्रतापी राजा अनङ्गपाल तोमर जब राज्य करते थे, तब लगभग ५० वर्ष तक अजमेर के चौहानों को तोमरवंश के प्रतापी नरेशों की आधीनता में रहना पड़ा। आना के पुत्र वीर वीसलदेव इस आधीनता को अपना अपमान समझते थे। अतएव वे सदा खिन्न-से रहते थे। वे दिल्ली की पराधीनता से मुक्तहोना अपना जातीय गौरव समझते थे। इस के दादा अज उपनाम अजयराज थे। इन्हों ने ही ११५० वि० में अजमेर का दुर्ग बनाकर 'अजमेर' शहर की नीव डाली। वृद्धावस्था में राजा अजय ने राज्य त्यागकर साम्प्रियमुनि से उदासीनधर्म की दीक्षा ले ली। अजमेर से दश मील, पश्चिम की ओर चतुर्थाश्रमी राजा अजय एक आश्रम में रहने लगे। कभी कभी लोकप्रियमुनि जी भी अपने गुरुभाई अजय मुनि से यहाँ पर मिलने आया करते थे। वहाँ पर कभी कभी अजय के बेटे आना भी अपने चतुर्थाश्रमी पिता के दर्शनार्थ आया करते थे। राजकुमार आना की लोकप्रियमुनि से इसी आश्रम में भेंट हुई। कुछ ही दिनों में लोकप्रियमुनि आना के परमश्रद्धेय बन गये। लोकप्रियमुनि की प्रेरणा से ही वीर आना ने पुष्करराज तीर्थ को नष्टभ्रष्ट करनेवाले, पञ्जाब की ओरसे आरहे मुसलमानों को, अजमेर के पास एक बृहत् संग्राम में पराजित किया। जहांपर यवनों का खून गिरा था, उसभूमि को शुद्ध करने के लिये वहाँ आना ने अपने नामपर एक विशाल सरोवर "आनासागर" बनवाया। गुरुभाई अजयमुनि के ब्रह्मलीन होजाने के बाद लोकप्रियमुनि उस आश्रम में कभी कभी आकर रहा करते थे। अजमेरनरेश पितृभक्त आना भी मुनि के दर्शनार्थ आया करते थे। मुनि से आना के अधिक स्नेह के दो कारण थे। एक तो, वे मुनि को अपने पिता के गुरुभाई समझते थे। दूसरा, मुनि की प्रेरणा से ही आना ने मुस्लमानों को पराजित किया था।

१२०६ वि० में, आना का पुत्र वीसलदेव मुनि के दर्शनार्थ आश्रम में आया। आगे कईबार इसने अपने पिता आना के साथ लोकप्रिय के दर्शन इसी आश्रम में किये थे। ये गर्मी के दिन थे। मुनि का विशालमुखमण्डल पसीने से तर हो रहा था। वीसलदेव स्वयं पङ्खा करने लगा। मुनि अकस्मात् उठकर चल दिये। राजकुमार ने साथ ही चलने की इच्छा प्रकट की। मुनि ने कहा-"बेटा! यहाँ ही बैठे रहो! मैं अभी लौटकर आता हूँ"। ऐसा कह कर, उसे वहाँ ही बिठलाकर मुनि चल दिये। वन की विलक्षण शोभा देखते देखते मुनि एक सघन और रम्य जङ्गल में जा पहुँचे। एक पवित्रस्थान देखकर मुनि बैठ गये और वहाँ ही सोऽहं का जाप करने लगे। जाप करते करते वे समाधिस्थ हो गये। इसीतरह वहाँपर ही तीनदिनतक समाधि में बैठे रहे।

इधर हमारे अनन्यमुनिभक्त राजकुमार मुनि की आज्ञा के बिना आश्रम से जाना अनुचित जानकर, उसी आश्रम में निरन्तर तीनदिन भूखेप्यासे ही लेटे रहे। अनुचरों की प्रार्थनाओं पर भी उन्हों ने कुछ ध्यान न दिया। अन्ततक अपने हठ में डटे रहे।

तीनदिन के बाद महामुनि की समाधि खुली तो वे वापिस आश्रम में आए। वीसलदेव उसी जगह पर बैठा था, जहाँ मुनि उसे जाते समय बिठला गये थे। मुनि ने उसकी शारीरिकशिथिलता को देखकर पूछा–बेटा वीसलदेव, तुम कुछ ढीले-से क्यों दिखाई देते हो ? राजकुमार ने कुछ भी उत्तर न दिया। आश्रमवर्त्ती प्रभुप्रसाद महात्मा ने अपने गुरु लोकप्रियमुनि को वीसलदेव का सब वृत्त कह सुनाया। यह सुनकर मुनि जी बड़े प्रसन्न हुये? और वीसलदेव से कहने लगे, "बेटा! वर मांग" प्रथम तो वीसल ने कुछ न कहा; जब मुनि ने उससे तीसरी बेर कहा तो उसने कहा–महाराज! यदि आप मुझ पर कृपा करना चाहते हैं तो मैं यही चाहता हूँ कि मैं दिल्लीविजय के मनोरथ में सफल हो जाऊँ! मुनि ने तथास्तु कह दिया। राजकुमार प्रसन्न होकर घर लौट आया। वि० १२०८ में वीसलदेव ने दिल्ली पर चढ़ाई की। दिल्लीनरेश तोमर ने बड़ी वीरता से सामना किया। अन्त में तोमर पराजित होकर भाग गया, और विजयलक्ष्मी ने वीसलदेव को वर लिया। तोमर को पराजित कर वीसल ने दिल्लीपर अधिकार कर लिया। इससे उसका अनन्त बल बढ़ गया। एक दिन वीसल को लोकप्रियमुनि ने यह उपदेश दिया—

## वीसल को मुनि का नैतिक–उपदेश

"वीसल! गजनी के तुरक पञ्जाब को अधिकृतकर, राजस्थान को अपने अधिकार में लाने का यत्न कर रहे हैं। यह भी सुना गया है कि वे रूपनगर (वर्त्तमान किशनगढ राजपूताना) तक आ पहुँचे हैं। भाइयों से लड़ना कोई वीरता का काम नहीं। वीरयोद्धा कहलाने का उसी को अधिकार है जो अपनी मातृभूमि को विदेशियों के हथकण्डों से प्राणपण से बचाए। क्या तुम अपनी कुलमर्य्यादा को भूल गये! आपके ही पूर्वजों ने विदेशियों को भारत से निकालने में अपने जीवन लगा दिये। चौहानवंश के १९ वें* राजा वीर्यराम ने, जो आपका ही पूर्वज था, महमूद का सामना बड़ी वीरता से किया। आपके ही पूर्वपुरुष, २२ वें राजा वीसलदेव ने महमूद के वंशधर मोदूद को पराजित किया। थानेश्वर, झाँसी प्रभृति नगरों को अपने अधिकार में कर उसने वहाँ के यवनोंद्वारा छिन्नभिन्न देवमन्दिरों को फिर से बनवाकर उन में फिर प्रतिमा-प्रतिष्ठाएँ करवाईं। दुर्लभराज, द्वितीय मुसलमानों से लड़ते लड़ते रणभूमि में ही वीरगति को प्राप्त होगये। आपके पितामह अजयराज और आपके पिता आना ने भी विधर्मिओं को भारत से निकालने की कम चेष्टा नहीं की। विदेशियों से मातृभूमि की रक्षा करना आपके पूर्वजों का प्रधान उद्देश्य रहा है। आपको भी उसी उद्देश्य की पूर्त्ति के लिये अपनी जानतक लड़ा देनी चाहिये। पूर्वजों के उद्देश्य को पूर्णकरना ही सन्तान का मुख्य कर्त्तव्य है। हिन्दुशास्त्र पुत्र को पिता के उद्देश्य की पूर्ति का साधन बताता है। बस, तुम तो दिल्ली को जीतकर ही फूले नहीं समाते। क्या आपने अपने बाहुबल का प्रयोग स्वजातीय भाइयों पर ही करना सीखा है? हाँ! नैतिक एकता की स्थापनार्थ अपने जातिभाइयों

* चौहानक्षत्रियवंश के वीर सामन्तदेव ने साम्भर प्रान्तपर अपना अधिकार कर वहाँ अपनी राज्यसत्ता स्थापित की। इसके बाद वहाँ २० राजा हुये।

घटना पर उपहास करना आरम्भ करदेते हैं। वे नहीं चाहते कि जो घटना कुछ अलौकिक सी है उसे पुस्तक में स्थान दिया जाय। क्योंकि उनकी दृष्टि में ऐसी घटनाएँ हेय एवं निराधार होती हैं। अतएव धार्मिकजगत् का दिव्य इतिहास सूक्ष्मजगत् के ज्ञान से अपरिचित ऐतिहासिकों की अज्ञता एवं अनवधानता से भूत की तहके नीचे दबजाने के कारण हमारे ज्ञान से बाहर हो चुका है। यही कारण है कि आज हम महापुरुषों की दिव्यशक्तियों से सर्वथा अपरिचित हैं।

सिद्धियों के समझलेने का सरल उपाय यह है – प्रकृति के सत्त्व, रज और तम ये तीन विभाग हैं। रजोविभाग क्रियाशील है। तमोविभाग से स्थूलता उत्पन्न होती है। सत्त्वविभाग का कार्य परधर्मों को अपने में लाना है। जब योगी अपने सत्त्वगुण को बढाता ही जाता है तो वह प्रकृति पर विजयी होता हुआ अपने निजी सम्बन्ध को चेतन (ईश्वर) से जोड़ता जाता है। इसप्रकार चेतन के दिव्य ऐश्वर्य इस में प्रविष्ट होने लगते हैं। प्रकृति जड़ है। चेतन की सत्ता से ही यह अपने कार्य करती है। सत्त्वगुण के अधिक बढ जाने से जब चेतन के दिव्य ऐश्वर्य योगी में आ जाते हैं तो योगी सारे संसार की कर्त्री प्रकृति को अपनी दासी बना लेता है। अब उसके लिये कोई भी कार्य असंभव नहीं होता। पाञ्चभौतिक कार्यों का होना या न होना उस की इच्छा पर निर्भर होता है। उसके विचार ही दिव्यशक्तिओं के सञ्चालक हो जाते हैं।

योगशास्त्र के नियमानुसार सर्वसाधारण व्यक्ति संयम के द्वारा अणिमादिक सिद्धियाँ प्राप्त कर सकती है। संयम शब्द में 'यम' धातु है। इसके साथ 'सम्' उपसर्ग लगाने से संयम शब्द बना है। यम धातु का अर्थ है निग्रह करना अर्थात् किसीपर अधिकार जमालेना है। संयम शब्द से यही अर्थ निकलता है कि किसी पदार्थपर या किसी विषयपर लगातार विचारों का स्फुरण होता रहे। दूसरे शब्दों में हम यह कह सकते हैं कि विचार वहाँ तन्मय होकर तदाकार हो जाय। विचार-संयम के द्वारा मनुष्य में अपूर्वशक्तियों का विकाश होने लगता है। निदर्शनार्थ हम गौतमबुद्ध, ध्रुव, सिकन्दर, नेपोलियन, रावण, हनुमान, व्यास, पाणिनि, कुमारिल – प्रभृतियों का नाम ले सकते हैं। कहने का भाव यह है कि ऋषिमुनियों ने अपने अनुभवों द्वारा ऐसे उपाय भी निकाल रक्खें हैं जिन से प्रत्येक जिज्ञासु संसार के तत्त्व को पहचानकर दिव्यैश्वर्य्य की प्राप्ति कर सकता है। संसार में जिन बातों को लोग असम्भव समझते हैं वेभी योगशक्तियों द्वारा सम्भव हो सकती हैं। जब सर्व-साधारण में ये शक्तियाँ योगद्वारा उत्पन्न हो सकती हैं तो अवतारों में इनके होने में किसी को सन्देह होना जानबूझ कर इन्कार करना है।

पाठकों को स्मरण होना चाहिये, अब हम शङ्करावतार भगवान् श्रीचन्द्र का चरित लिखनेवाले हैं। आपका जीवन आरम्भ से अन्ततक दिव्यघटनाओं से परिपूर्ण है। पूर्वमुनियों के जीवन भी ऐसी घटनाओं से रिक्त न थे। उदाहरणार्थ, अभयमुनि का अशोक के बेटे की आंखों का अच्छा करनाप्रभृति ऐतिहासिक घटनाएँ साफ लिखी मिलती हैं। मुनियों की दिव्यशक्तियों में और भगवान् श्रीचन्द्र की दिव्य शक्तियों में महान् अन्तर है। उनमें इन शक्तियों का विकाश योगके नियमानुसार संयम से हुआ था और इनमें यह दिव्य-ऐश्वर्य स्वाभाविक था, क्योंकि भगवान्

श्रीचन्द्रजी शिवके अवतार थे। अवतार में दिव्यादिव्य शक्तियों का होना स्वाभाविक है – यह विषय निर्विवाद सिद्ध हो चुका है। अतः इसपर यहाँ अधिक लिखना कुछ महत्त्व नहीं रखता। ईश्वर का, या किसी अन्य ईश्वरीयशक्ति का अवतार हो सकता है या नहीं इस विषयपर भी सप्रमाण लिखा जा चुका है*। अवतारवाद के महत्त्व को लगभग २१ करोड़ मनुष्य विश्वास की दृष्टि से देखते हैं। अवतार का होना और उसमें दिव्या दिव्य शक्तियों का स्वाभाविक रहना आस्तिकजनता के मनमें कभी सन्देह उत्पन्न नहीं कर सकता।

## प्रयोजनपञ्चकम्

भगवान् श्रीचन्द्र जी महाराज शंकर के अवतार हुये हैं। अतः अणिमादिक सिद्धियों का उनमें होना स्वाभाविक है। १५ वीं शताब्दी में यवनों के अत्याचारों से भारतीय जनता त्राहि त्राहि कर उठी थी। अनुभवी लोगों को यह विश्वास हो गया था कि अब वैदिकसिद्धान्तों की रक्षा का कार्य एक कठिन समस्या है। ऐसी स्थिति में परमात्मा की किसी शक्ति का मनुष्यरूपेण यहाँ पर पहुंचना अत्यावश्यक था। अतएव भगवान् शंकरजी महाराज १६ वीं शताब्दी के उत्तरार्ध में श्री श्रीचन्द्र के रूप में पञ्जाब में अवतीर्ण हुये। इस अवतार के प्रधान पाञ्च लक्ष्य थे – प्रथम, सदियों से सूख रही श्रौतचतुर्थाश्रमलता को पुनः हरीभरी करना। द्वितीय, इस्लामधर्मोपदेशक मौलवी, मुल्ला और पीरों के द्वारा भोलीभाली जनता के मनमें हिन्दुधर्म के लिये अश्रद्धा के और इस्लाम के लिये श्रद्धा के जो भाव जमादिये गये थे, अपनी अद्भुत सिद्धियाँ दिखाकर उन्हें दूर करना×। तृतीय, भारत की नैतिकस्थिति की दशा सुधारने के लिये कई एक अच्छे अच्छे दृढप्रतिज्ञ वीरों को उत्पन्न करना। तान्त्रिकों के अनाचार को हटाना और पञ्चदेवोपासना के रहस्य समझाकर शैववैष्णवकलह को मिटा देना चतुर्थ और पञ्चम पयोजन हैं। उक्त पाञ्चों में से प्रधानता प्रथम की ही है। शेष चार गौण हैं। भगवान् इस बात को भलिभाँति जानते थे कि श्रौत चतुर्थाश्रम के सुधार से भारतका भविष्य अधिक सुधर जायगा, अतएव आपने निवृत्ति को ही प्रधानता देते हुये प्रवृत्ति को अपनाया। उत्तरकाशी की यात्रा के विचार को छोड़कर विधर्मियों द्वारा पीड़ित एवं दुःखी हिन्दु जनता की रक्षा के लिये आपका सिन्ध में पहुँचना व्यक्त करता है कि आपके मनमें केवल निवृत्ति का ही राज्य न था। हां, यह अवश्य था कि आपका जीवन आरम्भ से अन्ततक निवृत्तिप्रधान ही रहा है। आपसे लगभग ८ शताब्दी पूर्व शंकराचार्य हुये। पाठकों को स्मरण होगा, उस समय की और इस समय की स्थितियों में आकाश पाताल का अन्तर है। उन दिनों में बौद्धों से सामना करना था। वे इतने छली, कपटी एवं अत्याचारी न थे जितने मुसलमान भारत के लिये सिद्ध हुये। तब तो केवल सिद्धान्तों पर कलह था। अतः शंकराचार्य की अपेक्षा

* पाठक इसे सनत्कुमार के जीवन में देख सकते हैं।

× विपक्षी लोग छल, कपट और पाखण्ड से हिन्दुजनता को सब्जबाग दिखाकर विधर्मी बना रहे थे। उनकी प्रतिद्वन्द्विता में आपको भी अपने अलौकिक चमत्कार दिखाने पड़े।

भगवान् श्रीचन्द्र को अधिक प्रयास करना पड़ा। क्योंकि इनका कार्यक्षेत्र विस्तृत एवं अधिक कण्टकाकीर्ण था। पाठक इस बात से भलिभाँति परिचित हैं कि महापुरुषों को तो योगशास्त्र के नियमानुसार संयम का सहारा लेकर दिव्यैश्वर्य्य की प्राप्ति होती है। इधर भगवान् श्रीचन्द्रजी तो आरम्भ से ही तमाम अणिमादिक सिद्धियों पर अपना अधिकार रखते थे। अतएव आपका शैशव भी लोकोत्तर था। अवतार धारण करते समय शिवस्वरूप में प्रकट होना और जटा भस्मादिकों से भूषित होकर बचपन की लीलाओं से मातापिता और लोगों को चकित करना आपके जीवन की महत्त्वपूर्ण घटनाएँ हैं। श्री नानकदेव जी सिद्ध महात्मा थे। वे आपके शिवस्वरूप से पूर्णतया परिचित थे। बचपन में समाधि लगाकर बैठना और जङ्गलों में जाकर सर्प एवं सिंहादिक वन्यपशुओं को अपने प्रभाव से प्रभावित कर लेना, इस बात को सिद्ध करता है कि आप एक साधारण शिशु न थे। पठितलोगों को तो उसी समय विश्वास हो गया था कि अन्याय का नाश करने के लिये आपका अवतार हुआ है। यद्यपि आप समस्त शास्त्रों के ज्ञाता आरम्भ ही से थे फिरभी आपका काश्मीर में उच्चशिक्षा प्राप्त करने जाना केवल लोकमर्य्यादा की रक्षा के लिये था। बहुत से पाठकों के मन में यह बात जानने की जिज्ञासा होगी कि जब भगवान् समस्त सिद्धियों पर अपना पूर्ण अधिकार रखते थे तो उन्हों ने भारत में मुसलमानों का आना जाना सर्वथा बन्द क्यों नहीं कर दिया? इसका सीधे शब्दों में यह उत्तर हो सकता है कि किसी शक्ति का अवतार लोगों में नये भाव और जाग्रति उत्पन्न करने के लिये हुआ करता है। वह नहीं चाहता कि ईश्वर के नियमानुसार और जीवों के अदृष्टों के सहारे कार्य कर रही प्रकृति के अद्भुतयंत्र में हस्ताक्षेप किया जाय। ऐसा करने से संसार के सञ्चालक ईश्वरीयनियमों में गड़बड़ मच जाने का भय बना रहता है, अतएव भगवान् श्रीचन्द्र ने महाराणा प्रताप की पीठ तो ठोक दी कि उठो! अपने देशकी रक्षा के लिये, प्राणपण से लड़ने के लिये तय्यार हो जाओ! परन्तु स्वयं अपनी दिव्यशक्ति से किसी यवनविजेता को नष्टभ्रष्ट नहीं करते। इसकी तह में यह रहस्य छिपा हुआ है कि ऐसा करने से लोग अपने अदृष्टानुसार कार्य भी करते रहें और अवतारधारण का लक्ष्य भी सिद्ध हो जाय।

## ( २ तरङ्ग )

## " आचार्य श्रीचन्द्रमुनि "

औदास्यमार्गः सनकादिगीतः,
लुप्तः कलौ मे जगति प्रवर्त्यः।
सञ्चिन्त्य चेत्थं भुवि सम्बभूव,
"श्रीचन्द्र" नामा गुरु रादिदेवः (शङ्करः)।

अब यहाँ से भगवान् का चरित आरम्भ होता है। भारत के इतिहास के देखने से यह स्पष्ट प्रतीत होता है, जब जब इस देश को किसी विशेष विपत्ति का सामना करना पड़ा तब तब किसी न किसी ईश्वरीय शक्ति ने इसका हाथ पकड़

कर इसे सङ्कटके समुद्र से पार उतार दिया। संसार के अन्य देशों की अपेक्षा भारतभूमि को इस बात का अधिक श्रेयः प्राप्त है कि इसने अधिक महापुरुषों को उत्पन्न किया है। भगवान् के आविर्भाव से पूर्व, देश की स्थिति निराशाजनक हो रही थी। यवनों के अत्याचारों ने इस पुण्यभूमि को नरक बना रक्खा था। अपने छल और कपटों से शासकों पर विजयी होकर ये लोलुप, लोगों को खूब लूट रहे थे। किसी भी देशी शासक की यह हिम्मत न होती थी कि वह इन दुष्टों का सामना कर सके। विदे ी लुटेरों के अत्याचारों के इलावा हिन्दुओं के घरेलू झगड़ों ने इन्हें खण्ड खण्ड कर रक्खा था। शैव वैष्णवों को और वैष्णव शैवों को सहानुभूति की दृष्टि से न दखते थे। यहाँ तक कि एक दूसरे के नाशपर तुला हुआ था। इधर तान्त्रिक लोग भी मनमाने ग्रन्थ घड़कर लोगों को अनाचार की ओर प्रवृत्त कर रहे थे। इनके प्रचार से भारतका भविष्य दूषित होने को था। मुसल्मान लोग अपने धर्म के प्रचारार्थ तरह तरह के षड्यन्त्र रच रहे थे। ऐसी स्थिति में किसी विशेष महापुरुष का आना अत्यावश्यक था। भक्त लोग दिनरात भगवान् शंकर के ध्यान में मग्न रहते थे। प्रत्येक भारतीय का हृदय परमात्मा को सहायता चाह रहा था। भगवान् भक्तों के कष्टों को आरम्भ से दूर करते आए हैं। अतः इस समय दुःखी भक्तों के आर्त्तनाद ने भगवान् को बुला ही लिया।

## श्रीचन्द्रजन्मोत्सव

सं. १५५१ वि० भाद्रपद शुक्ला नवमी के दिन तलवण्डी* ग्राम में श्री नानकदेवजी की धर्मपत्नी सुलक्षणी (सुलक्षणा) जी की पावन कुक्षि से भगवान् शङ्कर

* यह नगर लाहौर से ३० कोश पश्चिम में है। इसे आजकल ननकाना कहते हैं। पुरातन जन्मसाखी का (जो वजीरहिन्द प्रेस अमृतसर में प्रथमवार छपी है) ११ वाँ पृष्ठ देखने से यही जन्मस्थान ठीक निश्चित होता है। कई एक लेखकों ने जन्मस्थान सुलतानपुर (रियास्त कपूरथला) लिखा है; परन्तु यह उनकी भ्रान्ति है। महाराज की भूआ नानकी, जो आपसे अधिक स्नेह रखती थी, जन्म से एक दो दिन बाद का चित्र अपने सुसराल सुलतानपुर ले गई थी। उस चित्र को जिस स्थान में स्थापित कर श्रद्धालुभक्त पूजने लगे वही स्थान भगवान् के जन्मस्थान के नाम से सुलतानपुर में प्रसिद्ध हुआ। यही प्रसिद्धि लोगों की भ्रान्ति का कारण है। उक्त विषयपर अधिक विचार अन्यत्र किया जायगा। महाराज के अनुज लक्ष्मीचन्द के चार वंशधर तलवण्डी में रहे, पाञ्चवाँ वंशधर लाजपतराय इसको उजाड़ देखकर देहरा बाबानानक चला गया। तबसे आजतक उसके वंशधर वेदी वहीं निवास करते हैं। १७३८ वि० में साधु हनुमानदास तलवण्डी आए। अपने आचार्य भगवान् श्रीचन्द्र के जन्मस्थान को वीरान देखकर उन्हें बहुत कष्ट हुआ। अतः वे वहीं ठहर गये। वहाँपर उन्होंने एक मन्दिर बनवाया जिसे आजकल जन्मस्थान कहते हैं। हनुमानदासजी के पीछे उनके उत्तराधिकारियों ने इस स्थान को बहुत उन्नत बना दिया। आठवें उत्तराधिकारी महन्त साधुराम के समय तो यह स्थान बहुत सम्पत्तिशाली हो गया। दशवें उत्तराधिकारी (वर्तमान महन्त) नारायणदासजी हुये। इस धर्मवीर ने इस स्थान की रक्षा के लिये अपने प्राणोंतक की परवाह न की। विपक्षियों ने इस स्थानपर सन् १९२१ ई० (१९७८ वि०) में बलात् अधिकार जमा लिया। महन्तजी ने इसकी रक्षा के लिये बहुत यत्न किया परन्तु हिन्दुओं की अदूरदर्शिता और शासकों की कुटिल नीति और भीरुता के कारण वे सफल न हो सके। अपने जन्मसिद्ध अधिकार की रक्षा करते हुए निरपराध भी वे दश वर्ष के लिये जेल भेज दिये गये।

श्रीचन्द्ररूप में आविर्भूत हुये। आपकी जन्मघटनाएँ श्रीचन्द्रप्रकाश-प्रभृति ग्रन्थों में भली प्रकार वर्णित हैं। हम ग्रन्थ के बढने के भय से उन सब को यहां नहीं लिख सकते। उनमें से प्रधान प्रधान और आवश्यक घटनाएँ लिखी जाती हैं –

श्रीचन्द्रप्रकाश में लिखा है कि जन्मसमय भगवान् ने अपनी माता को शिव स्वरूप में दर्शन दिये। माता की प्रार्थना पर आप फिर शिशुरूप होकर माता की गोद में लेट गये। समस्त परिवार बालकजन्म की खुशियाँ मनाने लगा। लोग आकर बधाइयाँ देने लगे। आपकी भूआ नानकी आपके पिता जी के पास आपके जन्म की बधाई लेकर आई। श्रीनानक जी ने कहा "बहन! यह कोई साधारण शिशु नहीं है। यह तो साक्षात् भगवान् शंकर ने हमारे घर में जन्म लिया है। आपको स्मरण होगा, मेरी अनन्योपासना से प्रसन्न हो कर भगवान् ने यह कहा था – कि मैं आपके घर में पुत्ररूप में अवतीर्ण हूँगा"। संसार में दो ही महापुरुष ऐसे हुये हैं जो अपने भावी अनुष्ठेयधर्म के सूचक चिन्हों के साथ उत्पन्न हुये हों। एक तो प्रातःस्मरणीय क्षत्रियाग्रगण्य दानवीर कर्ण हैं।, ये क्षात्रधर्म के चिन्ह, कवच, कुण्डलादि लेकर पैदा हुये थे। दूसरे, उदासीनाचार्य भगवान् श्रीचन्द्रजी हैं। ये जटाभस्मादि वैराग्य के चिन्ह लेकर अवतीर्ण हुये*।

## ज्योतिषी की भविष्यवाणी

ज्योतिर्विद् पण्डित हरदयालुशर्मा जी सम्मानपूर्वक बुलाए गये। पण्डित जी ने जन्मसमयानुसार ग्रहकुण्डली बनाकर फलादेश सुनाना आरम्भ किया। समस्त परिवार बड़ी उत्कण्ठा से पण्डित जी की कुण्डली की ओर देख रहा था। पण्डित जी ने कहा, कुण्डली के ग्रहानुसार यह बालक दिव्यशक्तियों से सम्पन्न एवं विश्वविख्यात महापुरुष होगा। यह आजीवन ब्रह्मचारी रहकर देश और जातिकी रक्षा में तत्पर रहेगा। शैव और वैष्णवों के परस्पर कलह को दूरकर यह जनता में पञ्चदेवोपासना का उपदेश देगा। इसीके द्वारा तान्त्रिकों के अनाचारों का नाश होगा। लुप्तप्रायः श्रौतचतुर्थाश्रम का पुनरुद्धार यही बालक करेगा। इसकी आयु बहुत बड़ी होगी। इसके दिव्यजीवन का प्रभाव मुसलमानशासकों पर बहुत पड़ेगा। इसीके पवित्र उपदेशों से हिन्दु-जाति में पुनः जीवन के चिन्ह दिखाई देंगे। इसीके उपदेशों से उत्पन्न हुई हलचल भविष्य में यवनराज्य की जड़ें उखाड़ने का कारण होगी। यह अपने जीवन में ही बहुत से वीरों को पैदा कर लेगा। इसके धर्मका प्रचार करने-वाले अगणित धर्मोपदेशक पैदा हो जायँगे। पण्डित जी का कथन आपके जीवन में अक्षरशः घटता है। आपके जीवन का अद्भुतवृत्त सुनकर परिवार के आनन्द का ठिकाना न था। प्रत्येक व्यक्ति भिन्नभिन्न धारणा से सानन्द हो रही थी। कईएक पण्डित जी के ज्योतिषशास्त्रद्वारा बतलाए हुये अद्भुत चमत्कारों पर आश्चर्य कर रहे थे। पण्डित जी के फलादेशकथनानुसार आपका जीवन ठीक वैसे ही दिव्यघटनाओं से परिपूर्ण हुआ। आपके बचपन की विचित्रलीलाओं ने ही लोगों को विश्वास दिला दिया था कि आप एक होनहार बालक हैं। आपके जीवन की विस्तृत घटनाएँ निबन्धान्तर में लिखी जायँगी। पाठकों के परिचयार्थ यहाँ पर संक्षेपतः कुछेक घटनाएँ लिखी जाती हैं।

* यह घटना नानकसूर्योदय-प्रभृति इतिहासग्रन्थों में स्पष्ट लिखी है।

## अद्भुतबाललीलाएँ

आपके शैशव की लीलाएँ विलक्षण ही हैं। शैशव में आपका मुखकमल सदा खिला ही रहता था। आपको कभी भी किसी ने रोते न देखा था। आपकी विलक्षण चेष्टाओं से घरके लोग चकित हो रहे थे। उन्हों ने आजतक ऐसे बालक को न देखा था। आपकी ओर जब कोई देखता तो आप झट हँस देते थे। इस से दर्शक के आनन्द का ठिकाना न रहता था। ग्रामभर में यह बात प्रसिद्ध हो गई थी कि कोई व्यक्ति किसी दुःख या शोक से कैसा भी उदास क्यों न हो; आप के दर्शन होते ही उसके सब दुःख और चिन्ताएँ दूर हो जाती थीं। बच्चों के साथ खेलते समय भी आप तटस्थ होकर उन्हें देखते रहते थे। आपकी अधिक रुचि खेलने में न थी। परस्पर लड़रहे बालकों को देखकर आप उन्हें शान्त करने का यत्न करते थे। उनके मुख से परस्पर के कलह में अपशब्द सुनकर आप उनको समझाते थे कि देखो गाली देना पाप में शामिल है। आपके सङ्गसे अन्य बच्चोंके मन भी पवित्र हो गये। कभी कभी आप उन्हें देवदर्शनार्थ देवमन्दिर में ले जाते। वहाँपर भगवान् रामकृष्ण के सम्बन्ध में पुजारी से उनकी पवित्र कथाएँ पूछते। इस से बालकों का रामकृष्ण के दर्शनार्थ प्रतिदिन स्नेह बढता ही जाता था। इसी से प्रेरित होकर बालमण्डली पण्डित हरदयालु जी से अवतारों की कथाएँ सुनने जाया करती थी। देवदर्शन के समय कभी कभी कोई बालक किसी अवतारके सम्बन्ध में कोई वार्ता पुजारी से पूछ बैठता तो पुजारी को उसका उत्तर न आता। इस से बालमण्डली बहुत ही खुश एवं मुदित होती। कभी कभी खेलने के व्याज से आप बालकों को किसी छायावाले वृक्षके नीचे ले जाकर आप स्वयं वक्ता बनते और उनको श्रोता बनाते। इसप्रकार उन्हें ऐसी कथाएँ सुनाते जो मनोरञ्जक और शिक्षाप्रद होती थीं। कभी आप उनको साथ ले कर नगर के नजदीक जंगल में चले जाते। वहाँ पर जब अन्य साथी खेल रहे होते थे तो आप योगी की भाँति आसन लगाकर बैठ जाते। आँखें बन्दकर पता नही क्या सोचते या किसका ध्यान करते। भूख और प्यासकी आपको कोई परवाह न थी। बहुत देरतक आप वहाँ ही बैठे रहते थे। कभी कभी तो यह होता था कि घरवाले ढूँढते ढूँढते यहाँ पहुँचते और आपको उठाकर ले जाते। दूसरे बालकों के मातापिताओं ने अपने बालकों को इनके साथ जाने से रोका, क्योंकि आपका मन अधिक जंगल में ही लगता था।

## याचक को मोतीदान

उदासीनमञ्जरी में आपके जीवन की अद्भुत घटनाएँ विस्तार एवं और ही रूप में वर्णित हैं। प्रेमिपाठकों के ज्ञानार्थ हम उन्हें यहाँ संक्षेपतः लिखते हैं। एकदिन की बात है - आप घरके आंगण में खेल रहे थे। माता किसी घरके कार्य में दत्तचित्त थी। दूसरे घरों से मांगता मांगता एक याचक आपके घरके आगे आन खड़ा हुआ। शिशु श्रीचन्द्र दौड़कर एक चनों की मुठ्ठी भरलाया और उसे याचक की झोली में डालने का प्रयत्न करने लगा। याचक को वे चने मोती दीख पड़े, अतएव वह लेने से कुछ हिचकिचाने लगा। उसने सोचा कि बालक अपनी भूल से मुझे मोतियों को चने समझकर दे रहा है। यदि मैंने ले लिये तो घरवाले मेरा

बुराहाल करेंगे। भगवान् उसे देना चाहते हैं और वह लेने से डरता है। इसी वादविवाद में माता की दृष्टि उस ओर चली गई। बच्चेके हाथ में मोती देखकर माता के हर्ष एवं आश्चर्य का ठिकाना न रहा। माता को उसीसमय स्मरण आगया कि यह कोई आश्चर्य की बात नहीं; क्योंकि यह शिशु तो साक्षात् भगवान् शंकर है। तब माता ने भिक्षुक को मोती ले लेने लिये कहा। भिक्षुक ने मोती ले लिये। "चिरञ्जीवरहो" यह आशीर्वाद देता हुआ वह आगे चला गया। माता का हृदय प्रियशिशु के वात्सल्यप्रेम से चञ्चल हो उठा। अतएव माता ने उसे गोद में ले लिया और वह अपने को धन्य धन्य समझने लगी।

## भगवान् के पास सांप और शेर को देखकर लोग चकित हो गये।

एकदिन भगवान् उस जङ्गल की ओर चल दिये जिस में एक भयानक शेर रहता था। उसने आगे कई मनुष्यों को मार दिया था। साथियों के रोकने पर भी भगवान् न रुके और सीधे वहां ही पहुँचे जहाँ सिंह की गुफा थी। साथी बालकों में इतना साहस न था कि वे आपका साथ निभा सकें। अतः वे सबके सब वापिस घरों को लौट आए और भगवान् आगे ही आगे बढते चले गये। साथियों ने घर आकर उक्त समाचार माता जी के कानोंतक पहुँचा दिया। सुनते ही माता जी के होश उड़ गये। लगी बारम्बार व्याकुल होने। नगरभर में यह समाचार बिजली की तरह दौड़ गया। नगर का बच्चा बच्चा इस दुःखद घटना पर हार्दिकखेद प्रकट करने लगा। बहुत से लोग बिना किसी को साथ लिये जङ्गल की ओर दौड़ पड़े। नगरभर में हाहाकार मच गया। भगवान् के पितामह कल्याणराय स्थानीय शासक रायबुलार के पास दौड़े दौड़े गये और उसे उक्त समाचार कह सुनाया। रायबुलार तो पहले से ही भगवान् पर श्रद्धा रखता था। अतः सशस्त्र सिपाहियों के साथ उसी जङ्गल की और वह स्वयं चल पड़ा।

ढूँढते ढूँढते क्या देखते हैं, एक स्थान पर भगवान् समाधि लगाए बैठे हैं। एक काला साँप भगवान् के गले में लिपटा हुआ है और दूसरा कुण्डलाकृति होकर उनके दक्षिण हाथ को सुशोभित कर रहा है। सिंह भी आँखे बन्द किये भगवान् के चरणों के समीप शान्त हुआ बैठा है। यह अद्भुत घटना देख कर रायबुलार और अन्य सब के सब चकित हो गये। किसी को चूँ-तक करने का साहस भी न हुआ। शासक रायबुलार स्वयं दुविधा में पड़ गया। इस समय वह न आगे बढ सकता है न पीछे हट सकता है, और नही शेर पर प्रहार ही कर सकता है। अन्त में वह किंकर्तव्यमूढ होकर भगवान् के ध्यान में रत हो जाता है। मन की स्थिरता के होते ही वह भगवान् के चरणों का दर्शन अपने हृदय में करने लगा। भगवान् भी अन्तर्यामी थे। उपस्थित घटना को अपनी दिव्यदृष्टि से प्रत्यक्ष देख रहे थे। अतः लोगों की अनन्यश्रद्धा देखकर भगवान् ने समाधि खोल दी और रायबुलार को अपने पास बुलालिया। रायबुलार भगवान् के चरणों में दण्डवत् प्रणाम करके सिंह के नजदीक जा बैठा। अन्य दर्शकलोग जहाँ पर थे वहीं बैठ गये। शान्त सिंह भगवान् के चरणों में सिर झुका कर जङ्गल की ओर चल पड़ा और दोनो सांप भी वहां पर अदृश्य हो गये। कुछ देर चुप रहने के बाद रायबुलार ने हाथ जोड़ कर कहा "महाराज आपकी अद्भुत लीला के रहस्य को आप ही समझ सकते हैं। हम

जैसे अज्ञानी जीव तो इस के जानने में सर्वथा असमर्थ हैं। भगवन्! प्रार्थना यह है, आप मुझे कृपाकर मेरे आत्मोद्धार का उपाय बतलाएँ"।

## रायवुलार को भगवान् का सदुपदेश।

भगवान् मुस्कराकर बोले, "रायवुलार! शासक के आत्मोद्धार का यही सरल मार्ग है कि वह अपने आपको ईश्वर की ओर से भेजा हुआ प्रतिनिधि समझे। जिस प्रकार माली अपने वगीचे की रक्षा पूरी सावधानता से करता है। ठीक वैसे ही शासक का कर्तव्य है कि वह गुणी विद्वानों का आदर करे और प्रजा में अशान्ति फलानेवाले नराधमों को देश के नियमानुसार उचित दण्ड दे। शासक को अपनी प्रजा की रक्षा एकही मन से करनी चाहिये। राज्यनियम सब के लिये एक-सा होना चाहिये चाहे अपराधी किसी भी जाति या धर्म का हो। शासक के आगे सारी प्रजा परमात्मा की मनोहारिणी वाटिका है। शासक उसका माली है। उसे सदा यह ध्यान रखना चाहिये कि यदि मैं इस वाटिका को अन्यायद्वारा किञ्चित् भी क्षति पहुँचाऊँगा तो ये अधिकार मुझ से छिन जायँगे। सर्वत्र न्यायकरना और प्रजापालन ही शासक के आत्मोद्धार का वास्तविक मार्ग है। अन्याय से प्रजा को दुखित कर देना ही शासक को सदा के लिये नरक में डालने का प्रधान साधन है। ईश्वर पर विश्वास करो; वही इस विशाल ब्रह्माण्ड का हर्ता कर्ता है। उसी के आदेश से यह विश्वप्रपञ्च चल रहा है। आप भी उसी के नियमों का पालन करें और जिस प्रकार वह अपने नियमों में त्रुटि नहीं आने देता उसी प्रकार आप भी सदा सावधान रहें। इसी से तुह्मारा आत्मोद्धार निश्चित है।"

रायवुलार भगवान् के उक्त उपदेश को सुनकर अपने आपको कृतकृत्य समझने लगा। उसने साञ्जलि होकर भगवान् से घरचलने को कहा। भगवान् शिशुरूप में होकर उसके साथ हो लिये। घर पहुँचते ही माता के आनन्द का ठिकाना न रहा। नगर के तमाम वाल, वृद्ध; भगवान् के दर्शनार्थ आए। जंगल की अद्भुत घटना नगर भर में फैल गई। लोगों का स्नेह श्रद्धा में बदल गया। सर्वत्र इन्हीं की चर्चा चलती थी। लोगों के परस्पर वार्तालाप का विषय भगवान् की अद्भुत लीलाएँ थीं। रायवुलार भगवान् को अपना शासक मानने लगा। ईश्वर की माया विचित्र है। एक दिन पहिले जो शासक था वह आज अपने को शासित और शसित को शासक बना रहा है। बहुत से श्रद्धालु वृद्ध और वृद्धाएँ प्रतिदिन भगवान् के दर्शनार्थ आने लगीं। रायवुलार को भी भगवान् के दर्शन किये बिना चैन न आती थी। शेर और साँप की घटना से परिवार के सब मनुष्यों को पूर्णविश्वास हो गया कि भगवान् साक्षात् शिव हैं। अतः भविष्य में उन्हें ऐसी घटनाओं की अधिक भीति न रही।

## बालमण्डल को भगवान् का सदुपदेश

भगवान् जब सात वर्ष के हुये तो इनके मातामह (नाना) मूलचन्द इनको माता सुलक्षणी और छोटे भाई लक्ष्मीचन्द समेत अपने ग्राम पक्खोके ले गया। इस से रायवुलार भगवान् के दर्शनों से वञ्चित रहने के कारण बड़ा दुःखी हुआ। उसने भगवान् के वहां जाने से पूर्व ही उनका एक मनोहर चित्र बनवालिया था। प्रतिदिन उस चित्र के दर्शन से उसे जरा कुछ चैन आती थी। भगवान् के उपदेशों

के अनुसार रायबुलार अपना जीवन बिता रहा था। प्रजापालन में वह एक धर्मात्मा शासक बन गया था।

उधर भगवान् तीनवर्ष तक अपने मातामह के यहाँ रहे। आपके शिक्षाप्रद एवं मनोहर और मीठे मीठे वचनों को सुन सुन कर वहाँ के लोग भी आप के भक्त और स्नेही बन गये। आपकी विलक्षण प्रतिभा तथा अन्य अद्भुत चेष्टाएँ देख कर लोग विश्वास करने लगे कि यह तो कोई योगिराज बालकरूप में इनके घर अवतीर्ण हुआ है। बालकों के साथ खेलते समय आप उनको प्रेम की शिक्षा दिया करते थे। एक दिन खेलते खेलते आप उनको श्रोता के रूप में समझकर उपदेश करने लगे–"प्रिय मित्रो, मनुष्य की बाल्य, यौवन, और वार्द्धक्य–ये तीन अवस्थाएँ हैं। इन तीनों में से बाल्यावस्था उत्तम है। बालक दुग्ध समान है। जैसे दूध से बहुत से स्वादु एवं उपयोगी पदार्थ तैयार किये जा सकते हैं, उसी प्रकार उच्चशिक्षा एवं सदुपदेशों से बालक भी पराक्रमी, वीर, तपस्वी, त्यागी, ज्ञानी और भक्तादि उच्च कोटि का पुरुष बनाया जा सकता है। बालक का हृदय स्वच्छ और निर्मल होता है। उस पर सदुपदेशों का प्रभाव शीघ्र होता है। वह स्वच्छ और श्वेत वस्त्र के समान सद्‌गुणरत्नों को झटिति ग्रहण कर लेता है। साहसी बालक अपने ध्येय तक बहुत शीघ्र पहुँच जाते हैं। धर्मपुस्तकों में ध्रुव और प्रह्लाद इसके ज्वलन्त निदर्शन हैं। परमात्मा की भक्ति करना आवश्यक है। वही हमारी सर्वत्र रक्षा करता है। अन्य भक्त की अपेक्षा बालकभक्त को प्रभु के दर्शन बहुत शीघ्र हो जाते हैं। धन, यश, आयु और विद्या की प्राप्ति का मूल वृद्धजनों की सेवा है। वह हमें नियमपूर्वक करनी चाहिये। प्रातःकाल हमें माता-पिता और वृद्धजनों को प्रणाम कर उनसे शुभाशीर्वाद लेना चाहिये। माता-पिता की आज्ञा का मानना हमारा प्रथम कर्तव्य होना चाहिये। पितृभक्त असम्भव को भी सम्भव कर सकता है। उपनिषदों में कथा आती है – नचिकेता सदेह यमलोक पहुँचा। वहाँ पर यमराज से आत्मविद्या प्राप्तकर और जन्ममरण के बन्धन से मुक्त होकर वह वापिस अपने पिता के पास चला आया। पितृभक्त नचकेता ने विराट् की उपासना और आत्म-विद्या के प्रचारद्वारा समस्त प्राणियों के लिये स्वर्ग और मोक्ष का द्वार खोल दिया। मातृभक्ति के प्रभाव से पाण्डव विश्वविजयी हुये। हमें तत्त्वग्राही होना चाहिये। भगवान् वेद की आज्ञा है कि हमें सदा सत्य बोलना चाहिये।"

## मौलवी नूरदीन की सन्देहनिवृत्ति।

भगवान् उपदेश कर ही रहे थे इतने में मौलवी नूरदीन बालकों की मण्डली का इस प्रकार बैठी देख कर वहाँ पहुँच गया। एक बालक से उसने पूछा–यह क्या हो रहा है? उत्तर मिला कि यहाँ पर हरिकथा हो रही है। मौलवी ने इसे उपहास समझा और बालकों के बीचमें उच्चासन पर विराज रहे बालक से उसने प्रश्न किया:—

मौलवी:—हरि किसे कहते हैं?

भगवान्—जिसे आप रहीम कहते हैं।

मौलवी—रहीम किसे कहते हैं?

भगवान्—ईश्वर दयालु है। वह दया करना जानता है। रहम नाम है दया का।

रहमवाला होने से वह रहीम कहलाता है। अपने भक्तों के पापों को दूर करता है इसलिये उसे हरि कहते हैं।

मौलवी—परमात्मा न्यायी है या अन्यायी?

भगवान्—वह न्यायशील है। मनुष्य के पुण्य और पापों के अनुसार उसे अनुगृहीत या निगृहीत करता है। विश्व की विचित्रता उसकी न्यायशीलता का निदर्शन है। प्रत्येक जीव के अदृष्टानुसार वह उसे जन्म, आयु और भोग देता है। क्या हम नहीं देखते? एक राजकुमार है, भोग की तमाम सामग्री उसके पास है। वह सदा नीरोग और प्रसन्न रहता है। वह दीर्घायु का उपभोग करता है। स्त्री, पुत्र, और भृत्य उसकी आज्ञा का पालन करते हैं। हजारों प्राणियों के भाग्य का निर्णय उसके इशारे पर निर्भर है। इसके प्रतिकूल, एक अनाथ बालक है। माता पिता के मर जाने के बाद, दूधमिलना तो दूर रहा पेटभर भोजनमिलना भी कठिन हो जाता है। वह भूख से तङ्ग आकर रोता है, चिल्लाता है; परन्तु कोई उसकी ओर आँख उठाकर भी नहीं देखता। यह है उसकी महिमा की विचित्रता का दिग्दर्शन। इसी प्रकार संसार के अन्यपदार्थों की स्थिति जान लेनी चाहिये। ईश्वर समदर्शी है। वह किसी को उच्च या नीच नहीं बनाता। प्राणी के कर्मानुसार वह उसे सुख या दुख देता है। अतः उसकी न्यायशीलता में कोई सन्देह नहीं कर सकता।

मौलवी—( साश्चर्य ) भला यह तो बताइये, ईश्वर दयालु कैसे सिद्ध हुआ? दयालु किसी को कठोर दण्ड नहीं दे सकता। इधर परमात्मा यदि किसी के उग्रपाप का कठोर दण्ड नहीं देता, तो वह न्यायशील कैसे? अतः मानना होगा दयालुता और न्यायशीलता ये दोनो मिथः विरोधी धर्म हैं। इनका एकाधिकरण में भिन्न भिन्न काल में भी रहना सम्भव नहीं।

भगवान्—ईश्वर साधारण लोगों के लिये न्यायशील है और भक्तों के लिये दयालु है। गौगोबर से घृणा करती है और यदि गोबर का स्पर्श उसके घास से हो जाय तो वह उसे खाना पसन्द नहीं करती। इसके प्रतिकूल अपने नवजात वत्स को, चाहे वह गोबर से लिप्त भी क्यों न हो, अपनी जीभ से चाटती है। गौ में गोबर से घृणा और उसका अभाव दोनो पाए जाते हैं। ठीक इसी तरह जगदीश्वर जगत् के शासन में न्यायशीलता की रक्षा के लिये कठोर होता हुआ भी अपने भक्तों के लिये असीमदयाभाव रखता है। उनके पूर्वदुश्चरितों पर ध्यान न देता हुआ शीघ्र ही उन्हें अपनी गोद में बैठा लेता है। बछड़े को गौ के समान भगवान् भक्तों को बहुत शीघ्र अपना लेता है। अतएव भगवान् को भक्तवत्सल कहा है।"+

भगवान् की उक्तियों का मौलवी पर काफी प्रभाव पड़ा। वह इन्हें ईश्वरीय मनुष्य समझकर प्रणाम करने लगा, और जयजय करता हुआ अपने घर की ओर चला गया। मौलवी ने इधर उधर के तमाम मुसलमानों में भगवान् की कीर्ति का गान किया। आजतक तो हिन्दू ही उन्हें श्रद्धा की दृष्टि से देखते थे; परन्तु इस मौलवी की मानसिक प्रसन्नता के कारण अबतो मुसलमानलोग भी भगवान् के पवित्र

+ भक्ता वत्सा इवेति भक्तवत्सा स्तान् लाति=आददाति, स्वकीयत्वेन गृह्णाति स्वाङ्के स्थापयति—इति भक्तवत्सलः।

दर्शनों के लिये आने लगे। बहुत से मौलवी, जिनको अध्यात्म विषय में कोई सन्देह उत्पन्न हो जाता था वे भगवान् से अपना सन्देह निवृत्त कराने के लिये आने लगे।

## पण्डित विष्णुदास वैष्णव और सुखदयालु गद्गद् हो गये

भगवान् की अपूर्व प्रतिभा और दिव्यशक्तियों की चर्चा दूर, नजदीक सब जगह फैल गई। अतएव आपके यशोगान का श्रवण कर पण्डित विष्णुदास जी को आपके दर्शनों की उत्कट इच्छा हुई। वह अपनी शिष्यमण्डली समेत पक्खोके पहुँचा। ग्रामवासियों से पूछने पर पता चला कि भगवान् तो जङ्गल की ओर गये हुये हैं। पण्डित जी ने लोगों से अपने आने का प्रयोजन कह सुनाया। ग्राम के लोग और अपनी मण्डली के साथ पण्डित जी उसी ओर चल पड़े जिधर भगवान गयेहुये थे। ढूँढते ढूँढते सघन जङ्गल में पहुँच कर क्या देखते हैं, एक छायादार पेड़के नीचे भगवान् समाधि लगाए बैठे हैं। जनता के आगमन के कोलाहल से भगवान् की समाधि खुल गई। पण्डित जी ने श्रद्धापूर्वक प्रणाम की। भगवान् ने कुशल पूछने के बाद आगमन का कारण पूछा। पण्डित जी ने अपने मानसिकभावों को भगवान् के आगे निस्सङ्कोच कह दिया। भगवान् की आज्ञा होते ही हरिचर्चा आरम्भ हो गई।

पण्डित — ईश्वर को अप्रिय क्या है ?

भगवान् — कृतघ्नता और अभिमान।

पण्डित — नरक के तीन द्वार कौन कौन हैं ?

भगवान् — काम, क्रोध, और लोभ।

पण्डित — शीघ्रातिशीघ्र समाधिलाभ किस उपाय से हो सकता है ?

भगवान् — प्रणवजाप और अर्थचिन्तन से।

पण्डित — अविद्यापिशाची के पञ्जे से मुक्त होने के उपाय कौन कौन हैं ?

भगवान् — सांसारिक विषयों में दोषदर्शन, साधुसूक्तियों का अनुशीलन, अहर्निश भगवदाराधन और स्वात्मावलोकन।

पण्डित जी भगवान् के यथार्थ उत्तर सुनकर प्रसन्न हो गये और ऊँचे स्वर से भगवान् की स्तुति करने लगे। पण्डित जी ने कहा आजतक विद्वान् तो मैंने बहुत देखे थे; परन्तु आपकी तरह किसी ने भी इन प्रश्नों का हृदयग्राही उत्तर नहीं दिया। 'धन्य हो प्रभु, धन्य हो' यह कहकर पण्डित जी प्रेमानन्द में मग्न हो गये। उसी समय श्रोताओं में से एक भक्त* उठकर भगवान् से कुछ पूछने लगा।

सुखदयालु — वीर कौन है और ईश्वरप्राप्ति का मार्ग क्या है ?

भगवान् — वीर वही है जो कामशत्रु को जीत लेता है। सत्सङ्गति, गुरुसेवा, और गुरूपदिष्ट मन्त्र का निरन्तर जाप-ये ईश्वरप्राप्ति के प्रधान साधन हैं।

सुखदयालु अपने प्रश्नों के यथोचित उत्तर सुनकर गद्गद् हो गया। उस को यह विश्वास हो गया कि इस अवस्था में ऐसे आध्यात्मिक प्रश्नों का यथोचित उत्तर देना एक साधारण बालक का काम नहीं है। यह कोई अवतार या योगिराज है। पण्डित जी भगवान् के चरणो में सिर रखकर प्रणाम करने के अनन्तर, वापिस

* इसका नाम सुखदयालु था और यह सुलतानपुर के शासक नवाब दौलतखाँ का एक कर्मचारी था। इसने दो प्रश्न पूछे।

जाने के लिये आज्ञा माँगने लगे। भगवान् ने सब के लिये आज्ञा देदी। लोग अपने अपने घरकी ओर चल पड़े।

## भगवान् के मातामह की चिन्तानिवृत्ति

भगवान् उसदिन अधिकविलम्ब से घर पहुँचे। माता उनके अलौकिक चमत्कारों से अपरिचित न थी। फिरभी दर्शनों के विना व्याकुल हो रही थी। पुत्र में माता का स्नेह अनिर्वचनीय होता है। भगवान् को देखते ही माता ने उन्हें दौड़कर गले लगा लिया और चिर से दुखित हृदय को आनन्दित किया। इतने में इधर उधर ढूँढता ढूँढता भगवान् का मातामह भी घर पहुँचा और घर में भगवान् को देखकर डाटने लगा – 'हैं! पिताके समान तूभी अभी से जङ्गल और श्मशानों में बैठने लग गया है। बेटा! बाहर अधिक बैठना अच्छा नहीं। कोई काम भी तो सीखना चाहिये। बचपन में हरएक हुन्नर असानी से सीखा जा सकता है। श्मशानों में भूत और वनों में भयङ्कर सिंह रहते हैं। दाव लगते ही एकपल में ये मनुष्य को मार डालते हैं। देखना! आगे को अकेला बाहर मत जाना।' यह कहकर भगवान् के मातामह ने उनकी माता से यह कहना आरम्भ किया, "देखो बेटी, तुम भी इस को बाहरजाने से नहीं रोकती। भला बालक तो नासमझ होते ही हैं। इनको हिताहित का क्या पता होता है। आपको चाहिये कि इसे कभी बाहर मत जाने दें। मैं किसी अच्छे घराने की लड़की की तलाश में हूँ। कहीं मिल जाय तो इसका विवाह ही करदें। परन्तु इसका श्मशानों और जङ्गलों में फिरना सुनकर कोई भी इसे अपनी बेटी देना पसन्द न करेगा।

यह सुनकर भगवान् की माता ने कहा, "आप ऐसी चिन्ता न किया करें, यह कोई साधारण बालक नहीं है। यह तो साक्षात् शिव है। यह कहीं भी फिरे इसे मौतका कोई भय नहीं। मृत्यु इस से स्वयं डरती है। सिंहादि हिंसक जन्तु इसका कुछ नहीं बिगाड़ सकते। आप इसके विवाह की चिन्ता भी मत करें। यह तो कामजित् योगीश्वर है। यह संसार के बन्धनों में फँसनेवाला नहीं है। ये बातें हो ही रही थीं, इतने में भगवान् की भूआ अपने पति जयराम के साथ वहाँ आ पहुँची। आठदिन वहाँ रहकर, जाते समय भगवान् को अपने साथ सुलतानपुर ले गई। कुछदिनों के बाद माता सुलक्षणी जी ने आप को फिर पक्खोके बुला लिया। वहाँ पर आप बालकों में तरहतरह के शिक्षाप्रद खेल खेलते और अपने से बड़ों को सांसारिक शिक्षाप्रद कहानियाँ सुनाते। अतएव वहाँ का बच्चा बच्चा आपका स्नेही, प्रेमी और श्रद्धालु बन गया।

## पितामही की प्रसन्नता

अब हम पाठकों को तलवण्डी का हाल सुनाते हैं। भगवान् की दादी तृप्ता आपके दर्शन विना अधिक खिन्न रहती थी। कारण यह था कि उनके बेटे श्री नानक जी तो पहिले ही संसार से विरक्त होकर विदेशभ्रमण के लिये चले गये थे। अब उनके मनबहलाने के लिये घर में ये दो पौत्र शेष थे। वे जब पक्खोके, अपने मातामह के यहाँ चले गये तो उस बिचारी वृद्धाके पास कुछ भी न रहा। अतएव

वह हरसमय उदास रहने लगी। भगवान् के दादा कल्याणराय जी जब श्रीमती तृप्ता जी की खिन्नता का कारण अच्छीतरह समझ गये तो वे अपने दोनों पौत्रों और उनकी माता को यहां लाने के लिये पक्खोके पहुँचे। भगवान् के मातामह मूलचन्दजी यह न चाहते थे कि उनके दौहित्र उनके घर से चले जायँ। भगवान् के दादा ने उन्हें घरकी दशा का वृत्त जब जरा खोलकर बताया तो वे उन से सहमत हो गये और कल्याणराय जी उन तीनों को तलवण्डी ले आए। इनके घर पहुँचते ही श्रीमती तृप्ता जी के आनन्द का ठिकाना न रहा। वह बारबार भगवान् को अपनी गोद में लेकर कहती थी, "बेटा! क्या तूभी अपने पिता की तरह अपने घर से उदास है।" भगवान् के मधुर वचनों से वृद्धा का समस्त दुःख दूर हो गया। इनकी उपस्थिति में यह विचारी अपने पुत्रके वियोग के दुःख को भूल जाती थी। किसी को क्या पता था, अपने पिता की भाँति भगवान् भी रमते योगी होनेवाले हैं। श्रीमती तृप्ता जी के मन में यह बात कभी स्वप्न में भी न आई थी कि उनके पुत्र के समान उनका पौत्र भी उन्हें छोड़कर चला जायगा। ऐसी घटनाएँ अवश्यम्भावी होती हैं। किसी के रोकने पर वे रुका नहीं करतीं। भगवान् अपनी दादी से बड़ी मीठी मीठी बातें किया करते थे। आप की दादी की यह हार्दिक इच्छा होती थी कि भगवान् प्रतिपल उनके पास ही रहें। भगवान् के भ्राता लक्ष्मीचन्द जी हर समय उनके संग रहते थे। श्रीचन्द्रप्रकाश में लिखा है कि आरम्भ से ही लक्ष्मीचन्द्र की भगवान् में अगाध श्रद्धा थी। आप कभी भी भगवान् की आज्ञा का उल्लङ्घन न करते थे। भगवान् को यह भलिभाँति विदित था कि किसप्रकार उनके पिता संसार से उपरत होकर घर छोड़कर साधुओं में जा मिले। भगवान् की भी अन्तिम उत्कट इच्छा यही थी। वे इन विचारों को किसी के आगे व्यक्त न करते थे। वे जानते थे कि उनके पिताकी उपरति से घरवाले कितने दुःखी हो रहे हैं। यदि वे भी अभी से उन जैसे बनने का प्रयत्न करने लगेंगे तो इन विचारों के दुःख की सीमा न रहेगी। अतएव भगवान् चुप ही रहा करते थे।

## धार्मिक-शिक्षासमाप्ति

इस समय भगवान् की अवस्था ११ वर्ष की हो चुकी थी, भगवान् के पितामह ने पण्डित हरिदयालु जी को बुलाकर इनका यज्ञोपवीत संस्कार करवाया और इन्हें पण्डित जी के यहाँ पढने बिठा दिया। आप ने एक दो दिन में अक्षरज्ञान प्राप्तकर गीता पढनी आरम्भ कर दी। अन्य छात्रों की अपेक्षा आप पढने में अधिक मनोयोग देते थे। यही कारण था कि गुरु जी आप पर अधिक प्रसन्न रहते थे और आपको पाठशाला के समय के इलावा भी बड़े प्रेम और चाव से पढाते थे। कुछ ही दिनों में आपके अद्भुत स्वाध्याय से पण्डित जी को यह विश्वास हो गया कि आप एक अद्वितीय विद्वान् बनेंगे। पण्डित जी आपकी विलक्षण प्रतिभा की प्रशंसा करते न थकते थे। थोड़े ही दिनों में भगवान् ने पण्डित जी के तमाम ग्रन्थ पढ डाले। इसलिये पण्डित जी की यह उत्कट इच्छा थी कि इन्हें संस्कृत की उच्चशिक्षा प्राप्त करने के लिये कहीं बाहर भेजा जाय। स्थानीय पाठशाला की शिक्षा इनके लिये पर्य्याप्त न थी। परन्तु पण्डित जी अपने इन विचारों को क्रियात्मक रूपदेना पसन्द न करते थे; क्योंकि भगवान् के पितामह की इच्छा इस बात के विरुद्ध थी। कल्याणराय यह

चाहते थे कि स्थानीय पाठशाला में कुछ धार्मिकशिक्षा दिलाकर इन्हें व्यावहारिक विद्या की ओर प्रवृत्त किया जाय। बहुत दिनतक तो पण्डित जी ने अपने उक्त विचारों को मन में दवा रक्खा। अन्त में उन्होंने एकदिन यह निश्चय किया कि कहदेने में क्या क्षति है। वे मानें या न मानें इस में उनका अपना ही हित या अहित है। दूसरे दिन प्रातःकाल ही पण्डित हरदयालु जी कल्याणराय जी से मिले और कहने लगे, "वेदीकुलवर्द्धन! परमात्मा की बड़ी दया है। आपके पौत्र की धार्मिकशिक्षा समाप्त हो चुकी है। इस शिक्षाप्राप्ति में इसने अपने आपको एक होनहार बालक सिद्ध करदिया है। वैसे तो आप अपनी इच्छा के स्वामी हैं; परन्तु मेरी अपनी सम्मति के अनुसार बालक को भविष्य में संस्कृत की उच्चशिक्षा प्राप्त करने के लिये कहीं बाहर भेजदेना चाहिये। मेरा ख्याल है, यह सँस्कृत-साहित्य में बहुत उन्नति करेगा। इसकी चेष्टाएँ बता रही हैं, भविष्य में इसके द्वारा देश और जाति का महान् उपकार होगा। मैंने इसके जन्म के दिन ही आपसे कहा था कि जन्मकुण्डली में इसके ग्रह बहुत आशाजनक हैं। मेरा जहाँतक विश्वास है, उक्त बातें सर्वथा सत्य होंगी"। पण्डित जी यह कहकर चुप हो गये। कल्याणराय जी कुछदेर चुप रहकर बोले, "पण्डित जी! आपकी इस हितभरी सम्मति से मैं पूर्णतया सहमत हूँ और आपकी इस हितचिन्तकता का भी मैं कृतज्ञ हूँ। मुझे भी यही विश्वास है कि यह बालक एक होनहार व्यक्ति है। शैशव में ही इसकी उपरामता ने मेरे विचारों में परिवर्तन पदा करदिया है। मुझे इस बात का बड़ा ही भय है कि कहीं यह भी अपने पिता की तरह घर का त्याग न करदे। यदि ऐसा हुआ तो हमारी रही सही आशाएँ भी धूर में मिल जायँगी। आप जानते ही हैं। पुत्र के वियोग से हम किस तरह निराश और दुःखी रहते हैं। इस बालक के अच्छे लक्षणों से मुझे कुछ शान्ति प्राप्त होती है। मेरा विश्वास है, इसके पिता के बाहर चले जाने के कारण घर में जो त्रुटियाँ आ गई हैं, वे इसके युवा होने पर दूर हो जायँगी। पण्डित जी! आपने बुरा न मानना, भविष्य में इसकी शिक्षा के सम्बन्ध में मेरी अपनी राय कुछ और ही है। जो कुछ होना है वह अवश्य होकर रहेगा। आपकी और मेरी तो ये केवल बातें ही बातें हैं। जिसप्रकार आपने अपनी सम्मति मुझे विना सङ्कोच के कह दी है वैसे मुझे भी कहने का अधिकार है। मेरे विचार में इस बालक ने अब धार्मिकशिक्षा तो समाप्त कर ही ली है, अब इसे व्यावहारिक शिक्षा की ओर प्रवृत्त किया जाय तो अधिक हितकर होगा। इसके बचपन से हम देख रहे हैं, इसका अनुराग अधिक निवृत्ति में है। इसकी स्वाभाविक चेष्टाएँ एक शान्त महात्मा जैसी हैं। मुझे डर है, संस्कृत की उच्चशिक्षा पाने पर कहीं यह संसार से सर्वथा उपरत न हो जाय। परमात्मा न करे! पण्डित जी! यदि ऐसा हुआ तो हमारा कोई ठिकाना नहीं। मेरा विचार है। इसे फारसी पढने लगा-दिया जाय और इसका विवाह भी शीघ्र ही कर दिया जाय। कई एक अच्छे अच्छे अनुभवी वृद्धों की भी यही राय है। इस वार्तालाप के अनन्तर पण्डितजी निराश-से होकर अपने घर चले गये और कल्याणराय जी अपने किसी कौटुम्बिक कार्य में दत्तचित्त हो गये।

## श्रीमतीमाता जी की कृपा से कठिन समस्या हल होगई

अब भगवान् के आगे एक कठिन समस्या आ उपस्थित हुई। यह समस्या प्रायः प्रत्येक होनहार व्यक्ति के आगे आ उपस्थित हुआ करती है। इसे हलकरना एक बुद्धिमत्ता का कार्य होता है। भगवान् को तो इसकी चिन्ता ही क्या थी। व्यवहार दृष्टि से वे अवश्य इसे सिद्ध करने के लिये चिन्तित प्रतीत होते थे। अपने मानसिक भावों को व्यक्त करके अपने दादा और दादी को निराश और अप्रसन्न करना वे कदापि पसन्द न करते थे। दूसरी ओर सांसारिक बन्धनों में फँसजाने से भी वे कोशों दूर भागते थे। ऐसी कठिनस्थिति में उन्हों ने एक उपाय ढूँढ निकाला। वह किसी को बताया नहीं और मन ही मन उसको क्रियात्मकरूप में लाते गये। एक दिन जब कल्याणराय जी कहीं बाहर गये हुये थे, तो भगवान् ने श्रीमती वृद्धा जी से अपनी माता जी के पास जाने की आज्ञा माँगी। पहिले तो वृद्धा ने आज्ञा न दी, अन्त में भगवान् का अधिक हठ देखकर कह ही दिया कि यदि तुम एक दो दिन में वापिस आजाओ तो जा सकते हो। भगवान् एक मनुष्य के साथ पक्खोके पहुँच गये। परिवार के तमाम लोग आपके दर्शनों से अत्यन्त प्रसन्न हुये। नगर के तमाम नर-नारी, बाल, वृद्ध आपके दर्शनार्थ आए। वृद्धों को प्रणाम करने और छोटों से कुशलक्षेम पूछने के अनन्तर आप एकान्त में अपनी माता जी से मिले। माता जी ने भगवान् को वहाँ आने का कारण पूछा। भगवान् ने उत्तर में कहा, "माता जी! इस समय मेरे सामने एक विकट समस्या है। मुझे आपके सिवाय और किसी से भी उसमें सहायता मिलने की आशा नहीं। अतएव मैं आपकी सेवा में उपस्थित हुआ हूँ। दादा जी इस समय मुझे फारसी पढाकर किसी व्यवसाय में लगादेने का यत्न कर रहे हैं। वे मुझे शीघ्र ही विवाह देने की धुन में भी हैं। मेरी अन्तरात्मा इसके सर्वथा प्रतिकूल है। मैं सांसारिक बन्धनों में पड़ने से कोशों दूर भागता हूँ। यदि मेरी इच्छा के विरुद्ध उन्हों ने बलात् ऐसा करभी दिया तो किसी अन्य अनर्थ हो जाने की सम्भावना अवश्यम्भावी है। अविवाहित व्यक्ति का सम्बन्धक्षेत्र अधिक विस्तृत नहीं होता। यदि वह अपने घर से किनारा करले तो इतनी आपत्ति की आशा नहीं हो सकती। परन्तु विवाहितव्यक्ति का घर से पृथक् होना बहुत व्यक्तियों के हार्दिक दुःख का कारण हो जाता है। विवाह होते ही मनुष्य के कन्धों पर सारे समाज का भार आपड़ता है। ऐसी दशा में मनुष्य का घर से भागना सामाजिक दृष्टि के इलावा शास्त्र दृष्टि में भी पाप का मूल ठहरता है। मेरे विचार दादा जी के विचारों से सर्वथा प्रतिकूल हैं। मैं अपने विचारों को उनके आगे व्यक्त करने से संकोच करता हूँ। मुझे यह तो पूर्ण विश्वास है कि किसी के समझाने पर भी मेरे विचारों में कोई रूपान्तर नहीं हो सकता। यदि मेरा विवाह कर भी दिया गया तो मैं प्रतिदिन घर के जञ्जालों से मुक्त होने का ही अवसर ढूँढता रहूँगा। जिस प्रकार निरन्तर बह रहा जल यदि बन्धादि से रोक लिया जाय तो वह अपनी पूर्व स्वच्छता खोकर प्रतिपल वहाँ से निकल जाने के लिये छिद्र अन्वेषण करता रहता है। वही अवस्था उस मनुष्य की होती है जिसकी इच्छा के विरुद्ध उसे घर के धन्धों में जोड़ दिया जाता है। अविवाहित रह कर निवृत्ति मार्ग में चले जाने से मुझे यह लाभ दीखता है कि मैं फिर भी

कभी आपके दर्शन कर सकता हूँ। विवाहित होने पर यदि खिन्नता की सहायता से मैं बाहर चला गया तो फिर कभी वापिस आने की सम्भावना नहीं हो सकती। मैंने अपने उक्त विचारों को आपके सामने इस लिये व्यक्त किया है कि आप मेरे विचारों को केवल जानती ही नहीं, बल्कि उनसे कुछ सहानुभूति भी रखती हैं।" भगवान् के उक्त शुद्ध विचारों को सुनते ही माता जी का स्वच्छ* हृदय प्रसन्नता से खिल उठा। माता भगवान् के विचारों से अच्छीतरह सहमत होगई। माता ने अपने उच्च विचार और अपना सांसारिक अनुभव पुत्र को तरह तरह के दृष्टान्तों से अच्छीतरह समझा दिया। माता ने भगवान् को यह भी भलिभाँति बतादिया कि संसार में किस तरह लोगों से व्यवहार रखना चाहिये। माता और पुत्र के परस्पर विचारैक्य से दोनों के हर्ष का ठिकाना न था। इसके अनन्तर भगवान् ने संस्कृत की उच्चशिक्षा प्राप्त करने के लिये बाहर जाने की इच्छा प्रकट की। माता जी ने इसे सहर्ष स्वीकार करलिया।

### उक्त विषय में दूसरी कथा

"उदासीनप्रबोध" में विद्याध्ययनार्थ माता से अनुमति-प्राप्ति का अन्य प्रकार लिखा है। भगवान् आठवर्ष के थे। एकदिन लक्ष्मीचन्द्र को साथ लेकर जङ्गल की ओर चल दिये। सूर्य्यास्त तक वहीं इधर उधर घूमते रहे। लक्ष्मीचन्द्र यह समझने लगे कि वे मार्ग भूल गये हैं। इधर तो मामला ही कुछ और था। भगवान् संसार बन्धन से मुक्त होने की आयोजना कर रहे थे। भोजन का समय हो चुका; परन्तु वे दोनों घर नहीं गये। सारा परिवार चिन्ता से व्याकुल हो उठा। उन के मातामह बहुत से आदमियों को साथ लेकर ढूँढने निकले; परन्तु सारा प्रयास विफल गया। कहीं पर भी पता न चला। यदि सचमुच खोए होते तो अवश्य मिल जाते। वे तो स्वयं जान बूझकर छिपे हुये थे। अतः उनका पता लगाना आसान काम न था। दोनो को सारी रात जङ्गल में ही बितानी पड़ी। भगवान् और श्रीलक्ष्मीचन्द्र जी एक पेड़ के नीचे पत्ते बिछाकर सो रहे। सोने से पहिले भगवान् ने उस की भूख की निवृत्ति के लिये कहीं से बेर ला दिये। ज्यों ज्यों रात बीतती जाती थी; साथ ही घरवालों की चिन्ता बढती जाती थी। आधीरात तक जब वे न आए और न ही उनके गमनागमन का कहीं पता ही चला तो घरवालों को यह पूर्ण विश्वास हो गया कि वे तो अवश्य ही किसी हिंसक जन्तु के शिकार हो चुके हैं। इस से परिवार में शोक छा गया और प्रत्येक व्यक्ति का दिल दुखी हो रहा था। किसी की कोई पेश न चलती थी।

उन दिनों में अविनाशीमुनि अपनी मण्डली के साथ वहाँ ठहर रहे थे। लोगों की उन पर अनन्य श्रद्धा थी। आस पास के लोग आपके दर्शन करने आया करते थे। लोगों का यह विश्वास था कि आप सिद्धयोगी हैं। प्रातःकाल होते ही भगवान्

*माता सुलक्षणी जी गुरु नानकदेव जी के विदेशगमन के पीछे अपना अधिक समय ईश्वरचिन्तन में बिताती थीं। घरेलू धन्धों से अवकाश होते ही आप हरि कीर्तन या भक्ति-भावोपदेशक पुस्तकें सुना करती थीं। अपनी सखियों में भी आपके वार्तालाप का विषय प्रधानतया धार्मिककथाएँ होती थीं। इससे आपका अन्तःकरण स्फटिक की तरह स्वच्छ और समाहित हो चुका था।

की माता के साथ उनकी मातामही अविनाशी मुनि की सेवा में पहुँची। साञ्जलि होकर भगवान् की मातामही ने कहा, "मुनिमहाराज ! मैं एक अत्यन्त दुखिया आपकी शरण में आई हूँ ! आप दयालु हैं, मेरी प्रार्थना की ओर ध्यान दीजिये। आप योगिराज हैं और संसार में घटरही समस्त घटनाओं का ज्ञान आपको अच्छी तरह है। आपको विदित ही है, मेरे जामाता तो पहले से ही घर छोड़ कर विदेश भ्रमण कर रहे हैं। परमात्मा की कृपा और आप जैसे महात्मापुरुषों के शुभाशीर्वादों से उन के दो पुत्र हुये। मेरे जामाता के चले जाने पर वे ही हमलोगों के, विशेषतः मेरी बेटी के, जीवनाधार और भावी आशाओं के केन्द्र हैं। भगवन्! मैं आपसे क्या कहूँ, कहते समय कलेजा बाहर को आता है। वे मेरी बेटी की आँखों के सितारे कल से लापता हैं !! पता नही हमारे किस पाप का फल हमारे आगे आ रहा है ! मनमें तरह तरह की कल्पनाएँ उठती हैं और विलीन हो जाती हैं। परिवार के मनुष्य और स्त्रियाँ इस घटना से निहायत दुखी हैं। भगवन् ! आप योगी हैं। आप अपनी दिव्य शक्ति से देख सकते हैं, वे इस समय कहाँ हैं। हम तो निश्चित कर चुके हैं, वे किसी हिंसक जन्तु का शिकार हो चुके हैं। आपके इस उपकार से हम आपके आजीवन कृतज्ञ रहेंगे।"

मुनिमहाराज बुढिया के इस आर्तनाद को सुन कर मुस्कराने लगे। "माताजी आप इतना घबराएँ नहीं, आपके बच्चे सकुशल घर पहुँच जायँगे; परन्तु यह तो बताओ; यदि बालक सकुशल घर लौट आए तो दोनों हमारे हुये-इस में आपको तो कोई आपत्ति नही होगी ?" यह सुनकर भगवान् की मातामही तो चुप रही, माता सुलक्षणी जो पास ही बैठी थीं, बोलीं, "भगवन्, इन दो बालकों का तो कहना ही क्या है, सारा संसार ही आपका है। संसार के अन्दर हम सब और वे दोनो बालक भी हैं। वे तो आरम्भ से ही आप के हैं। हम देनेवाले कौन हैं। घर पहुँचते ही हम उन दोनों को आपकी सेवा में भेज देंगे। इसमें एक विचार मन में अवश्य उठता है, वह यह कि आप जैसे शास्त्रज्ञ महात्मा ही कहा करते हैं कि वंशविच्छेद पाप में शामिल है। यही कारण था, महामुनि सन्तरेण जी ने मेरे प्राणनाथ को सन्तानोत्पत्ति से पूर्व साधु होने की अनुमति नहीं दी।" मुनि जी माता सुलक्षणी के सारगर्भित उत्तर को सुन कर बोले, "तो अच्छा दोनो में से एक तो हमारा हुआ न" माता सुलक्षणी और भगवान् की मातामही ने मुनि की उक्त माँग को स्वीकार कर लिया। यह वार्तालाप हो ही रहा था-इतने में घर से सन्देश मिला कि दोनो बालक सकुशल लौट आए हैं। अब मुनि जी ने कहा, "माता जी हमें कौनसा बालक कब दिया जायगा ?" माता जी इसका उत्तर देने लगीं, "मुनिजी महाराज ! दोनो आपके ही हैं, जिसे आप आज्ञा करेंगे उसी को सेवामें भेज दिया जायगा !" मुनि जी ने कहा अच्छा अब कहने सुनने की आवश्यकता दिखाई नहीं देती, जिस पर हमारा ध्यान है वह हमें स्वयं ढूँढ लेगा। इसके बाद वे दोनो मुनि जी के चरणों में प्रणाम करके घर चली गईं।

## उच्चशिक्षाप्राप्ति के लिये भगवान् की काश्मीरयात्रा

भगवान् ने जब संस्कृत-स्वाध्याय के लिये अनुमति माँगते समय माता के आगे संसार से कुछ उपरति दिखाई तो उसी समय मुनि के उक्तवचन उन्हें स्मरण आ

गये। माता जी को विश्वास हो गया कि यही बालक मुनि जी का अन्वेषण कर उनसे गुरुमन्त्र लेगा और मुनिवेष धारण करेगा। अतः इसे पढने की ओरसे रोकना नहीं चाहिये। माता तब मन ही मन सोच रही थी कि संभव है, वेद और शास्त्रों के पढने से और महापुरुषों की सत्सङ्गति से यह बालक एक अद्भुत व्यक्ति बन जाय। संभव है इसी के सद्गुणों और तपश्चर्य्याओं से ये दोनों कुल विश्वविख्यात हो जायँ। धर्मात्मा पुत्र एक भी सारी कुल को तार सकता है। अतः पठनार्थ जारहे इस बालक को रोकना मानों जानबूझकर अपना अहित करना है। अन्त में माता ने कह ही दिया. "बेटा! तुम अपनी इच्छानुसार जहाँ अनुकूलता हो पढने के लिये जा सकते हो। मेरी इस बात का स्मरण अवश्य रखना होगा कि कभी कभी अपनी इस माता को दर्शन अवश्य देते रहना"।

भगवान् ने कहा, "नहीं माता जी, मैं आपको भूलनेवाला नहीं हूँ। आपके स्मरण करते ही मैं सेवा में उपस्थित हो जाया करूंगा। आपकी आज्ञा सुनकर मेरा मन निहायत खुश हुआ है। माता जी! अपने सारे परिवार में एक आपही हैं जो मेरे मन के भावों को खूब पहचानती हैं, और तो सब के सब अपने अपने स्वार्थों में लिप्त होने के कारण मेरे सम्बन्ध में अपनी पृथक् २ सम्मतियाँ घड़ते हैं। आपने काश्मीर गमनार्थ आज्ञा देकर मुझे कृतार्थ कर दिया है। पुत्र तो वैसे भी माता के उपकारों से कभी उऋण नहीं हो सकता; परन्तु इस उपकार ने तो मुझे और भी आपका ऋणी बना डाला है।"

अब भगवान् ने माता की आज्ञा लेकर वहाँ अधिक दिन ठहरना उचित न समझा। एकदिन प्रातःकाल बाह्ममुहूर्त्त में माता के चरणों को छूकर आप काश्मीर की ओर रवाना हो गये। जाते समय माता ममता भरी आखों से भगवान् की ओर निहार रही थी। भगवान् भी कभी कभी पीछे की ओर ताक कर माता के पवित्र दर्शन कर लेते थे। भगवान् की माता सांसारिक मोहजाल से सर्वथा स्वतन्त्र थी। भगवान् का तो कहना ही क्या है। फिर भी माता से पृथक् होते समय भगवान् की आँखों से अश्रुओं की धारा बह निकली। इधर माता जी मुख से कुछ पढ रही थीं और अबतो उन की आखें भी आंसुओं से भर आईं। जब तक वे आंखों से ओझल न हो गये तब तक माता उनकी ओर खड़ी देखती रही। इस प्रकार माता से पृथक हो कर भगवान् अकेले ही जम्मू होते हुये काश्मीर जा पहुँचे।

( ३ तरङ्ग )

## आदर्श विद्यार्थी

काश्मीर में भगवान् ने स्वाध्याय आरम्भ कर दिया। आपकी प्रतिभा देखकर आपके अध्यापक पण्डित पुरुषोत्तम कौल जी आपसे अधिक प्रसन्न रहते थे। अन्य विद्यार्थी इन पर गुरु की इस कृपा से इन से द्वेष करने लगे। विद्यालय के छात्र और अध्यापक आपको श्रीचन्द्रमौलि कहकर पुकारते थे। कुछ शरारती छात्र आपकी झूठी शिकायतें गुरु जी के पास पहुँचाने लगे। गुरु जी का आप पर दृढ विश्वास था, अतएव शिकायत करनेवालों को ही गुरु जी झिड़क देते थे। आप गुरु जी से पाठ पढ कर जङ्गल में चले जाते। पुस्तक बन्द करके अलग रख देते और आप आंखें बंद करके समाधिस्थ हो जाते। एक दिन एक विद्यार्थी ने आपको ऐसा करते समय

१९

देख लिया। वह सीधा गुरु जी के पास पहुँचा और कहने लगा, कि श्रीचन्द्रमौलि तो आपसे पाठ पढते ही बाहर चला जाता है। यह दिन भर कभी पाठ याद नहीं करता। गुरु जी को तो विश्वास था कि यह बालक प्रमादी नहीं है। यह अपना पाठ अवश्य याद कर लेता होगा। कहीं अन्य विद्यार्थी यह न समझें कि गुरु जी श्रीचन्द्र से पक्षपात करते हैं, और उसकी शिकायतों की ओर कुछ भी ध्यान नहीं देते, अतएव गुरु जी ने आपसे पाठ सुनाने को कहा। आपने सारा पाठ सुना दिया। लड़कों ने कहा यह पाठ तो आज का है। पीछे का पाठ पूछ कर देखें। गुरु जी के पूछने पर आपने पीछे का पाठ भी सुनादिया। आपके मुख से पीछे का सारा पाठ आनुपूर्व सुनकर विद्यार्थी और गुरु जी चकित हो गये। एक ने कहा कि केवल पाठ ही पाठ आपके कण्ठ है, आपको किसी पाठ के अर्थ का ज्ञान नहीं। अतएव आजकल चल रहे शावरभाष्य के तर्कपाद की कोई फक्किका तो पूछ कर देखें। गुरु जी ने "औत्पत्तिकः" इस पञ्चम सूत्र की व्याख्या सुनाने को कहा। भगवान ने इसकी विस्तृत व्याख्या सुना दी। इसी में श्लोक-वार्तिक के भाव भी आ गये। यह सुन कर गुरु जी बहुत प्रसन्न हुये और शिकायती छात्रों का मुख नीचे की ओर झुक गया। तदनु श्रीचन्द्रमौलि तो गुरु जी को प्रणाम कर छात्रावास में चले गये, पीछे से गुरु जी और छात्र इनकी विलक्षण बुद्धि और अद्भुत प्रतिभा की चर्चा करने लगे। वार्तालाप में यह बात भी आ गई कि जिस सूत्र की व्याख्या उन से पूछी गई थी उसका पाठ अभी गुरु जी ने पढाया ही न था। इस पर गुरु जी बोले—हमें भी तो आश्चर्य इसी बात का है। बिना पढे हुये सूत्र की उक्त व्याख्या करना एक असाधारण विद्वान् का काम है। सचमुच यह क्षत्रिय वटु बहुत ही पटु है। इसकी स्मरण शक्ति अलौकिक है। स्वल्प ही दिनों में इसने समस्त शास्त्र कण्ठ कर लिये हैं। धन्य है इस की प्रतिभा! इस में यह एक और विशेषता है कि यह न तो किसी छात्र की स्वयं शिकायत करता है और न ही इसकी शिकायत करनेवाले पर यह रुष्ट ही होता है।

## शास्त्रार्थयोग्यता—परीक्षा

भगवान् अभी काश्मीर में ही थे। काशी का एक प्रौढ पण्डित घूमता घूमता काश्मीर आ निकला। वहाँ के विद्वानों को उसने शास्त्रार्थ करने के लिये ललकारा। उन दिनों में काश्मीर की विद्वन्मण्डली के प्रमुख भगवान् के गुरुजी थे। अतएव उनका नवागन्तुक पण्डित के साथ शास्त्रार्थ होना अनिवार्य्य था। पुरुषोत्तम कौल एक अद्वितीय विद्वान् था, शास्त्रार्थ के नाम से वह भी जरा हिचकता था। प्रतिभट चाहे कितना भी दुर्बल क्यों न हो, जबतक उससे मुठभेड़ होकर कोई निर्णय न हो जाय तब तक शक्तिशाली भट भी जय और पराजय के हर्ष और चिन्ता की झञ्झट में पड़ा रहता है। इन्हीं विचारों में पुरुषोत्तम जी चिन्ताग्रस्त-से हो रहे थे। इसी समय श्रीचन्द्रमौली जी वहाँ आ गये और गुरु जी को प्रणाम कर बैठ गये। गुरु जी को इस प्रकार दुविधा में पड़े देखकर आपसे पूछे विना न रहा गया। उत्तर में गुरु जी तो चुप रहे, निकटस्थ छात्रों ने बताया कि काशी का प्रसिद्ध विद्वान् सोमनाथ त्रिपाठी आजकल यहाँ काश्मीर में आया हुआ है। वह भारत भर में दिग्विजय करता हुआ यहाँ पहुँचा है। यहाँ की पण्डितमण्डली को

भी उसने शास्त्रार्थ के लिये आमन्त्रित किया है। विद्वन्मण्डली की ओर से यह कार्य गुरु जी पर सौंपा गया है। गुरु जी पण्डित मण्डली से कह आए हैं कि नवागन्तुक पण्डित से शास्त्रार्थ हमारा शिष्य श्रीचन्द्रमौलि करेगा। अब गुरु जी भी बोल उठे, हां! बात वास्तव में यही है, और शास्त्रार्थ का स्थान अपना विद्यालय ही निश्चित हुआ है। भगवान् सब की बातें चुप होकर सुनते रहे। थोड़ी देर तक सन्नाटा रहा। परस्पर एक दूसरे की ओर ताकने लगे। कुछ देर के बाद गुरु और शिष्यों में परामर्श होने लगा। श्रीचन्द्रमौलि जी अब भी चुपचाप बैठे सुनते रहे। मुकुन्द बोला. "गुरु जी! काशी के एक प्रौढ विद्वान् से शास्त्रार्थ करना कोई साधारण बात नहीं। आप श्रीचन्द्रमौलि की दिनरात प्रशंसा करते नहीं थकते। पण्डित लोग इस से अधिक चिड़ते हैं। आप अच्छी तरह सोच विचार लें। कहीं इसको आगे करवा कर ये लोग आपकी हँसी करवाना तो नहीं चाहते? मेरी तुच्छ सम्मति के अनुसार शास्त्रार्थ का कार्य एक अनुभवी विद्वान् का होता है, विद्यार्थीयों का नहीं। मैं तो निस्संकोच कहता हूँ, कहीं इसके साथ उस प्रौढ-विद्वान् के शास्त्रार्थ में काश्मीर की पुरातन मान मर्य्यादा धूलि में न मिल जाय"।

कृष्ण ने कहा "तो हम इसकी घरमें ही परीक्षा क्यों न करलें! भगवान् अब भी शान्त बैठे सुनते रहे। मुकुन्द बोला, "मैं आपकी उक्त युक्ति से पूर्णतया सहमत हूँ। परीक्षा का प्रकार मेरी अपनी सम्मति के अनुसार हो तो, सम्भव है अच्छा हो। वह यह है कि हम सब इस से भिन्न २ विषयों के प्रश्न पूछें। यदि इस ने हमारे सारे प्रश्नों के यथोचित उत्तर दे दिये तो निस्सन्देह विजय हमारा है।"

अब भगवान् मुसकुराकर बोले, "गुरु जी! आप इसे इतना कठिन कार्य क्यों समझ रहे हैं। ऐसे एक साधारण कार्य को इतना महत्त्व क्यों दिया जा रहा है। आप की कृपा होनी चाहिये, हम सब में से प्रत्येक उस दिग्विजयी को शास्त्रार्थ में हरा सकता है। यह मेरा अपना विश्वास है। आप को जिस पर अधिक विश्वास हो उसी का नाम ले दें। इस में किसी सङ्कोच की आवश्यकता नहीं है।"

गुरु जी ने कहा हमारा मन तो श्रीचन्द्र मौलि पर-अधिक विश्वास रखता है। अतः यह काम इसी के लायक है। छात्रों के सन्देह निवारणार्थ गुरु जी ने कहा कि आप सब लोग अपनी २ रुचि के अनुसार भिन्न २ विषयों पर इन से प्रश्न पूछें। मेरा अपना विश्वास है, श्रीचन्द्रमौलि आपके सब प्रश्नों का उत्तर यथोचित रूप में दे देगा। यह सुनकर मुकुन्द प्रभृति छात्रों ने व्याकरणादि शास्त्रों के जटिल प्रश्न पूछे। भगवान् ने उनके सब प्रश्नों का उत्तर संक्षिप्त और सरल भाषा में स्वल्प समय में ही सुनादिया। इस से गुरु जी की भाँति सब विद्यार्थियों को यह दृढ विश्वास हो गया कि श्रीचन्द्रमौलि शास्त्रार्थ में पीछे रहनेवाले नहीं हैं। सब को इस बात की अधिक खुशी थी कि एक दिग्विजयी के साथ उनका सतीर्थ और गुरु जी का विद्यार्थी शास्त्रार्थ करेगा।

## आदर्शविद्यालय

इधर यह हो ही रहा था इतने में काश्मीर की विद्वत्परिषत् के तमाम सभासद सोमनाथ त्रिपाठी को साथलिये इस ओर आ रहे दिखाई दिये। छात्रों ने अपना

वार्तालाप बन्द कर दिया और आरहे पण्डित मण्डल के सत्कारार्थ झटिति सामान तय्यार करना आरम्भ कर दिया। इतने में पण्डित लोग वहाँ आपहुँचे। पण्डित पुरुषोत्तम कौल जी और इनके छात्रों ने गृहागत पण्डितों का सहर्ष स्वागत कर उनको यथोचित स्थान पर बिठा दिया। एक ओर पण्डित मण्डिली विराजमान थी और दूसरी ओर विद्यालय के छात्र बैठे हुये थे। दोनो के बीच में विद्यालय के प्रधानाध्यापक और काश्मीर की विद्वत्परिषत् के प्रधान पण्डित पुरुषोत्तम कौल जी एक शुभ्र उच्चासन को भूषित कर रहे थे। कमरे में सन्नाटा छा रहा था। प्रतीत होता था यहां कोई है ही नहीं। किसी २ समय पण्डितों की परस्पर कानाफूसी इस नीरवता में कुछ बाधा पहुँचाती थी। आए हुए पण्डित छात्रों की ओर गहरी निगाह से देख रहे थे।

फलादि से विद्वानों का यथोचित आतिथ्यसत्कार हो जाने के अनन्तर पण्डित पुरुषोत्तम जी ने कहा, "मैं आप लोगों का हार्दिक धन्यवाद करता हूँ कि आपने यहाँ पर पधार कर अपने पवित्र चरणों से हमारे इस विद्यालय को पवित्र कर दिया। हमारे सुकृत का फल है कि हम आप जैसे विद्वानों का दर्शन कर रहे हैं।" सोमनाथ त्रिपाठी पण्डित जी की नम्रता, उदारता और निरभिमानता की प्रशंसा करने लगा। इतने में एक नवागन्तुक विद्वान् ने कहा, "मैं त्रिपाठी जी के साथ भारत के प्रायः प्रधान प्रधान नगरों में भ्रमण कर आया हूँ। विद्यालय भी देखे, अध्यापक भी बहुत से देखे और छात्रों के दर्शन भी हुये परन्तु यहां के छात्र और अध्यापक अपने ढंग के निराले ही हैं। मैं यह कहे बिना नहीं रह सकता कि यहाँ के विद्यालय की हरएक चीज आदर्श एवम् अनुकरणीय है।"

## श्रीचन्द्रमौलि का एक दिग्विजयी पण्डित से शास्त्रार्थ

पण्डित दिवाकर जी ने कहा, "समय पर्य्याप्त हो चुका है अब शास्त्रीय विचार चलना चाहिये। सोमनाथ त्रिपाठी एक ओर बैठा अपनी मूछों पर ताव दे रहा था। पता नहीं मन ही मन क्या सोच रहा था। पण्डित दिवाकर ने त्रिपाठी जी से पूर्वपक्ष करने के लिये सादर प्रार्थना की। त्रिपाठी जी परिष्कारों की वर्षा करने लग गये। त्रिपाठी जी की संस्कृत धाराप्रवाह चल रही थी। दो तीन घड़ी तक वे बोलते ही गये। अन्त में इति कह कर चुप हो गये। त्रिपाठी के अश्रुतपूर्व परिष्कारों को सुनकर स्थानीय पण्डितों के सिर में चक्कर आने लगे। पण्डित दिवाकर जी तो दान्तों तले अङ्गुली दबाए त्रिपाठी जी की ओर एक दृष्टि से देख रहे थे। कई एक पण्डितों को तो यह दृढ विश्वास हो गया कि त्रिपाठी के पूर्वपक्ष का समाधान करनेवाला कोई काश्मीर में है ही नहीं। पण्डित कौल जी भी जरा घबरा-से गये परन्तु अब क्या हो सकता था। विद्वानों के आगे जो कुछ कह बैठे थे उसे तो निभाना आवश्यक था। पण्डित जी का श्रीचन्द्रमौलि पर पूरा भरोसा था। त्रिपाठी के मुख से पूर्वपक्ष सुनने से पूर्व पण्डित जी ने यह सोचा था कि त्रिपाठी जी व्याकरण या न्याय का कोई खरड़ा पूछेंगे। इसका उत्तर हमारा श्रीचन्द्रमौलि आसानी से दे देगा। पण्डित जी का यह ख्याल न था कि त्रिपाठी ऐसे पत्थर फेंकेगा जिनका टूटना एक कठिन कार्य होगा। त्रिपाठी के पूर्वपक्ष को हम वेदवेदाङ्गादि समस्तशास्त्रों की खिचड़ी कह सकते हैं। नहीं तो अबतक कभी

के पण्डित जी श्रीचन्द्र को पूर्वपक्ष का उत्तर देने के लिये इशारा कर देते परन्तु उन्हें इस वात की अधिक चिन्ता हो रही थी कि पूर्वपक्ष अधिकतया ऐसे शास्त्रीय विषयों पर था जो आजतक कौल जी ने श्रीचन्द्रमौलि को नहीं पढाए थे। गुरु जी को इस दुविधा में पड़े देखकर भगवान् से न रहा गया और वोल ही उठे, "गुरु जी, आपकी क्या आज्ञा है ?"। गुरु जी ने कहा, "आप जानते ही हैं" भगवान् इतना ही कहाना चाहते थे। उधर पण्डितमण्डली निराश-सी हो रही थी। विशेषतया कौल जी की चिन्ता ने तो स्थानीयपण्डितों को और भी चिन्ता में डाल दिया था। छात्रों के चेहरों पर भी उदासीनता की झलक दिखाई पड़ती थी। त्रिपाठी जी और उनके साथियों का तो प्रतिपल खुशी से खून वढ रहा था। भगवान् यह सव कुछ तटस्थ बैठे देखते रहे। अव जव गुरु जी ने यह कह दिया कि आप जानते ही हैं तो श्रीचन्द्रमौलि के प्रसन्नवदन से शव्दरूपी मोतियों की वर्षा होने लगी। आप प्रत्येक वाक्य के अन्त में जरा मुसकुरा देते थे। इस से स्थानीय पण्डित मण्डली और छात्र तो हर्षित हो उठते थे और त्रिपाठी और उनके साथियों में यह आपकी मुसकुराहट वर्छी की भाँति काट कर जाती थी। आपके शुद्ध उच्चारण और भावप्रधान भाषा पर श्रोतागण मुग्ध हो रहे थे। ज्यों ज्यों श्रीचन्द्रमौलि वोलते वोलते त्रिपाठी के पूर्वपक्ष को खण्ड खण्ड करते जाते थे त्यों त्यों गुरु जी का हर्ष अपनी सीमा से वाहर होता चला जाता था। स्थानीय पण्डित और छात्र भगवान् के प्रसन्न वदन की ओर एक दृष्टि से देख रहे थे। किञ्चित् काल में ही भगवान् ने त्रिपाठी के पूर्वपक्ष को दुहराकर संक्षिप्त शव्दों में उसका उत्तर दे दिया। इस उत्तर को विद्वत्परिषत् ने सहर्ष स्वीकार कर लिया, जिसमें त्रिपाठी जी के साथी भी शामिल थे। अव विद्वानों के मनोरञ्जनार्थ भगवान् ने उस पूर्वपक्ष को अनुपपन्न ठैहराना आरम्भ किया। त्रिपाठी जी इसका विरोध करने लगे। पण्डित दिवाकर जी ने साञ्जलि कहा, "त्रिपाठी जी, आप क्षमाकरें, आप अपने समय में जो चाहें वोले परन्तु जवतक एक विद्वान् वोल रहा है तव तक आप का वोलना अनुचित है।" त्रिपाठी जी लज्जित-से हो कर बैठ गये। भगवान् की गीर्वाणवाणी का अविच्छिन्न धाराप्रवाह चल रहा था। श्रोताओं को अपनी भी सुध न थी। भगवान् की वक्तृता में श्रोताओं के ब्रह्मास्वाद-सहोदर आनन्द का अनुभव हो रहा था। अन्त में भगवान् त्रिपाठी के पूर्वपक्ष की धज्जियाँ उड़ाकर बैठ गये। इस समय फिर पूर्ववत् कुछ देर सर्वत्र सन्नाटा छागया। वडे वड़े पण्डितों का मन भगवान् के चरणों की ओर झुक गया। तमाम विद्वान् 'वरं वरम्' कह उठे। काश्मीर के वृद्ध पण्डित कमलाकान्त व्याकरण केसरी ने कौल जी से कहा, "पण्डित जी, इसे आप एक साधारण विद्यार्थी मत समझना। ये तो चतुर्दश विद्याओं के उपदेष्टा स्वयं भगवान् शङ्कर हैं"। इसके वाद सभा का कार्य समाप्त हुआ और विद्वान् लोग श्रीचन्द्रमौलि का गुणगान करते २ अपने २ घर चले गये।

## त्रिपाठी को स्वप्न में दर्शन

पाठकों को विदित ही होगा इस समय भगवान् की अवस्था १४ वर्ष की थी। इतनी कम उमर में इतने वड़े विद्वान् से टक्कर लेना साधारण वात न थी। पाठकों को इस वात से चकित न होना चाहिये; क्योंकि भगवान् तो काश्मीर में पढने

का एक वहाना वना रहे थे। हम पहिले वता आये हैं, श्रीचन्द्रमौलि साक्षात् शङ्कर थे। इन से कौनसा शास्त्र अपरिचित था। हमें यह बड़ा आश्चर्य हो रहा है कि त्रिपाठी एक वार मुंह की खाकर भी न समझा। वह फिर भी शास्त्रार्थ के लिये उद्यत ही रहा। वात वास्तव से यह थी कि उसने वनारस में रह कर निरन्तर वहुत वर्ष सारे शास्त्रों का स्वाध्याय वड़े घोर परिश्रम से किया था। अतएव उन दिनों में उस जैसा सँस्कृत का कोई भी विद्वान् भारतवर्ष में न था। उसे अपनी विद्या पर पूर्ण भरोसा एवं अभिमान था। परन्तु विचारा करे तो क्या करे, यहां तो प्रतिद्वन्द्विता उससे थी जिससे इन शास्त्रों की उत्पत्ति हुई। आखिर त्रिपाठी था तो एक मनुष्य ही, अतएव भगवांन् के स्वरूप को शीघ्र न पहचान सका।

त्रिपाठी के अधिक अनुरोध से दुवारा शास्त्रार्थ के लिये एक दिन और निश्चित हुआ। शास्त्रार्थ के दिन से पूर्व रात्री को सोते समय त्रिपाठी भगवान् विश्वनाथ से यह प्रार्थना करते करते सो गये कि कल को शास्त्रार्थ में हम विजयी हों। रात्रि के तीन वजे त्रिपाठी स्वप्न में काशी के विश्वनाथ के मन्दिर में पहुँचा। वह स्वप्न में ही भगवान् शङ्कर की मूर्ति के आगे नेत्र वन्द करके प्रार्थना करने लगा। अन्त में वह क्या देखता है, भगवान् विश्वनाथ के स्थान में भगवान् श्रीचन्द्रमौलि प्रसन्नवदन से मुसकुरा रहे हैं। इन्हें देखते ही त्रिपाठी को पसीना आ गया और मारे घवराहट के उसकी आंखें खुल गईं। निद्रा की स्वप्नावस्था दूर हुई और वे जाग उठे। उसी समय स्नान ध्यान करके पूजा करने वैठ गये। वास्तव में गतदिवस के प्रश्नोत्तर से त्रिपाठी जी समझ चुके थे कि काश्मीर पर विजय पाना वालकों का खेल न था। विशेषतः उन्हें इस वातका अधिक खेद था कि सारे भारत की दिग्विजय का यश काश्मीर के एक साधारण विद्यार्थी से परास्त हो जाने से धूर में मिल जायगा। अतएव श्रीचन्द्रमौलि का नाम सुनते ही वह घवरा उठता था। स्वप्नमें दर्शन के समय भी उसकी वही दशा हुई। भगवान दयालु थे। स्वप्न में दर्शन देकर उसे समझाना चाहते थे; परन्तु उसके अदृष्टों ने ऐसा न होने दिया। त्रिपाठी के मन पर रात्रि के स्वप्न का कोई प्रभाव न हुआ; क्योंकि उसने इसे एक साधारण स्वप्न जानकर भुला दिया।

## द्वितीय शास्त्रार्थ

### त्रिपाठी की मोहनिद्रानिवृत्ति और क्षमाप्रार्थना

प्रातःकाल नियत समय पर त्रिपाठी को साथ लेकर पण्डितमण्डली सभा-भवन में पहुँच गई। गुरु जी की आज्ञानुसार भगवान् श्रीचन्द्रमौलि जी भी सभा में आ पहुँचे। विद्यालय के शिष्टाचार के अनुसार भगवान् ने प्रथम गुरु जी के चरणों में साञ्जलि प्रणाम किया। फिर उपस्थित अन्यविद्वानों को यथोचित नमस्कारादि कर वे अपने नियत आसन पर जा वैठे। सभाभवन में श्रीचन्द्रमौलि का प्रवेश होते ही त्रिपाठी जी के तो होश ठिकाने न रहे। वह मन ही मन सोच रहा था कि यह तो वही है जो रात्रि का स्वप्न में काशी के विश्वनाथ के मन्दिर में भगवान् शङ्कर के स्थान पर वैठा हँस रहा था। अस्तु! इस वार भी त्रिपाठी की अकल पर पड़दा ही पड़ा रहा। वह साक्षात् देखता हुआ भी न पहिचान सका।

जबकभी भगवान् की और त्रिपाठी की परस्पर दृष्टि मिल जाती थी तो भगवान् झट मुसकुरा देते थे। त्रिपाठी के दुखित एवं निराश हृदय में भगवान् की मुसकुराहट भाले की तरह लगती थी। अगर विचारा जाय भगवान् का उससे कोई व्यक्तिगत द्वेष न था, वल्कि वह तो शङ्कर का उपासक होने के कारण उनका प्रेमी था। इस समय तो वह अपनी ही अज्ञता के कारण दुखी हो रहा था। भगवान् ने तो उसे समझाने के लिये अवसर दिया; परन्तु उसकी विद्वता के अभिमान ने उसे ऐसा समझने से रोक रक्खा—अर्थात् त्रिपाठी अवतक भी भगवान् को एक साधारण विद्यार्थी ही समझता रहा।

गतदिवसकी तरह आज भी कौलजी की ओर से फलादि से पण्डितों का सत्कार किया गया। इसके वाद पण्डित दिवाकर जी ने साञ्जलि प्रार्थना की कि सभा की कार्रवाई आरम्भ होनी चाहिये। यह सुनते ही त्रिपाठी जी वादी के सिंहासन पर जा विराजे। इधर गुरु की आज्ञा होते ही भगवान् ने भी प्रतिवादी के आसन को जा विभूषित किया। यह देखकर त्रिपाठी जी का मुँह सूख गया और सिर में चक्कर आने आरम्भ हो गये। इधर भगवान् अपने आसन पर सस्मित और प्रसन्नवदन वैठे रहे। विद्वन्मण्डली आपकी अलौकिक मुसकुराहट पर मुग्ध हो रही थी। उस समय भगवान् का मुखकमल किसी अलौकिक तेज से घिरा हुआ दीखता था। विशेषत: यही दर्शकों के आल्हाद का कारण था।

अव समय पर्य्याप्त हो चुकाथा। शास्त्रार्थ के मध्यस्थ पण्डित ने विप्रतिपत्ति की, "ईश्वरोऽस्ति नवा"। मध्यस्थ की ओर से त्रिपाठी जी को एक पक्ष ले लेने को कहा गया। त्रिपाठी जी को अपनी विद्या का वड़ा अभिमान था। अतएव उन को यह विश्वास भी था कि वे असत् को भी सत् सिद्ध कर सकते हैं। यही कारण था कि उस समय त्रिपाठी जी ने नास्तिपक्ष को चुन लिया। लगभग दो तीन घड़ी तक वे अपने पक्ष का उपपादन करते रहे। आज के शास्त्रार्थ में नई वात यह थी कि त्रिपाठी जी वीच में वोलते २ रुक जाते थे। कुछ ऐसा प्रतीत होता था मानों कोई उनके कान में कह रहा हो, "क्यों वृथा अनधिकार चेष्टा कर रहे हो, क्या तुम भूल गये हो—" असन्नेव स भवति" इस पर त्रिपाठी जी भी एक वार तो घवरा उठते परन्तु फिर भी अपने विद्या के अभिमान से वोलते ही चले जाते थे। जव त्रिपाठी जी अपने वक्तव्य को समाप्त कर चुके तो श्रोताओं की दृष्टि एकदम भगवान पर पड़ी। यह देख भगवान् मुसकुराने लगे। मध्यस्थ ने भगवान् से अपना वक्तव्य आरम्भ करदेने को कहा। सस्मित और प्रसन्नवदन भगवान् अपनी मीठी आवाज से लगे सुधावृष्टि करने। भगवान् का वक्तव्य आरम्भ होते ही श्रोताओं के आह्लाद का ठिकाना न था। भगवान् का विषय दार्शनिक होने पर भी उन की भाषा नीरस न थी। पद पद से भाषासौंदर्य्य टपक रहा था। श्रोतालोग सद्यःपरनिर्वृत्ति का अनुभव कर रहे थे। भगवान् की सरस गीर्वाणवाणी सुनते २ उपस्थित विद्वानों को लोकोत्तर आनन्द आ रहा था। हृदय की गम्भीर और सात्त्विक भावुकताओं से लवालव भरे भगवान् के वाक्य श्रोताओं के हृदय में अद्भुत आनन्द का सञ्चार कर रहे थे। भगवान भी तो उस समय भावों की उपरि सतह को छोड़कर उनकी अन्तस्तल तह तक पहुँच रहे

थे। भगवान् की भाषा का स्वाभाविक सौंदर्य उनके ईषद्धास्य से अधिक चमक जाता था। कृत्रिम और अस्वाभाविक प्रयोग उनके वाक्य विन्यास में कभी भूल कर भी न आता था। माधुर्य्य और प्रसाद ये दो गुण भाषा को सरस बनाने के कारण हैं। भगवान की भाषा में उक्त दोनों का ही साम्राज्य था। अतएव आपकी वक्तृता की सरसभाषा का श्रवण कर के काव्यमर्मज्ञ पण्डित लोग कभी आंखें वन्द कर सुनने लग जाते थे और कभी फिर उन्हें अपने नेत्र खोल लेने पड़ते थे। उनके नेत्र खोलने और वन्द करने में भी एक रहस्य था। यदि वे नेत्र वन्दकर भगवान की वक्तृता का रसास्वादन करने लग जाते थे तो वे उनके मनोहर दर्शन से वञ्चित हो जाते थे। जब आंखें खोल लेते तो भगवान् के अद्भुतदर्शनों की मस्ती में वे वक्तृता के आनन्द को खो बैठते थे। इस भावद्वय की साम्यावस्था में वे अपने आपको कृतार्थ समझ रहे थे। त्रिपाठी जी की तरह भगवान् की वक्तृता नीरस, और इतनी लम्बी न थी। भगवान् ने स्वल्पकाल में ही त्रिपाठी के पूर्वपक्ष का अनुवाद करके और उससे भी कम समय में उसका शास्त्रसम्मत और युक्तियुक्त उत्तर दे दिया*। उपस्थित विद्वानों ने भी इसे सहर्ष स्वीकार कर लिया। इतने बड़े पूर्वपक्ष का इतनी जल्दी और ऐसे सारगर्भित शब्दों में उत्तर सुनकर पण्डितलोग चकित हो गये। जब भगवान् त्रिपाठी के प्रश्नों का उत्तर दे रहे थे तो त्रिपाठी जी मन ही मन पछता रहे कि कहाँ पर आकर दैव ने धोखा दिया है। भगवान् के चुप हो जाने के बाद वह फिर बोलने की धृष्टता करने लगा। इस वार पता नहीं उसे क्या हो गया, दो चार शब्दों के बोलते ही वह अपने आसन से उठकर भगवान् के चरण छूने के लिये दौड़ा+। विद्वानों की सभा में भगवान् ने उसकी यह चेष्टा मर्यादाविरुद्ध समझी। अतः वे उसके वहाँ पहुँचने से पूर्व ही अपने आसन से उठे और गुरु जी से आज्ञा ले जङ्गल की ओर चल दिये।

भगवान् के बाहर चले जाने पर त्रिपाठी जी वहीं पर नेत्र वन्द करके लगे ऊँचे स्वर से पढ़ने—

---

*अवच्छिन्नपूर्वजानुभव, कार्य्य, विश्वरचनाप्रकार (तरकीव) सन्निवेश (तरतीव) धृति, सूर्य्यादिनियन्त्रण, प्राणभृच्चरितसुकृतदुष्कृतफलवितरणादितः सिद्धं निष्प्रत्यूहं भगवदस्तित्व मनाशङ्कनीयम् ॥

+ बात दरअसल यह थी कि सभाभवन में अच्छे २ गुणी, विद्वान्, और रामकृष्णादिकों के चित्र चारों ओर लगे हुये थे। जहाँ पर पण्डित लोग बैठकर शास्त्रार्थ करते थे वह स्थान अधिकतर सरस्वती, ब्रह्मा, गणपति, शङ्कर और शक्ति आदि देवताओं के चित्रों से सुसज्जित था। दैवात् त्रिपाठी जी के सामने की दीवार पर भगवान् शङ्कर का चित्र था। भगवान् जब त्रिपाठी के प्रश्नों का उत्तर दे चुके थे तो त्रिपाठी फिर बोलने की अनधिकारचेष्टा करने लगा। अकस्मात् उसकी दृष्टि उस चित्र पर चली गई जिस को उसने एक बार पहिले भी देखा था। परन्तु इसबार उसकी दृष्टि वहाँ पहुँचते ही उसका अज्ञानावरण दूर हो गया। उस चित्र में उसने भगवान् शङ्कर के स्थान पर भगवान् श्रीचन्द्रमौलि को देखा। यह देखते ही उसके शरीर में बिजली-सी दौड़ गई। रात्रि के स्वप्न का दृश्य भी उसकी आखों के आगे आकर नाचने लगा। अब उससे न रहा गया और अपनी धृष्टता के लिये क्षमाप्रार्थनार्थ वह भगवान् के चरणों की ओर बढ़ा ही था कि इतने में भगवान् स्वयं ही उठकर चलदिये।

असितगिरिसमं स्यात्कज्जलं सिन्धुपात्रे,
सुरतरुवरशाखा लेखनी पत्रमूर्वी,
लिखति यदि गृहीत्वा शारदा सर्वकालम्
तदपि तव गुणानाम्— 'ईश, पारन्न याति।

यह श्लोक पढकर त्रिपाठी जी उस चित्र के आगे दण्डवत् लेट गये। बहुत देर तक वे कुछ मन ही मन पढते रहे और अन्त में ऊँचे स्वर से उन्हों ने यह तीनवार पढा—

देवदेव विरूपाक्ष नीलकण्ठ नमोऽस्तु ते।
तत्क्षमस्व महादेव! पाहि मां करुणानिधे!

जब त्रिपाठी जी उस चित्र के नीचे लेटे थे तो उस समय उपस्थित विद्वानों की दृष्टि का उस चित्र की ओर जाना स्वाभाविक था। उस चित्र में भगवान् श्री चन्द्रमौलि के प्रसन्नवदन की प्रतिकृति देखकर सब लोग चकित रह गये। अन्त में भगवान् के गुरु कौल जी ने सब को बताया कि श्रीचन्द्रमौलि तो भगवान् शङ्कर का अवतार हैं। यह सुनकर सब पण्डित जय २ कहते हुये और अपने आपको कृतार्थ समझते हुये अपने अपने घरों को चल दिये।

### "भगवान् भक्त के वश में होते आए"

सभाभवन बन्द होनेवाला था अतः त्रिपाठी जी भी जिस ओर भगवान् गये थे उसी ओर चल पड़े। बहुत देर तक जब भगवान् ढूँढने से न मिले तो त्रिपाठी जी भगवान् के पवित्र दर्शनों की पिपासा से व्याकुल होकर एक वृक्ष के नीचे बैठ गये और भगवान् का ध्यान करने लगे। त्रिपाठी जी शाम तक वहीं बैठे भगवान् का ध्यान करते रहे। मध्यान्ह के बाद त्रिपाठी जी के साथी उन्हें ढूँढते २ वहां आ पहुँचे। क्या देखते हैं, त्रिपाठी जी पद्मासनस्थ होकर नेत्रबन्द किये, हर, हर, महादेव, कद्रुद्राय प्रचेतसे, ओं साम्बाय शिवायनमः का निरन्तर जाप कर रहे हैं।

उनके साथियों ने आते ही सोमनाथ त्रिपाठी से पूछना आरम्भ किया—

एक—क स श्रीचन्द्रमौलिः? किमुपलब्धस्त्वया?

त्रिपाठी—स तु सर्वत्रास्ति। ममात्मैव सः, नहि मां विहाय शक्नोति क्वचिद्गन्तुम्। इस प्रश्नोत्तर के बाद वे इन्हें नगर में चलने के लिये बाध्य करने लगे त्रिपाठी ने कहा जबतक भगवान् स्वयं यहाँ आकर मुझे दर्शन नहीं दे देते; तबतक मेरा यहाँ से उठना असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य है। यह निराशा जनक उत्तर सुन कर वे वापिस आ गये। त्रिपाठी जी फिर अपने ध्यान में मस्त हो गये। सूर्य्यास्त होगया और रात्रि का अन्धेरा चहुँ ओर फैलने लगा। आवासवृक्षोन्मुख पक्षियों के कलरव से दिशाएँ गूँज उठीं मानों वे परमात्मा का धन्यवाद कर रहे थे। शीघ्र ही उस सघन वन में चारों ओर नीरवता का निष्कण्टक राज्य स्थापित हो गया। कभी २ मृदु पवन के झकोरों से गगनचुम्बी वृक्षों के पत्तों से शां शां की आवाज आती थी।

त्रिपाठी भगवान के ध्यान में मस्त था। कभी २ वन्य जन्तुओं की भयानक आवाजें—सिंहों की गर्जना और हाथियों का चीत्कार त्रिपाठी के कानों में आ प्रविष्ट होता था। त्रिपाठी जी का मन भगवान् के चरणों में आसन जमाए बैठा था। उसे एक शेर तो क्या संसारभर के शेर भी डराने में तब असमर्थ थे। चन्द्रमा भी अपनी शुभ्रज्योत्स्ना से धरातल को सिञ्चित करता हुआ निकला। इसी समय भगवान् भी अपनी योग करने की गुहा से उसी मार्ग से लौट रहे थे जिसके एक ओर सोमनाथ त्रिपाठी मध्यान्ह के पूर्व से वहाँ बैठ रहा था। भगवान् जब चुपचाप आकर त्रिपाठी के पास खड़े हो गये तो त्रिपाठी के मन के भगवान् वहाँ से अदृश्य हो गये। अतः उसे नेत्र खोलने पड़े। वह देखता क्या है! जिनके दर्शनार्थ अबतक उसके मानसिक चक्षुओं ने घोर परिश्रम किया साक्षात् वे ही अब आगे आ उपस्थित हुये। सोमनाथ त्रिपाठी भगवान् के चरणों पर लेट गया और अपनी धृष्टता के लिये वह क्षमाप्रार्थना करने लगा। भगवान् ने कहा-इस से हमें कोई रञ्ज नहीं। क्योंकि हमें व्यावहारिक दशा में सब कुछ करना पड़ता है। देख! तू तो हमारा भक्त है, इस लिये हमने तेरे को समझाने लिये कई अवसर दिये। जब तुम स्वयं न समझे तो हमने भी यत्न करना छोड़ दिया। अब त्रिपाठी जी बोले 'मुझे तब विश्वास होगा कि आप मुझ पर प्रसन्न हैं, यदि आप उसी स्वरूप में मुझे दर्शन देकर कृतार्थ करें जिसका मैं प्रतिदिन ध्यान करता हूँ'। भगवान् ने अपने भक्त को प्रसन्न करने के लिये अपना वैसा ही रूप बना लिया। अब तो त्रिपाठी के आल्हाद की सीमा न रही। वह दौड़ कर भगवान् के चरणों को लिपट गया। भगवान्ने कहा, "देखो त्रिपाठिन्! अब देर मत करो' हमें भी पीछे जाना है। आप जाओ काशी लौट जाओ"। त्रिपाठी ने कहा, "भगवन्! अब जाना कहां है? मैं तो अपने ध्येय तक पहुँच चुका हूँ। मेरा आपकी सेवा से पृथक् होना अब असम्भव है। भगवान् ने कहा—नहीं; ऐसा करना उचित नहीं। हमें अभी यहां कुछ और काम है। जैसे हम कहते हैं, वैसे ही आपको करना उचित है। हम कुछ समय के बाद तीर्थयात्रा करते २ काशी पहुँचें गे। तबतक तुम भी अपने कौटुम्बिक भार से कुछ हलके हो जाओ गे। तब यदि तुम्हारी उत्कट इच्छा होगी तो हम आपको अपनी सेवा में रखलें गे" त्रिपाठी ने अपना हठ न छोड़ा, तब भगवान् वहाँ से अदृश्य हो गये। त्रिपाठी हाथ मलता २ उठ खड़ा हुआ और भगवान् के आदेशानुसार दूसरे दिन ब्राह्ममुहूरत में काशी की ओर चल दिया।

## एकान्तवास और मुनिप्रतीक्षा

इसके बाद भगवान् ने विद्यालय जाना छोड़ दिया और वे दिनभर जङ्गल में तप करते और रात्रि को अपने गुरु जी के यहां से कुछ खाद्य पदार्थ लेकर फिर वहीं वापिस चले जाते। इसका प्रधान कारण यह था कि दिन के समय यदि नगर के लोगों को भगवान् का पता चल जाता तो सहस्रों नर नारी उनके दर्शनार्थ वहां को चल पड़ते। इसे वे पसन्द न करते थे। दूसरे यह था कि अब वे वेद शास्त्रों का स्वाध्याय समाप्त कर चुके थे और घर की ओर जाने का उनका सँकल्प ही न था, अतः वे अब आश्रमपरिवर्तन की धुन में थे। उन्होंने अपनी दिव्यदृष्टि से देख लिया था कि कुछ दिनों में वहां पर अविनाशी मुनि आनेवाले हैं। अतएव वहाँ पर वे मुनि जी की प्रतीक्षा में रहने लगे।

महामुनि अविनाशी १५७९ वि० में अमरनाथ की यात्रार्थ काश्मीर पहुँचे। यह बात पाठक अविनाशी मुनि के जीवन में पढ ही आए हैं कि मुनि जी यात्रा में जहां कहीं ठहरते वहीं पर लोगों को धर्म्मोपदेश देते और उन्हें संगठन के महत्त्व को भी खूब समझाते। इस समय तक अविनाशी मुनि जी अटक से कटक तक और कन्याकुमारी से काश्मीर तक पैदल भ्रमण करके भारत की धार्मिक और नैतिक स्थितियों का पूरा २ अध्ययन कर चुके थे। अतएव काश्मीरी जनता के आगे जो उनके सदुपदेश हुये वे अधिक महत्त्वपूर्ण थे। काश्मीर में मुनि के दर्शनार्थ लोगों की भीड़ लगी रहती थी। महामुनिजी प्रतिदिन सदुपदेश सुनाकर स्थानीय जनता को कृतार्थ करते थे।

एक दिन सायंकाल, जब भगवान् जङ्गल से लौटकर गुरु जी के घर पहुँचे तो गुरु जी ने उन्हें अविनाशी मुनि के आगमन का वृत्तान्त कह सुनाया। भगवान् सब कुछ जानते हुये भी मुनि के सम्बन्ध में गुरु जी से कई बातें पूछने लगे। गुरु जी ने कहा कि हमने तो आजतक ऐसा विद्वान् और देश तथा जाति का हित-चिन्तक चतुर्थाश्रमी महात्मा देखा ही नहीं। उनका सदुपदेश अपने ही ढंग का है। गुरु जी के मुख से मुनि जी की प्रशंसा सुनकर भगवान् भी अगले दिन अविनाशी मुनि के सदुपदेशश्रवणार्थ नियतसमय पर वहाँ पहुँच गये।

## काश्मीर में अविनाशीमुनि का धर्मोपदेश

लोगों की भीड़ काफी थी; परन्तु सर्वत्र शान्तिका साम्राज्य था। मुनिने अपना उपदेश आरम्भ किया। "श्रोतृगण! आप यह सुन कर हर्षित होंगे कि भारतभूमि संसार भर में एक पवित्र स्थान है। संसार भर के विज्ञान की जन्मदात्री यही तो है। संसार के आदिम धर्मपुस्तक वेद प्रभु की प्रेरणा से यहां की पवित्र नदियों के तट पर तप कर रहे ऋषि मुनियों को ब्रह्मा जी की दया से प्राप्त हुये। मानव सभ्यता के विकास का केन्द्र यही भूमि है। यहां के महापुरुषों का सदाचार संसार भर के मानवसमाज का आदर्श रहा है। आदर्श में विकृति आते ही जनसमूह का अपने सन्मार्ग से विचलित होना एक नैसर्गिक बात है। अतएव समय समय पर भगवान् स्वयं इसकी देखरेख करते आए हैं। प्रकृति के नियमानुसार संसार की कोई भी वस्तु अपने उसी रूप में नहीं रह सकती। अतः इसी नियम के अनुसार हमारे यहाँ भी परिवर्तनों का होना स्वाभाविक है। परिवर्तन की तह में उन्नति और अवनति, ये दोनों छिपी हुई होती हैं। परिवर्तन के आते ही जीवों के अदृष्ट और राष्ट्र की परिस्थिति के अनुसार उन दोनों में एक, उन्नति या अवनति अपना सिर ऊँचा कर लेती है। हमने आप लोगों को कल के उपदेश में बताया था कि मानवसमाज नैतिक उन्नति के शिखर पर पहुँचकर भी वह अपने आप को सन्तुष्ट नहीं पाता। उसे वहां से पीछे हटकर अध्यात्मविद्या का श्रीगणेश करना पड़ता है। मनुष्य के जीवन का वास्तविक लक्ष्य इसी विद्याके द्वारा प्राप्त किया जा सकता है। परम पुरुषार्थ ही हमारे जीवन का अन्तिम लक्ष्य है। इस तक पहुँचने के लिये हमें पूर्ण यत्न करना चाहिये। सौभाग्य की बात है, हमारे ऋषियों और मुनियों ने हमारे लिये यह मार्ग बहुत साफ कर दिया है। जिसके लिये हम और भावी

सन्तानें उनकी आभारी हैं। मनुष्य के लिये संसार में सब से बढकर यदि कोई उसके लिये हितकर कार्य है तो वह है आत्मोन्नति। आजकल बहुत से लोगों का विश्वास इस पर कम होने लगा है। इसका भी एक कारण है। प्रत्येक औषधि बीमार को अपना प्रभाव दिखाए बिना नहीं रह सकती यदि वह उसके नियमानुसार देश, और काल के सहारे पर किसी चतुर वैद्य के द्वारा तय्यार की गई है। यही बात इधर भी ह। स्मरण रहे यदि कोई राष्ट्र आध्यात्मिक उन्नति में आगे बढना चाहता है तो उसे प्रथम भौतिक उन्नति के सिखर तक पहुँचना आवश्यक है। स्मरण रहे, किसी राष्ट्र के जीवित रहने में प्रकृति की ओर से जो जो चीज़ें परमावश्यक हैं, उनमें से किसी एक में भी किञ्चित् त्रुटि आते ही समाज पतन की ओर रुख कर लेता है। धीरे २ वह महामारी बढती बढती राष्ट्रकी नस नस में फैल जाती है। राष्ट्र के रुग्ण होते ही उसकी हरेक तरह की उन्नति बन्द हो जाती है। संसार की अन्य शक्तियाँ तब उसे कुचल देती हैं और वह इस संसार से सदा के लिये चल बसता है-अर्थात् वह अपनी पुरातन सभ्यता को खोकर किसी नये परिवर्तन में बह जाता है।

काश्मीरवासियो ! हमें यह देखकर बड़ी प्रसन्नता होती है कि प्रकृति ने जिस प्रकार इस प्रान्त को अपने सौंदर्य का भण्डार बना डाला है, उसी प्रकार यहाँ के लोगों के स्वच्छ हृदयों को सद्गुणों का घर बना दिया है। हरिचिन्तन, सत्सङ्गति और अध्यात्मविद्या द्वारा आत्मोन्नति में अटल विश्वास ही हमारी वास्तविक उन्नतिका मूल है। इस समय हम भारत भर का भ्रमण कर के यहाँ आए हैं। आप को यह सुन कर खेद होगा कि इस समय इस पवित्र भारतभूमि की स्थिति डमाडोल हो रही है। बहुत सी अन्दरूनी बीमारियां दिनरात इसके बल का नाश कर रही हैं। परमात्मा ऐसा न करे इसका भविष्य भी कुछ और ही प्रकार का नज़र आ रहा है।

देशभर के भ्रमण से हमने इसकी परिस्थिति का अच्छीतरह अध्ययन कर लिया है। उसके अनुसार हमारी ओर से आप लोगों को यही सन्देश है कि आप लोग अपने श्रौतधर्म पर दृढ विश्वास रखते हुये पूर्ण ईश्वर भक्त बनें। परस्पर के घरेलू झगड़ों को जहाँतक हो सके शीघ्र ही मिटा दो। परमपिता परमात्मा से प्रतिदिन यह प्रार्थना किया करो कि वे पहले की तरह अब भी आपके देश और धर्म की रक्षा के लिये अपनी ओर से किसी महापुरुष को भेजें। समाज का विकार व्यक्तियों के नाश का कारण हो जाया करता है। अतः इस समय जातिविकार का नाश करके आपका कर्तव्य है कि आप लोग नैतिकसुधार की ओर भी यथाशक्ति बढें। तब आप आत्मोन्नति की ओर जा सकते हैं। और इस समय वास्तविक शान्ति या परमपुरुषार्थ पाने का केवल उक्त मार्ग है"। मुनि जी यह कह कर चुप हो गये। लोग जय जयकार करते हुये अपने अपने स्थान को चल दिये। भगवान् वहाँ से उठकर गुरु जी के घर से कुछ खाद्यपदार्थ लेकर अपने उसी जङ्गल में जा प्रविष्ट हुये।

## ( ४ तरङ्ग )

# गुरुशिष्यसंवाद

### चतुर्थाश्रमी और विराट्सेवा

अविनाशी मुनि के सदुपदेशों का जनता पर बहुत प्रभाव पड़ता था। आज तो उनके उपदेश से भगवान् भी प्रभावित हो गये। मुनिके बहुत से शब्द भगवान् के कर्णविवर में अब भी चक्कर लगा रहे थे। दूसरे दिन भगवान् मुनिके उपदेश के समय तो न गये; परन्तु जब अविनाशी मुनि अपना उपदेश समाप्त करके अपने आसन पर जा विराजे तो झट भगवान् भी वहां जा पहुँचे और मुनि के चरणों में प्रणाम करके बैठ गये।

कुछ देर तक वहां भगवान् और मुनि दोनों चुपचाप बैठे रहे। एक दूसरे का पूर्व परिचित न होने के कारण परस्पर कोई वार्तालाप भी न हुआ। भगवान् ने इधर उधर देखा तो कुछ और महात्मा अपने २ आसनों पर शान्त एवं मौन बैठे हुये हैं। इतने में मुनि का एक शिष्य वहाँ आया और गुरु जी के चरणों में प्रणाम करके उनकी सेवा करने लगा। मुनि जी अपने ईश्वरचिन्तन में लगे हुये थे। कोई शब्द तक वहाँ सुनाई न पड़ता था। शिष्य सेवा करता २ गुरु जी से बोला, "महाराज जी; आज आपने अपने उपदेश में चतुर्थाश्रमियों के धर्म और कर्तव्य बतलाए थे। उनमें से मुझे यह बात समझ में नहीं आई कि एक चतुर्थाश्रमी के लिये प्रवृत्ति हितकर कैसे हो सकती है? मुनि जी बोले, "बेटा, चतुर्थाश्रमी और ब्रह्म में कोई अन्तर नहीं रह जाता है। जिस प्रकार ब्रह्म अपने अन्तरजगत् की प्रेरणा से सब कुछ करता हुआ भी निर्लेप है, इसी तरह चतुर्थाश्रमी को भी प्रेरणात्मक कार्य करने में कोई आपत्ति नहीं। चतुर्थाश्रमी के प्रधान कर्तव्यों में विराट्सेवा भी एक कर्तव्य है। दूसरी बात यह है कि चतुर्थाश्रमी की प्रवृत्ति के माने ये नही हैं कि वह फिर अपने समष्टिगत जीवन को किसी एक तङ्ग दायरे में बन्द करले। वह जब अपने आपको यह समझले कि मैं अब सांसारिक वासनाओं पर विजय पा चुका हूँ, उस समय उसका सर्वोत्तम कार्य यही है कि वह विराट् की सेवा में तत्पर हो जाय। स्मरण रहे, संसार के पदार्थ किसी के पतन का कारण नहीं हैं। उनकी आसक्ति ही नरक का मुख्य द्वार है। मानवसमाज का विकार विराट् के नियमों में विघ्नरूप बन बैठता है। उसके दूर करने में अधिकतया चतुर्थाश्रमी ही विराट् का साथ निभा सकते हैं। अतः उक्त प्रकार से चतुर्थाश्रमी विश्व के कल्याण में तत्पर होता हुआ अन्य प्राणियों की भाँति प्रवृत्तिद्वारा अपने मार्ग से विचल नहीं हो सकता"।

शिष्य,—"गुरु जी, यह तो मैं अच्छी तरह समझ गया, परन्तु यह बात समझ में नहीं आती कि जब हम संसार के तमाम झञ्झटों का परित्याग करके इस आश्रम में आए तो फिर उन्हीं सांसारिक झगडों की ओर हमें क्यों ध्यान देना चाहिये? विशेषतः वे लोग, जो कि संसार के पदार्थों को भोगते हैं, राष्ट्र के दुःखों का उपाय भी उन्हें ही करना चाहिये; क्यों कि उस आपत्ति का कारण तो वे ही हैं, न कि चतुर्थाश्रमी?

गुरुजी, " चतुर्थाश्रमियों के मन में ऐसे विचार आने ही नहीं चाहिये। संसारको सन्मार्ग में ले चलना विराट् को प्रसन्न करलेना है। जब हमें संसार के किसी भी पदार्थ की आसक्ति अपनी ओर नहीं झुका सकती तो चाहे हम विश्व के कार्यों में दिन रात भी लीन क्यों न रहें फिर भी हम अपने सत्पथ से गिर नहीं सकते। यह बात ठीक है, विकार का कारण संसारी लोग हैं, उन पर जो आपत्ति, अन्याय या अत्याचार होते हैं उनका कारण भी उनके अपने ही कर्तव्य होते हैं। तुम जानते हो, एक वीमार अपने ही किसी आहार विहार की भूल से वीमार हुआ है। और अब भी वह पथ्यापथ्य को न जानता हुआ मृत्यु के निकट पहुँचने की भूल कर रहा है। ऐसे समय पर वैद्यका कर्तव्य तो यही है कि जहाँतक हो सके किसी उचित पथ्य से उसे उस वीमारी से मुक्त करे। यदि वैद्य भी आपकी तरह यह सोचले कि वह स्वयं अपनी किसी भूल से वीमार पड़ा है। अतः अपनी वीमारी का उसे स्वयं इलाज करना चाहिये। उसकी वीमारी का उत्तरदायित्व उसी पर है न कि मुझ पर, तो भला क्या वह वीमार अपनी स्वयं चिकित्सा कर सकता है? कदापि नहीं। यदि उसे इतना ज्ञान होता तो वह वीमार ही क्यों पड़ता। उक्त उदाहरण से आप अच्छी तरह समझ गये होंगे कि मानवसमाज अपना पतन कभी पसन्द नहीं करता; परन्तु कुछ ऐसी भूलों से, जिन्हें वह पहचान भी नहीं सकता, वह पतित हो जाता है। वास्तव में चतुर्थाश्रमी महात्मा विश्व की रुग्णावस्था में इसको पथ्यापथ्य का ज्ञान करानेवाले एवं ईश्वर की ओर से नियत किये अनुभवी और दूरदर्शी चतुर वैद्य हैं।

विराट् की सेवा से जहां हम विश्व का कल्याण करते हैं; वहां पर कुछ हमें भी लाभ पहुँचता है। वह यह कि विराट् की विकृति से चतुर्थाश्रमियों में भी विकार का आ जाना स्वाभाविक है। विराट् की अच्छी या बुरी क्रियाएँ विराट् के प्रत्येक अंश पर अपना असर किये विना नहीं रह सकतीं। हम भी तो विराट् की सीमा के अन्तर्गत ही हैं। अतः यदि हम अपना कल्याण चाहते हैं तो हमारे लिये हित-कर यही है कि विराट की सञ्चालन क्रिया में जो विघ्न आपड़े हैं हम अपने प्रेरणा-त्मक कार्य से उन्हें दूर करने का यत्न करें। यह हो सकता है कि एक चतुर्थाश्रमी संसार के किसी भी कार्य में क्रियात्मक भाग न ले। परन्तु प्रेरणात्मक भाग से ही हम विश्व की बाधाओं को दूर कर सकते हैं। आजकल के चतुर्थाश्रमी महात्मा अपने लक्ष्य में इतने सफल नहीं हैं जितने वे पूर्वकाल में हुआ करते थे। इसका कारण यही है कि वे अपने सुधार के साथ २ विश्व के सुधार की ओर भी कम ध्यान न देते थे। विश्वके निर्मल वायुमण्डल में वे शीघ्र ही कृतकार्य हो जाते थे। विशेषतः श्रौत-चतुर्थाश्रमी आरम्भ से आज तक अपने आत्मोद्धार के साथ २ विराट् के उपासक होते आए हैं। उदासीनमहामुनि नारद के जीवन में तो ये बातें साफ लिखी मिलती हैं कि वे विश्व की नस नस से परिचित थे। जब कभी विराट् के किसी भाग में कुछ विकृति आने लगती थी तो उन्हें अपनी समाधि से उठना ही पड़ता था। पुराणों में ऐसी बहुत सी कथाएँ मिलती हैं। हमारी इस श्रौतसम्प्रदाय में तो सनकादिक और नारदादिकों का वही पुरातन आदर्श आजतक चला आता है। आप उस दिन हमारे साथ न थे? बनारस के विद्वन्मण्डल में हमने जब 'श्रौत

चतुर्थाश्रमियों की विराट्सेवा" पर पर्य्याप्त प्रकाश डाला था। हमें भी अपने पूर्वजों के आदर्श 'वसुधैव कुटुम्बकम्'का अनुसरण करना चाहिये'। यह कहकर मुनि जी चुप हो गये और शिष्य भी प्रणामकरके अपने आसन पर चला गया। अब फिर भगवान् और मुनि जी अकेले रह गये। समय पर्य्याप्त हो चुका था। भगवान् ने भी वहाँ से चलने का इरादा किया। अतः मुनि जी को प्रणाम करके भगवान् आज गुरु जी के घर की ओर न जाकर सीधे जङ्गल में अपनी गुहा की ओर चल दिये। इस गुहा में भगवान् की यह अन्तिम रात्रि थी।

### वास्तविक शान्ति की प्राप्ति का रहस्य

दूसरे दिन प्रातः स्नान ध्यान करके भगवान् कुछ फलफूल लेकर मुनि जी की सेवा में उपस्थित हुए और प्रणाम करके बैठ गये। गत दो दिनों की अपेक्षा आज मुनि जी अधिक प्रसन्न थे। मुनिजी हँस कर बोले, " बेटा प्रसन्न हो,

भगवान्,—" आपकी दया है।"

मुनिजी,—" बेटा आप काश्मीर के रहनेवाले हैं!"

भगवान्,—" जी नहीं! मेरा जन्मस्थान तो लाहौर के नजदीक है। परिचयार्थ आप मुझे स्थानीय संस्कृतमहाविद्यालय का एक छात्र समझें।"

मुनि जी—" बेटा! आपने कुछ शास्त्राध्ययन भी किया है।"

भगवान्—" आप जैसे महापुरुषों के आशीर्वाद से और गुरु जी की कृपा से कुछ किया ही है।"

मुनिजी—" आप रात्रि को भी आए थे न?"

भगवान्—" जी हां।"

कुछ देर चुप रहने के बाद भगवान् मुनि जी से बोले— " महामुने यदि आज्ञा हो तो मैं एक दो बातें आप से पूछकर अपने मन का सन्देह दूर कर सकता हूँ?

मुनि जी–बेटा, आप बड़े चाव से पूछ सकते हैं।

भगवान्– महाराजजी, वास्तविक शान्ति की प्राप्ति का उपाय क्या है? कोई ऐसा सरल मार्ग बताने की कृपा करें जिस में सर्व साधारण लोग भी भाग ले सकें।

मुनिजी—बेटा! शान्ति प्राप्तकरने के शास्त्रविहित मार्ग ये ही हैं-सत्-शास्त्रों का स्वाध्याय, महापुरुषों की सत्सङ्गति और योगशास्त्र के नियमानुसार संयमी रहते हुये योग की क्रियाओंद्वारा धीरे २ आगे बढते २ समाधि पर अपना अधिकार कर लेना।

भगवान्—मुनिराज जी! आप जैसे महात्माओं की कृपा से और विद्वानों की दया से मैंने सत्-शास्त्रों का स्वाध्याय यथाशक्ति किया है। ईश्वर की अपार दया से मैंने योगशास्त्र के नियमानुसार धीरे २ समाधिपर भी अपना अधिकार कुछ करही लिया है। यथासमय मैं दयालु महापुरुषों का सत्सङ्ग भी करता ही रहता हूँ। परन्तु मुझे वास्तविक शान्ति का लाभ न हुआ। संभव है, किसी पूर्ण गुरु के विना मैं उनके उपचारों को ठीक रूप में न ला सका हूँ। आपके दर्शन से ही मेरे चित्त में उस शान्ति की झलक पड़ने लगी है। मुझे पूर्ण विश्वास है, यह भिक्षुक आपके द्वार से खाली न जायगा"।

यह सुन कर मुनि समाहित हो गये और बहुत देरतक कुछ न बोले। भगवान्

भी चुपचाप बैठे मुनि जी की ओर देखते रहे। अन्त में मुनिजी खिलखिलाकर हँस पड़े और बोले,–धन्य हो प्रभो ! भक्तों के ठगने का यह आपने अच्छा मार्ग निकाला है। आप तो साक्षात् शिवस्वरूप हैं। जिस शान्ति की प्राप्ति का उपाय आप मुझ से पूछते हैं वह तो आपके चरणों की दासी है। प्रभो ! यह प्रतारणा अच्छी नहीं। मुझे जबतक आपके वास्तविक स्वरूप का पता न चला तबतक मैं आपसे एक साधारण मनुष्य की भाँति बातें करता रहा। अब आगे को आप को खरी २ बातें सुनाए बिना न रहूँगा। कृपालो, देवदेवेश, आपही समस्त अध्यात्मविद्या के जन्मदाता हैं। आप सकल चराचर की प्रत्येक क्रिया से परिचित हैं। भगवन् ! आप सबकुछ जानते हुये भी जो मुझ से पूछ रहे हैं यह आप का मर्य्यादापालन का उपाय बहुत ही प्रशंसनीय है। अतएव उसी शिष्टाचार के लिहाज से यहां मैं कुछ आपसे कहता हूँ। आप जिस लक्ष्यपूर्ति के लिये यहाँ आए हैं, जबतक आप उधर प्रवृत्त नहीं हो जाते तबतक आपका उस वास्तविक शान्ति का पा लेना कठिन है। दयालो ! आप यदि मेरे ही मुख से कहाना चाहते हैं तो मैं कह ही देता हूँ–आप को विदित ही है इस समय जनता के मानसिक भावों में विकृति आ चुकी है। भविष्य में इसका परिणाम बहुत बुरा होगा। आपके दर्शनों से मेरा हार्दिक दुःख जाता रहा। मुझे विश्वास है, जिस महान् कार्य की पूर्ति के लिये सदियों से उदासीन महात्मा निरन्तर परिश्रम करते आ रहे हैं; और जिस महान् कार्य के लिये घोर परिश्रम करने के कारण मैं भी वृद्ध हो गया हूँ; उसकी पूर्ति आपके हाथों से होती हुई मुझे दिखाई पड़ रही है।" यह कह कर मुनि जी भगवान् की ओर देख कर हँसने लगे।

## भगवान् का चतुर्थाश्रमप्रवेश

### दीक्षा के समय अविनाशीमुनि का उपदेश

यह आषाढ पूर्णिमा का दिन था, उसी दिन भगवान् ने अविनाशीमुनि से उदासीन श्रौत चतुर्थाश्रम की दीक्षा ले ली। गुरूपदेश दे देने के अनन्तर मुनि ने जो भगवान् को उपदेश दिया वह अत्यन्त महत्त्व पूर्ण था, "मुनि जी बोले, "बेटा ! यह जो कुछ हो रहा है, सब आपकी माया का ही खेल है। इस समय मैं जिस नियम का पालन करता हुआ आपको दीक्षा देकर आपको उपदेश कर रहा हूँ, वह नियम भी आपका ही बनाया हुआ है। मुझे पता है, मैंने जो कुछ कहना है, उसे आप भी पूर्णतया जानते हैं; परन्तु गुरुशिष्यसम्बन्ध से जो कुछ मुझे कहना चाहिये उसे मैं कहही डालता हूँ, 'जिस लक्ष्यपूर्ति के लिये श्रौत चतुर्थाश्रमी सदियों से प्रयत्न कर रहे हैं–वह है श्रौतचतुर्थाश्रम का पुनरुद्धार। आप जानते ही हैं, अब श्रौतचतुर्थाश्रम लता कुम्हलाकर सूखना ही चाहती है। यदि 'अब इसे सम्भाला न जायगा तो यह शीघ्र ही सूखकर संसार से लुप्त हो जायगी। मैं अधिक क्या कहूँ, इस समय यदि मैं वृद्ध न हुआ होता तो अवश्य ही आपका इसमें पूर्णतया साथ देता। खैर, आपतो अकेले भी सब कुछ करने में समर्थ हैं। श्रौतचतुर्थाश्रमियों तथा वैदिक सिद्धान्तों पर जो चारों ओर से प्रहार पर प्रहार हो रहे हैं; उनका रोकना भी मुझे एक आवश्यक कार्य दिखलाई देता है। यह भी आपके उक्त कार्य का एक अङ्ग ही

है। इसकी सफलता के लिये प्रथम यह आवश्यक है कि शैववैष्णवादिसम्प्रदाय भेद से हिन्दु-जाति में जो परस्पर वैमनस्य बढ रहा है, उसे पञ्चदेवोपासना के साम्यवाद के प्रचारद्वारा शान्त किया जाय। इससे जाति परस्पर संगठित होकर बलवती हो जायगी। भारत के कई प्रान्तों में तान्त्रिकलोग जनता को घृणित व्यभिचार की ओर प्रवृत्त कर रहे हैं। वे ऊपर से अपने आपको वेदानुयायी बताते हैं। इससे शुद्ध श्रौतसिद्धान्तों का नाम बदनाम हो रहा है, और देशके भविष्य का मलिन होने का भारी भय है। उक्त दोनों समस्याओं का सम्बन्ध है अपने घर के लोगों से। इनके ठीक होते ही जाति में नवजीवन का सञ्चार हो जायगा और इन दोनों के ठीक हो जाने पर श्रौतचतुर्थाश्रम की उन्नति का मार्ग भी साफ हो जायगा। जाति का संगठन होने से देश की नैतिकस्थिति कुछ बल पकड़ सकती है। इससे आप विदेशी शासन की जड़ें खोखली करके भारत में प्रतिदिन बढ रहे इस्लाम के प्रचार को भी रोक सकते हैं। इस समय तक रामकृष्ण के लाखों वंशज इस्लामी पीरों की झूठी सिद्धियों के शिकार होकर धर्म से पतित हो गये और वे हिन्दु-जाति की गोद को रिक्त कर चुके हैं। मैं अधिक क्या कहूँ! आप स्वयं जानते हैं, यदि उक्त कार्य्य के अधूरा रहने का सन्देह मेरे मन से दूर न होता तो यह सत्य समझो, परलोक में भी मेरी आत्मा को शान्ति मिलना कठिन हो जाता।" इसके बाद दीक्षा का शेषकार्य समाप्त किया गया। जो जो कार्य आवश्यक थे वे भी विधिपूर्वक समाप्त हुये। आज अविनाशी मुनि के आल्हाद की सीमा न थी। मानो विश्वामित्र को भगवान् राम मिल गये। कुछ दिन गुरुचरणों में रहकर भगवान् ने गुरु जी से आवश्यक बातें सब सीख लीं। अविनाशी मुनि के अन्य शिष्य और यात्रार्थ साथ आए हुये महात्मा भी भगवान् के व्यवहार पर मुग्ध हो रहे थे।

अब भगवान् ने वहाँ से चलने का इरादा कर लिया। मण्डली के अन्य साधु महात्मा भगवान् के गमन को सुनते ही खिन्न होने लगे। भगवान् का भी उनसे लोकोत्तर भ्रातृस्नेह था; परन्तु भगवान् अपने कार्यक्रम के अनुसार वहाँ से चल देने के लिये विवश थे। अतः वे गुरु जी से आज्ञा लेकर वहाँ से भारतभ्रमण के लिये निकल पड़े।

(५ तरङ्ग)

# भगवान् की भारतयात्रा

## भक्त धनराय को भगवान् कृष्ण के दर्शन

भगवान् ने भारतभ्रमण का प्रथम कार्यक्रम ऐसा बनाया जो लगभग ११ वर्ष में पूरा हो सके। नैपाल, तिब्बत, भूटान-प्रभृति पर्वतीय प्रदेशों में ही घूमते घूमते उनके ५ वर्ष बीत गये। छठे वर्ष गङ्गोत्तरी, यमुनोत्तरी, केदार, बद्रीनारायण होते हुये वे हरिद्वार आ निकले। हरिद्वार से दिल्ली होकर सं. १५८१ के कार्तिक शुक्ल द्वितीया को उन्होंने श्रीमथुरा जी में यमुनास्नान किया। तदनु भगवान् कृष्ण के क्रीडास्थल वृन्दावन, गोवर्द्धन, गोकुल बरसाना आदि स्थानों की यात्रा की। यहाँ पर आप भगवान् कृष्ण के प्रेम में मस्त होकर एक दो महीने इधर उधर घूमते रहे। इस यात्रा में तीर्थों के दर्शनों के इलावा आप देशकी दशा का भी स्वाध्याय करते जाते

थे। भगवान् विचरते विचरते माघ सङ्क्रान्ति के दिन इसी प्रान्त के तप्त ग्राम में जा पहुँचे। वहाँ पर गाँव से कुछ दूर बाहर एक कृष्णमन्दिर था। भगवान् ने वहाँ पर ही अपना आसन जमादिया। भगवान् कृष्ण के प्रेम की तरङ्गें तो प्रथम ही आपके मनसे उठती रहतीं थीं। इस मन्दिर में कृष्ण की मूर्ति देख कर आप वहाँ पर ही बैठ गये और गीता का पाठ आरम्भ कर दिया। गाँव के बालक प्रायः इधर ही गौएँ चराने आया करते थे। वे आते जाते भगवान् कृष्ण के दर्शनार्थ इस मन्दिर में जरा ठहर जाया करते थे। आज और बालक तो पीछे रह गये, उनमें से एक बालक मन्दिर में भगवान् के दर्शनार्थ आया। वह मन्दिर में एक महात्मा को बैठे देखकर मन ही मन प्रसन्न होने लगा। भगवान् कृष्ण को प्रणाम कर के उसने महात्मा के चरणों में प्रणाम किया और पास ही पीछे हटकर चुपचाप बैठ गया। भगवान् अपना गीता का पाठ करते रहे। बालक भी बड़े चाव से पाठ सुनता रहा और जबतक पाठ समाप्त न हुआ तबतक वहाँ से उठकर न गया। भगवान् ने पाठ समाप्त किया और इतने छोटे बालक का गीतापाठ में इतना प्रेम देख कर भगवान् बोले, "वत्स, तुम्हारा क्या नाम है? तू किस जाति का बालक है? इससमय तेरी उमर कितनी?

बालक, हाथ जोड़कर बोला, "महात्माजी महाराज! मेरा नाम धनराय है परन्तु घरके बड़े लोग मुझे धन्ना कहकर बुलाते हैं। मैं जाट जातिका बालक हूँ। मैंने अपने बड़ों से सुना है कि मेरा जन्म १५७१ वि० में माघशुक्ला पञ्चमी को हुआ था। इस समय मेरी उमर कितनी है, यह आप स्वयं अनुमान लगा लें" भगवान् ने कहा, "हां! अब तेरी उमर १० साल की है"। बालकने पूछा, "महाराज! आप यह तो बतायें अब आप किस पुस्तक का पाठ कर रहे थे?" भगवान् ने कहा—"ओ धनराय! तू जाट्ट (यादव) जाति में जन्म लेकर यह भी नहीं जानता कि यह कौन पुस्तक है। यह तो तेरे ही वंश के जगत्प्रसिद्ध भगवान् कृष्णचन्द्र की गीता है।" भक्त धनराय ने फिर हाथ जोड़कर पूछा महाराज! आपका शुभनाम क्या है? यह प्रश्न सुनकर भगवान् तो मुसकुराने लग गये और आपके पास ही बैठे हुये आपके शिष्य *कमलदासमुनि ने गुरु का नाम लेना भी उचित न समझा और बालक के प्रश्न का उत्तर देना भी आवश्यक था। अतएव उसने बालक को भगवान् का नाम त्रिलोचन+ बताया। वहाँ कुछ देर ठहर कर भगवान् तो आगे को चल दिये; परन्तु धन्ने के मन में यह खटक गई कि महात्मा लोग सदा सत्य बोला करते हैं तो मैं हूँ भगवान् कृष्ण का वंशधर। अतः भगवान् कृष्ण को मुझ पर प्रसन्न होकर अवश्य दर्शन देने चाहिये। क्योंकि महात्माजी ने बताया था कि यादव शब्द से ही जाट शब्द बना है। अतः धन्ने ने प्रण किया कि यावत् भगवान् स्वयं आकर

* यह भगवान् का बालसखा और अनन्य भक्त था। विद्याभ्यासार्थ पक्खोके ग्राम से काश्मीर को भगवान् के चले जाने पर यह उन के पीछे वहां पहुँचा। काश्मीर से धर्मप्रचारार्थ, देशयात्रा के आरम्भसमय अधिक प्रार्थना करने पर इसे भगवान्‌ने शिष्य बना लिया। फिर तीर्थयात्रा समय यह भगवान् के साथ ही रहा।

\+ त्रिलोचन कथनसे श्रीचन्द्रमौलि समझा जाता है क्यों कि उक्त दोनों नाम शिवके हैं और भगवान् शिवस्वरूप ही थे।

मुझे भोजन करने की आज्ञा न दें तावत् मैं भोजन तो दूर रहा जलपान भी न करूँगा। अब धन्ना लगा मीठी आवाज से भगवान् कृष्ण की स्तुति करने-

अब दीजो दर्श गिरिधारी।
अब दीजो................।
दीनदयालु, दामोदर गोविन्द, सगलभक्त हितकारी,
गोकुल तारी सकल गोपिका तारी कुब्जानारी।
दुष्ट सभा में, पकड़ द्रौपदी नग्न करें अत्याचारी,
दीन अनाथ पाण्डव पत्नी रो रो कहे बेचारी –
अब मेरा नही कोई रक्षक–भ्रात, पिता महतारी।
तत्क्षण अनन्तवसन प्रभु दीने–उसकी पैज सवारी,
जन धन्ने को दर्श दिखावो पकड़ी ओट तुम्हारी।
अब दीजो दर्श गिरिधारी..............................।

लड़के गउएँ चराकर घर चले गये और धनराय वहीं भगवान् के मन्दिर में बैठा रहा। घरवालों ने अन्य लड़कों से पूछा कि धन्ना कहाँ है तो उत्तर मिला कि वह तो मन्दिर में आँखें वन्द किये बैठा है। भोजन का समय हो चुका था। माता भोजन लेकर वहीं पहुँची। वहुत देर तक माता समझाती रही परन्तु धनराय अपने हठपर डटा रहा। अन्त में भोजन वहीं रखकर माता घर को लौट आई। भगवान् के दर्शन किये विना मैं भोजन न करूँगा धन्ने की यह प्रतिज्ञा अटल रही। माता के ममताभरे शब्द उसे अपने हठसे विचलित न करसके। धन्ने की भूख प्रतिक्षण बढती ही जाती थी। उसने अपने मनमें यह निर्णय करलिया था कि यदि भगवान् ने दर्शन न दिये तो आगमें जल कर मर जाऊँगा। अन्त को यही नौवत आ पहुँची। धनपतराय जी आसन से उठ खड़े हुये और लकड़ियाँ इकट्ठी करने लगे। महात्मा त्रिलोचन जी की धूणी में अभी कुछ आग थी, उसे वह लाकर चिता जलाने लगा। जव चिता की आग धक् २ जलने लगी तो धनपतराय जी उसमें कूदने लगे। उसी समय एक आकस्मिक झञ्झावात के प्रवल झकोरे से वह जल रही चिता न जाने किधर लुप्तप्रायः हो गई। इस से धनपतराय और भी कुपित हो गये। अब उसे और तो कुछ न सूझा; उसने अपनी कटार से ही अपना अन्त कर देना चाहा। ज्यों ही धनपतराय जी अपनी तीखी कटार को अपने पेटकी ओर सीधी करने लगे त्योंही भक्तवत्सल भगवान् ने स्वयं आकर उसका हाथ पकड़ लिया। धन्ने ने कटार फेंक कर प्रभु के चरण पकड़ लिये। भगवान् ने भक्त को उठाकर छाती से लगालिया। धन्ने की भूख जाती रही। भगवान् ने धनपतराय+ से भोजन कर लेने को कहा। धन्ने ने प्रथम भगवान् को भोग लगाया, तदनु प्रसाद समझकर पीछे से वह भोजन खालिया।

+धनपतराय का पुत्र ज्ञानराय हुआ, यह पिताके समान पूर्ण भगवद्भक्त और साधुसेवी था। अतः इस के पास भगवान् श्रीचन्द्र के शिष्य उदासीनमुनियों का आना जाना बना ही रहता था, उन मुनियों

## काशी में सोमनाथ त्रिपाठी को भगवान् के दर्शन

अब पाठक भगवान् की यात्रा की ओर आ जायँ। भगवान् तप्त ग्राम से चलकर आगरा इटावा होते हुये अयोध्या पहुँचे। भगवान् राम के जन्मस्थान का दर्शन करके आप बड़े प्रसन्न हुये! यहाँ से आप प्रयाग गये। १५८२ वि० में शिवरात्री को आप काशी पहुँचे। इधर उधर के पवित्र स्थानों के देखने के बाद भगवान् विश्वनाथ के मन्दिर में पहुँचे। वहाँ पर तब पुजारी लोग भोग लगा रहे थे। वहाँ के नियमानुसार भोग लगते समय सिवाय पुजारी के मन्दिर में कोई नहीं जा सकता। भगवान् जब मन्दिर में जाने लगे तो पुजारियों ने उन्हें रोक दिया। वहाँ से कुछ दूर पीछे हटकर भगवान् एक ऊँचे स्थान पर बैठ गये और ऊँचे स्वर से ओम् ३ सोऽहम् का जाप करने लग गये। पुजारी भोग की सामग्री अन्दर रख आए और थोड़ी देर बाद उन्होंने देखा तो सामग्री से भरे हुये थाल सब गुम हो गये। इस से मन्दिर के पुजारियों के आश्चर्य का ठिकाना न था। दूसरी बार फिर भोग की सामग्री लाई गई और फिर वैसे ही गुम हो गई। इतने में एक पुजारी को स्मरण आया कि हमने जो उस महात्मा को अन्दर जाने से रोका था, यह सब कुछ उसी की

---

के उस जगह वेदमहत्व के सम्बन्ध में प्रायः मनोहर उपदेश हुआ करते थे। क्यों कि उनके गुरु परम्परागत वेदभक्ति के विचार थे। उनके महत्त्वपूर्ण उपदेशों से प्रभावित होकर ज्ञानराय ने तप्त गाम में एक अति सुन्दर विशाल वेदमन्दिर बनवाया। इसी ज्ञानरायने जाटजाति में देश और जातिका प्रेम कूट कूटकर भरदिया था। इसी के उपदेश का फल था कि जाटजाति में चौधरी गोकुलचन्द्र जैसे वीरपुरुष हुये। गोकुलचन्द्र ने जाटजाति को संगठित करके एक महती शक्ति बना डाली थी। उस जाटशक्ति से औरङ्गजेब भी भय मानता था। उदयपुर के राना राजसिंह और शिवा जी मरहट्टा तो देहली से दूर रहते थे अतएव औरङ्गजेब को देहली पर उनके आक्रमण का इतना भय न था, जितना कि गोकलचन्द्र चौधरी का था। क्यों कि यह तो देहली की जड़ों में ही अपनी संगठित शक्ति से हर समय तय्यार रहता था। औरङ्गजेब इसके आक्रमण के भय से अधिक घबराता था। अतएव उसुने गोकुलचन्द चौधरी के पास सन्धिपत्र भेजा। गोकुलने कहा, "मैं तबतक किसी यवनराजा से सन्धि नहीं कर सकता जबतक मुझे किसी तरह यह विश्वास न दिला दिया जाय कि भारत के किसी भी भाग में हिन्दुओं पर यवनों के मनमानें अत्याचार न होंगे"। औरङ्गजेब को इसकी ओर से निरन्तर भय बना ही रहता था। अतएव जाटशक्ति का दमन करने के लिये उस की सेना इस से कई बार लड़ी। शाही सेना को इसके आगे मुँह की खाकर लौटना पड़ता था। गोकुल की शक्ति को प्रतिदिन बढते देख कर औरङ्गजेब की छातीपर सांप लेटता था। अतः लड़ाई के द्वारा उसे हाथ में आते न देखकर छल के प्रयोग से उसे पकड़ लेने का प्रबन्ध किया गया। हसनअलि एक बड़ा धोखेबाज मनुष्य था। इसने गोकलचन्द्र को अपने फँदे में फँसा लिया। गोकलचन्द्र पकड लिया गया और आगरे में ले जाकर उसका बन्द बन्द काट दिया गया। सम्भव है उसी समय विधर्म्मियों ने इस्लामी धार्मिक उतेजना से वह वेदमन्दिर गिरा दिया हो जिसे ज्ञानरायने बनवाया था। इसीलिये उसका अब कोई चिन्ह दिखाइ नहीं पड़ता। यह घटना १६६६ ई० (१७२३ वि०) की है। इसकी इस तरह मृत्यु की घटना सुनकर जाटजाति में बड़ा जोश फैल गया। भजासिंह जाट के पुत्र राजाराम ने भी जाटों की शक्ति को खूब संगठित किया। इसी का छोटा भाई चुड़ामणि बड़ा बुद्धिमान् था। भरतपुर के राज्य का संस्थापक यही था।

अवज्ञा का फल है। अब तो वे लगे भगवान् को ढूंढने। भगवान् मन्दिर के नज-दीक ही बैठ रहे थे। जब पुजारी बाहर आए तो क्या देखते हैं कि भोगकी सामग्री के थाल भगवान् के आगे पड़े हैं। अब तो पुजारी लोग भगवान् के चरणों में लेटने लग गये और भगवान् से बारम्बार क्षमा प्रार्थना करने लगे। भगवान् वहां से उठ कर अस्सीघाट की ओर चल दिये। यह घटना सारे नगर में फैल गई। सोमनाथ त्रिपाठी पहिले से ही भगवान् की प्रतीक्षा में बैठा था। उक्त घटना सुनकर वह समझ गया कि वे ही काश्मीरवाले भगवान् श्रीचन्द्रमौलि होंगे। भगवान् के अन्वे-षण में वह घर से तत्क्षण निकलपड़ा। उस समय उसका मानसमयूर आनन्द से नाच रहा था। उसकी चिरकी अभिलाषा गुरुदेव के दर्शन से पूरी होने को थी। वह पूछता पूछता वहीं जा पहुँचा जहां पर भगवान् बैठे हुये थे। दूर से दौड़ कर उसने भगवान् के चरण पकड़ लिये। भगवान् ने अपने श्रद्धालु भक्त को उठाकर गले लगा लिया। कुशल पूछने के अनन्तर प्रेममय वार्तालाप आरम्भ हुआ। सोमनाथ त्रिपाठी ने वहाँ की विद्वन्मण्डली में भगवान् के आगमन का समाचार पहिले से ही दे रक्खा था, अतएव वहां के विद्वान् भी भगवान् के दर्शनों के लिये उत्कण्ठित थे। अब जब सोमनाथ त्रिपाठी के द्वारा उन्हें भगवान् के आगमन का पता चला तो वे भगवान् के दर्शनार्थ प्रतिदिन आने लगे। और भी बहुत से प्रेमी भक्त भग-वान् के दर्शन करके अपने जन्म को सफल करने लगे। भगवान् उनदिनोंमे अधिक मौन रहा करते थे। कभी कभी श्रद्धालु भक्तों के अधिक आग्रह से वे प्रसन्न होकर उपदेशामृत की वर्षा कर देते थे। भगवान् अपने उपदेशों में लोगों को यह सम-झाया करते थे कि विलासमय जीवन की अपेक्षा सादा और त्यागमय जीवन कहीं बढकर है। लोगों को संयमी बनाने के लिये वे अधिक यत्न किया करते थे। परस्पर भ्रातृस्नेह के उपदेशों के इलावा भगवान् यह भी कहा करते थे कि धर्म और जाति की रक्षा में यदि प्राणों की भी बाजी लगानी पड़े तो पीछे मत हटो। भगवान् अपने भक्तों को यह अच्छीतरह समझा देते थे कि राष्ट्र के पतन में धर्म का लोप हो जाया करता है। अतः राष्ट्र के पतन के कारणों को जड़ से उखाड़ देना धर्म की बड़ी भारी सेवा करना है। भगवान् के उपदेश अधिक भगवद्भक्तिमय होते हुये भी धार्मिक, सामाजिक और नैतिक भावों से रिक्त न होते थे। आपके उपपादन की परिपाटी आध्यात्मिक होती थी। भगवान् ने जब काशी छोड़ने की इच्छा की तो सोमनाथ त्रिपाठी ने काश्मीर के जङ्गल की बात याद दिलाई। भगवान् ने उसे स्वीकार कर लिया। यहाँ से भगवान् गया, पटना, राजगृह, आदि मगध-प्रान्तों में घूमते घूमते वैद्यनाथ होकर नवद्वीप चले गये। वहां से बङ्गाल और आसाम की यात्रा के बाद जगदीशपुरी (जगन्नाथ) पहुँचे। सं. १६८४ वि० में चैत्रशुक्ला पञ्चमी के दिन भगवान् ने वहां श्रद्धालु सोमनाथ को उदासीन मतकी दीक्षा देकर सोमदेव नाम रक्खा।

## जगन्नाथपुरी से पञ्जाब

### भक्त सुखदयालु और दौलतखां लोधी को उपदेश

पुरी में भगवान् के दर्शनार्थ जनता आने लगी। भगवान् उसे उपदेशामृत पिलाकर कृतकृत्य कर देते थे। वहाँ पर भक्तवर चैतन्य प्रभु से आपकी भेंट हुई। वहां की

जनता में धार्मिक भावों का खूब प्रचार करके भगवान् वहां से आगे चलना ही चाहते थे, इतने में माता सुलक्षणी जी ने भगवान् का स्मरण किया। अतः अपनी प्रतिज्ञानुसार भगवान् को वहांसे पञ्जाव की ओर आना पड़ा। पुरी में जहां पर वे ठहरे थे वहां पर पीछे से वालहास पद्धति के मङ्गुदास उदासी ने एक स्थान वनवाया जिसे अब मङ्गुमठ कहते हैं।

भगवान् पुरी से चलकर, जनकपुर, हरिहरक्षेत्र, गोरखपुर और नैमिषारण्य में होते हुये पञ्जाव में जालन्धर आ पहुँचे। आपका आगमन सुनते ही भक्त सुखदयालु, क्षत्रिय भगवान् को सुलतानपुर ले गया। सुखदयालु नवाव दौलतखाँ लोधी के पास भगवान् की बड़ी प्रशंसा किया करता था। अतएव नवाव भी भगवान् के दर्शनों का इच्छुक था। जब भगवान् सुलतानपुर पहुँच गये तो नवाव भगवान् के दर्शनार्थ प्रतिदिन आने लगा और उनके अमूल्य उपदेशों से लाभ उठाने लगा। ज्यों ज्यों वह भगवान् की सत्सङ्गति में आता था त्यों त्यों उसकी श्रद्धा भगवान् में बढती ही जाती थी। नवाव भगवान् का पक्का भक्त हो गया। एकदिन दानकी महिमा वर्णन करते समय भगवान् ने एक कञ्जूस की कहानी सुनाई, जो कि बड़ी शिक्षाप्रद है। अतः वह यहाँ सङ्क्षेपतः लिखी जाती है।

एक कृपण ने सारी उमर भूखा रहकर वहुत-सा धन इकट्ठा किया। धनसङ्ग्रह करने में ऐसा कोई पाप न था जिसे उसने न किया हो। वृद्धावस्था में जब मृत्यु का भय उसे दिखाई पड़ा तो लगा सोचने,-हाय मैंने क्या किया। जिस सम्पत्ति के बढाने में और जिसकी रक्षा में मैं दिनरात परिश्रम करता रहा और जिसकी रक्षार्थ मैंने अपने आप को बलिदान कर दिया वह अब मेरी मृत्यु के बाद सारी की सारी यहाँ ही रह जायगी।

अब वह लगा हाथ मलने; परन्तु अब उसका रोना और चिल्लाना व्यर्थ था। धन की चिन्ता में ही उसके आयु के तमाम दिन बीत चुके थे। मृत्यु अपना तीखा खड्ग लिये उसके पीछे पीछे घूमती थी। कञ्जूस के मन में अब तरह तरह के विचार उठने लगे। कभी वह सोचता था कि देवताओं को कुछ रिश्वत दे दी जाय जिस से वे प्रसन्न हो कर मुझे मौत से बचा दें। दुर्भाग्य से ऐसा न हो सका। अन्त में उसने लक्ष्मीदेवी से प्रार्थना करनी आरम्भ की, " हे विश्वविजयिनि! आप पर मेरी अटलभक्ति को आप अच्छीतरह जानती हैं। मैं बचपन से लेकर आजतक किसतरह आप की रक्षा करता आया हूँ। आपकी ही पूजा में मेरा आत्मत्याग पराकाष्ठा तक पहुँच गया। कल्याणि! अब मैं मृत्यु के असह्य प्रहारों से आप की सेवा से सदा के लिये पृथक हो रहा हूँ। इस समय मेरी रक्षिका आप ही हैं"। यह कह कर वह ऊँचे स्वर से रोने लगा। लक्ष्मीदेवी ने उसे धिक्कारकर कहा, " मूर्ख, तूने मेरी वास्तविक पूजा नहीं की। यदि ऐसा करता तो अब तेरी सहायता में मैं अवश्यमेव खड़ी होती। तूने मुझे पृथ्वी की सतह के नीचे गाड़ कर मेरे वास्तविक उपयोग को भुला दिया। तेरे उसी कुकर्म का फल है कि अब तू हाथ मल मल कर पछता रहा है। तुझे पता नहीं, मैं उसी पर अधिक प्रसन्न होती हूँ जो मुझे दीन और दुखियों की सेवा में व्यय करता है।" लक्ष्मीदेवी अपना कथन समाप्त करना न पाई

थी कि इतने में यमदूत वहाँ आ पहुँचे और उस कृपण को पकड़ कर धर्मराज के आगे ले चलने के लिये चलपड़े।

यह कथा सुन कर नवाब के मन पर विलक्षण प्रभाव पड़ा। वह तब से लेकर अपनी सारी सम्पत्ति को दीन, दुखियों और गरीबों की सेवा में खर्च करनेलगा। भगवान् के पवित्र उपदेशों से प्रभावित होकर वह विलासता के जीवन को त्यागकर अपना सारा समय प्रभुचिन्तन में विताने लगा।

## करतारपुर में मातापिता के दर्शन और धर्मचन्द्रदीक्षा

भगवान् सुलतानपुर से करतारपुर चले गये। उन्होंने नगर के बाहर आसन लगा दिया। पता चलते ही माता लक्ष्मीचन्द्र × को साथ लेकर वहां आ पहुँची। भगवान् ने उठकर माता को प्रणाम किया और अनुज को आशीर्वाद दिया। देरतक देश देशान्तरों के सम्बन्ध में वार्तालाप होता रहा। माता जी के कई एक प्रश्नों का उत्तर देने के लिये भगवान् ने माताजीको वही शास्त्र-रहस्य सुनाया जिसको कपिल ने माता देवहूति को सुनाया था। इसके श्रवणानन्तर माता का मोह जाता रहा और वह आत्मविद्याके लाभ से कृतकृत्य हो गई। माताजी के अनुरोध से वहाँ पर भगवान् को कई मास ठहरना पड़ा। इन्हीं दिनों में भगवान् का अनुज लक्ष्मीचन्द्र इस लोक का परित्याग कर गया। इनके देवलोकगमन की विचित्र कथा* वेदी वंश में बहुत प्रचलित है।

× १५७५ वि० में इनका विवाह हुआ। १५८० वि० में इनके यहाँ एक पुत्ररत्न उत्पन्न हुआ, जिसका नाम धर्मचन्द्र रक्खा गया।

*भगवान् श्रीचन्द्र जी की अनन्यभक्त, प्रसिद्धइतिहासलेखक वेदीवंशकल्पतरुमञ्जरी, श्रीलक्ष्मीदेवी ने स्वरचित लक्ष्मीविलास में यह कथा इस प्रकार लिखी है—

श्रीलक्ष्मीचन्द्र को आखेट में बहुत अनुराग था। १५८६ वि० वैशाख शुक्ल ३ को जब लक्ष्मीचन्द्र आखेट से वापिस आ रहे थे तो रास्ते में भगवान् मिल गये। लक्ष्मीचन्द्र घोड़े से उतर पड़े और प्रणाम करके उनके पास बैठ गये। उस समय धनुर्बाण उनके हाथ में थे। उसके अनुचर शिकार में वध किये मृगों को लिये जरा कुछ पीछे खड़े थे। अकस्मात् भगवान् की दृष्टि उनकी ओर भी चली गई। भगवान् ने सोचा कि यह सारा प्राणिवध इस धनुर्धारी का कृत्य है! भगवान् ने इसे बहुत बुरा मनाया और कहने लगे, "क्या आपने पिता जी की सत्सङ्गति से यही कुछ सीखा है? अकारण जीवहत्याकरना सत्पुरुषों का काम नहीं। केवल क्षत्रिय राजा को अधिकार है कि वह

(परिचयं चललक्ष्यनिपातने, भयरुषोश्च तदिङ्गितबोधनम्।
श्रमजयात्प्रगुणांच करोत्यसौ, तनुमतोऽनुमतः-सचिवै र्ययौ।)
(रघुवंश सर्ग ९ लो. ४९)

शारीरिक स्फूर्ति, चललक्ष्य के वेध में सिद्धहस्तता, तथा प्राणियों के भय और क्रोध की सूचक चेष्टाओं का परिज्ञान प्राप्त करने के लिये आखेट करे। राजा को आखेट से अधिक लाभ होता है। शास्त्रों में भी उसका यह कर्म धर्म-रक्षा का अङ्ग होने से अधर्म नहीं कहा। शास्त्रसम्मत न होने पर भी आप अकारण प्राणि वध करते हो, अतः इस हत्या के पाप का कटु फल आप को अवश्य भोगना होगा।"

भगवान ने श्रावण मास की अमावस्या के दिन वेदिकुलकेतु श्रीधर्मचन्द्र जी को उदासीन [1]ऋषि की दीक्षा दी। इसी वर्ष ३२ वर्ष के बाद भगवान की पिता जी से भेंट हुई*। भगवान् तब तीन वर्ष के ही थे जब गुरु नानकदेव साधु बनकर देशाटन को चले गये थे। १५५४ वि० से ले कर १५८६ तक पितापुत्रका कभी मेल

यह सुनते ही लक्ष्मीचन्द्र जी ने भगवान् से कहा, "भगवन्! मैं इन पापों का बदला चुकाने के लिये अभी जाता हूँ-" यह कह कर वह अपनी धर्मपत्नी और पुत्र धर्मचन्द्र को साथ लेकर अश्वारूढ हो गया और आकाशमार्ग से ऊपर को चल दिया। भगवान् ने देखा कि यह तो अनर्थ हो गया और पीछे वेदीवंश के बढाने वाला कोई नहीं। एतदर्थ भगवान् ने अपनी भुजा पाञ्च योजन लम्बी बढाई और अपने पितृवंश रक्षक धर्मचन्द्र को घोड़े से उतार लिया। इस प्रकार भगवान् के अनुग्रह से वेदीवंश की रक्षा हुई।

कृतज्ञता प्रकाशनार्थ वेदीवंश में आजतक भी यह प्रथा प्रचलित है कि विवाह से पूर्व वे अपने कुमारों को भगवान् श्रीचन्द्र के वेश से भूषित करते हैं। शरीर में अखण्ड विभूति रमाते हैं और पाओं के लिये खड़ाऊँ तथा ओढने के लिये मृगशाला देते हैं। बालक त्याग का पूरा पूरा अभिनय करता है। कुछ देर के लिये परिवार में आनन्द की जगह शोक छा जाता है। लड़का बाहर जाने के लिये यत्न करता है। घरवाले घरके सारे द्वार बन्द कर देते हैं। यदि कोई बालक अपनी निपुणता से घर से बाहर चला भी जाय तो वह फिर गृहस्थाश्रम में प्रवे नहीं कर सकता। वेदी भगवान् श्रीचन्द्र को अपना गुरु मानते हैं।

नवीन सिक्खधर्म के प्रचार से पूर्व गुरु श्रद्धालु जनता भी श्रीनानकदेवजी के वंशधर वेदियों को गुरु माना करती थी। सोढी कुलभूषण श्रीरामदास जी आदिक ५०० रुपया और एक घोड़ा वेदियों के पूर्वज धर्मचन्द्रादि कों की सेवा में भेंट भेजते थे। सोढीवंशमणि श्रीगोविन्दसिंह जी ने वेदी साहिबजादों (गुरुकुमारों) के स्वांगधारी को भी अभ्युत्थानादि से सम्मानित किया था। कहाँ इस वंशका वह गौरव और कहाँ आजकल की शोचनीय एवं दयनीय दशा। आज वही वेदीवंश अपने वास्तविक स्वरूप को भूल कर कुलाचार से विपरीत दीक्षा से दीक्षित होकर अपने पुरातन गौरव को धूलि में मिला रहा है। यदि यह वंश अपने उस गौरव को फिर पाना चाहता है तो इसे उचित यही है कि यह अपने कुलरक्षक, वंशवृद्ध, गुरुदेव श्रीचन्द्र भगवान् के चरणों का सेवक बना रहे।

१ मुनिदीक्षा से ऋषिदीक्षा में यह भेद है कि ऋषिशिष्य मुनिकी भाँति गृहत्याग, कषायाम्बरधारणादि नहीं करता। उसे केवल अधिकारी जानकर मुनिके समान सप्रणवद्व्यक्षर अद्वैत मन्त्र का उपदेश किया जाता है। वह ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ इन तीनों आश्रमों में रह सकता है। उसके जीवन में संयम के उत्कर्ष का होना आवश्यक है। महाराजा पृथु सनत्कुमार के ऋषिकोटि के शिष्य थे।

* यहां पर भगवान् के पिता श्रीनानकदेवजी का कुछ वृत्त सुनाना आवश्यक दिखाई देता है। क्योंकि यह आगेकी कई एक बातें समझने में सहायक होगा। श्रीनानकदेव जी १५७२ वि० में देशान्तरों के भ्रमण से वापिस गाँव पक्खोके आए। आप गाँव से बाहर ही आसन लगा कर बैठ गये। पता चलने पर आपके सम्बन्धी आप से मिलने आए। आपकी सास चन्द्रावती और श्वसुर मूलचन्द ने आपको बहुत उपालम्भ दिये। आप सब कुछ चुप बैठे सुनते रहे।

नहीं हुआ। श्रीनानक जी का श्रीचन्द्र जी में पुत्रभाव आरम्भ से ही न था। क्योंकि वे भलीभांति जानते थे कि श्रीचन्द्र जी भगवान् शङ्कर के अवतार हैं×। अबतो भगवान् चतुर्थाश्रमी हो चुके थे। अतः उनका पितापुत्र का बाह्य व्यवहार भी जाता रहा। पिता और पुत्र का बाह्य व्यवहार दो चतुर्थाश्रमी मुनियों के व्यवहार में बदल गया। इसका विस्तृतवर्णन अन्यत्र किया जायगा।

'श्रीचन्द्रप्रकाश' में श्रीलक्ष्मीदेवी यह भी लिखती हैं कि भगवान् के त्यागादि सद्गुण उनके पिता के त्यागादिकों से कहीं बढ चढ कर थे। अतएव लोगों की श्रद्धा गुरुनानक जी की अपेक्षा जगद्गुरु श्रीचन्द्र महाराज में अधिक थी। पिता के लिये इससे अधिक आल्हाद का कारण और क्या हो सकता है कि पुत्र पिता से अधिक प्रतापी और यशस्वी निकल आए। "सर्वतो जयमन्विच्छेत् पुत्रादेकात् पराजयम्" अर्थात् पिता पुत्र से पराजित होने की इच्छा रक्खे। गुरु शिष्य को और पिता पुत्र को अपने से उत्कृष्ट देखना चाहते हैं। वीर पिता वीर पुत्र को और विद्वान् पिता विद्वान् पुत्र को देखकर अति प्रसन्न होता है; ठीक इसीप्रकार त्यागी पुत्ररत्न की प्राप्ति से श्रीनानक जी को अत्यन्त हर्ष हुआ।

---

पक्खोके गाँववासी अजीतारँधावा, एक जाट साधुभक्त था। उसको मूलचन्द के कटुवाक्य सुनकर बहुत दुःख हुआ। उसने बहुत से जाटों को साथ लेकर एक क्षत्रिय जाति के कर्मचारी के साहाय्य द्वारा लाहौर के सूबे की आज्ञा प्राप्तकरके एक नया ग्राम बसाया, जिसका नाम करतारपुर रक्खा। भक्तलोगों की प्रार्थना से श्रीनानकदेव जी वहां रहने लगे। उनका सारा परिवार भी वहां बुलालिया गया और उसका भरण पोषण गाँव की आयसे होने लगा। नानकदेवजी गांव से बाहर एक पर्णकुटिया में रहते थे। श्रीलक्ष्मीचन्द उन्हें भोजनादि आवश्यक सामग्री वहाँ पर दे आता था। साधुकी यह स्थिति कुटीचक कहलाती है। श्रीनानकदेव जी ने किसी नये मत की स्थापना नहीं की। वे त्यागी महात्मा थे। उनके पास कोई सम्पत्ति न थी। उनके सेवकद्वारा बसाया गया गाँव-करतारपुर उनके जीवनकाल में ही उनके वंशजों के हाथ आगया था। अतएव उन्हों ने अपना कोई उत्तराधिकारी नियुक्त नहीं किया। हां, अपने आपको उनके उत्तराधिकारी घोषित करनेवालों ने गृहस्थ होने के कारण स्वार्थवशात् उनके पवित्र जीवन को आरूढ-पतन के आरोप से कलङ्कित किया है। श्रीनानकदेव जी के वैयक्तिक प्रभाव से लाभ उठानेवाले अगणित हुए, जिनके विषय में विशेष विचार किसी निबन्धान्तर में किया जायगा। श्रीनानकदेव जी करतारपुर बसने के बाद भी कभी कभी तीर्थयात्रार्थ बाहर चले जाते थे। उनकी अन्तिम तीर्थयात्रा १५८४ वि० में हुई। उसके बाद वे १२ वर्षतक करतारपुर में ही ईश्वरचिन्तन करते रहे। उन्होंने अपना सारा जीवन हिन्दु-धर्म के प्रचार में बिताया।

× भगवान् श्रीचन्द्रजी जब बहुत दिनतक घर न लौटे तो एकदिन श्रीतृप्ता जी ने गुरुनानकदेव जी से कहा-"पुत्र, श्रीचन्द्र को घर से गये कितने ही वर्ष बीत गये। अबतक उसका कोई समाचार भी नहीं मिला। इस से सारे सम्बन्धी चिन्तित रहते हैं। क्या किया जाय, कोई पेश भी तो नहीं चलती।" उत्तर में श्रीनानकदेव जी ने कहा-"माता जी, उनकी चिन्ताकरना व्यर्थ है। वे तो साक्षात् महादेव हैं।" इतना कहकर नानकदेव जी ने माता जी को उनके अवतार की सारी कथा सुनाई। तब से माता जी की चिन्ता दूर हो गई।

## काश्मीर में वेदभाष्यरचना

यहाँ से भगवान् फिर काश्मीर की ओर चल पड़े। इससमय भगवान् की सेवा का कार्य उनका शिष्य सोमदेव करता था। छोटेपुत्र लक्ष्मीचन्द्र की मृत्यु से शोकाकुलहृदया माता जी के अनुरोध तथा आग्रह से वृद्ध श्रीगुरुनानकदेव जी की सेवा और बालक धर्मचन्द्र की रक्षार्थ अपने शिष्य कमलदास× को जातेसमय भगवान् छोड़ गये।

भगवान् सात वर्षतक काश्मीर में रहे और वहीं वेदचतुष्टयपर भाष्य[1] रचा। इस पवित्र कार्य में भगवान का प्रियशिष्य सोमदेव उनका सहायक था। उक्तवृत्त सोमदेवरचित श्रीचन्द्रचूडचरित में लिखा मिलता है।

## पिशावर और काबुल में भगवान् की अध्यात्मविद्या के अद्भुत चमत्कार

१५९५ वि० में भगवान् काश्मीर से पिशावर चले गये। वहाँ आपके उपदेश से जनता में धार्मिक भावों का अच्छा प्रचार हुआ। वहाँ पर ही आपके एक सौदागर सेवक ने बहुत-सा धन आपकी भेंट किया। यह सौदागर विदेश से माल भरकर स्वदेश आ रहा था। रास्ते में समुद्र में भयङ्कर तूफान आ जाने के कारण जहाज डूबने लगा। भक्त ने अनन्य मन से भगवान् का ध्यान किया। तब जहाज डूबने से बच गया और व्यापारी को उस जहाज से लाखों का लाभ हुआ। भगवान् को भेंट देने के लिये वह उन्हें ढूँढता ढूँढता पिशावर आ पहुँचा। भक्त की ओर से भेंट किये गये धन से भगवान् ने वहाँ एक स्थान बनवाया जो आजतक पिशावर में श्रीचन्द्रधर्मशाला के नाम से प्रसिद्ध है। पिशावर के हिन्दु उस में इकट्ठे होकर हरिकीर्तन एवं धर्मचर्चा करते रहते हैं। इस स्थान में पांच घृतदीपक (ज्योतियां) अहर्निश जलते रहते हैं। आजकल यह स्थान वेदियों के अधिकार में है। भगवान पिशावर से उठकर काबुल चले गये। वहाँ जाकर उन्हो ने धूना[2] लगा दिया। जनता दर्शन को आती और उपदेशामृत का पानकर कृतकृत्य होकर चली जाती। भगवान् के उपदेशों और उनकी अध्यात्म विद्या के अद्भुत चमत्कारों से मुसलमानों

× यह पक्खोंके गाम का रहनेवाला एक यादव जाति का मनुष्य था। भगवान् ने इस को करतारपुर में शिष्य बनाया था। इससमय इसकी अवस्था १४ वर्षकी थी।

१ हमें एक वेदभाष्य के कुछ जीर्ण शीर्ण पत्र मिले हैं, इसका नाम "चन्द्रभाष्य" है। सम्भव है—यह वही हो। आद्यन्त के पत्र न मिलने से निश्चय नहीं किया जा सकता। अन्वेषण जारी है।

२ अफगानिस्थाननिवासी एक प्रेमी के पत्र से प्राप्त वर्तमानवृत्त

काबुल में आजकल भी भगवान् की स्मारक एक धर्मशाला है। उसमें भगवान् की धूनीं, मृगशाला, एक टोपी और खाट हैं। श्रद्धालु लोग उक्त वस्तुओं की पूजा करके भगवान् के कृपापात्र बनने का यत्न करते हैं। इस स्थानपर एक और अलौकिक चमत्कार आजतक भी मिलता है—इस स्थान में एक खाट है। इस पर कोई मनुष्य सो नहीं सकता। यदि कोई प्रमादी हठात् सो जाता है तो खाट स्वयं उछल कर उसे नीचे गिरा देती है। उदासीन बाबा प्रियतमदास और श्यामदास जी ने इस स्थान की बहुत उन्नति की। आजकल इस स्थान में स्वामी शङ्करदास जी निवास करते हैं। गत अकाली आन्दोलन में विपक्षियों ने इस स्थान को स्वाधिकार में लाना चाहा; परन्तु शङ्करशाह के सामने वे सफल न हो सके। काबुल में भगवान् का एक तृणकुटीर (छप्पर) भी है। वहां बैठकर भगवान् जनता को उपदेश दिया करते थे।

के मनोभाव बदल गये। वे अपने पड़ौसी हिन्दुओं को भाइयों की भाँति मानने लगे और उन्होंने पहिले की तरह उनपर मनमाने अत्याचार करने छोड़ दिये। काबुल में भगवान् अपने उपदेशों में अधिकतया राम और कृष्ण की महिमा का प्रचार करते थे। फल यह हुआ कि हिन्दु-जनता के इलावा बहुत से मुसलमान भी रामकृष्ण की भक्ति के पुजारी बन गये। वे अब इस्लामधर्म को अच्छा न समझते थे।

## भगवद्भक्त वजीरखां की रक्षा

उनमें से बड़ा रामभक्त एक वजीरखाँ नामक मुसलमान था। इसपर भगवान् के सदुपदेशों का ऐसा रङ्ग लगा, जिसे उतारना वहां के मुल्लांओं और मौलानाओं को कठिन हो गया। वजीरखाँ हाथ में खड़तालें लिये दिनभर गलियों और कूचों में भगवान् राम और कृष्ण के भक्तिभरे गीत गाता रहता। जबतक वहां के लोगों को इसके भगवद्भक्तिमय मीठे गीत समझ में न आए तबतक तो वे इन्हें बड़े चाव से सुनते रहे; परन्तु ज्योंही किसी मौलवी ने लोगों को बताया कि यह तो एक हिन्दु-फकीर के सिखाए भजनों को गाता है, तब तो वे इसे काफर समझकर मारने पर उत्तर आए। रास्ते में जहां कहीं वजीरखाँ मिलता लोग वहीं उसे फटकारना आरम्भ कर देते। इधर वह भगवद्भक्ति में इतना मस्त हो चुका था कि उसे अपने तनबदन की सुध न थी। वह सारे संसार को एक खिलौना समझता था। एक दिन वह गाता गाता अकस्मात् एक मस्जिद के आगे आ खड़ा हुआ। वहाँ आगे बहुत से लोग नमाज पढ़ रहे थे। इसकी खड़तालों की आवाज से वे सब भड़क उठे और इसे मार देने के लिये दौड़े। वजीरखाँ को तो मृत्यु से भय था ही नहीं; परन्तु उसके एक प्रेमी ने उसे झट भगवान् के छप्पर में पहुँचा दिया। पीछा करनेवाले वहाँ पर पहुँचे। मौलवी और मुल्लाओं के भड़काने से वे इतने उत्तेजित हो उठे कि वजीरखाँ को वे जीवित रहने देना नहीं चाहते थे। भीड़ जब छप्पर के नज़दीक पहुँची तो भगवान् के शिष्य सोमदेव ने बाहर आकर लोगों को समझाना और शान्त करना आरम्भ किया। भला वे कब मानने वाले थे। अन्त में वे लोग छप्पर में घुसकर वजीरखाँ को पकड़ लेने का यत्न करने लगे। ज्यों ही वे लोग थोड़ा आगे बढ़े तो उनके पाँव जमीं से चिपट गये और उनकी आँखों ने भी उनको जवाब दे दिया। यह देख उस झुण्ड के नेता हाथ जोड़कर भगवान् से क्षमा-प्रार्थना करने लगे। भगवान् ने कहा यह बात अब हमारे हाथ में नहीं रही। तुम लोग वजीरखाँ से क्षमा-भिक्षा मांगो। तब वे वजीरखां स क्षमा मांगने लगे। वह आगे से रामराम! कृष्णकृष्ण! करता हुआ उनके आगे आगया। वजीरखां के दर्शन होते ही वे लोग भी रामराम! कृष्णकृष्ण! करने लगे। तब वे मुक्त होकर वहाँ से वापिस चले गये। उसी दिन से वहां की जनता इस छप्पर को बड़ी श्रद्धा से मानने लगी।×

× स्थानीय जनता का यह दृढ विश्वास आजकल भी है कि छप्पर की शरण में आए हुये पर प्रहार करनेवाला मनुष्य वहीं पर जकड़ा जाता है; और उस की आंखें सदा के लिये बेकार हो जाती हैं। समय समय पर भयभीत लोग इसका आश्रय लेते हैं। पहिले यह छप्पर घास का था; अब श्रद्धालुओं ने इसे टीन का बनवा दिया है। जिस काबुलनिवासी सज्जन से उक्त वृत्त प्राप्त हुआ है; उसका कहना है कि वह छप्पर उसने स्वयं अपने नेत्रों से देखा है।

## कन्धार में शंखनाद

काबुल से भगवान् कन्धार पहुँचे। इन दिनों में भगवान् की सेवा में सोमदेव था। उदासीनमञ्जरी में लिखा है कि, उन दिनों में अफ़गानस्थान में रहनेवाले हिन्दुओं की दुर्दशा अपनी पराकाष्ठा तक पहुँच चुकी थी। बेचारे हिन्दु जगह जगह पर दुत्कारे जाते थे। मुसलमानों की धर्मान्धता के कारण वे अपने किसी भी धार्मिक रिवाज को पूरा न कर सकते थे। जाति के सामाजिक संगठन में शिथिलता आते ही जाति के छोटे छोटे अङ्ग विदेशी शक्तियों से सताए जाने लगते हैं। ऐसी स्थिति में जाति अपने आप को भी भूल जाती है। तब विदेश रहनेवालों पर जो गुजरती है उसे केवल वे ही जानते हैं। उन दिनों में अफ़गानस्थान में कोई भी हिन्दु अपने देवालय में भगवान् की पूजा के समय शंखादि नहीं बजा सकता था। यदि कोई बजा भी लेता तो उसे इस्लाम स्वीकृति ही मृत्यु के मुख से बचा सकती थी।

ऐसी ही एक कन्धार की घटना हम यहाँ लिखते हैं। कन्धार में एक लक्ष्मणदत्त ब्राह्मण रहता था। वह भगवान् कृष्ण का अनन्य भक्त था। उसने अपने घर में ही एक कृष्ण मन्दिर बना रक्खा था। वह चुपचाप और बिना शंखादि बजाए वहाँ भगवान् की पूजा कर लिया करता था। क्यों कि स्थानीय सरकार की ओर से कन्धार में शंखादि बजाना अपराध समझा जाता था। एक दिन लक्ष्मणदत्त तो कार्यवशात् कहीं बाहर गया हुआ था और उस का इकलौता बेटा रामरत्न घर के आंगण में खेल रहा था। वह खेलता खेलता मन्दिर में जा घुसा और वहां से एक शंख उठा लाया। वह उस के साथ खेलता खेलता उसे बजाने का यत्न करने लगा। भला बिना अभ्यास के वह कैसे बज सकता था। कुछ देर फूँक मारने से वह धीरे २ बजता था। रामरत्न ने गुस्से में आ कर एक ऐसी फूँक मारी कि शंखनाद से सारा घर गूञ्ज उठा। घर के पास ही एक मौलवी का घर था। वह दौड़ कर आया और उनके घर का द्वार खुलवानेके लिये किवाड़ों को खटखटाने लगा। दैवात् इतने में पण्डित लक्ष्मणदत्त भी बाहर से आ गया और मौलवी को अपने द्वार के आगे खड़ा देख जरा चकित-सा हो गया। आगे बढ़कर उसने और कहा, "क्यों जी क्या बात हैं?" मौलवी गुस्से से लाल पीला हो रहा था और कड़क कर बोला, "अब क्या क्या पूछने का समय नहीं हैं, शीघ्र द्वार खुलवा दो! नहीं तो अभी तख्ते तोड डालता हुँ।" पण्डितजी ने अब भी इस पहेली का अर्थ न समझा और रामरत्न से किवाड़ खोल देने को कहा। पिता की आवाज सुनते ही वह दौड़ा दौड़ा आया और उसने द्वार खोल दिया। इतने में और भी बहुत से मुसलमान वहाँ आ इकट्ठे हुये। मौलवी रामरत्न को पकड़ना चाहता था और पण्डित लक्ष्मण उस से यह प्रार्थना कर रहा था कि यह बच्चा है। इसे तो कर्तव्याकर्तव्य का कुछ भी ज्ञान नहीं। इस का यह अपराध तो अवश्य ही क्षन्तव्य है। पण्डितजी के नम्रताभरे शब्दों ने पाषाण हृदय मौलवी के मन पर कुछ भी असर न किया। बहुत वाद्‌विवाद के अनन्तर विवश होकर पण्डितजी को उनके हाथ रामरत्न सौंप देना पड़ा। मौलवी लोग यह निश्चय कर चुके थे कि रामरत्न का निर्णय उन के धर्मनियमानुसार होना चाहिये। प्रथम उन्हों ने रामरत्न को कामरान के दर्बार में जा खड़ा किया।

इधर लक्ष्मण के तनत्रदन में आग-सी लग रही थी। तब उसे अपनी भी सुध न थी। उसका इकलौता बेटा आज पाषाणहृदय मौलवी और मुल्लाओं के हाथ पड़ गया। लक्ष्मण को और तो कुछ न सूझा वह सीधा भगवान् की शरण में पहुँचा। भगवान् पहिले ही किसी से उक्त घटना सुन चुके थे। लक्ष्मण को भगवान् ने आश्वासन देकर कहा, "आप चिन्ता करना छोड़ दें। शीघ्र जाओ और रामरत्न के मस्तक पर इस विभूति का तिलक कर दो; सब काम ठीक हो जायगा।" यह कह कर भगवान् ने अपने अग्निकुण्ड से वेदमन्त्र पढ कर विभूति दे दी। लक्ष्मण इसे लेकर सीधा कामरान के दरबार पहुँचा।

वहां पर मौलवी लोग रामरत्न के लिये मनमाने फतवे दे रहे थे। कोई कहता था इस की आंखें निकलवा देनी चाहिये। दूसरे की राय यह थी कि इस के हाथ पाँव काट कर इसे बेकार कर देना चाहिये। तीसरा यह कहता था कि इसे कतल कर देना चाहिये। कुछ कह रहे थे, यह [1]सँगसार कर दिया जाय। कई एक उस अबोध बालक को इस्लाम स्वीकार कर लेने के लिये फुसला रहे थे और साथ ही उसे भाँति भाँति के लालच दिखा रहे थे। कामरान के मन में कुछ दया थी। वह उन से बोला; "यह अबोध बालक है। इस का यह अपराध तो अवश्य ही क्षन्तव्य है।" यह सुन कर सब के सब मौलवी बोल उठे, "इस की प्राणरक्षा इस समय केवल इस्लामस्वीकृति कर सकती है।" और बहुत से धर्मान्ध मुसलमानों ने उन का साथ दिया। एक वृद्ध मौलवी ने रामरत्न को समझाया कि क्यों नाहक जान गँवाता है। मुसलमान हो जा, मैं तुझे राजदरबार में सिफारिश से कोई उच्च पद दिलवा दूँगा। परन्तु रामरत्न के मन पर इन प्रलोभनों का कोई प्रभाव न हुआ। कामरान ने भी उसे समझाने का यत्न किया, परन्तु वह भी सफल न हो सका। रामरत्न सब को यही उत्तर देता था कि हमारे यहाँ धर्म के आगे ये शरीरादि वस्तुएँ कुछ भी मूल्य नहीं रखतीं। मृत्यु तो एक चोला बदल लेने का नाम है। मौत से डरकर धर्म से पतित होना हिन्दुबालक जानते ही नहीं। जो मुझे धर्म से पतित होने को कहता है, चाहे मन से वह मेरा हितचिन्तक ही हो, मेरे से शत्रुता करते है।

उपर्युक्त वादविवाद हो ही रहा था, इतने में लक्ष्मण वहां पहुँच गया। रामरत्न के समझाने के बहाने से वह मौलवी लोगों से आज्ञा लेकर रामरत्न को एकान्त में ले गया और उसके मस्तक पर उसने भगवान् की दी हुई विभूति का तिलक कर दिया। उसने उस से कह दिया कि "यह विभूति उसी महात्मा की दी हुई है जिस से हम उपदेश सुनने जाया करते थे।" पता नहीं इस विभूति में क्या दिव्य शक्ति थी। रामरत्न के मस्तकपर इस का तिलक होते ही उस में एक विलक्षण आत्मबल आ गया। जब रामरत्न लौटकर फिर दरबार में पहुँचा तो मौलवी लोग अपने अपने फतवे तय्यार किये बैठे थे। एक बार फिर किसी मौलवी ने कहा, रामरत्न अब भी समय है समझ जाओ। " रामरत्न ने कहा, "क्या क्या बार बार मुझ से पूछते हो जो तुम्हारी इच्छा है सो करो, मैं अपने अटल निश्चय से इधर उधर होनेवालों में से नहीं हुँ।"

---

[1] अपराधी को मैदान में खड़ा करके चारों ओर से पत्थर मार मार कर मारदेना संगसार कहलाता है। यह घृणित प्रथा आज कल भी अफगानस्थान में प्रचलित है। कुछ वर्ष हुये अमान्नुल्ला के शासनकाल में एक 'मिर्जई' मुसलमान संगसार किया गया था जिस की चर्चा समाचारपत्रों में चिरतक चलती रही।

मौलवी लोग और कामरान अपना निर्णय सुनाना चाहते ही थे कि इतने में सब की जिह्वाएँ स्तब्ध हो गईं। सब के हाथ पाँव जकड़े गये। जो जहां पर था वह वहाँ ही प्रस्तरप्रतिमा की तरह प्रतीत होने लगा। यह देखकर नगरभर में हाहाकार मच गया। कामरान का मित्र गुलअकबर एक उदार व्यक्ति और महात्माओं का सत्सङ्गी था। वह झट समझ गया कि यह तो उसी महात्मा का काम है जो कुछ दिन से बाहर उतरा हुआ है। वह तत्क्षण दरबार में गया और सब से कहने लगा कि तुम उन महात्माओं से क्षमा-प्रार्थना करने की प्रतिज्ञा करो जो आज कल नगर से बाहर ठहर रहे हैं। उन्हों ने वैसे ही किया तो वे सब के सब बन्धन से मुक्त हो गये।

कामरान की आज्ञा से लक्ष्मण अपने बेटे के साथ भगवान् की सेवा में गया। पीछे से बड़े बड़े प्रतिष्ठित हिन्दुओं को साथ लेकर कामरान भी भगवान् के पास पहुँचा। भगवान ने कहा " शासक को किसी पर अन्याय करना अनुचित है। उसे अपनी प्रजा के साथ समबुद्धि से व्यवहार करना चाहिये। पक्षपाती शासक अधिक दिन शासन नहीं कर सकता " कामरान के मन में भगवान के इस उपदेश का बड़ा असर हुआ। वह हाथ जोड़कर प्रार्थना करने लगा, महाराज, आप के उपदेश से मैं भविष्य में अपने राज्य में ऐसे अन्याय न होने दूँगा। " भगवान ने कहा, यदि ऐसा करोगे तो आपके राज्य में सर्वदा शान्ति बनी रहेगी "। तब कुछ देर और वार्तालाप के अनन्तर सब लोग वापिस आगये।

## कन्धारनरेश कामरान के प्रमाद का बुरा परिणाम

एक दिन भगवान् जङ्गल में एक पर्वत की चोटी पर बैठे हुये थे। कामरान शिकार खेलता खेलता वहाँ आ निकला। ठीक उसी पर्वत की उपत्यका में, जहां भगवान् समाधिस्थ थे, उसने एक मृग को मारा। भगवान् तो समाधिस्थ थे। अतः सोमदेव यह दयनीय घटना को देखकर कामरान से बोला कि यह स्थान भगवान् के यहाँ बैठ जाने से पुण्याश्रम बन गया है, अतः यहाँ जीवहत्या करना उचित नहीं। कामरान ने कहा यदि आप के भगवान् इस मृग को पुनर्जीवित करदें तो मैं आपकी बात सहर्ष मानने को तय्यार हूँ।

सोमदेव कामरान को भगवान् के पास ले गया और भगवान् उसे उपदेश देने लगे, " देखो कामरान ये जितने वन्य जन्तु हैं, सब के सब परमात्मा को अपने पुत्रों की तरह प्यारे हैं। इनकी निरर्थक मौत से परमात्मा अप्रसन्न होते हैं। अतः हमें ऐसा काम कभी न करना चाहिये जो ईश्वर की आज्ञा के विरुद्ध हो। जिस हत्या से समाज को कुछ लाभ पहुँचता हो वह पाप का मूल नहीं होती। जो केवल अपनी इच्छा-पूर्ति के लिये होती है वह अवश्य ही दुखदायी परिणाम में बदले बिना नहीं रहती। अतः इन निरपराध जन्तुओं को मारकर जगत् के नियन्ता ईश्वर के विरुद्ध जीव हत्याकरना आपके लिये श्रेयस्कर नहीं "। भगवान् के इस उपदेश का कामरान पर बहुत प्रभाव पड़ा और वह अपने पूर्वपापों के प्रायश्चित के विषय में भगवान् से पूछने की इच्छा करने लगा।

यहां पर यह भी जान लेना चाहिये कि कामरान ने उस मृग की आंखें निकाल ली थीं। अतः भगवान् ने भावी घटना को सूचित करने के लिये कह दिया था "जिसने इसकी आंखें निकाली हैं; उसकी आंखें भी किसी के द्वारा निकाल ली जायँगी "।

भगवान् की इस उक्ति का पता चलते ही कामरान थरथर कांपने लगा और इस अवश्यंभावी घटना से किसी तरह बचजाने का उपाय पूछने की इच्छा से वह भगवान् के चरणों के नज़दीक लेट गया। भगवान् तब समाधिस्थ थे। भावी दुःख की चिन्ता से वह भूख प्यास भी भूल गया। लागतार १५ घण्टे वह वैसे ही पड़ा रहा। जब भगवान् की समाधि खुली तो सोमदेव ने कामरान की दशा का सारा हाल भगवान् को सुनाया। उन्होंने कहा, "सोम! नियति का नियम अटल है। जो कुछ होना है, वह होकर ही रहेगा।" भगवान् के ये शब्द सुनकर कामरान बारंबार विनति करने लगा। तब सोमदेव के अधिक कहने सुनने पर भगवान् ने कहा, "अच्छा, कामरान! जबतक तू अकारण किसी को सताने एवं शासन के मद से निर्दोष जन्तुओं के व्यर्थवधादि पापों से अपने आप को दूर रक्खे गा, तब तक तुझे इस भावी घटना का कोई भय न होगा। परन्तु स्मरण रहे; प्रमादी होते ही तुझे यह दुःख भोगना पड़ेगा*।" भगवान् के उक्त शब्द सुन कर कामरान के हृदय में दया के भाव उत्पन्न हो गये। वह अपने किये पापों पर पश्चात्ताप करने लगा। उसने हाथ जोड़ कर कहा–" महाराज मेरे मन का कांटा तभी दूर हो सकता है, यदि आप इस मृत मृग को पुनः जीवित कर दें।' कामरान की प्रार्थना सुनकर भगवान् की अमृतमयी दृष्टि उस मृग पर पड़ी वह झटिति उठकर उछलता कूदता जंगल में जा घुसा। और कामरान भगवान् को प्रणाम करके अपने स्थान को चला गया। यह घटना १५९७ वि० की है।

## पिता जी का परलोकगमन

भगवान् वहां पर कुछ दिन और ठहर कर वहां से शिवबुलान चले गये। उधर ही बलोचिस्तान होते हुये पिशावर पहुँच गये।

इधर भगवान् के पिता श्रीनानकदेव जी १५९६ की आश्विनवदि १० के दिन देवलोक पधार गये। अतएव भगवान् के शिष्य कमलदास और धर्मचन्द्र दोनो खिन्न रहने लगे। माता सुलक्षणी जी भी भगवान् के दर्शनों के लिये बहुत दिन से उत्कण्ठित थी। कारण यह था कि उनका प्रियपुत्र श्रीलक्ष्मीचन्द्र तो पहिले ही परलोक सिधार चुका था। अब आराध्यदेव पति भी जिन के दर्शन से अपने चित्त को आश्वासन दे लिया करती थी सदा के लिये अदृश्य हो गये, १६ वर्षका एक

* कामरान ने कुछ दिन तो भगवान् की शिक्षा को याद रक्खा और वह अच्छी तरह सन्मार्ग में चलता रहा। परन्तु अन्त में तो वह मनुष्य ही था अतएव प्रमाद का शिकार हो गया। पूर्ववत् मृगया में वह फिर अनन्त जीवों का वध करने लगा। भगवान् के वचनानुसार उसे मृग की आंखों के निकालने का पाप-फल अवश्य ही चखना था। अतएव, १६११ वि० में बाबर के बेटे हुमायूँ ने काबल पर आक्रमण कर दिया। लडाई में कामरान पकडा गया और कैद में उसकी आंखें निकलवा दी गई। कामरान हुमायूँ का छोटा भाई था। इस प्रकार कामरान को अपने कुकृत्य का कटु-फल अवश्य ही चखना पडा। इस असह्य दुःख में कामरान को भगवान् के उपदेश स्मरण आए और वह बारम्बर अपनी असावधानता के लिये अपने आपको धिक्कारने लगा।

बालक ही अब उनकी आशाओं का सहारा था परन्तु आजकल तो वह भी भगवान् के दर्शनों के बिना उदास रहता था। धर्मचन्द्र इनदिनों में भगवान् के चरणों के ध्यान में प्रायः मौन रहा करते थे। आते जाते यात्रियों से और भक्त लोगों से ये भगवान् के सम्बन्ध में कुछ न कुछ पूछते ही रहते थे। एक दिन एक भक्त ने बताया कि आजकल भगवान् पिशावर में हैं। धर्मचन्द्र और कमलदास देहराबाबानानक* से पिशावर पहुँचे और भगवान की सेवा मे जा उपस्थित हुये। धर्मचन्द्र को तो भगवान् के आगे बोलने का भी साहस न होता था परन्तु जब कमलदास ने पिता के परलोक गमन और माता की दर्शनार्थ उत्कट इच्छा के सम्बन्ध में बहुत कुछ कह दिया तो धर्मचन्द्र को भी कुछ बोलने का साहस हो गया। वह बोला, "भगवन्, क्या इस दास की आशालता कृपाजल से सिञ्चित हो कर पल्लवित और पुष्पित न होगी? क्या प्रेमविह्वला माता को आप दर्शन देकर कृतार्थ न करें गे? यह तो आपका ही कार्य है। चाहे आप मुझे अपनी सेवा में रखलें या आप स्वयं चलकर मुझे पितामही की सेवा में नियुक्त कर दें। आप मेरी इन प्रार्थनाओं पर अवश्य ध्यानदें।" यह कहकर धर्मचन्द्र मौन हो गये। उन दिनों में पिशावर की जनता भगवान् के उपदेशों से लाभ उठा रही थी। हरसमय भगवान् के पास भक्तों की भीड़ लगी रहती थी। जनता भगवान् का वियोग सहन न कर सकती थी। अतएव भगवान् को वहाँ कुछ दिन श्रद्धालुभक्तों की प्रसन्नतार्थ ठहरना पड़ा। आखिर भगवान् ने भक्तों को समझा बुझाकर वहाँ से प्रस्थान किया। गुजरात स्यालकोटादि होते हुये वे देहराबाबानानक आ पहुँचे। वहाँ गाँव से बाहर एक टाहली (शिंशपा) के पेड़के नीचे भगवान् ने आसन लगा दिया। समाचार मिलते ही श्रीमती माता जी भी शीघ्र वहाँ आ गईं। माता जी पुत्र के दुर्लभ दर्शनों से पतिदेव के वियोग को भूल गईं। गाँव के लोग भी भगवान् के दर्शनार्थ आने लगे और भगवान् के पास श्रद्धालुभक्त हरसमय उपस्थित ही रहते थे। भगवान् उपदेशामृत की वर्षा से अपने भक्तों को प्रसन्न करने लगे।

भगवान् ने काङ्गड़े के पर्वतीय प्रान्तों में धर्मचारार्थ अपने शिष्य कमलदास को भेज दिया। भगवान् स्वयं उस टाहली के नीचे से उठकर दूसरी टाहली के नीचे जा बैठे। उक्त दोनों स्थान देहराबाबानानक के समीप अबतक वर्तमान और प्रसिद्ध हैं। इसके बाद, नानकदेहरा से १९ कोश ईशानकोण में एक बारठग्राम है; वहाँ पर भगवान् कुछ दिन रहे। ग्राम नानकचक में भगवान् का एक वटसाहिब× स्थान है। ये चारों स्थान जिला गुरुदासपुर में वर्तमान हैं। इन स्थानों में रहकर भगवान् ने जो महत्त्व पूर्ण कार्य किये उनका ब्योरा किसी स्वतन्त्र निबन्ध में दिया जायगा।

* लक्ष्मीचन्द्र ने पकखोंके ग्राम में कुछ भूमि लेकर नानकपुर ग्राम बसाया। धर्मचन्द्र के साथ माता जी आजकल यहाँ निवास करते थे। करतारपुर के समान यहाँ पर भी श्रीनानकदेव जी का स्मारक देहरा बनवाया गया। इस लिये यह ग्राम देहराबाबानानक नाम से प्रसिद्ध हुआ।

× टाहली, बिल्व, पीपल, वट, आम्ला, इन पाञ्च वृक्षों की यहाँ भगवान् के समय पञ्चवटी थी-यह बात वहाँ आम जनता में प्रसिद्ध है।

## भगवान् की हरिद्वारयात्रा

१६०० वि० में भगवान् ने हरिद्वार की यात्रा आरम्भ की। मार्ग में भगवान् नगर और गाँवों में ठहर ठहर कर जाते थे। जिला जालन्धर के नया शहर से दो कोश पर दौलतपुर ग्राम में भगवान् कुछ दिन ठहरे। यहाँ पर भगवान् के बैठने से सूखा टाहली का पेड़ हरा हो गया।

भगवान् धीरे २ हरिद्वार जा पहुँचे। वहाँ पर वे अधिक कनखल में ही टिकते थे। क्योंकि वे उसे अपनी सम्प्रदाय का एक ऐतिहासिक स्थान समझते थे। उदासीनों के आदिम आचार्य श्रीसनत्कुमार जी अधिक कनखल में ही रहा करते थे। अतः भगवान् का गमनागमन अधिक वहाँ ही होता था। कनखल में उसी स्थानपर भगवान् का एक मन्दिर बना हुआ है।

भगवान्, सोमदेव, वीरदासादि शिष्यों के साथ उत्तरकाशी की ओर जाना चाहते ही थे कि इतने में एक भक्त भगवान् के दर्शनार्थ आया। यह सिन्धुदेश के रहनेवाला था। घर से वह यहाँ हरिद्वार की यात्रार्थ आया था। हरिद्वार में भगवान् की कीर्ति का श्रवण करके वह कनखल भगवान् के दर्शनार्थ आया। इसका नाम रामचन्द्र था। भगवान् सबकुछ जानते हुये वी उस से सिन्धुदेश की दयनीय दशा के सम्बन्ध में कुछ पूछताछ करने लगे।

## सिन्ध की दुर्दशा का हाल सुनकर भगवान् नगरठट्ठा पहुँचे

रामचन्द्र ने अपने अभागे सिन्धुदेश की दशा का चित्र इसप्रकार खैंञ्चा, "भगवन्! आजकल सिन्धुदेश की दशा अत्यन्त शोचनीय हो रही है। मैं उसे सुनाकर आपके समाहित चित्त को विक्षिप्त करना नहीं चाहता। परन्तु; आपके आदेशभङ्ग की धृष्टता से भी घबराता हूँ। मनमें यह विचार भी आता है, संभव है, आप जैसे योगिराज की कृपा से सिन्धुदेश का उद्धार ही हो जाय। इस लिये आपके आगे उसके दुःखों का न रोना तो उसका बुरा चिन्तन है। अतः अब मैं कुछ कह ही डालता हूँ।

दयालो! अरबदेशनिवासी लङ्का में आदम के चरणचिन्ह[१] की यात्रार्थ चिर से आया जाया करते थे। सिन्ध उनके मार्ग में पड़ता था। अतः यात्रीलोग सिन्ध में ठहर कर आगे जाया करते थे। इस्लामधर्म का अरब में प्रचार होते ही वहाँ के निवासियों ने सिन्ध और मकरान के मध्य के देश को जीत लिया। तब उन्हों ने वहाँ इस्लामधर्म के प्रचार करने का पक्का इरादा करलिया। ७६९ वि० में समस्तसिन्ध पर इनका अधिकार हो गया। इससमय उन्हों ने हिन्दुओं को मुसलमान बनाने के लिये निन्दित से निन्दित उपायों का सहारा लिया। लाखों हिन्दु बलात् विधर्मी बनाए गये। लगातार ८०० वर्ष से यह देश यवनों द्वारा पददलित होता आ रहा है। भारत के अन्य प्रान्त के किसी धार्मिक या नैतिक नेता ने उस की ओर कभी आंख उठाकर भी नहीं ताका। धर्मप्रचारक तो कोई उधर धर्म से पतित होने के भय से सिन्धुनदी से पार नहीं जाता। यदि कोई जाते हैं तो वे हैं तान्त्रिकलोग। वे उधर हिङ्गलाजदेवी की यात्रार्थ जाते हैं। वे स्वयं ही आचार में हमलोगों से बहुत पीछे होते हैं, अतः उनसे भी सिन्ध के उद्धार की कोई सम्भावना नहीं हो

१ बौद्ध इसे भगवान् बुद्ध का चरणचिह्न बताते हैं।

सकती। उनके आचारविचार से तो बल्कि देश की जनता में अनाचार और कदाचार बढते हैं। ऐसे लोगों के अधिक गमनागमन से सिन्धुसमीपवर्ती कच्छदेश अनाचार का मुख्यकेन्द्र बना हुआ है। इसी के संसर्ग से अब सिन्धवासी भी मद्य-मांसादि के सेवन में प्रवृत्त हो रहे हैं। अतएव सनातनधर्म के सँस्कार प्रतिदिन लुप्तप्रायः होते जा रहे हैं। प्रभो, यवनों के धर्मप्रचार और अत्याचार की इतनी अधिकता है कि वे अनौचित्य और अन्याय से जरा भी नहीं घबराते। यदि किसी हिन्दु से कुछ थोडा-सा भी अपराध हो जाता है तो वे उसे न्याय का ढोंग रचकर कह देते हैं कि या तो इस्लाम स्वीकार करो अन्यथा प्राणदण्ड सहने के लिये तय्यार हो जाओ। ऐसी परिस्थिति में दुर्बल हृदय तो अपने अमूल्य धर्म के बदले इन तुच्छ प्राणों को मोल ले लेते हैं। साहसी और वीर पुरुष प्राणों को तुच्छ समझकर अपने धर्म की रक्षार्थ हँसते हँसते मृत्यु का आलिङ्गन कर लेते हैं। भगवन्! क्या क्या बताऊँ,-यवनों की अत्याचार रूपी प्रचण्डाग्नि में हिन्दु-जाति रूपी चन्दनतरु प्रतिदिन दग्ध हो रहा है। कुछ अत्याचारी यवनों ने अपना दम्भजाल फैलाया हुआ है। वे अपनी करामातों के सब्जबाग दिखाकर सहस्रों हिन्दुओं को धर्म पतित कर रहे हैं। सरलहृदय आर्यरमणियों को पुत्रादिकों का प्रलोभन देकर उन्हें अपने जाल में फँसा लना तो उनके बाएँ हाथ का खेल है। श्रद्धालु लोग उनको अपना पीर मानते हैं। इन पीरों का अन्दरूनी प्रचार इस्लाम के प्रचार में तलवार से भी अधिक सहायक हैं। पीरों की कपटमय युक्तियाँ भोले भाले हिन्दुओं को शीघ्र ही इस्लाम का भक्त बना डालती हैं। इस लिये सिन्ध में हिन्दु-जाति का अस्तित्व सन्देहास्पद हो रहा है। अब आवश्यकता केवल इस बात की है कि सिन्ध की इस दयनीय दशापर किसी महापुरुष का दयामय हृदय द्रवित हो उठे। और वह अपने आत्मत्याग से उसका उद्धार करे। इसके पीछे उद्धार करने की चेष्टा डूबकर मरे हुये को ढूँढकर बाहर निकालने के समान होगी। भगवन्! क्या बताऊं! दुर्दशा के चित्र का स्मरण आते ही मेरा तो हृदय विदीर्ण होने लगता है।" रामचन्द्र ने अपने देश की दुःखभरी कहानी इसतरह समाप्त की और वह भगवान् के चरणों पर सिर रखकर रोने लग गया।

भगवान् के दयामय हृदय में करुणा का स्रोत बह निकला। हिन्दुओं की इस दयनीय दशापर भगवान का मन मोम की तरह पिघल गया। कुछ देर तो भगवान चुप रहे, और कुछ मनही मन सोचते रहे। उन्हों ने आखिर अपने शिष्यों से कहा. "अब हमें उत्तरकाशी की यात्रा का विचार स्थगित कर देना चाहिये और यहाँ से सीधे सिन्ध की ओर चल देना अधिक हितकर होगा"। इन्हें यह कह कर भगवान् ने रामचन्द्र को आश्वासन देकर कहा, भक्तराज, मत चिन्ता करो। प्रभु हमारी अवश्य रक्षा करेंगे। यह जाति मिटनेवाली जातियों में से नहीं है। विश्वास करो! इसे मिटानेवाला स्वयं मिट जायगा। इसप्रकार भक्त रामचन्द्र को आश्वासन देकर भगवान् उसी दिन वहाँ से सिन्धु की ओर चल पड़े। हरिद्वार से बठिण्डा, मुलतान होते हुये भगवान् नगरठठ्ठा जा पहुँचे। वहाँ एक सघन जङ्गल में भगवान ने धूना लगा दिया।

## भक्तगिरि को देवी के दर्शन

नगरठठ्ठा उन दिनों में सिन्ध के प्रधान मुसलमानों का अड्डा बना हुआ था।

इसके इलावा हिङ्गलाजदेवी की यात्रा को जानेवाले तान्त्रिक लोग प्रायः नगरठट्टे होकर जाया करते थे। भगवान् का इस स्थान पर ठहरना यही तात्पर्य रखता था कि मुसलमानों की शक्ति का केन्द्र यही स्थान था और शाक्तों के आने जाने का यह रास्ता था। अतः मुसलमानों का मान-मर्दन और शाक्तलोगों का सत्पथ पर लाना इसी स्थान पर ठहर कर हो सकता था।

बाहर के शत्रुओं की अपेक्षा घर के द्रोहियों से अधिक भय रहता है। अतः भगवान् ने मुसलमानों को कुछ कहने सुनने से पूर्व तान्त्रिकों की ओर ध्यान दिया। तान्त्रिकलोगों के साथ यात्रा में बहुत से श्रौतस्मार्त्तधर्मावलम्बी भी होते थे। उन्हें ये लोग तन्त्रग्रन्थों की मनघड़न्त कहानियाँ सुनाकर अपने सिद्धान्तों से सहमत कर लेते थे। हिङ्गलाज देवी की पूजापद्धति में अवतक भी तान्त्रिकों का प्रभुत्व है। कच्छदेश में तान्त्रिकभावों के साम्राज्य के सूचक कुछ (पञ्चमकारादि) अनाचार अवतक भी प्रचलित हैं। आएगये यात्रियों से वार्तालाप भगवान् के शिष्य किया करते थे। उन दिनों में भगवान् मौन रहते थे। अपने पूर्वजों की प्रथानुसार, मगध-देश से महात्मा भक्तगिरि अपने ३६० शिष्यों के साथ हिङ्गलाजदेवी की यात्रार्थ आया और जब वह पञ्जाव पहुँचा तो अन्य साधु महात्माओं से उसने भगवान् श्रीचन्द्र का यशोगान सुना। तभी से भक्तगिरि के मनमें भगवान् के दर्शनों की उत्कट इच्छा उत्पन्न हो गई। जब किसीसे यह सुना कि वे आजकल नगरठट्टा में हैं तो वह आनन्द से प्रफुल्लित हो गया। पाठक यह पीछे पढ आए हैं, उन दिनों में भगवान् के शिष्य नवागन्तुक तान्त्रिकों को सत्पथ में लाने का अधिक यत्न किया करते थे।

भक्तगिरि के साथ एक रामगिरि तान्त्रिक था। भक्तगिरि को वह तान्त्रिक-विचारों का भक्त बनाने के लिये यत्न करता रहता था। अन्यलोगों से सुनी हुई भगवान् श्रीचन्द्र की दिव्यशक्तियों की चर्चा जब कभी भक्तगिरि किसी के आगे करने लगता तो रामगिरि झट चिड़ जाता और सब को बुरा भला कहता कहता इधर उधर चला जाता। पता नहीं क्या बात थी, भगवान् की प्रशंसा का एक शब्द भी उसे दिन भर बेचैन करदेने में पर्य्याप्त था। वह भक्तगिरि को कहा करता था. "श्रीचन्द्र को जो लोग शक्तियों का भण्डार बताते हैं; वे भूलते हैं। ये तो भोले भाले भक्तों की उड़ाई हुई गप्पें हैं। कलियुग में केवल शक्तिपूजा ही पुरुषार्थ चतुष्टय के देनेवाली है। तान्त्रिकप्रक्रिया ही समस्त शक्तियों की जननी है। कलि में लोग योगाभ्यास करने में असफल हो जायँगे, एतदर्थ भगवान् शङ्कर ने तान्त्रिक-मत की रचना की है। आप लोग अभी से इतने उतावले क्यों हो रहे हो, तुम एकवार हिङ्गलाज देवी के भवन में तो पहुँचो। वहाँ पर हमलोग अलौकिक चमत्कारों को देखेंगे। इसके इलावा वहाँ पर बड़े बड़े शक्तशिरोमणि कौलों के दर्शन भी होंगे।"

जब यह वार्तालाप हो रहा था तो घूमता घूमता सोमदेव वहाँ आ निकला। भक्तगिरि और सोमदेव का परस्पर वार्तालाप आरम्भ हुआ। अन्त में भक्तगिरि ने भगवान् के दर्शन की इच्छा प्रकट की। सोमदेव उसे अपने साथ ले गया। भक्त-गिरि की भगवान् पर पहिले से ही अनन्य श्रद्धा थी। परन्तु अब दर्शनों से तो वह और भी कई गुणा बढ गई।

भगवान ने कुशल पूछने के अनन्तर पूछा, "महात्मन्, कहां से आगमन हुआ

और किधर प्रस्थान करने की इच्छा है " ? भक्तगिरि ने हाथजोड़ कर कहा, "महाराज ! दास मगधदेश से आरहा है, और आगे हिङ्गलाज के दर्शनार्थ जाने का विचार है। भगवान् बोले, "यदि देवी के दर्शन यहाँ ही हो जायँ तब ? भक्तगिरि ने कहा तब तो आपका बहुत ही अनुग्रह हो और मैं आ जीवन आपका आभारी रहूँगा।

भगवान्—अच्छा तो यदि यहाँपर देवी के दर्शन हो जायँ तो हिङ्गलाज तो न जाओगे ?

भक्तगिरि—जी, नहीं ! "अक्के चेन्मधुविन्देत् किमर्थं पर्वतम् व्रजेत्"। महाराज जी, प्रत्येक मनुष्य का प्रयत्न अपनी मनोरथसिद्धि के लिये होता है। यदि मुझे यहाँ पर ही भगवती के दर्शन हो जायँ तो मैंने वहाँ जाकर क्या लेना है। भगवान् की आज्ञा से वह रात्री भक्तगिरि ने वहाँ ही विताई। प्रातःकाल होते ही देवी ने उसे दर्शन दिया और उससे यह कहा, "भक्तगिरि, तू यदि अपना कल्याण चाहता है तो इन्हीं के चरणों का सेवक हो जा। ये साक्षात् भवानीपति शङ्कर हैं। त्यागी मुनियों के उच्च आदर्श स्थापित करने के लिये इस रूपमें भगवान् शंकर अवतीर्ण हुए हैं। दयालु शङ्कर ने दम्भियों के कपटजाल से दयाकर तुझे बचा-लिया है। अतः तुम्हारा कर्तव्य यही है कि तुम इनके चरणों के सेवक हो जाओ"। देवी यह कह कर अदृश्य हो गई। देवी के उपदेश से भक्तगिरि का अज्ञा-नान्धकार दूर हो गया। अतएव उसने सारी घटना भगवान् के आगे कह दी। इस समय भक्तगिरि के मन में चतुर्थाश्रम का रहस्य समझने की इच्छा उत्पन्न हुई और उसने इसे भी भगवान् के आगे प्रकट कर दिया।

### उपदेश सुनकर भक्तगिरि भक्तभगवान् बनगये

चतुर्थाश्रम का रहस्य बताने के लिये भगवान् ने उससे यह कहा, "वेद में प्रवृत्तिधर्म और निवृत्तिधर्म-दोनों उपदिष्ट हैं। प्रवृत्तिधर्म से स्वर्ग की और निवृत्ति-धर्म से मोक्ष की प्राप्ति होती है। प्रवृत्तिधर्मानुष्ठान का क्षेत्र गार्हस्थ्य और निवृत्ति धर्मानुष्ठान का क्षेत्र औदासीन्याश्रम है। प्रवृत्ति और निवृत्ति की शिक्षा के लिये क्रमशः प्रथम और तृतीयाश्रम का सर्जन हुआ। इस प्रकार, ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ और औदासीन्य-इन चार आश्रमों की रचना हुई। उक्त चारों आश्रम शास्त्रसम्मत हैं। आरम्भ में प्रथम निवृत्तिसेवी सनत्कुमारमुनि की कृपा से औदा-सीन्य चतुर्थाश्रम का विकास हुआ। इसका दूसरा नाम ब्रह्मसँस्था है। आश्रम-चतुष्टय प्रतिपादक, "त्रयो धर्मस्कन्धाः" इस वाक्य के देखने से मोक्षा-श्रम का नाम ब्रह्मसंस्था और मोक्षाश्रमी का नाम ब्रह्मसंस्थ निर्णीत होता है। उदासीन शब्द का भी यही अर्थ है। इस शब्द में उद्-और आसीन ये दो भाग हैं। उद् का अर्थ ब्रह्म और आसीन का अर्थ संस्थ है। ऋग्वेद में मोक्षाश्रमी के लिये मुनि शब्द का प्रयोग किया गया है। मुनिका अर्थ ज्ञानवाला होता है। ज्ञान से ब्रह्मसाक्षात्कार ही लेना होगा। यतः साधारणज्ञान के ग्रहण से तो प्रत्येक ज्ञानवाला लिया जा सकता है। यदि ऐसा ही मानें तो दूसरों की अपेक्षा मुनि में विशेषता क्या हुई ? अतः मोक्षाश्रमियों के प्राथमिक नाम उदासीन, ब्रह्मसंस्थ और मुनि-ये तीन थे। पीछे से जब महामुनि सनत्कुमार के भृगु आदि नौ भाइयों के द्वारा गार्हस्थ्याश्रम का विकास हुआ, तद्नु आवश्यकतानुसार

प्रवृत्ति और निवृत्ति शिक्षणोपयोगी ब्रह्मचर्य और वानप्रस्थ-इन दोनों आश्रमों का विकास हुआ। विकाशापेक्षया मोक्षाश्रम प्रथम होने पर भी पश्चादाविर्भूत आश्रमत्रय की अपेक्षा से उनका स्थान आरोह की दृष्टि से चतुर्थ हुआ। व्यवहार निपुणता का पूरा अध्ययन करके ही मनुष्य प्रवृत्ति में भाग लेता है। प्रवृत्ति से उपरति होते ही निवृत्तिस्थ हो जाता है। निवृत्तिस्थ मनुष्य धीरें धीरे ब्रह्मनिष्ठ हो जाता है। आदिम श्रौत मुनियों में जगत्कल्याणकारी पञ्चदेवोपासना के भाव पाए जाते थे। दुर्दैवात्, अनन्यभाव का विपरीतार्थ समझकरके-पाञ्चों में से एक एक देवता को ही अधिक महत्त्व देने वाले सम्प्रदायों का जन्म हुआ। इन्हीं में उपास्यभेद से शैव और वैष्णव-ये दो विशेष श्रेणियाँ हुईं। इन भावों के भिन्न भिन्न उपास्यदेव की भिन्नता को महत्त्व देने वाले मोक्षाश्रमी स्मार्त्त हुए। कारण, इन भावों का पोषण स्मार्त्त प्रमाणों के आधार पर किया गया। अतः श्रौतचतुर्थाश्रमी उदासीन ही हैं। इस समय तक मोक्षाश्रम की दो ही शाखाएँ थीं। इन दोनों में भेद था तो केवल इतना कि श्रौतमोक्षाश्रमी पञ्चदेवों को समभाव से पूजते थे। स्मार्त्त मोक्षाश्रमी अपने अपने एक एक देव की प्रधानता पर आश्रित थे। उक्त दोनों श्रेणियों में देवोपासननिबन्धन मतभेद रहने पर भी मोक्षाश्रम के मौलिक सिद्धान्त त्यागादि दोनों में समान थे। अर्थात् दोनों श्रेणियों में मोक्षाश्रम के सिद्धान्तों का पालन अच्छी तरह होता था।

समय ने पलटा खाया, बहुत से चालाक विषयलम्पटों ने मनमाने अनाचारों को स्वरचित पार्वतीशिवसंवादात्मक ग्रंथों के आधार पर शिव आज्ञा बताकर श्रौतधर्म की सदाचारभित्ति को गहरी चोट पहुँचाई। उनका प्रचार बड़े ढँग से होता था। अतएव कितने ही आस्तिक लोग उनके कपट का शिकार हो गये। उनके प्रचार का अधिक प्रभाव शैव चतुर्थाश्रमियों पर पड़ना स्वाभाविक था, क्यों कि वे अपने सारे सिद्धान्तों को शिवरचित बताते थे। इसलिये अब चतुर्थाश्रम तीन शाखाओं में विभक्त हो गया। वे शाखाएँ ये थीं-श्रौत, स्मार्त्त और आधुनिक। आरम्भ में श्रौतशाखा का ही सर्वत्र प्रचार था। स्मार्त्तशाखा ज्यों ज्यों बल पकड़ती गई, त्यों त्यों श्रौतशाखा घटती गई। आजतक चतुर्थाश्रम की स्मार्त्तशाखा भी आधुनिक (तान्त्रिक) शाखाद्वारा ग्रसित की जा रही है। गुरु देव अविनाशी मुनि की दया से अब श्रौतशाखा का फिर पुनरुत्थान हो रहा है। आशा है कि, अब शीघ्र ही देवोपासनाप्रयुक्त भेदभाव दूर हो जायगा और स्मार्त्त मोक्षाश्रमी भी श्रौत पथपर चलना आरम्भ कर देंगे। संभवतः श्रौत मुनियों के सदुपदेश सुदर्शनचक्र से तान्त्रिकमतराहुपराग का अन्त हो जायगा। दुःख की बात है, धर्मरक्षक शैवस्मार्त्त भी तान्त्रिकों के बहकाने में आकर, व्यर्थ ही विवेकभ्रष्ट हो रहे है।"

इसके बाद भगवान् ने भक्तगिरि को चतुर्थाश्रमियों के कुटीचकादि भेद और उनके दैनिकाचारादि बताए। भगवान् ने कहा "महात्मन्, पाञ्चों देव माया-शबल ब्रह्म की मूर्ति हैं। पाञ्चों के पूजन में एक ही का पूजन है। अनन्यभाव का यह अर्थ नहीं कि एक वैष्णव शिवका पूजन न करे। स्वप्रकृत्यनुसार जिस देवता का पूजन आरम्भ किया है, यदि उसके पूजन से अवकाश मिलता है तो उसे दूसरे का भी पूजन करने में कोई आपत्ति नहीं समझनी चाहिये। इष्टदेव की मूर्ति में

अन्य देवका भाव न होकर उसी उपास्य देवका भाव बना रहना चाहिये। प्रभु भक्त भावना के राज्य में उन्नत होकर संसार की समस्त वस्तुओं में अपने इष्ट का ही दर्शन करते हैं। भावना के उत्कर्ष से विश्वभर में प्रभुदर्शन ही अनन्यभाव है। व्यर्थ भेदभाव को पारस्परिक कलह का निमित्त बना देना भक्ति नहीं"। यह कह कर भगवान् चुप हो गये।

भगवान के उक्त सदुपदेश से भक्तगिरि के अन्तःकरण में विचित्र परिवर्तन हो गया। अब उसके मन में भेदभावपूर्ण स्मार्त्तचतुर्थाश्रमशाखा के लिये कोई श्रद्धा न रह गई। यही कारण था कि भक्तगिरि ने तान्त्रिक रामगिरि को अपने टोले से पृथक् कर दिया। भक्तगिरि के निर्मल मनपर भगवान् के सदुपदेश की छाप लग गई। इस लिये उसने औदासीन्य चतुर्थाश्रम की दीक्षा ले लेने की इच्छा भगवान् के आगे प्रगट की। भगवान् ने उसकी प्रार्थना को स्वीकार कर लिया। भक्तगिरि को औदासीन्यमत की दीक्षा दी गई और उसका नाम भक्तगिरि से भक्त-भगवान् रक्खा गया। दीक्षा के समय भगवान् ने जो सदुपदेश अपने शिष्यों को दिया वह अत्यन्त महत्व पूर्ण था। पाठकों के लाभार्थ वह यहाँ संक्षेपतः लिखा जाता है।

## आदर्श उपदेश

"प्रिय शिष्यवर्ग, यह वही पवित्र सिन्धु नदी है, जिसके तट पर उदासीन विश्वामित्र मुनिने यज्ञ किया था। इसी नदी के समुद्रसङ्गम पर सर्वोत्तम तीर्थ नारायण सरोवर है। यह वही स्थान है जहांपर नारदमुनि से दक्ष के दश हजार बेटों (हर्यश्व-शबलाश्व) ने गुरुमन्त्र ले कर संसार में औदास्य धर्म का प्रचार किया। वेदादि सच्छास्त्रों के अवलोकन से पता चलता है, सिन्धु देश ही हमारे पूर्वजों की आदि [1]जन्मभूमि है। यहां से हिन्दुओं के अस्तित्व का मिटना क्या कम खेद का विषय है? उदासीन, सुवेष, महेष, और हारीत प्रभृति मुनियों के धर्म एवं जाति सेवा के आदर्श आप लोगों के आगे हैं। धर्म और जातिसेवा के लिये ही आप सांसारिक विषयोपभोग को जलाञ्जलि देकर साधु हुये हैं। अब समय आ गया है। आप अब सब धर्म की रक्षा के लिये कार्यक्षेत्र में कूद पड़ो। गार्हस्थ्य जीवन कोई पापमय नहीं, केवल कुटुम्बरक्षा में लगे रहने के कारण मनुष्य को जातिसेवा के लिये पर्य्याप्त समय नहीं मिलता। साधुमहात्माओं को इधर उधर की चिन्ताएँ नहीं सतातीं, अतः वे लोग देश और धर्म की रक्षा के पवित्र लक्ष्य तक पहुंचने के लिये अपने प्रण को पूरा निभाने में समर्थ होते हैं। धर्मप्रेमिमुनिवृन्द! धर्मसेवा के मैदान में उतर आओ, अपने सदुपदेशमन्दाकिनी के पवित्र प्रवाह से जनता के पापमय हृदयपटल को क्षालित कर दो। अपने समान त्यागी और धर्मसेवक व्यक्तियों को उत्पन्न करो। वीरों की वीरताग्नि को प्रज्वलित करदो। देशमें संगठन का शंखनाद सर्वत्र सुना दो। मृतप्राय हिन्दुजाति में उद्योग-महामन्त्र के उपदेश

१ सिन्धुनदी के तटपर निवास करने से हमारे पूर्वजों का नाम सिन्धु पड़ा। सकार के स्थान में हकार आजाने से सिन्धु से हिन्दु बना। सकार के स्थान में हकार का प्रयोग लोक और वेद-दोनों में होता है। वेद में सिरा शब्द के स्थान में हिरा शब्द का प्रयोग उसी अर्थ में मिलता है जिसे सिरा शब्द बताता है। लोक में-सप्ताह-हप्ताह, साग-हाग, सासु-हाहु, दस-दह, आदि अनेक उदाहरण हैं।

से नवजीवन डाल दो। धर्म के अलौकिक महत्त्व को समझाकर प्रत्येक हिन्दु को दृढप्रतिज्ञ होने का और अपने देशकी रक्षा के लिये प्राणपण से काम करने का पाठ पढा दो। निर्भयता के साथ धर्मरक्षा के लिये हिन्दुओं का हँसते हँसते मृत्यु का आलिङ्गन करना अवश्य फल लायगा। तितिक्षा ही उन्नति का द्वार है। अरबों ने अपने इस्लामधर्म के प्रचारार्थ कितने कष्टों का सामना किया। उसी तितिक्षा का परिणाम है कि आज उन अरबों की विजयपताका भारत में फहरा रही है। हमारे लिये क्या यह लज्जा की बात नहीं? विदेशीलोग कितनी दूरसे आकर अपने धर्म का प्रचार कर रहे हैं। हम अपने घर में भी अपने धर्म का प्रचार करने में असमर्थ हो रहे हैं। हमारे ही सहधर्मी किसतरह पीरलोगों के षडयन्त्रों के शिकार होकर विधर्मी बन रहे हैं और फिर वे हमारे ही गले को दवाने के लिये तय्यार रहते हैं। क्या आप अमूल्य जातिभवन को यवनपीरों की कपटाग्नि से धक्धक् जलते देखकर भी चुपचाप खडे देखते रहोगे? सहस्रों हिन्दू-धर्म से बलात् पतित किये जा चुके हैं। रहे सहे पीरों के कपटों का शिकार हो रहे हैं। तान्त्रिकों के अनाचारप्रचार की महामारी के प्रकोप से हिन्दु-जाति के सदाचार का प्राणान्त हो रहा है। परमश्रद्धास्पद हिन्दु-धर्म को मनघडंत प्रथाओं के संमिश्रण से कलङ्कित एवं हास्यास्पद बनाया जा रहा है। हमारे सह-योगी स्मार्त्तमुनियों का विष्णुशिवनिवन्धन पारस्परिक विवाद भी हिन्दु-धर्म के हित में बाधक-सा हो रहा है। धर्मवीरो! धर्मक्षेत्र में आगे पाँव बढाओ। उत्साही के सहायक प्रभु स्वयं होते हैं। ईश्वर पर दृढ विश्वास करके कार्यारम्भ करदो! हमें विश्वास है, उस दयामय की कृपा से शीघ्र ही जाति के दुःखों का अन्त होने को है"। भगवान् के उपदेश से सुननेवालों के जीवन में पलटा आ गया। वे सबके सब धर्मप्रचारार्थ इधर उधर चल दिये। भगवान् के शुद्ध एवं दुखित हृदय से निकले हुये शब्द उनके शिष्यों पर अपना पूरा असर कर गये। उन सब शिष्यों ने अपने जीवन का लक्ष्य धर्मप्रचार ही बना लिया। इधर जब भक्तभगवान् ने उदासीनधर्म की दीक्षा ले ली तो मगध में भी श्रौतचतुर्थाश्रमी महात्मा बल पकड़ गये। श्रीमहन्त भक्तगिरि के अधिकार में जो ३६० मठ थे वे सब उदासीन मठ बन गये। ईश्वर की अपार दया से भगवान् के गुरु अविनाशीमुनि का सत्यसंकल्प खूब फला और फूला।

## धर्मप्रचार के पार्श्वकेन्द्र

सिन्ध, पञ्जाब, काश्मीर, अफगानस्थान और सीमाप्रान्त इन पार्श्वप्रान्तों में भगवान् ने स्वयं धर्म का प्रचार आरम्भ किया। काश्मीर में श्रीनगर, सिन्धु में ठठ्ठा, पञ्जाब में बारठ, सीमाप्रान्त में पिशावर और अफगानस्थान में काबुल, धर्मप्रचारार्थ, ये पार्श्वकेन्द्र बनाए गये। परमात्मा की दया से उससमय और भी कईएक महा-पुरुष पैदा हुये जिन्हों ने यथाशक्ति हिन्दु-जाति के उद्धार की चेष्टा की। वे सभी हमारे श्रद्धेय हैं। उनके उपकारों के लिये हिन्दु-जाति सदा के लिये उनकी आभारी है।

यहाँ पर हम यह लिखदेना आवश्यक समझते हैं कि अन्य महापुरुषों ने भारत के अन्य प्रान्तों में अपना काम किया लेकिन सीमाप्रान्त सिन्धकाश्मीरादि देशों में सिवाय भगवान् श्रीचन्द्रमहाराज के और कोई नहीं पहुँचा। भारत के अन्य प्रांतों की अपेक्षा उनदिनों में सीमाप्रान्तीय देश ही अधिक विधर्मियों के आक्रमण और

धर्म-प्रचार के अड्डे हो रहे थे। अतः यहाँ पर काम करना कोई बच्चों का खेल न था। इन यवनप्रधान प्रान्तों में भगवान् का यह प्रचार का कार्य हिन्दु-जाति के इतिहास में चिरस्मरणीय रहेगा। अतः यह मानना पड़ेगा कि मुगलशासन काल में विक्रम की १६वीं शताब्दी के महापुरुषों में भगवान् का आसन बहुत ऊँचा है। भगवान् की शिष्यमण्डली ने, विहार, संयुक्तप्रान्त, मध्यप्रान्त और महाराष्ट्र में खूब धर्मप्रचार किया। कईएक उड़ीसा, बङ्गाल और आसाम में भी जा पहुँचे। वैसे तो भारत के प्रत्येक प्रान्त में उदासीनमुनियों ने धर्म का प्रचार किया और उदासीन मठ भी स्थापित किये; परन्तु विशेषतः यवनपददलित देशों में ही इनका धर्मप्रचारकरना मुख्य लक्ष्य रहा है। उन्हों ने अपने धर्म की रक्षार्थ यवनों की तीखी तल्वारों की जरा भी परवाह नहीं की। वे अच्छीतरह जानते थे कि सीमाप्रान्त (फरण्टीयर) और सिन्धप्रभृतिप्रान्तों में यवनों की अत्याचाररूपी अग्नि धक्धक् जल रही है। परन्तु वे तो अपने धर्म की रक्षा के लिये मौत का डर भुलाए हुये थे। वहाँ पर उन्हों ने केवल प्रचार ही नहीं किया वल्कि अपनी दिव्यशक्तियों के अद्भुत चमत्कार दिखाकर विपक्षियों के पत्थर दिलों को भी मोम की तरह पिघला दिया। यही कारण है, कि सीमाप्रान्तादि-यवनप्रायःप्रदेशों के हिन्दु-लोग अबतक जीवित हैं। परमात्मा की दया से भारत के भिन्नभिन्न प्रान्तों में समय २ पर साधुसमाज जाति के उत्थान और इसके धर्म के प्रचार का कार्य करता रहा है। विहार ने बौद्धभिक्षु, संयुक्तप्रान्त ने वैरागी, दक्षिण ने दशनाम सन्यासी वीतराग धर्मसेवक उत्पन्न किये। पञ्जाब को इस बात का गौरव है कि वह इस बात में किसी से पीछे नहीं रहा। मुगलशासनकाल में स्वार्थत्यागी, साहसी, धर्मसेवक उदासीन श्रौतमुनिरत्न पञ्जाब-पयोनिधि से आविर्भूत हुये। सीमाप्रान्त और पञ्जाब में यवनराज्यकाल में हिन्दु-धर्म को बचालेने का गौरव इन्हीं को प्राप्त है।

## भगवान् द्वारिका से उदयपुर पहुँचे

भगवान् का अधिक निवास ठठ्ठा, वारठ, और श्रीनगर-इन तीन स्थानों में रहता था। भगवान् ने ठठ्ठा से द्वारिका की यात्रा का संकल्प किया। मार्ग में आपने कच्छ प्रदेश में अपने सदुपदेशों से वेदविरुद्ध प्रचलितप्रथाओं का निराकरण किया। भगवान् की असीम दया से सिन्धु तथा कच्छ देश से अनाचारियों के अड्डे उखड़ गये। लोग श्रौतपथके पथिक बन गये। द्वारिका से सुदामापुरी होते हुये भगवान् कुछ समय गुजरात प्रान्तमें भ्रमण करते रहे और अपने सदुपदेशों से जनता का कल्याण करते रहे।

भगवान् को आबुपर्वत के देखने की इच्छा हुई। क्यों कि यह स्थान उनकी दृष्टि में अधिक महत्त्व रखता था। भगवान् के गुरु अविनाशी मुनिने इसी की एक गुहा में रहनेवाले योगिराज वेदमुनि से इसी पर्वत पर उदासधर्म की मुनि-दीक्षा ली थी। भगवान् आबू होकर उदयपुर के समीप एक लिङ्ग महादेव की यात्रा के लिये चलदिये।

## राणा प्रताप को भगवान् का क्षात्रधर्मोपदेश

सिन्ध में भगवान् के हिन्दु-धर्म के प्रचार का समाचार प्रायः इधर उधर के प्रान्तों में भी पहुँचता ही रहता था। महाराणा प्रताप के मन्त्री भामाशाहने भगवान्

की कीर्ति अच्छीतरह सुन रक्खी थी अतएव भामाशाह को भगवान् पर अटल श्रद्धा थी। उस की प्रेरणा से राणा मन्त्री के साथ भगवान् की सेवामें जहां वे ठहरे थे उपस्थित हुये। भगवान् के दर्शन से दोनो आनन्दित हुये। कुछदेर इधर उधर की बातें करने के अनन्तर भगवान्ने कहा*-" तुम सूर्यवंशी उस राम के वंशधर हो; जिसने अकेले ही अपने बाहुबल पर विश्वास रखकर त्रिलोकी को भयभीत करने वाले महायोधा रावण पर विजय प्राप्त की। इस से रामने यह सिद्ध करदिया कि उत्साही पुरुष असंभव को भी संभव कर सकता है। मनुष्यों का तो कहना ही क्या है, जङ्गली पशु और जड़ पदार्थ भी उत्साही के सहायक हो जाया करते हैं-यह बात राम के चरित से हम अच्छीतरह सीख सकते हैं। वीरवर बप्पा आपके ही वंश में हुये हैं। उनकी वीरता का सिक्का तमाम मुस्लिम जगतपर जम गया था। उनकी विजयपताका गजनी तक फहराती थी। फिर चिन्ता किस बातकी है; जब विश्वम्भर एकलिङ्ग मेवाड़भूमि के स्वयं अधीश्वर हैं। आप तो केवल उनके मन्त्री हैं। आप अपने धर्मका पालन करें। स्वकर्तव्यानुष्ठान ही सफलता देवी की प्रसन्नता का साधन है। मुगल दल की अधिक संख्या से घबराना भूल है। गजयूथ सिंह पर कभी विजय नहीं पा सकता। क्या तुम्हें उस कर्मदेवी का स्मरण नहीं है; जिसने कुतुबुद्दीन को रणभूमि में बुरीतरह पराजित किया था। उसदेवी में वीरता कूट कूट कर भरी हुई थी। दृषद्वती नदी के तीर पर जब महासंग्राम हुआ, तब इसके पतिदेव रावल समरसिंह वीरगति को प्राप्त हो गये। जब कुतुबुद्दीन चित्तौर पर चढ आया, तब इसने अपनी वीरता के जौहर दिखाए थे। कुतुबद्दीन उसकी वीरता को मरते दमतक न भूला। क्या आप अपने पूर्वज महाराणा लक्ष्मणसिंह को भूल गये। उसने अपने ११ बेटों सहित अपने आपको मातृभूमि की बलिवेदी पर बलिदान करदिआ। १३ हज़ार राजपूत बालाओं के साथ अपने सुन्दर शरीर को धकू २ जलरही चितावन्हि में एक तृण की तरह फेंककर जिस रमणी-रत्न ने हिन्दु-धर्म की पवित्रता का डङ्का समस्त संसार में बजाया वह प्रातःस्मरणीय श्रीमती पद्मिनी आप ही की प्रपितामही थी। क्या आपको अपने दादा राणा संग्रामसिंह की अनुपम वीरता का स्मरण नहीं? उसने केवल चित्तौर की स्वतन्त्रा के लिये ही नहीं बल्कि देहली को हस्तगत करके यवनों के राज्य के अस्तित्व को यहाँ से मिटाने के लिये अद्वितीय साहस किया था॥

मुनि के इन उत्साह वर्द्धक शब्दों को सुनकर प्रताप के हृदय में उत्साह और वीरता की तरङ्गें उठने लगीं। उसने भगवान् के आगे सहर्ष यह प्रतिज्ञा की कि "मैं बप्पारावल के पवित्र वंश को प्रतिष्ठित रखता हुआ, आ जीवन अपने देश तथा धर्म की रक्षा करता रहूँगा"। राणाकी उक्त प्रतिज्ञा सुनकर मुनि को अत्यन्त हर्ष हुआ। मुनि जब चलने लगे तो प्रतापने चरणस्पर्श कर कहा, "प्रभो मुझे स्मरण रखिये गा" मुनिने कहा, "वत्स! केवल तेरा ही स्मरण क्या मुझे तो इस सम्पू-

* पाठकों को स्मरण होगा, १६२९ वि० में भगवान् जिस स्थानपर बैठे राणा को उपदेश कर रहे हैं यह उनके पूर्वज हारीतमुनि का आश्रमस्थान है। ठीक इसी जगहपर हारीतमुनि ने बप्पारावल को क्षात्रधर्म का उपदेश दिया था। अब फिर वही दृश्य उपस्थित है। हारीतमुनि के वंशधर श्रीचन्द्रमुनि वीरबप्पा के वंशधर, वीरशिरोमणि राणा प्रताप को क्षात्रधर्म का उपदेश कर रहे हैं।

णे सूर्यवंश का सदा ही ध्यान रहता है। क्योंकि यह शरीर भी उसी वंशलता का एक फूल है।

## वंशपरिचय और भगवान् की भविष्यवाणी

यह सुनकर प्रताप को और भी हर्ष हुआ और मुनिजी से उनके वंश के सम्बन्ध में पूछने का उसके मनमें संकल्प हुआ। प्रताप ने कहा, "महाराज! यदि आज्ञा हो तो मैं कुछ पूछना चाहता हूँ"। मुनि बोले, "वत्स, सहर्ष पूछिये।" प्रतापने कहा, "महाराज, मैं आपका वंशपरिचय चाहता हूँ।" मुनिने कहा, "भगवान् राम के दो पुत्र थे एक लव और दूसरा कुश। लव के वंशधर लाहौर में और कुश के कसूर में निवास करते थे। ये दोनों नगर पञ्जाव में हैं। आपके पूर्वज कनकसेन प्रथम लाहौर में रहते थे। पीछे से किसी कारण-वश गुजरात के वल्लभी नगर में जावसे। लवकुश के वंशधरो में परस्पर किसी तरह झगड़ा हो गया। लवके वंशधरों ने कुश की सन्तान को पञ्जाव से निकाल दिया। वे काशी जाकर वेद पढने लग गये। वे वेदपाठ में इतने निपुण हुये कि इनकी कीर्ति भारत के कोने कोने में फैल गई। लववंश के राजा मूलकराज उनके यश को सुनकर काशी पहुँचे। वहां पर उनके वेद पाठ से प्रसन्न होकर उसने अपना सारा राज्य उन्हें दे दिया। वे पञ्जाव में फिर आ गये। वेद पढने के कारण कुशवंशधरों का नाम वेदी पड़ा। इस वेदीवंश में हमारा जन्म हुआ है।"

वत्स! घबराना नहीं! अब यवनसाम्राज्य का अन्त समीप ही है। चन्द्र-वंश की शाखा यादवजाति की जाग्रति का यत्न धनराय कर रहा है। कुछ ही समय के अनन्तर किसी महापुरुष के आधिपत्य में यादवसंघ स्थापित होकर देहली नरेश से संग्राम करेगा। आपही का एक वंशधर भी उस समय पूर्ण परा-क्रमी होगा। आपके पूर्वज हमीरसिंह के चचा जयसिंह, अजयसिंह के पुत्र सुजनसिंह, जो अपनी भाग्य परीक्षा के लिये महाराष्ट्र चले गये थे, जिनका वंशविस्तार वहीं हुआ उनकी नवमी दशमी पीहड़ी में एक प्रतापी बालक होगा। मेरी प्रेरणा से एक साधु उसका सहायक होगा। काश्मीर में वह महापुरुष मेरे शिष्यों से मिलेगा। चन्द्रवंश और सूर्यवंश के तेज से यवनसाम्राज्य एक वार नष्टभ्रष्ट हो जायगा। पञ्जाव में एक वैरागी साधुद्वारा मुगल साम्राज्य की सत्ता दुर्बल हो जायगी। अन्त में मेरे अनुयायी एक साधु के वचन से उत्पन्न हुआ एक हिन्दु-बालक पञ्जाव का राज्य करेगा"। मुनि का वंश और भविष्यवाणी सुनकर राणा प्रताप को और उनके मन्त्री भामाशाह को अत्यन्त आनन्द हुआ। मुनि की आज्ञानुसार तव ये दोनो प्रणाम करके चले गये।

(६ तरङ्ग)

## श्रीगुरु अलिमत्तमुनि

वे भगवान् की सेवा में कैसे पहुँचे, वह घटना यहां लिखी जाती है। यहाँ से भगवान् राजस्थान के जोधपुर, बीकानेरादि प्रसिद्ध नगरों का भ्रमण करके पञ्जाव होते हुये काश्मीर जा पहुँचे। वहाँ हरिदत्त ब्राह्मण का पुत्र [1]कमलासन सं० १६३१

१ इनका जन्म देवी प्रभावती की कुक्षि से श्रीनगर में हुआ।

में भगवान् का शिष्य हुआ। यह बालक जन्म से ही ईश्वरभक्त और गम्भीरप्रकृति का था। दूसरे लड़कों की तरह इसे बच्चों के साथ खेलना रुचिकर न था। जब यह किसी से भी न बोलता तो दर्शकों को ऐसा मालूम होता था जैसे यह किसी का ध्यान कर रहा हो। इसकी चेष्टाएँ आरम्भ से ही महापुरुषों के समान थीं। इसके दिनभर का कार्यक्रम महात्माओं का सत्सङ्ग और ईश्वरचिन्तन था।

बहुत दिनतक भगवान् का दर्शन न पाकर काश्मीर की जनता व्याकुल हो रही थी। अब अकस्मात् भगवान् का आगमन सुनकर जनता प्रसन्नचित्त से उनके दर्शनार्थ आने लगी। भगवान् के सदुपदेशों और पवित्र दर्शनों से लोग अपना जन्म सफल कर रहे थे। कमलासन भी जनता के साथ भगवद्दर्शनार्थ आया। लोहे को चुम्बक की तरह भगवान् के उपदेशों ने उसे आकर्षित कर लिया। अतएव वह फिर लौट कर घर नहीं गया। दिनरात भगवान् के अग्निकुण्ड (धूणे) के पास वह बैठा रहता और उन्हीं के चरणों में रहकर अपने आपको सफल समझता। कभी कभी तो वह भगवान् के प्रेम में इतना मस्त हो जाता था कि उसे कईदिन तक खाने पीने तक की सुध न रहती थी। दिव्यशक्तियों के प्रभाव से और अखण्डब्रह्मचर्य की सहायता से भगवान् का शरीर सदैव बालकों का सा रहा। कभी कभी यह भगवान् को अपने कन्धों पर विठलाकर एक स्थान से दूसरे तक ले जाता था। भगवान् की कन्था (गोदड़ी) इसीके कन्धे पर रहती थी। यह स्वयं एक मोटा कम्बल रक्खा करता था। यह भगवद्ध्यान-मधुपान से भ्रमर की तरह मत्त रहता था। अतएव इस महापुरुष के गोदड़िया, (कन्थाधर[1]) कम्बलिया (कम्बलाम्बर) अलिमस्त[2], ये तीन नाम पड़े। भगवान् ने इसकी अनन्यभावमय सेवा से प्रसन्न होकर इसे वर दिया कि, "तू श्रौतमुनियों (उदासीनों) का नेता होगा, और सर्वत्रविजयी होता हुआ तू ब्रह्मनिष्ठा का लाभ करेगा। तुम्हारी शिष्यपरम्परा में ब्रह्मनिष्ठ, ईश्वरभक्त और सिद्धमहात्मा एवं लोकोत्तर विद्वान् उत्पन्न होंगे। समस्तसिद्धियाँ तेरी चरणसेविकाएँ होंगी"।

## श्रीगुरुबालहासमुनि

आप कमलासन के अनुज थे। आप का नाम बालकृष्ण था। आप उसी विद्यालय में पढते थे जिस में भगवान् ने वेदवेदाङ्गों का स्वाध्याय किया था। इस विद्यालय के छात्र भगवान् को स्नेह और श्रद्धा की दृष्टि से देखते थे। भगवान् के पास इनका आनाजाना प्रायः बना ही रहता था। एक दिन की बात है कि श्रीबालहास जी अन्यविद्यार्थियों के साथ एक बागीचे में बैठे हुये थे। परस्पर के वार्तालाप में शास्त्रीय विषय चल पड़ा। किसी छात्र ने किसी दार्शनिकविचार में ऐसा प्रश्न किया जिस का उत्तर देना सर्वसाधारण के लिये आसान न था। आपकी कुशाग्रबुद्धि में उसका उत्तर स्फुरित हो गया। आपने उसे सब को सुनाकर विद्यार्थियों को चकित कर दिया। विद्यार्थीलोग वहां से वापिस लौट आए और आप वहां पर ही कुछ देर बैठे

---

१ कई एक महात्माओं का कहना है कि इनका वास्तविक नाम कमलासन था परन्तु भगवान् प्रेम से इसे कम्बलिया कह दिया करते थे।

२ इस शब्द का अपभ्रंश अलमस्त है।

रहे। कारण यह था कि उक्त प्रश्न के समाधान ने अन्य छात्रों को तो सन्तुष्ट कर दिया परन्तु आपकी अन्तरात्मा ने इस समाधान को सन्तोषजनक न समझा था। पहिले भी बहुत वार शास्त्रीय विषयों के पूर्वपक्षों का समाधान आप स्वल्पकाल में ही करके बड़े २ विद्वानों को चकित कर देते थे। पीछे से उसी पर फिर अपनी विचारशक्ति दौड़ाते रहते थे। अतः एक ही पूर्वपक्ष के आप अनेकों समाधान सुनाकर गुरुजी को खूब प्रसन्न करते थे। कईवार आप किसी वात के चिन्तन में सारा २ दिन एक ही स्थान में खड़े रहते। एक दिन आप नदीपर स्नान करने गये, स्नान करके भीगी धोती ओढे वहीं पर ही आप दिनभर किसी प्रश्न का समाधान सोचते २ बैठ रहे। सायं काल को जब छात्रलोग वहां सन्ध्यावन्दनादि करने गये तो आपको वहाँ इसप्रकार समाहित बैठे देख वे सब चकित हो गये। आप जब किसी चिन्तन में तत्पर हो जाते थे तो सारे संसार को भूल कर तल्लीन हो जाते थे।

एक दिन आप एक ऊँचे मकान पर बैठे किसी गहनविषय पर विचार कर रहे थे। बहुतदेर बैठने के बाद आप उसी विचार की धुन में मकान की छत पर इधर उधर टहलने लगे। टहलते २ दुर्दैवात् मकान की दीवार से आपका पैर फिसल गया और आप धड़म से नीचे आगिरे। मकान बहुत ऊँचा था। आपके प्राण इस नश्वर शरीर से पृथक् हो गये। विद्यालय में छुट्टी हो गई। छात्रों के मन शोक से व्याकुल हो रहे थे। उन्हों ने आपकी मृत्यु का समाचार भगवान् के आगे जा सुनाया। उन को शीघ्र विश्वास न हुआ और उन्होंने कहा–नहीं, वह मरा नहीं। वह तो आपलोगों से उपहास करने के लिये श्वास रोके पड़ा होगा। विद्यार्थी कहने लगे "महाराज! यदि आप आज्ञा दें तो हम उस का शव यहां ले आते हैं, फिर तो आप विश्वास करेंगे न"। भगवान् ने आज्ञा देदी और वे उसे उठा लाए।

इधर इन की माता प्रभावती को जब इनके छात पर से अचानक गिर जानेका पता चला तो उसने मन में कहा कि यदि मेरे पुत्र को कोई घातक चोट न आए तो मैं इसे मुनिका सेवक बना दूँगी। वे तो बहुत दिन से भगवान् की सेवा में आना चाहते थे; परन्तु माता की आज्ञा के न मिलने से वे रुक रहे थे।

लड़कों ने शव को भगवान् के आगे रखकर कहा–"देखिये भगवन् इस का शरीर बिल्कुल ठण्डा हो चुका है"। इस समय विद्यालय के अध्यापक भी इनके साथ थे। भगवान् ने, कहा "क्यों वृथा ही ऐसा कहते हो! वाल तो तुम्हारी बातें सुन २ कर हँस रहा है। जरा इसके मुँह की ओर तो देखो"। अध्यापक और छात्रों ने भगवान् के वचनों पर विश्वास कर ज्यों ही उसके मुँह की ओर ध्यान से देखा तो वह सचमुच हँसता हुआ दिखाई दिया। वालहास का प्रथम नाम वालकृष्ण था। अब से उसे लोग वालहास कह कर पुकारने लगे। वालकृष्ण के पुनर्जीवन से उस की माता अध्यापक और सहपाठी खुशी से प्रफुल्लित हो उठे। अब माता जी ने भी उसे मुनि की सेवा में रह जाने की आज्ञा देदी। इस से वालहास जी का मार्ग साफ हो गया और उस का चिर का मनोरथ पूरा हुआ। अधिक प्रार्थना करने पर भगवान् ने उसे अपना शिष्य बनालिया।

# श्रीगुरुगोविंददेव और श्रीपुष्पदेवजी

भगवान् के दो[1] और शिष्य हुये – एक गोविन्ददेव,[2] दूसरे पुष्पदेव । पुष्पदेव हरसमय ब्रह्मानन्द रसास्वाद से पुष्प की तरह खिला रहता था । इसलिये उस का नाम पुष्पदेव पड़ा । भगवान् को तपोमय जीवन अधिक प्रिय था । अतएव जहाँ कहाँ वे अपना आसन लगाते वहाँ धूणा अवश्य प्रज्वलित किया जाता था । कभी २ भगवान् पञ्चाग्नि-तप भी तपा करते थे । भगवान् के अलिमत्तादि चारों शिष्य इनके धूणे की सेवा किया करते थे।* पञ्चाग्नितपश्चरण चारों दिशाओं में चार धूणियाँ लगाना है । वहाँ शास्त्रों के नियमानुसार पञ्चमाग्नि सूर्य माना जाता है । जब भगवान् पञ्चाग्नि तप किया करते थे तो इनके चारों ओर इनके चारों शिष्य बैठते थे और मध्य में भगवान स्वयं विराजमान होते थे । भगवान् के आसपास के चारों अग्निकुण्डों के पास स्थिति होने से इन चारों के शिष्यसंघ का नाम चार अग्निकुण्ड हुआ ।

उदासीनमञ्जरी में गोविन्ददेव और पुष्पदेव की घटना इसप्रकार वर्णित है,– श्रीनगर का प्रसिद्ध धनिक क्षत्रियकुलतिलक जयदेव, सन्तान न होने के कारण अधिक खिन्न रहा करता था । एक दिन वह अपनी धर्मपत्नी सुभद्रा को साथ लेकर पुत्र-कामना से भगवान् की शरण आया और इसप्रकार प्रार्थना करने लगा "भगवन् आप दयालु हैं । आपके दरबार में किसी भी वस्तु की कमी नहीं। हमारी आपके चरणों में सविनय प्रार्थना यही है कि आपके वरदान से हमारी मनोकामना पूर्ण हो । आप हमारे मानसिक कष्ट को पूर्णतया जानते हैं; फिर भी मैं उसे आपके आगे कह देता हूँ । प्रभो ! क्या कहूँ, हमारा शास्त्रोक्त गार्हस्थ्यजीवन का उद्देश्य पूरा होता नहीं दीख पड़ता । यही कारण है, मेरी धर्मपत्नी, असीम शोक-सागर में गोते खाती रहती है" ।

भगवान् ने उनकी श्रद्धाभरी प्रार्थना सुनकर उनकी मनो-कामनापूर्ण होने का वर दे दिया । तब सुभद्रा ने अपने मन में यह संकल्प किया कि यदि भगवान् के वरदान से मेरे यहाँ दो पुत्र हो जायँ तो प्रथम पुत्र को भगवान् की सेवा में अर्पित कर दूँगी। उसी समय जयदेव यह सोच रहा था कि दोनों पुत्रों में छोटा बेटा मैं भगवान् की सेवा में दे दूँगा । दोनों ने अपने २ संकल्प को गुप्त रक्खा । समय पाकर भगवान् की कृपा से उनके दो पुत्र हुये । परस्पर सङ्कल्पों का भेद खुल जाने पर उन्हें पता चला कि दोनों बेटों पर उनका अधिकार नहीं है । इस पर उन्हों ने यह कह कर सन्तोष कर लिया कि प्रभु की इच्छा ही ऐसी है । जयदेव ने सुभद्रा को आश्वासन देते हुये कहा, "कल्याणि ! हमारे भाग्य में विधाता की ओर से पुत्र-सुख लिखा ही नहीं गया । अतः हमें विधाता की इस इच्छा पर किञ्चित् भी खेद प्रकट न करना चाहिये । पता नहीं हमारे मनमें एक दूसरे के विरुद्ध सङ्कल्पोत्पत्ति से विधाता क्या चाहता है । संभव है, हमारे दोनों बेटे भगवान् की सेवा में जा कर विशेष पुरुष ही बन जायँ । इस से तो हमारा और भी कल्याण निश्चित है ।

१ इन दोनों का जन्म श्रीनगर में हुआ था, माता का नाम सुभद्रा और पिता का नाम जयदेव था।

२ गोइन्दसाहिब । ३ फूलसाहिब ।

३ यही कारण है कि इन चारों महापुरुषों के शिष्यसंघ चारधूणा नाम से पुकारे जाते हैं।

हमें इनके लालन, पालनादि का जो सौभाग्य प्राप्त हुआ है, हमारे लिये वही पर्य्याप्त है। हमें विधाता के इतने अनुग्रह परभी प्रसन्न रहना चाहिये।" दृढप्रतिज्ञ माता पिताने अपनी उदारता का पूर्णपरिचय दिया। बालकों का लालनपालन पूर्णतया होने लगा। शैशव के बीतने पर उन्होंने अपनी प्रतिज्ञानुसार दोनो बालकों को भगवान् की सेवा में जा उपस्थित किया। माता-पिता की उदारता का यह एक ज्वलन्त उदाहरण है। दृढ प्रतिज्ञा का यह एक उच्च आदर्श है। धन्य हैं, वे माता-पिता जिन के पुत्ररत्नों ने यवनात्याचार झञ्झावात के प्रचण्डप्रकोप द्वारा मूल से उखाड़े जा रहे हिन्दु-धम-तरु की अपने लोकोत्तर तपोबल के प्रभाव से प्रशंसनीय रक्षा की।

## महात्मा रामदेव जी

इन दोनो महापुरुषों की शिष्यपरम्परा में बड़े २ आदर्श महात्मा हुये। गोविन्द देव के पञ्चमस्थान में प्रतापी महात्मा रामदेव हुये। इनका जन्म बिलासपुर राज्य में हुआ। ये जाति के राजपूत थे। इनका गृहस्थ का नाम रामसिंह था। साधु होने के पीछे भी ये क्षात्रप्रकृति के अनुसार अश्वारोहण किया करते थे। इनकी दाहनी ओर इनके शिष्य एक निशान रक्खा करते थे। इनकी लोकोत्तर योगशक्ति से इनके आगे विना बजाए दुन्दुभि (नगारा) बजा करता था। इनमें और भी बहुत सी दिव्यशक्तियाँ विद्यमान थीं। एकबार किसी मदोन्मत्तने आपका नगारा छीनने की धृष्टता की। वह अपने साथियों सहित तत्क्षण अन्धा हो गया। बाद में अधिक क्षमाप्रार्थना करने पर आपने उसका अपराध क्षमा कर दिया "उस प्रमादी द्वारा किये गए गुरु के अपमान, से असन्तुष्ट हो कर आपके शिष्य मल्लदेव ने अपराधी का सिर काट लेने की प्रतिज्ञा करली। बाद में गुरुदेव के समझाने से उसने अपराधी की पागड़ी काट कर अपनी प्रतिज्ञा की पूर्ति की। अतएव इनके अनुयायी गद्दी-धरों में इस विचित्र-घटना के स्मारक चिन्ह अर्द्ध-पगड़ी का धारण करना अबतक प्रचलित है।

महात्मा रामदेव के राजसी ठाठ से चिड़कर किसीने इनके गुरु नन्दलाल के पास इनकी शिकायत की। इसका पता इन्हें भी लग गया। ये स्वयमेव गुरुजीकी सेवा में जा उपस्थित हुये। इन्हों ने अपने नगारादि सारे राजस चिन्ह गुरु जी के आगे रख दिये। महात्मानन्दलाल जी का अन्नक्षेत्र अहर्निश चलता रहता था। हजारों अनाथों की उदरपूर्त्ति इनके यहाँ से होती थी। रामदेव के इस विनीतभाव से प्रसन्न हो कर नन्दलाल जी ने अपने महानस की लोह (तवी) इन्हें दे कर यह वर दिया कि "तुम्हारे अन्नक्षेत्र में कभी त्रुटि न आए गी। जाओ संसार के अनाथों की रक्षा के लिये अन्नदान करते रहो।" साथ ही यह भी कह दिया कि "परोपकारी मुनि के लिये राजससमारोह रखना भी निषिद्ध नहीं।" रामदेव गुरु की प्रसन्नता पाकर पञ्जाब के, मालवा, दोआबा, और, माझा प्रान्त में विशेष-धर्म-प्रचार करते २ अनवरत अन्न-दान से अनाथों को सन्तुष्ट करते रहे।

आपका प्रसिद्ध नामान्तर मींहादेव भी है। इसके तीन कारण वृद्धमहात्माओं से सुने जाते हैं। प्रथम, आपकी सेवा में दुर्भिक्षपीड़ित कृषक आकर वृष्टि की प्रार्थना करते थे। आप दिव्य शक्तियों के भण्डार तो थे ही। इसलिये आपका वचन

होते ही आकाश में मेघघटाएँ छा जाती थीं। किशानों के सन्तप्त हृदय यथेष्ट वृष्टि द्वारा शान्त हो जाते थे। सरल-हृदय पञ्जाब की कृपकजनता आपको मींहा+ नाम से पुकारती थी। द्वितीय, काश्मीर तथा शिमलाकी तराई में और कछ-भुज देश में एक मोंहा नामक प्रतिष्ठित राजपूतजाति अवतक उपलब्ध होती है। महात्मा रामदेव उसी में उत्पन्न हुये थे। अतः पूर्वजाति की दृष्टि से लोगों में वे मीहां नाम से प्रसिद्ध हुये। तृतीय, आप अपूर्ववक्ता थे। अतः आपके उपदेशों के सम्बन्ध में लोग कहा करते थे कि महात्मा जी सदुपदेशों की झड़ी लगादेते हैं। अतः सदु-पदेशवृष्टि करने वाला-इस अर्थ में लोग उन्हें मींहादेव कहते थे।

इन्हीं की शिष्य परम्परा में प्रातःस्मरणीय उदासीन सम्प्रदाय के कर्णधार महात्मा प्रियतमदास जी हुये। आपके उद्योग से समस्त उदासीनों ने संगठित होकर "उदासीन पञ्चायती अखाड़ा" नामक सँस्था को विशेष रूप दिया। इसपर अधिक प्रकाश अन्यत्र डाला जायगा। श्रीनिर्वाण प्रियतमदास जी के पवित्र जातीय संगठन में पूर्णसहयोगी श्रीनिर्वाण सन्तोषदासजी थे। इन दोनों महापुरुषों को उदासीन सम्प्रदाय के आधार स्तम्भ समझना चाहिये।

## भगवान् की कृपा से सिन्ध में अत्याचारों का अन्त

भगवान् तव काश्मीर में ही थे जब समाधि द्वारा उन्हें सिन्ध के हिन्दुओं की दुर्दशा का पता चला। भगवान् इसे सहन न कर सके। अतः शीघ्र ही काश्मीर से सिन्धु की ओर चल पड़े।

भगवान् जब ठट्ठे से गुजरात की ओर चले गये थे तो पीछे से सिन्ध के पीरों को अपने कपट-जाल फैलानेका सुअवसर मिल गया। थोड़े ही दिनों में उनकी कृत्रिम शक्तियों का प्रभाव जनता पर जम गया। उनकी प्रसिद्धि यहां तक बढ गई कि सम्राट् अकबर भी उनके दर्शनार्थ सिन्ध पहुँचा। सिन्धु में पीरों के षड् यन्त्रों के इलावा हिन्दुओं पर एक और आपत् का पहाड़ टूटनेवाला था। श्रद्धालु मुस्लिम-जगत् का यह विश्वास था कि जहाँपर ७० शक्तिशाली पीर हो चुकें वहाँ की यात्रा का पुण्य मक्का के समान होता है। नगर ठट्ठा में ऐसे ६९ पीर हो चुके थे। त्रुटि केवल एक और पीर की थी। १६१४ वि० में मिरजा ईसातर खां का बेटा मिरजा बाकी ठट्टा का शासक बना। यह बड़ा दुराचारी, प्रकृति का कठोर और इस्लाम का कट्टर पक्षपाती था। इसने ठट्ठे का शासन हाथ में लेते ही हिन्दुओं को और अधिक तङ्ग करना आरम्भ किया। उन्हीं दिनों में उसने अपनी कन्या का विवाह देहली सम्राट अकबर से कर दिया जब वह लोगों के कहने सुनने से पीरोंको दर्शनार्थ सिन्धमें आया था। सम्राट् से सम्बन्ध होते ही मिरजा को हिन्दुओं पर और भी मनमाने अत्याचार करने का अवसर मिल गया। जो कुछ उसके मनमें आता था वह वही कर डालता। उसके शासन में हिन्दुओंकी धार्मिक-स्वतन्त्रता का सर्वथा अपहरण कर लिया गया। कोई हिन्दु देव-पूजा न कर सकता था और न ही कोई अपने मस्तक पर तिलक ही लगा सकता था। देवालयों में शङ्खादिकों का बजाना तो दूर रहा किसीको मुखसे रामनामादि उच्चारण करने का अधिकार न

+ पञ्जाबी भाषा में मींह नाम वृष्टि का है। प्रतीत होता है कि मींहवाला इस अर्थमें लाघव से मींहां शब्द लोगों ने बोलना आरम्भ करदिया होगा।

था। कृत्रिम अभियोगों द्वारा सहस्रों हिन्दु पकड़ लिये जाते और कितने तो धर्म से पतित किये जाते और कुछ तल्वार के घाट उतार दिये जाते।

ऐसी भयङ्कर स्थिति में भगवान् ने सिन्धु में जाकर हिन्दु-धर्म की रक्षा का भार अपने ऊपर लिया। काश्मीर से भगवान् नगर ठट्टा पहुँचे। नगर में वहीं जाकर आसन लगादिया जहां पर वे पहले ठहरे थे। ठट्टे की जनता भगवान् का शुभागमन सुनकर प्रफुल्लित हो गई। लोग दर्शनार्थ आने लगे और अपनी २ करुणाकहानियाँ रो रो कर भगवान् को सुनाने लगे।

भगवान ने उन्हें धैर्य देकर उपदेश देना आरम्भ किया, "भक्तगण! धर्म के नियमों के पालन में त्रुटि मत आने दो। यदि इस में तुम्हारे प्राण जाते हैं तो जाने दो। प्राणों की अपेक्षा धर्म अधिक कीमती और स्थायी वस्तु है। यदि प्राणों के डर से धर्म खोकर जीते हो तो तुम्हारा जीना ही वृथा है। क्या तुम्हें यह विश्वास है कि तुम सर्वदा जीते रहो गे। यदि नहीं, तो क्यों राजडर से धर्मका पालन नहीं कर रहे। मृत्यु प्रत्येक के लिये अवश्यंभावी है। फिर क्यों न हम धर्म की वलिवेदी पर सहर्ष खड़े होकर इसका प्रसन्नवदन से आह्वान करें। हमारे धर्म में मरना तो एक रूपान्तर है। किसी रोग से पीड़ित होकर, डरते २ मृत्यु का शिकार होन. कायर मनुष्य का काम है। धर्मवीर अपने प्राणपण से धर्म की रक्षा में अपना सर्वस्व लुटा देते हैं। अतः जाओ और अपने २ मन्दिरों में देवपूजन आरम्भ करो।" भगवान् के इस ओजस्वी भाषण से लोगों के मनों में उत्साह का सञ्चार हो गया। सबके सब अपने २ मन्दिरों में गये और देवपूजन करने लगे। वे हिन्दू जो स्थानीय शासक के भय से अपने देव पूजनादि धार्मिककर्तव्यों को मृत्यु के भय से वर्षों से बन्द किये बैठे थे, आज वेही भगवान् के ओजस्वी भाषण से प्रभावित हो कर मृत्यु का भय भुलाकर फिर अपने धर्मका कार्य बड़े उत्साह से करने लगे। देवालयों में फिर पूजन होने लगा और शङ्खध्वनि से आकाश गूञ्ज गया।

यह सुनते ही नगर के मुसलमानों को आग सी लग गई। वे गुस्से से पागल हो गये और मिरजावाकी के दरवार में हिन्दुओं के विरुद्ध वे यह शिकायत लेकर गये। दरवार के कर्मचारी भी हिन्दुओं के प्रत्येक धार्मिक काम से चिढ़ते थे। अतः राजाज्ञा से नगर के प्रधान २ हिन्दु दरवार में बुलाए गये। मिरजावाकी ने उन से इस अपराध का कारण पूछा। हिन्दुओं ने यह कहा कि हमारे धर्म के अनुसार हमें अपने गुरुओं की आज्ञा का पालन करना पड़ता है। आजकल हमारे धर्मगुरु एक चतुर्थाश्रमी महात्मा यहाँ पर पधारे हुये हैं। उन्हों ने हमें ऐसा करने को कहा है। हमारे लिये उनकी आज्ञा का पालन करना आवश्यक है। मिरजावाकी ने कहा, क्यों एक फकीर के कहने से तुम अपनी जानें खोते हो। जिस फकीर की आज्ञा से तुम ऐसा कर रहे हो वह तो पागल है। पहले की तरह अब की वार मिरजा को हिन्दुओं को शीघ्र ही दण्डित करने का साहस न हुआ। यह भगवान् की दिव्य शक्तियों का ही प्रभाव था। अतः हिन्दु-लोग दरवार से अपने घरों को सहर्ष लौट आए।

दरवार के तमाम प्रश्नोत्तर भगवान् के पास भी पहुँच गये। भगवान् ने कहा, अच्छा, अभी पता चल जायगा कि पागल कौन है। भगवान् के मुख से ये शब्द

निकलते ही मिरज़ा पागल हो गया। इसने अपनी कटारी से अपने पापमय जीवन का अन्त स्वयमेव करलिया। उक्त घटना १६४२ वि० की है। इस प्रकार सिन्ध की दीन जनता ठट्टा के पापी शासक के अत्याचार से मुक्त हुई। भगवान् के सदुपदेशों से जनता में पीरों का प्रभाव भी कम हो गया। भगवान् के द्वारा चलाये हुये धर्मोपदेश के कार्य-क्रम से सिन्धु के हिन्दु-लोगों का धर्म सुरक्षित रहा। भगवान् की आज्ञानुसार उदासीन महात्मा आजतक सिन्ध में धर्म का प्रचार करते आरहे हैं।

## भगवान् के दर्शनार्थ महाराणा प्रतापका सिन्ध की ओर प्रस्थान

अब हम पाठकों को मेवाड़ की ओर ले चलते हैं। महाराणा प्रताप स्वयं ही दृढ-प्रतिज्ञ थे। भगवान के उपदेश से तो वे और भी अपने कर्तव्य पालन पर तुल गये। जयपुर नरेश मानसिंह की अदूरदर्शिता से १६३२ वि० में हल्दीघाटी का भयङ्कर सङ्ग्राम हुआ। मातृभूमि की स्वतन्त्रता और धर्म की रक्षा के लिये राणा और उसके साथी प्राणपण से लड़े। राजपूतों के कठोर प्रहारों से एकबार तो यवन-प्रलयकारी दृश्य उपस्थित हुआ। राणा के तीक्ष्ण भाले के आघात से अकबर के पुत्र सलीम (जहांगीर) का महावत मारा गया। दैवात् सलीम के प्राण बच गये। महावत के मरते ही उसका हाथी उसे रणक्षेत्र से ले कर भाग गया। युद्ध करते २ राणा तीनवार शत्रुओं के घेरे में आए। परन्तु देश के सौभाग्य से वे बाल २ बच गये। एक बार उनकी रक्षा इस प्रकार हुई जब वे चारों ओर से शत्रुओं द्वारा घेर लिये गये तो स्वामीभक्त झालाठाकुर ने उनके बचाने का एक निराला ही ढंग निकाला। शत्रुओं को धोखा देने के लिये उसने राणा के छत्र को अपने सिर पर रख लिया। शत्रु इसे ही राणा समझकर इस पर टूट पड़े। इस प्रकार इसने अपने प्राणों की आहुति देकर राणा के प्राणों की रक्षा की। जब शत्रु झाला को राणा समझकर उसकी ओर दौड रहे थे तो राणा को रणभूमि से बाहर आ जाने का अवसर हाथ लग गया। उनका घोड़ा चेतक तब बाहर तय्यार खड़ा था। राणा अपने उस घोड़े के असीम साहस एवं चातुरी से शत्रुओं की दृष्टि से शीघ्र ही ओझल हो गये।

महाराणा प्रताप मुगल सेना से ११ वर्ष तक लड़ते रहे। प्रताप के सारे आश्रय-स्थान शत्रुओं के हाथ चले गये। प्रताप के मुख्य योद्धा भी देश के दुर्दैव से वीरगति को प्राप्त हो गये। केवल इतना ही नहीं, खान पान की सारी सामग्री भी समाप्त हो गई। ऐसी निराशा-जनक स्थिति में राणा ने अपने कुछ सैनिकों के साथ सिन्ध* जाने की इच्छा की।

प्रताप मेवाड़ से चलकर अभी मरुभूमि की सीमा तक पहुँच न पाए थे कि उनके मन्त्री भामाशाह ने कई पीढ़ियों का संगृहीत धन उनकी सेवा में अर्पित कर

* किसी के द्वारा उन्हें यह पता चल चुका था कि उन दिनों में उनके परमाराध्य भगवान् श्रीचन्द्र जी नगर ठट्ठा में हैं, और उन्हीं की दिव्य शक्ति से वहां का शासक पागल हो कर मर गया। भगवान् श्रीचन्द्र जी की कृपा सेही सिन्ध के हिन्दुओं का धर्म बचाहै इस बात का पता भी प्रताप को पूर्णतया चल चुका था। अब प्रताप ने भगवान् के दर्शनो का सङ्कल्प पूरा करने के लिये सिन्ध की ओर प्रस्थान करने का विचार किया था। संभव है, प्रताप का ऐसी स्थिति में भगवान् के दर्शन करने लिये सिन्ध में जाना यह भाव रखता हो कि ऐसी विकट समस्या में भगवान् ही बताएँगे कि प्रताप को क्या करना चाहिये।

दिया। यह धन इतना था कि इस से १२ वर्ष पर्य्यन्त २५ हजार सैनिक अनायासतः रक्खे जा सकते थे।

## भामाशाह को भगवान् के दर्शन

उक्त घटना से एक दिन पूर्व रात्रि को भामाशाह ने स्वप्न में एक विचित्र दृश्य देखा। वह देखता है कि एक तेजस्वी महापुरुष उसके आगे खड़ा है। उसके तेज से दशों दिशाएँ प्रकाशित हो रही हैं। प्रथम तो भामाशाह ने इधर अधिक ध्यान न दिया। जब उसके कान में लगातार कुछ शब्द सा निरन्तर आता ही रहा तो उसने आँखें खोल कर सावधानता से देखा तो आगे एक महापुरुष खड़े दिखाई दिये। जब उसने और भी ध्यान से देखा झट पहचान लिया कि यह तो उसका परमाराध्य महापुरुष है। साञ्जलि प्रणाम कर उसने पूछा, प्रभो ! क्या आज्ञा है ?

महापुरुष ने कहा, "शास्त्रों में लिखा है कि वैश्य धनसंग्रह करे। लेकिन सङ्ग्रह के ये माने नहीं हैं कि वैश्य धन को पृथ्वी में गाड दे और उसे उसके सदुपयोग से दूर रक्खे। संग्रह के वास्तविक अर्थ ये हैं-कि वैश्य धन इकट्ठा करके समय पर उसके द्वारा कोई महत्त्वपूर्ण कार्य्य करे। अब सुअवसर आ उपस्थित हुआ है। आपके राणा धर्म और देश के लिये लड़ रहे हैं। निरन्तर ११ वर्ष लड़ने के कारण अब उनकी आर्थिक स्थिति कुछ आशाजनक नहीं। अतः आपके संगृहीत धनका इस से बढ़कर और कोई सदुपयोग नहीं हो सकता कि तुम अपने सारे संगृहीत धन को अपने राणा की भेंट करदो-इस से देश और जाति की का भला होगा और आपको इस महादान का अनन्त फल होगा। आपके इस धन की सहायता से राणा अपने सैनिक-बल को बढाकर रण में शत्रुओं को पराजित कर सकेंगे।" महापुरुष यह कह कर अदृश्य हो गये और भामाशाह ताकता ही रह गया। बाद में उस के मन में तरह २ के संकल्प उठने लगे। कभी वह उक्त घटना को स्वप्न ठहराता था और कभी उसे सत्य ही समझने लगता था। अन्त में उसने यह निश्चित किया कि वह स्वप्न न था, महापुरुष के सत्यादेश का उसे अवश्य पालन करना होगा। अतः प्रभात की प्रतीक्षा में भामा ने उस रात्रि को व्यतीत किया।

## भगवान् की सहायता से राणा की सफलता

उसी रात को राणा को भी कोई यह कहता हुआ सुनाई दिया कि "निराश क्यों होते हो, आप की परीक्षा हो चुकी है। कठोर तपश्चर्य्या का फल, विजयलक्ष्मी का लाभ शीघ्र ही होनेवाला है। जिस महापुरुष के दर्शनार्थ सिन्ध जाने का विचार कर रहे हो वह यहाँ भी तुम्हारे साथ ही है। वह रूपान्तर में मेवाड़ में सदा विद्यमान रहता है"। प्रताप इन शब्दों को सुनकर अति विस्मित हुआ। काफी देर सोचने पर भी राणा इस आकाशवाणी का रहस्य न समझ सका। जब दिन में भामाशाह ने पर्य्याप्त धनराशि राणा की भेंट की और रात्रि का सारा वृत्त कह सुनाया तब तो राणा की आँखें खुलीं और रात के वचन उसे स्मरण आए। अब उसे यह दृढ विश्वास हो गया कि चिरदृष्ट वह महापुरुष हर समय उसकी सहायता में रहता है और उसीकी कृपा से उसे वृहद्धनराशि की प्राप्ती हुई है। इन विचारों से राणा का उत्साह द्विगुणित हो गया। अब उसे पूर्ण विश्वास हो गया कि

विजय अवश्य ही इसकी होगी। इन विचारों को लेकर प्रताप वापिस लौटा और बड़े उत्साह से सेना के संगठन में लग गया। पर्याप्त सैनिकबल के होते ही प्रताप ने मुगल सेना पर आक्रमण कर दिया। यवनों के कई सेनाध्यक्ष राणा के द्वारा मारे गये। अबकी वार राणा में विचित्र उत्साह था। अतः इसकी वीरता के आगे यवन सेना के पैर न जमे। १६४३ वि० में राणा ने उन ३२ दुर्गों पर अपना अधिकार जमालिया जो कुछ दिन पूर्व शत्रु के हाथ चले गये थे। उस समय प्रताप का उत्साह इतना बढ गया था कि इसने मानसिंह के राज्य में भी लूट मार की। तब अकबर का भी इतना साहस न होता था कि प्रताप पर चढाई कर सके।

## राणा का परलोकगमन

एक बात बडेही खेद की है कि राणा चित्तौर के दुर्ग को फिर न जीत पाए। राणा को अन्त तक इस बात का हार्दिक खेद रहा। राणा के जीवन की अन्तिम घड़ी बड़ी ही हृदयद्रावक है। प्रताप मृत्यु शय्यापर पड़े हुये हैं और उनके तमाम प्रधान २ सरदार शोकातुर आगे खड़े हैं। राणा को दीर्घ निश्वास लेते देख सोलम्बरा सरदारने हाथ जोड़कर पूछा, "महाराज! क्या व्यथा है? राणा ने गम्भीरता से कहा, "क्या मेरे अनन्तर मेरा देश फिर मुगलों के हाथ चला जायगा।? क्या ये सुन्दर कुटियाँ जो मुझे राजभवनों से भी अधिक प्रिय हैं; रमणीय प्रासादों में बदल जायँगी।?। क्या राजपूत वीर अपनी वीरता के गौरव को भूलकर आलसी और विलासी हो जायँगे? क्या राजपूतों की स्वतन्त्रता-लता, जो इनके खून से पुष्पित और पल्लवित हुई है, फिर सूख जायगी।"? राणा के इन हार्दिक दुःखभरे वचनों को सुनकर सबके सब राजपूत सरदार तड़फ उठे और एक स्वर से बोले कि "हम लोग आप के समक्ष में यह शपथ लेते हैं कि हम जीतेजी ऐसा कभी न होने देंगे। अपने विश्वासपात्र सरदारों के मुख से यह दृढप्रतिज्ञा सुनकर राणा को कुछ विश्वास हुआ और उसे कुछ मानसिक शान्ति भी मिली। इस प्रकार आश्वासन पाकर राणाने १६५३ वि० में इस नश्वर शरीर का त्याग शान्तिपूर्वक कर दिया। भगवान् श्रीचन्द्रजी की कृपा से मेवाड़ के राणा ने यवनों को जीता और [1]ठट्टा के हिन्दुओं का दुःख दूर हुआ।

## (७ तरङ्ग)

# काश्मीर में मुसलमानों के अत्याचार

इधर काश्मीर की दुर्दशा का वृत्त भी हम यहाँ लिखते हैं। १४०३ वि० से १६४३ तक काश्मीर के मुसलमान शासक शमसुदीन से याकूब पर्यन्त ३० हुये। उन्होंने लगभग २५० वर्षके लम्बे समय में हिन्दुओं को इस्लाम में लानेका भरसक यत्न किया। तलवार और लालच ये दोनो साधन इस्लाम के प्रचार में प्रधान रहे।

---

१ भगवान् का पवित्र धूना ठट्ठा में अबतक वर्तमान है। भक्त भगवान् की शाखा के उदासीन साधुओंने उस स्थान की खूब उन्नति की। इस स्थान के महन्त श्रीबालकदास और लक्ष्मणदास प्रभृति अब तक सिद्ध-पुरुष होते चले आए हैं। इस स्थान के अधिकार में कुछ भूमि भी है। यहाँ वर्ष में दो मेले होते हैं। यह स्थान नगर ठट्ठा से एक कोश बाहर है। श्रद्धालुओं की कामनाएँ अबतक पूर्ण होती चली आती हैं। उदासीन साधु और उनके सेवक हिङ्गलाज की यात्रार्थ प्रायः नहीं जाते। उनका विश्वास है, ठट्ठा की यात्रा से हिङ्गलाज की यात्रा का फल हो जाता है।

काश्मीर के शासकों ने भी इन दोनों की सहायता से हिन्दुओं को मुसलमान बनाया। जब इनके अत्याचारों से लोग अधिक तङ्ग आगये तो बहुतलोग तो काश्मीर छोड़कर भाग गये और कितने बलात् मुसलमान बना लिये गये। जो अपने धर्म पर डटे रहे वे कतल कर दिये। अन्त में वहाँ ११ घर ब्राह्मणों के शेष रह गये बाकी सारे कुछ धर्म-पतित हो गये और कुछ वहाँ से दौड़ गये। दूसरी जातियों की अपेक्षा वहां के ब्राह्मणों पर शासकों की अधिक आँख थी। क्योंकि ये उनके प्रचार में अधिक बाधक सिद्ध होते थे। इस्लाम के धर्मोपदेशकों ने याकूबशाह को यह समझा दिया, "जबतक हम यहां के ब्राह्मणों को मुसलमान नहीं बना लेते तबतक हमारे धर्म का यहाँ पूर्णप्रचार होना कठिन है। यह इन्हीं की शरारत है कि ये हिन्दुओं में उन के धर्म के कट्टर भाव भरदेते हैं; जिस से वे हमारे धर्म को तुच्छ समझ कर इसे स्वीकार नहीं करते। कभी २ तो वे संगठित होकर हमारे मूलोच्छेद पर भी तुल जाते हैं। अतः अब यह आवश्यक है कि येनकेन प्रकारेण इन्हें इस्लाम में लाया जाय। यदि इन्होंने अपनी शक्ति को संगठित कर लिया तो याद रक्खो ये फिर हमारे बल से दबने के नहीं। हमने यह अच्छी तरह देखा है कि इनके उपदेश में एक अपूर्व प्रभाव है। जो इसे सुनलेता है, वह मृत्यु को एक खिलौना समझने लगता है। हम चाहे उसे कितने ही लालच दिखलाएँ या भय की बातें सुनाएँ; परन्तु उसके मन पर कोई असर नहीं होता।" मौलवी और मुल्लाओं के उक्त कथनका याकूब पर पर्य्याप्त प्रभाव पड़ा। अतएव उसने यह निश्चय किया कि आज ही श्रीनगर के तमाम ब्राह्मणों को दरबार में बुलाकर यह कह दिया जाय कि तुम इस्लाम स्वीकार कर लो अन्यथा प्राणदण्ड दिया जायगा।

## काश्मीर में एक विचित्र घटना

समाधि में काश्मीर की दयनीयदशा देखकर भगवान् ठट्टा से काश्मीर पहुँच गये। काश्मीर की जनता उनके दिव्य चमत्कारों से पहिले से ही परिचित थी। वहाँ का विष्णुकौल ब्राह्मण एक विचित्र घटना से भगवान् का अनन्यभक्त बन गया। घटना इस प्रकार है-एक दिन वह शोकातुर हुआ बाहर जा रहा था तो अचानक उसकी दृष्टि भगवान् की ओर गई। शरीर में भस्मी रमाए, जटाधारी, तेजस्वी दिव्यव्यक्ति के दर्शन से उसे कुछ शान्ति प्राप्त हुई। वह अपने दुःख को भूल गया और प्रणाम करके भगवान् के पास आ बैठा। भगवान् ने उसके शोक का कारण पूछा। उसने हाथ जोड़कर कहा "भगवन, मैं क्या बताऊँ? महापुरुषों से कुछ छिपा हुआ नहीं हैं।" भगवान और विष्णुकौल में जब यह वार्तालाप हो रहा था तो कुछ लोग. एक शव की अर्थी लिये आगे से आते हुये दिखाई दिये। लोगों के पीछे एक शोक-विह्वला, वृद्धा जा रही थी। दयानिधि भगवान् उससे कुछ पूछने लगे। वह शोक-सागर में निमग्न थी अतः उत्तर देने के लिये असमर्थ थी। उसके ओष्ठ-स्पन्दन से यह पता चलता था कि वह अपनी मूकवेदना के सम्बन्ध में भगवान् से कुछ प्रार्थना करना चाहती है। इतने में समीपस्थ विष्णुकौल ने कहा-"महाराज, यह हमारी जाति की एक सुशीला और धर्मनिष्ठा विधवा है। इसका इकलौता बेटा ही इसके जीवनका आधार था। आज वह भी दुर्दैवात् इसके हाथ से छिन गया। भगवान् को उस वृद्धा के करुणाक्रन्दन पर बड़ी ही दया आई और विष्णुकौलसे बोले,

"तुमलोग भूल रहे हो, यह बालक मरा नहीं, सावधानता से देखो, यह तो सोया हुआ है। इसे क्यों वृथा ही श्मशान में ले आए हो। जाओ वापिस ले जाओ।" भगवान् के मुख से यह सुनकर विष्णुकौल साश्चर्य हो गया। उसने बालक के पास जाकर उसे हिलाया तो वह सचमुच राम २ करता २ उठ बैठा। यह देख सारे लोग चकित हो गये। ' यह सब कुछ इस महापुरुष की दया का फल है " विष्णु के मुखसे यह सुनकर लोग भगवान् की शरण में आ गये। वृद्धा ने अपने जीवित पुत्र को भगवान् के चरणों में रख दिया और उनके चरणों की धूलि को वारम्वार वह अपने मस्तक पर लगाने लगी। कुछदेर तक भगवान् का उपदेशामृत पानकर लोग अपने घरों को चले गये। श्रीनगर के घर घर में भगवान् के इस दिव्य-चमत्कार की चर्चा होने लगी। श्रीनगर[1] की जनता, अपने २ विचारानुसार भगवान् को योगिराज और साक्षात् विश्वम्भर समझने लगी।

## काश्मीरशासक याकूब को उसके पापों का दण्ड

कोऽत्र भूमिवलये जनान्मुधा तापयन् सुचिरमेति सम्पदम्।

(भारवी)

उक्त घटना से कुछ दिन बाद याकूब ने ब्राह्मणों को अपने दरबार में बुलाया। ब्राह्मणों ने राजकर्मचारियों से कहा कि हमें राजाज्ञा पर विचार करने के लिए कुछ समय मिलना चाहिए। राजकर्म-चारियों ने इसे स्वीकार कर लिया। इन्हीं दिनों में विष्णुकौल की सम्मति से ब्राह्मणों के प्रतिनिधिमण्डल ने भगवान् की शरण में उपस्थित होकर इस विकट समस्या से मुक्त होने का उपाय पूछा। भगवान् ने ब्राह्मणों से कहा, " चिन्ता की कोई बात नहीं, ईश्वर सब कुछ ठीक कर देगा। प्रभु के प्यारे हिन्दु-धर्म को मिटाने की सामर्थ्य किस में है। आप को स्मरण नहीं? जब २ इस धर्म पर विपत्ति के बादल छाए तभी प्रभु ने स्वयं आकर इस के दुःखों का अन्त किया। कभी कभी दयालु परमात्मा अपने किसी प्रतिनिधि-द्वारा इसे सङ्कटों से मुक्त करता है। हमें ईश्वरपर पूर्ण विश्वास रख कर कार्य करना चाहिये। अपने धर्म की रक्षा के लिये यदि सर्वस्व भी लुट जाय तो भी अहोभाग्य समझो। अत्याचारी शासक अधिक दिन नहीं टिक सकता। याकूब के शासन का अन्त अब नजदीक है। प्रभु चाहें तो वह समय भी आयगा। जब काश्मीर में हिन्दु-राज्य स्थापित होगा। और यवनराज्य यहाँ से सर्वथा नष्ट हो जायगा। जाओ याकूब से कह दो कि हमारे गुरुमहाराज आजकल यहाँ पधारे हुये हैं, आप किसी तरह उन्हें अपने धर्म में ले आएँ। हम तो फिर स्वयं ही तुम्हारी आज्ञा का पालन कर लेंगे।" ब्राह्मणों के प्रतिनिधिमण्डल ने वैसे ही किया। याकूब ने अपने मन्त्री को भगवान् को दरबार में ले आने के लिये भेजा। भगवान् के दर्शन करते ही मन्त्री के विचारों में परिवर्तन आ गया। उसने उन्हें तब एक विलक्षण स्वरूप में देखा। वह प्रणाम कर के भगवान् के पास बैठ गया। भगवान् ने अपने धूने से एक जलती हुई लकड़ी लेकर वजीर के देखते देखते जमीन में गाड दी। वह स्वल्प काल में ही

१ उस समय श्रीनगर का नाम रैणावाड़ी था।

एक हरेभरे वृक्ष[1] में परिणत हो गई। इसे देख कर आमात्य और भी भयभीत हुआ। याक़ूब ने जब आमात्य को उधर भेज दिया तो उसी समय उस के पेट में ऐसी पीड़ा उत्पन्न हुई कि उस का जीना कठिन हो गया। उसने उसी समय एक नौकर को वजीर के पीछे उसे बुलाने के लिये भेजा। नौकर को मार्ग में आमात्य न मिला अतः वह सीधा भगवान् के आश्रम में जा पहुँचा। आमात्य वहाँ से चला गया था अतः भगवान् ने उस भृत्य का सन्देश अपनी दिव्यशक्ति से आमात्य को सुना दिया। इस से आमात्य के मन में भगवान् के लिये और भी श्रद्धा उत्पन्न हो गई। उसे यह भी विश्वास हो गया कि याक़ूब की पीड़ा का कारण उन की अवज्ञा है। अतः उस ने यह निश्चय किया कि शीघ्र ही उसे भगवान के चरणों में लाकर उस का अपराध क्षमा करवा देना चाहिये।

आमात्य ने याक़ूब के पास पहुँच कर उसे भगवान् के दिव्य चमत्कारों की चर्चा सुनाई और उसे उन की शरण में चलने को कहा। आमात्य ने याक़ूब को यह विश्वास दिलाया कि उसकी पीड़ा का उपाय सिवाय भगवान की शरण जाने के और कुछ नहीं हो सकता।

याक़ूब ने कहा "मैं भूला हुआ हुँ। यह मुझे भी विश्वास है कि उन्हीं की अवज्ञा से मेरी दुर्गति हुई है। अतएव मैंने आप को बुलाने के लिये आप के पीछे नौकर भेजा था। परन्तु अब तो मैं इतना असमर्थ हुँ कि चल भी नहीं चकता।

आमात्य ने कहा—" वे तो बड़े दयालु हैं। यदि आप यहाँ पर ही अपने शुद्ध मन सें उन से क्षमाप्रार्थना करें तो सम्भव है, वे आप के अपराध को क्षमा कर दें।

याक़ूब ने वैसा ही किया। भगवान की दया से उस का पेटदर्द उसी समय बन्द हो गया। व्यथा से मुक्त होते ही याक़ूब की श्रद्धा बढ़ गई और वह उसी दिन भगवान के दर्शनार्थ वहाँ आया। भगवान ने उसे यह उपदेश दिया। " प्यारे याक़ूब! परमात्मा को प्रतिक्षण अपने पास समझो। अपनी समस्त प्रजा को उसी का स्वरूप समझकर उस की सेवा में तनमन लगा देना सच्ची भक्ति है। किसी हिन्दु को बलात् इस्लाम में लाना सर्वशक्तिमान ईश्वर से विरोध करना है। संसार के सभी सन्मार्ग परमात्मा की प्राप्ति के उपाय हैं। अतः अपनी अपनी रुचि के अनुसार प्रत्येक को निजाभिलषित मार्ग का अवलम्बन करने दो। परमात्मा की ओर से शासक को जो अधिकार मिलते हैं; उन्हें उसे विचार कर उपयोग में लाना चाहिये। अयोग्यशासक प्रजा को दुःखित कर डालता है। तब आर्तजनता की दुःखभरी प्रार्थनाएँ सुनकर प्रभु उस अयोग्य शासक से अधिकार छीन लेता है। अतः स्मरण रक्खो। शासक के लिये न्याय जीवन और अन्याय मृत्यु है "। याक़ूब ने कहा, " महाराज! आप के सदुपदेश से मेरा अन्तःकरण साफ हुआ है। अब तक मुझे कर्तव्याकर्तव्य का ज्ञान न था। आप के इस उपदेश से मुझे सत्पथ का पता चला है। भविष्य में मैं इसी के अनुसार कार्य करूंगा। परन्तु आजतक अज्ञान से और प्रमाद से जो मैंने हजारों निरपराध प्राणियों के प्राण लिये हैं उन का स्मरण आते ही मैं भय से काँप उठता हूँ। महाराज! मुझे यह बात पूछने की बड़ी उत्कण्ठा है कि क्या इन भूलों का कोई प्रायश्चित्त भी है? "

१ यह चुनार का वृक्ष आधा हरा और आधा जला हुआ आज तक भी काश्मीर के नगर में विद्यमान है। वहां यह स्थान गुरुश्रीचन्द्रचुनार नाम से प्रसिद्ध है।

भगवान ने कहा, "याकूब! जब किसी बीमार की बीमारी असाध्य हो जाती है तो उस समय अच्छी से अच्छी दवाई भी उसे लाभ नहीं पहुँचा सकती। इसी तरह आप के कुकर्म भी अपनी सीमा से बाहर हो चुके हैं। अतः इन की शान्ति किसी प्रायश्चित से नहीं हो सकती। प्रभु के न्यायालय में आप शासन के अयोग्य ठहराए जा चुके हैं। अतः काश्मीर का राज्य अब अधिक दिन तक आप के हाथ न रहेगा।" यह सुनते ही याकूब काँपता २ उठ खड़ा हुआ और प्रभु से प्रार्थना करता हुआ प्रणाम करके चला गया। दैवात् इसी वर्ष अकबर की सेना ने काश्मीर पर आक्रमण कर दिया और याकूब पराजित हुआ। तब काश्मीर देहली राज्य में मिला लिया गया*।

( ८ तरङ्ग )

## जहांगीर को भगवान् के दर्शन

काश्मीर से भगवान् पञ्जाब में [1]कादराबाद आगये। भगवान् के दिव्य-चमत्कारों की चर्चा जनकर्णपरम्परया जहांगीर के कान में भी पहुँची। उसने स्वयं कादराबाद में आकर भगवान् के दर्शन किये। बादशाहने भगवान् से लाहौर चलने की प्रार्थना की। भगवान् ने इसे स्वीकार न किया।

भगवान् के दर्शन के अनन्तर बादशाह जहांगीर की श्रद्धा बढती ही गई। वह लाहौर में रहता हुआ भगवान के दर्शनों के लिये उत्कण्ठित रहने लगा। अतएव उसकी आज्ञा से उसके अनुचर भगवान् की सेवा में आते ही रहते थे। जहाँगीर की उत्कण्ठा ज्यों ज्यों बढने लगी, त्यों त्यों वह भगवान् को लाहौर ले आने के लिये अपने अनुचरों को लगातार भेजने लगा। अन्त में बादशाह का अनन्य प्रेम देखकर भगवान् लाहौर पधारे। भगवान् का आगमन सुनकर जहाँगीर को अत्यन्त आनन्द हुआ। वह बड़े चाव से भगवान् की सुश्रूषा करने लगा। एक दिन जहाँगीर ने एक खुला दरबार किया ताकि उसके राजकर्मचारी और आम जनता भगवान् के दर्शनों और उपदेशों से लाभ उठा सके। बादशाह की प्रार्थना स्वीकार करके निश्चित समय पर भगवान् ने दरबार में दर्शन दिये। उस सयम उनके शिष्य कमलासन उनके साथ थे। भगवान् की आज्ञा से कमलासन ने उनकी गोदड़ी को एक तरफ रख दिया। भगवान् को सिंहासन पर बिठलाकर जब सब लोग अपने २ स्थान पर बैठ गये तब सब सभासदों और बादशाह की दृष्टि उस कन्था की ओर गई। उस समय वह तरह तरहकी चेष्टाएँ कर रही थी। वह कभी काँपती थी, कभी सङ्कुचित हो जाती थी और कभी फैल जाती थी। कभी पृथ्वी

* आजकल काश्मीर में जो हिन्दु-राज्य है वह भगवान् की दया का फल है। उक्ताख्यान मृत-जीवित बालक के वंशधरों से सुनकर लिखा गया है। उस बालक की सन्तान के आजकल काश्मीर में ३०, ३५ घर हैं। यवनों के अत्याचार से काश्मीर में ब्राह्मणों के केवल ११ घर ही शेष रह गये थे। आज उन्हीं की सन्तान काश्मीर में हजारों की तादाद में है। यह सब भगवान् की दया का फल है।

१ यह स्थान जि० गुरुदासपुर में देहराबाबानानक के पास था। आजकल उजाड़ पड़ा है। उस जगह उसका परिचायक एक थेह शेष है।

से ऊपर उठती थी और कभी नीचे गिर पड़ती थी। दर्शकों को यह भ्रम हो रहा था कि कोई जन्तु इस में व्याकुल और दुखी हो रहा है। दरबार ने इस का रहस्य समझने की इच्छा भगवान् के आगे प्रगट की। भगवान् ने कहा कि महात्माओं की विचित्र धारणा होती है। संसारी मनुष्यों को उसका पता लगाने से विशेष लाभ नहीं। उनका परम कर्तव्य तों यही है कि वे उनकी सेवा से लाभ उठाएँ। जहाँ-गीर ने पुनः हाथ जोड़ कर पूछा, "महाराज कन्था में आपने क्या छोड़ रक्खा है।? यह बताने का अनुग्रह अवश्य करें ताकि हमारा कौतूहल दूर हो।"

भगवान् ने कन्थास्थ ज्वर से कहा, "भाई जरा बाहर आकर बादशाह को अपना परिचय दो" ज्वरने कन्था से निकल कर बादशाह को पकड़ लिया। उसके नेत्र लाल हो गये, शरीर काँपने लगा और मुख सूख गया। बादशाह ने दुःखी हो कर भगवान् से यह प्रार्थना की, "महाराज मुझे इस से छुड़ाइये; अन्यथा यह मेरे प्राण लिये विना न छोड़ेगा"।

भगवान् ने कहा; "हमने इसी लिये आपको रोका था। सभा में आने से पूर्व हमें ज्वर आनेवाला था। ज्वर आजाने से वार्तालाप में गड़बड़ मच जाने का भय था। एतदर्थ हमने इसको कुछ समय के लिये इस कन्था में रख दिया था। यहाँ से जाकर हम इसे संभाल लेंगे। ज्योंही भगवान् ने ज्वर को बादशाह को छोड देने की आज्ञा दी, उसी समय जहाँगीर पूर्ववत् स्वस्थ[1] हो गया।

तदनन्तर बादशाह और भगवान् के परस्पर ये प्रश्नोत्तर हुये।

जहाँगीर– आपने गार्हस्थ्य क्यों नहीं किया?

भगवान्—प्रजातन्तु की वृद्धि के लिये गार्हस्थ्य मनुष्य के लिये किसी अंशतक ठीक है; परन्तु यह इसका वास्तविक लक्ष्य नहीं है।

विषयवासना पूर्ति तो यह जीव अन्य पशु पक्षि आदिकों के जन्म में करता आया है, मनुष्य जन्मकी सफलता तो केवल इसी में है कि मनुष्य मायिकविषय जाल से विरक्त होकर परमात्मा की प्राप्ति का यत्न करे। आपही बतलाएँ आपने सांसारिकविषयों से क्या लाभ उठाया है।?।

जहाँगीर—हिन्दू श्रेष्ठ हैं; या मुसलमान?

भगवान्—जिस में भूतदया है, वही श्रेष्ठ है[2]

जहाँगीर—परमात्मा कहां है? दिखाई क्यों नहीं देता?

भगवान्—वह सर्वव्यापक है। स्थानविशेष परिच्छिन्न वस्तु को ही निर्दिष्ट किया जा सकता है। क्या कोई आकाश का विशेष स्थान बतला सकता है? चक्षुरादि इन्द्रियाँ नश्वर पदार्थों को ही देख सकती हैं। परमात्मा के दर्शनार्थ दिव्यचक्षुओं की आवश्यकता रहती है।

बादशाह—दिव्यचक्षुओं की प्राप्ति कैसे होती है?

---

१ इस दिव्यचमत्कार का वर्णन सूर्यप्रकाश रास १ अंसु ६ में है।

२ भगवान् ने बचोभंगी से हिन्दु-धर्म को ही उत्तम कहा। क्यों कि भूतदया का होना, "अहिंसा परमो धर्मः" सिद्धान्त के माननेवालों हिन्दुओं में ही संभव हो सकता है न कि हिंसक यवनों में। विधर्मि के साथ एक चतुर्थाश्रमी की भाषणपरिवारी ऐसी ही उचित है।

भगवान्—परमात्मा की अनन्यभक्ति से।
वादशाह—भक्ति का उदय कैसे होता है?
भगवान्—साधु सत्सङ्गति से।
वा०,—साधु किसे कहते हैं?
भ०,—जिसे ईश्वर के अतिरिक्त और किसीकी परवाह न हो।
वा०,—फिर आप गृहस्थों के यहां क्यों जाते हैं?
भ०,—तेरे जैसे पागलों की चिकित्सा के लिये।
वा०,—यदि किसी का चिकित्साकराने का विचार न हो?
भ०,—फिर वलपूर्वक करेंगे। क्या पागल की चिकित्सा पूछकर की जाती है?

भगवान् के इन अपूर्वनिर्भीकतापूर्ण उत्तरों से वादशाह अत्यन्त प्रसन्न हुआ। अतएव वह भगवान् की प्रशंसा करने लगा। वादशाह ने कहा, "महाराज! आप धन्य हैं! आपने सांसारिकवैभवों पर लात मार दी है। भगवान् ने कहा नहीं, आप हमारे से अधिक धन्यवाद के पात्र हैं, क्योंकि आपने सांसारिक विषयों में फँसकर परलोक को लात मार दी है जो इस संसार के वैभवों से कहीं वढ़ चढ़ कर है। कुछ दिन वाद भगवान् ने लाहौर से प्रस्थान करना चाहा, वादशाहने अपरिमित धन भेंट किया। भगवान् ने इसे स्वीकार न करके लाहौर से प्रस्थान कर दिया। उक्त घटना १६६३ वि० की है।

## (९ तरङ्ग)

## कर्तांराय

इनका जन्म १६४५ वि० में लाहौर में हुआ। इनके पिता का नाम राजाराम और माता का नाम रत्नदेवी था। इन्हों ने भगवान् से चतुर्थाश्रम की दीक्षा ली। घटना इस प्रकार है-जहांगीर की अनन्यश्रद्धा से जव भगवान् लाहौर में थे तो जनता इनके उपदेशों का श्रवण करके इनकी अनन्य भक्त हो चुकी थी। अन्य लोगों के साथ युवक कर्तांराय भी भगवान के दर्शन करने और इनके सदुपदेश सुनने आता था। औरों की अपेक्षा इस पर भगवान् के वचनों का अधिक प्रभाव हुआ। अतः यह मन से संसार से विरक्त हो चुका था। सांसारिक वासनाएँ अव इसे न सता सकती थीं। इसके पिता ने इसका विवाह कर देने का सङ्कल्प किया। शीघ्र ही सगाई हो गई और विवाह संस्कार का दिन आ पहुँचा। इसका एक मित्र देशराज था। इनका परस्पर सच्चा प्रेम था। इसने उसे वरात में चलने को कहा। देशराज के पिता ने उसे वरात में जाने की आज्ञा न दी। अतः उसे एक सच्चे मित्र की वरात में भाग लेने का सौभाग्य प्राप्त न हो सका।

परमात्मा की गति विलक्षण है। पता नहीं क्षण में क्या हो जाने वाला है। किसी को क्या पता था कि देशराज के अपने मित्रकी वरात में न जाने की तह में यह छिपाहुआ था कि वह उससे सदाके लिये वियुक्त हो जायगा। अस्तु, कर्तांराय की वरात वड़ी सजधज कर निकली और नगरभर में मङ्गल हो रहा था। इधर देशराज भी अपनी दुकान वन्द करके किसी कार्य के लिये अपने घरकी ओर जा रहा था। मार्ग में अकस्मात् एक दीवाल के गिरजाने से देशराज की मृत्यु हो गई। घरवाले उसका शव लेकर श्मशान में पहुँचे। नगर के श्मशान उसी रास्ते में थे

जिस से कर्ताराय की बरात ने जाना था। जब बरात श्मशान के पास से गुज़र रही थी तो वहाँ देशराज के सम्बन्धी और अन्यलोग अपने हृदय-द्रावक-करुणा-क्रन्दन से पथिकोंको व्याकुल कर रहे थे। यह देखकर कर्ताराय से न रहा गया वह रथ से उतरा और उधर जाने लगा। दुलहा को श्मशान की ओर जाते देखकर उसके पिता और अन्य साथियों ने उसे अमङ्गलकारक श्मशानभूमि की ओर जाने से रोका; परन्तु वह रुकनेवाला कब था। उसके मनपर श्मशानभूमि के भयानकदृश्य का अमिटप्रभाव अपना आसन जमा चुका था। अत वह सीधा वहाँ ही पहुँचा जहाँ एक शव पड़ा हुआ था। वहाँ दूर से ही देशराज के पिता को रोते देखकर कर्ताराय के मन में भाँति भाँति के विचार उठने लगे। समीप पहुँचकर जब उसने अपने मित्र देशराज के शव को देखा तो उसके शोक और दुःख की सीमा न रही। कर्ताराय ने अपने बरातीवेश को वहीं फाड़ डाला और वह वहीं बैठकर बहुत देर तक रोता रहा। अब संसार उसे जलती हुई आग दिखाई देता था। उसके मनमें तरह तरह के विचार-तरङ्ग उठ रहे थे। अब उसने यही निश्चय किया कि दृष्टपूर्व मुनि की चरण-शरण के बिना मुझे शान्ति-प्राप्ति नहीं हो सकती। अतएव वह वहां से भगवान् के अन्वेषण में चल पड़ा। ढूँढता २ वह कादराबाद के जङ्गल में भगवान् के चरणों में जा पहुँचा। वह एक वर्षतक अनन्यमन से भगवान् की सेवा करता रहा। उसके पूर्णवैराग्यमय-व्यवहार से प्रसन्न होकर भगवान् ने उसे १६६३ वि. में. अपना शिष्य बना लिया।

## श्रीगुरुसङ्गतदेव।

कर्ताराय के शिष्य श्रीसंगतदेव जी हुये। इन्हीं का दूसरा नाम सत्य-श्मश्रु था। इनका जन्म वि० १७०० में जिला फ़िरोजपुर के डरोली[1] ग्राम में उपल जाति के क्षत्रिय विनयराय के घर हुआ। इनका पहला नाम विजयराय था। बाल्यावस्था में ये ईश्वरभक्त एवं साधुसेवी थे। इनकी वाणी में अपूर्व शक्ति थी। समय पर इनकी बातें सुनकर विरोधीवर्ग भी इनके अनुकूल हो जाता था। जब ये गार्हस्थ्य में थे, तब भी इनका व्यवहार साधुओं का-सा था। लोगों की इन पर अपूर्व श्रद्धा थी। नगर के तमाम कलह और अभियोगों का निर्णय जनता इन से करवाती थी। लोग न्यायाधीश के पास न जाकर परस्पर के विवादों का निर्णय इन्हीं से करवा कर सन्तुष्ट होते थे। अतिदुराग्रही का भी मन इन की बातें सुनकर बदल जाता था। इसलिये लोग इन्हें फेरु कहते थे। (पञ्जाबी में फेरु का अर्थ दूसरे के चित्त को बदलदेनेवाले का है) क्यों कि इनकी युक्तियुक्त बातें सुनकर हठी लोग भी सत्पथ पर आ जाते थे। अतएव इनका नाम फेरु पड़ा। दूसरा कारण यह भी हो सकता है,-ये अपने घरका काम छोड़कर भी दूसरों के हित में अधिक इधर उधर फिरा करते थे। संभव है इस बात से इनके सम्बन्धियों ने चिढ़कर इनका नाम फेरु रख दिया हो।

इनके जीवन की एक और विचित्र घटना है जो यहां लिखी जाती है-आपकी न्यायप्रियता का पूर्णप्रभाव जनता पर पड़चुका था, क्योंकि आप सत्यरक्षा के लिये किसी की भी परवाह न करते थे। एकवार आपके सम्बन्धियों का किसी एक

१ किसी २ ने प्रगनामीएँ के मोड़ में ग्राम अंबमाड़ी भी लिखा है।

जमींदार के साथ जमीन् के सम्बन्ध में कुछ विवाद हो गया। वास्तव में उस विवाद में इनके सम्बन्धी गल्त रास्ते पर थे। वार वार पञ्चायतें की गईं परन्तु परिणाम कुछ न हुआ। अन्तमें पञ्चायत के समक्ष विपक्षी ने विजयराय को ही इस विवाद का निर्णेता चुना, क्योंकि वह इनकी सत्यभक्ति से पूर्णतया परिचित था। इसके प्रतिकूल इनके सम्बन्धी यह न चाहते थे कि इस अभियोग का निर्णय विजयराय पर छोड़ दिया जाय क्योंकि उन्हें विजयराय से यह भय था कि वह तो अवश्य ही विवाद का निर्णय विपक्षी के पक्ष में देगा। अब पञ्चायत के बीचमें यह मामला तह हो चुका था, अतः वे इस के विरुद्ध कुछ न कर सके। यदि वे पञ्चायत के इस निर्णय के विरुद्ध कुछ आवाज उठाते तो लोग यह समझते कि झगड़े का मूल ये ही हैं। अन्तमें अभियोग विजयराय के आगे पहुँचा। वादी, प्रतिवादी के प्रश्नोत्तर और इधर उधर के अन्वेषण से विजयराय को यह पता चला कि उसके सम्बन्धी ही इस विवाद में अपराधी हैं। अतः उसने उनके विरुद्ध निर्णय कर दिया। घरवाले तो इस से चिड़ गये; परन्तु नगर की जनता इन पर मुग्ध होकर इन्हें सत्यश्मश्रु[1] (सच्ची दाहड़ी) कहने लगी।

उन दिनों में महात्मा कर्त्ताराय घूमते २ विजयराय के ग्राम पधारे और नगर से बाहर धूणा लगा कर बैठ गये। विजयराय इनके दर्शनार्थ आए। चिरपिपासु चातक को स्वातिविन्दु मिला। सौभाग्य से आज वही दिन आ उपस्थित हुआ जिसकी प्रतीक्षा में विजयराय बहुत दिन से थे। मुनि के उपदेश से विजयराय के धार्मिक भाव और भी जाग्रत हो उठे। अब उसे घरमें एक क्षण भी रहना कठिन हो गया। यह बात उसने पहिले ही समझ ली थी कि विवाहबन्धन मनुष्य के जीवन के दायरे को तङ्ग कर देता है। प्रतिदिन कुटुम्ब के भरणपोषण में लगे रहने के कारण मनुष्य किसी महत्त्वपूर्ण कार्य में भाग नहीं ले सकता। पिता जी के आग्रह करने पर भी ये विवाहबन्धन से दूर रहे। मुनि जी तीन चार दिन रह कर जब चलने लगे तो विजयराय ने साथ चलने की इच्छा प्रकट की। मुनि ने उसे साथ ले चलने से साफ इन्कार कर दिया। गुरु से वियुक्त होते ही इन्हें असह्य कष्ट हुआ। उस समय ये प्रति पल व्याकुल होने लगे और अन्त में इन्हों ने गुरु जी के पीछे २ चलने का निश्चय किया। घरवालों को पता लगा तो वे इन्हें रोकने लगे। परन्तु ये किसी की कब सुनने वाले थे। इन्हें तो यह धुन लगी हुई थी कि कब गुरुजी की आज्ञा से उनकी सेवा में रहने का सौभाग्य प्राप्त हो। विजयराय की गुरुभक्ति निराली ही थी। यह गुरु के पास इस लिये नहीं जाता था कि गुरु जी उसे साथ ले चलने से इन्कार कर चुके थे। अब उनकी आज्ञा के विना उनके पास जाना ये उनकी अवज्ञा समझते थे। और इस विचार से पीछा भी नहीं छोड़ते थे कि पुनः गुरुजी का मिलना कठिन

१ मुखवर्ती रोमसमूह का नाम श्मश्रु है। यह पुरुष के ही होता है। श्मश्रु शब्द पुरुष का चिन्ह होने से मनुष्यत्व का सूचक है। सत्य का वास्तविक अर्थ प्रसिद्ध ही है। सत्यश्मश्रु सत्यं वास्तविकम् श्मश्रु मनुष्यत्वम् यस्य सः–इस अर्थ में बहुव्रीही समास होकर सत्यश्मश्रु शब्द बना। अब सत्यश्मश्रु उसे कहा जायगा जिसमें वास्तविक मनुष्यत्व हो। न्यायशील, निर्भीक और दृढप्रतिज्ञ होना ही वास्तविक मनुष्यता है। विजयराय ऐसे ही थे। अतः जनता में सत्यश्मश्रु नाम से प्रसिद्ध हुये। एतदर्थक ही पञ्जाबीभाषा का सचीदाहड़ी शब्द है।

हो जायगा। अतः विजयराय मुनिजी के पीछे २ चलने लगे। जहां पर मुनिजी ठहर जाते थे उस स्थान पर वह भी अपना आसन जमा लेता था। परन्तु विशेषता यह थी कि वह अपने आगमन का पता मुनि जी को न लगने देता था। कई मास तक ऐसी स्थिति रही। मुनि जी विजयराय की तमाम चेष्टाओं से परिचित होने पर भी उसकी परीक्षा करने के लिये चुप थे।

विजयराय की गुरुभक्ति की परीक्षा करने के लिये एक दिन मुनि जी एक भयानक जङ्गल की ओर चल दिये। उस जङ्गल में हिंसक सिंह रहते थे। उन्हों ने अनेकों मनुष्यों को मारा था। लोगों ने मुनि जी को उधर न जाने को कहा। भला मुनि जी कब रुकने वाले थे। अब विजयराय की परीक्षा का समय आ पहुँचा। परन्तु वह कब घबरानेवाला था। वह तो अपने गाँव में गुरु जी के दर्शन करते ही अपना सर्वस्व उनके हवाले कर चुका था। गुरु जी के पीछे चलते २ जब विजयराय सघन वन में पहुँचे तो आगे उन्हें एक भयानक सिंह दिखाई दिया। शेर दहाड़ता हुआ इधर आ रहा था। ये अपनी गुरुभक्ति की मस्ती में आगे ही आगे बढ़ते गये; और शेर इनके पास से गुज़र गया। धन्य है अनन्यगुरुभक्ति। यह दृश्य देखकर मुनि के मन में विजयराय के लिये अपूर्वदया का भाव उदय हुआ। अब मुनि जी अपने आपको न रोक सके; दौड़कर विजयराय को–आओ बेटा सत्यश्मश्रु,–कह कर गले लगालिया। मुनि ने प्रसन्न होकर वर दिया कि जाओ आज से तुम सङ्गतदेव [1] हुये। तुम्हारे द्वारा उदासीन सम्प्रदाय की एक शाखा का सञ्चालन होगा। मुनि जी ने उसी दिन उसे उदासीन सम्प्रदाय की दीक्षा दी। यह बात १७३० की है। महात्मा संगतदेव जी एक वर्ष गुरु जी की सेवा में रह कर बाद में उनकी आज्ञासे जिला लाहौर में चूनियाँ नगर की ओर चले गये। कुछ दिन तक उसी [2] प्रान्त में धर्मप्रचार का कार्य करते रहे। दिव्यशक्तियों के प्रभाव से पञ्जाबभर में आपकी कीर्ति फैल गई। लोग दूर दूर से आप के दर्शनार्थ आने लगे। भक्तमण्डली की प्रार्थना से आपने जिला लाहौर में मीँएं के गाँव में एक आश्रम बनाया। वहां पर आप ने अतिथि और अनाथों के लिये अन्नक्षेत्र भी जारी किया.

आप एक समय अपने गुरुदेव के गुरुभाई श्री गुरुदत्ता जी की तपोभूमि के दर्शनार्थ कीर्तिपुर पधारे। आपकी प्रशंसा श्रीगोविन्दसिंह भी सुन चुके थे। अतएव आपके दर्शन के लिये उनके मनमें उत्कण्ठा बनी ही रहती थी। कीर्तिपुर में आपका आगमन सुनकर वहां वे स्वयं पधारे और आग्रहपूर्वक वे आपको आनन्दपुर ले गये। वहाँ पर श्रीगोविन्दसिंह ने आप की बड़ी श्रद्धा भक्ति से सेवा की। महात्मा संगतदेव जी उनका अपूर्व प्रेम देखकर कुछ दिन वहीं ठहरे रहे।

एक दिन श्रीगोविन्दसिंह अपने [3] मसन्दों को दण्ड दे रहे थे। क्यों कि वे उन्हें

---

१ पञ्जाबीभाषा में संगत नाम भक्तमण्डली का है। उसका देव अर्थात् अध्यक्ष या आराध्य देव। भावार्थ यह था कि अनन्तभक्तमण्डलियां तेरी सेवा में रहेंगी।

२ यह प्रान्त पञ्जाब में लम्मे नाम से प्रसिद्ध है।

३ मसन्द नाम उन का था जिन्हों को श्री गोविन्दसिंह ने गुरुनिमित्त निकाले हुए दशमांश एवं

धोखा दे चुके थे। कुछ मसन्द गर्म तेल डाल कर जलाये जा रहे थे और कुछ तल्वार के घाट उतारे जा रहे थे। कुछ मसन्द गुरु संगतदेवजी की शरण में इस अभिप्राय से आए कि श्रीगोविन्दसिंह की इन पर श्रद्धा है, अतः इन के कथन से वे उनके अपराध को क्षमा कर देंगे। मसन्दों की करुणा पूर्ण उक्तियाँ सुनकर संगतदेवजी को दया आई और उन्हों ने गोविन्दसिंह से उन का अपराध क्षमा करवा दिया। वहां से लंमेप्रान्त की एक भक्तमण्डली उन्हें आकर ले गई+।

( १० तरङ्ग )

## समर्थशिक्षण

कादराबाद के जङ्गल में कुछ वर्ष विताकर भगवान् ने दक्षिणभारत की यात्रा का विचार किया। भारत के अन्य प्रान्तों में तो भगवान् भ्रमण कर ही चुके थे और उन २ प्रान्तों के तीर्थों की यात्रा भी हो ही चुकी थी। बाकी केवल रामेश्वर की यात्रा शेष थी। एतदर्थ भगवान् पञ्जाव, से देहली, गवालियर जव्वलपुर, नागपुर रामगिरि, उढकमण्ड होते हुये रामेश्वर पहुँच गये। वहाँ कुछ दिन ठहर कर लोगों को धर्मोपदेश देते रहे। रामेश्वर से लङ्का चले गये। लङ्का से लौट कर अपने शिष्य कमलासन के साथ भगवान् नीलगिरि होते हुए नासिक के समीप टाकली गाँव में पहुँचे। यहाँ पर समर्थ रामदास ने भगवान् के दर्शन कर अपने जन्म को सफल किया। यह बात १६८० वि० की है। इस समय समर्थ की अवस्था १८ वर्ष की थी। इन का प्रथम नाम नारायण था। आरम्भ से ही संसार में विरक्त था। अतएव वह विवाह-वन्धन में न पड़कर दिनरात भगवद्ध्यान में रत रहता था। उसने भगवद्भक्ति को ही पपने जीवन का लक्ष्य वना लिया था। नारायण किसी ऐसे शिक्षक की तलाश में था जो उसे विश्वास दिला देता कि वह ठीक मार्ग में जा रहा है। आज उस का चिरका सङ्कल्प पूरा हुआ। भगवान् के दर्शन होते ही उसे विश्वास हो गया कि ये महात्मा अवश्य ही उसके मन के सन्देह दूर करेंगे। जव भगवान् टाकली पहुँचे तो नारायण तपश्चर्या में तत्पर था। नारायण भगवान् को देख कर उठ

अन्यान्य भेंट सिक्खों से लाने के लिए नियुक्त कर रक्खा था। उन पर कोप का कारण यह था कि वे उस द्रव्य को हड़प कर जाते थे।

+ हमने उक्तकथा अमुद्रित गुरुसंगतदेवजन्मसाखी से ली है। और प्राचीन उदासीन महात्माओं से भी ऐसा ही सुना है। इन के गुरु का पूरा नाम कर्ताहरराय था। सुगमता के लिए लोग इन्हें कर्ताराय वा हरराय कह दिया करते थे। बड़े नाम को आम वोलचाल में अक्सर लोग छोटारूप दे दिया करते हैं। नामसमानता से भ्रान्त होकर कुछेक सिक्खलेखकों ने श्रीगुरुदत्ताजी के पुत्र हरराय जी से इनका समागम लिख दिया है। इतना ही नहीं बल्कि अन्धभक्ति की दासता में पडकर मनमानी कल्पना के सहारे पर महात्मा जी के जीवन को ही रूपान्तर में वदल डाला है जो निराधार होने से माना नहीं जा सकता। खेद का विषय है कि भारतीय लेखकों के पक्षपातपूर्ण दूषितभावों से महापुरुषों का सत्य इतिहास अन्धकार में ही रह जाता है। हमारे विचार में सिक्खलेखकों का ऐसा लिखना एक भारी भूल ही नहीं बल्कि गुरु के गौरव को धक्का लगाना है। अन्य सम्प्रदाय के सञ्चालकों की निन्दा लिखने से लेखक अपने महापुरुषों की निन्दा के लिये दूसरों को आमन्त्रित करता है। स्मरण रहे, पक्षपातपूर्ण लेख चरित्रनायक के गौरव को न बढ़ाकर अपकीर्ति के कारण हो जाते हैं।

खड़ा हुआ और उन के चरणों में प्रणाम कर के बैठ गया। कुछ देर चुप रह कर नारायण ने हाथ जोड़कर कहा, "महाराज ! आपने दर्शन देकर मुझे कृतार्थ कर दिया मुझे पूर्ण आशा है, अब अवश्य ही मेरे मन के सन्देह दूर हो जायँगे। प्रभो ! मुझे यह बतलाकर कृतार्थ करें कि मेरा कर्तव्य क्या है ?।

भगवान्—नारायण, तेरा कर्तव्य वही है, जिस के लिये तू संसार में आया है।

नारायण—दयालो ! मुझे तो कुछ पता नहीं कि मैं यहां किस लिए आया हूँ। इतना अवश्य कह सकता हुँ कि मनुष्यजन्म का वास्तविक लक्ष्य भगवद्भक्ति है।

भगवान्—यह तो आप का कथन ठीक है, परन्तु हमें भक्ति का रहस्य अवश्य समझ लेना चाहिए। भगवान् का विराट् स्वरूप-समस्त जगत् उस से पृथक् नहीं है। अतः जगत्सेवा से बढ़ कर और भगवद्भक्ति क्या है ! संपूर्ण जगत् की सेवा करना मनुष्य की शक्ति से बाहर है। अब किसी एक, भगवदंश, देश की सेवा में लग जाना चाहिये। जब किसी देश में अत्याचारियों के अत्याचार अधिक बढ़ जाते हैं तो लोग सन्मार्ग से च्युत होकर कुमार्गगामी हो जाते हैं। ऐसी स्थिति में जगत् के प्राकृतिक नियमों में विकृति आ जाने के कारण भगवान् के विराट्स्वरूप में कुछ उथलपथल मच जाती है। इस से परिणाम यह होता है कि जगत्का सात्त्विक वायुमण्डल तामसवायुमण्डल के रूप में बदल जाता है। संसार की इस स्थिति में महापुरुषों के सात्त्विक तपश्चर्यादि कार्य विघ्नित होने लग जाते हैं ! ऐसी दशा में महापुरुषों का सब से बड़ा कर्तव्य यही होता है कि वे देश की दयनीय दशा के सुधार में लग जायँ। इस से लोगों का सुधार होते ही एक सात्त्विक वायुमण्डल तय्यार हो जाता है जो महात्माओं के भगवद्ध्यान में सहायक होता है। इस समय अन्य देशों की अपेक्षा भारत की दशा अधिक चिन्तनीय हो रही है अतः आप का प्रधान कर्तव्य यही है कि आप तन मन से इसी के सुधार में तत्पर हो जायँ—यही सर्वोत्तम भक्ति है।

नारायण—महाराज ! इस समय भारत को क्या दुःख है ?

भगवान्—इस समय भारत के कोने कोने पर यवनों का अधिकार हो चुका है। वे यहां शासन करने की इच्छा से नहीं आए। आजकल वे लोगों को धर्म से पतित करने में लगे हुये हैं। वे नहीं चाहते कि भारत में हिन्दु-सभ्यता का नाम भी शेष रह जाय। उनके अत्याचार अब पराकाष्ठा तक पहुँच चुके हैं। स्थान स्थान पर मन्दिर तोड़े जा रहे हैं। धर्मपुस्तक जलाकर खाक में मिलाए जा रहे हैं। राम और कृष्ण की जन्मभूमि मथुरा और अयोध्या अपवित्र की जा रही हैं। इस से बढ़कर और दुःख क्या हो सकता है ?

नारायण—महाराज, मुझ में इतना सामर्थ्य कहां कि मैं देश और जातिसेवा जैसे महान् कार्य में प्रवृत्त हो सकूँ।

भगवान्—नहीं नारायण ! तुम राम के उपासक हो ! रामभक्त तो सदा से समर्थ होते आए हैं। उन के आगे असाध्य कार्य भी एक साधारण बात है। राम-भक्त हनुमान् का समुद्रोल्लङ्घन उक्त बात में दृढ प्रमाण है। विश्वास करो ! तुम अपने उपास्य के स्वरूप ही हो। अतः ऐसा कोई कार्य नहीं जो आप से न हो सके। राम के दास में हरेक कार्य करने का सामर्थ्य होना स्वाभाविक है।

नारायण—भगवन्, आप का आदेश मुझे शिरोधार्य है। आप के शुभाशीर्वाद ने मुझे समर्थ बना दिया है। अब से मैं अपने आप को समर्थ समझता हूँ। आप की आज्ञानुसार मैं यथाशक्ति देश के सुधार का कार्य करूँगा। परन्तु मैं प्रकृत्यनुसार रणक्षेत्र में शस्त्र उठा कर काम नहीं कर सकता, हां! किसी योग्य क्षत्रिय कुमार को ही इस काम में नियुक्त कर मैं उस का पथप्रदर्शक बन सकता हूँ।

भगवान्—नारायण, राम अपने दास को कभी नहीं भूलते। तुम भी तो रामदास हो! तुम्हें वे कैसे भूल सकते हैं। वे अवश्य ही तेरी मनोरथसिद्धि के लिये अपने किसी वंशधर को भेजने की धुन में होंगे।

भगवान् के उक्त वचन सुन कर नारायण अपने आप को समर्थ रामदास समझने लगा। मुनि अब वहां से प्रस्थान करना ही चाहते थे कि समर्थ ने पूछा महाराज, "मुझे क्या आज्ञा है? क्या मैं यहां तप ही करता रहूँ या किसी अन्य कार्य में भाग लेना आरम्भ करूँ?

भगवान्—अब तुम्हें तीर्थाटन करना चाहिये। पूर्वजों के पवित्र स्थानों के दर्शन से पुण्य होगा और तुम्हारे अन्तःकरण में पवित्रता बढ़ेगी। साथ ही देशाटन से देश और जाति की दुर्दशा का ज्ञान हो जायगा। धार्मिक केन्द्रों में जाकर ही धर्म के ह्रास या वृद्धि का पता लगाया जा सकता है।

समर्थ—मैं आप की पुण्य जन्मभूमि एवं वंश का परिचय प्राप्त करना चाहता हूँ।

कमलासन, "महाराजजी की जन्मभूमि पञ्चनद है। रहना प्रायः काश्मीर में होता है। आप का जन्म भगवान् राम के वंश में हुआ है।" समर्थ कमलासन के मुख से यह बात सुन कर अत्यन्त प्रसन्न हुआ कि भगवान् का जन्म मर्य्यादा पुरुषोत्तम राम के वंश में हुआ है। वैसे तो समर्थ इस समय प्रसन्न दिखाई देते थे परन्तु उन्हें इस बात का हार्दिक खेद हो रहा था कि उस के पथप्रदर्शक उससे जुदा हो रहे थे। कमलासन ने समर्थ के मनोभावों को समझ कर कहा "समर्थ! जब आप तीर्थ-यात्रा करते करते काश्मीर में पधारेंगे तब मैं आप से अवश्य मिलूँगा। काश्मीर के श्रीनगर में पहुँच कर आपने चुनार स्थान पूछना। वहां पर किसी कारणवश मैं न भी होऊँ तो मेरे गुरुभाई आप को बहुत मिलेंगे। अधिकतया आषाढ़ की पूर्णिमा के दिन हम सब उदासीन वहाँ इकट्ठे होते हैं। महाराजजी भी उस दिन वहाँ दर्शन दिया ही करते हैं। उस दिन हम आप का पूजन करते हैं और आप की आज्ञानुसार वेद की स्थापना कर उस का पूजन करते हैं। तब जनता भी दर्शनार्थ आती है और एक दर्शनीय उत्सव मनाया जाता है। ऐसे मनोहर दृश्य का पता देखने से ही चल सकता है। जब कभी महाराज वहाँ नहीं होते तो हम आप के अग्निकुण्ड का पूजन करते हैं। भगवान् के स्मारक एक चुनार के वृक्ष की शाखाओं को फूलमालाएँ पहनाते हैं। इस के बाद दिन रात वेद का स्वाध्याय होता रहता है।"

समर्थ—क्या मैं पूछ सकता हूँ कि अब आगे को महाराजजी का कार्यक्रम क्या है? कमलासन कुछ कहना ही चाहते थे। इतने में भगवान् बोल उठे, "कृतंकृत्यम्" भगवान् के ये शब्द सुन कर कमलासन और समर्थ स्तब्ध-से हो गये। समर्थ ने साश्चर्य हाथ जोड़कर पूछा "फिर अब कहां क्या होगा महाराज! भगवान् ने ऊपर की

ओर देख कर कहा, "शीघ्र ही शिवनेर में शिवाजी"। समर्थ यह सुन कर चुप हो गये। मुनिजी समर्थ को योग की कुछ क्रियाएँ सिखाकर वहाँ से चल दिये। समर्थ वहां पर उन का अभ्यास करने लगा और भगवान् के कथनानुसार शिवनेर में शिवाजी के जन्म की प्रतीक्षा में रहने लगा।

## काश्मीर में अपने शिष्यों को भगवान् का उपदेश

टाकली से भगवान् इन्दौर, कोटाबून्दी, मथुरा देहली, कुरुक्षेत्र होते हुये बारठ पहुँच गये। यहां पर ही श्रीअङ्गद के उत्तराधिकारी अमरदास रामदास, अर्जुनदेव, हरगोविन्द इन चारों ने भगवान् के दर्शन किये। और यहां पर ही वि० १६८७ में हरगोविन्दके बड़े पुत्र गुरुदित्ताजी ने भगवान् से उदासधर्म की दीक्षा ली। यहां पर गुरुदत्ता जी एक वर्ष तक भगवान् की सेवा में रहे। भगवान के सत्सङ्ग में रह कर श्री गुरुदत्ता जी ने उन से योग की सारी क्रियाएँ शीघ्रही सीख लीं। वहां से भगवान गुरुदत्ताजी के साथ श्रीनगर पहुँच गये। अब भगवान इस संसार से अन्तर्द्धान होने का दृढ निश्चय कर चुके थे। अतएव इस आषाढी पूर्णिमा के दिन पूजनादि हो चुकने के बाद भगवान ने अपने शिष्यों को अपना सन्देश सुनाया। "महात्माओ! प्रभु की असीम दया से आप लोगों में अब ऐसे पुरुषों की कमी नहीं है जो आध्यात्मिक उन्नति के शिखर तक पहुँच चुके हैं और धर्म सेवा करने में परम उत्साह रखते हैं। अतः आप सब का यह कर्तव्य है कि आप उन के नेतृत्व में धर्म-प्रचार का कार्य जारी रक्खें। भारत के कोणे २ में घूम २ कर यवनपददलित हिन्दु-जाति के उत्थान का पूर्ण प्रयत्न करें। धर्मप्रधान हिन्दु-जाति का जीवन धार्मिक-भावों के निरन्तर प्रचार पर निर्भर है। अब मेरा विचार पञ्जाब के बारठ काश्मीर के श्रीनगर सिन्ध के ठट्टा सीमा-प्रान्त के पिशावरादि प्रसिद्ध केन्द्रों को छोड़कर कहीं एकान्त में रहने का है। संभव है भविष्य में आपकी और हमारी मुलाकात न होगी। आप लोगों को हमारा अन्तिम सन्देश यही है कि आपने इस धर्म-प्रचार को परम्परा को अटूट बनाए रखना।"

## भगवान् की सम्मति से पञ्चपरमेश्वर की स्थापना

भगवान का उपदेश सुनकर शिष्यमण्डली में कुछ शोक-सा छा गया। समस्त शिष्यमण्डल के परामर्श से कई एक प्रधान शिष्यों ने भगवान् से सविनय प्रार्थना की कि महाराज, आप तो अब हम से पृथक् हो रहे हैं परन्तु धर्म के प्रचार का कोई कार्यक्रम तो बता दीजिए। भगवान् ने उन की प्रार्थना सुन कर कहा "आप सब संमिलित हो पञ्चपरमेश्वर की स्थापना करें। इस में चार अनुभवी महात्मा मण्डलपति और पञ्चम उपास्य देव हों। इस द्वारा किये गये धर्मप्रचार से देश तथा जाति का अवश्य कल्याण होगा।" भगवान् के इस आदेश को सुनकर प्रातः स्मरणीय अनुभवी श्रीभक्तभगवान् की सम्मति से समस्त साधुओं ने एकमत हो। पञ्चपरमेश्वर[1] की स्थापना की कमलासन (अलमस्त) बालहास, गोविन्ददेव, पुष्पदेव[2]

१ भगवान् के समक्ष स्थापित पञ्चपरमेश्वर को १९ वीं शताब्दी के अन्त में सामयिक संगठित पूर्णरूप देनेवाले उदासीन संप्रदाय के प्राण पुण्यश्लोक श्रीनिर्वाण प्रियतमदासजी हुए।

२ भगवान् के सामने तो पुष्पदेव मौन रहे; परन्तु अधिक उपरत होने के कारण पीछे

इन चारों महा पुरुषो को मण्डलपति निर्वाचित किया । क्यों कि येही चिरकाल तक भगवान् की सेवा में रहने के कारण अधिक योग्य सब के प्रिय तथा श्रद्धेय थे। अपनी शिष्यमण्डली के पारस्परिक प्रेमपूर्ण तथा न्यायसंगत आयोजन से गुरुदेव (भगवान्) अति प्रसन्न हुए और वर दिया कि भविष्य में और भी उदासीन महात्मा, उन के जप, तप, आदि के प्रभाव तथा महत्व के कारण सम्प्रदायद्वारा मण्डलपद से संमानित किये जायँगे। जिनकी शिष्यपरम्परा उनके नाम से उदासीनसम्प्रदाय का विशेष प्रचार करेगी । [३]

इसके अनन्तर श्री नगर से भगवान् फिर बारठ आ गये । यहां पर कुछ समय ठहर कर गुरदित्ता के साथ चम्बा की ओर चल पड़े । मार्ग में ममून[१] गाँव के नजदीक एक चिरकाल से सूके हुये पीपल के नीचे आ बैठे । यह वृक्ष भगवान् के आसन लगते ही हराभरा हो गया । और आजकल भी यह वृक्ष वहाँ विद्यमान है।

( ११ तरङ्ग )

## भगवान् की चम्बा-यात्रा

आम जनता श्रद्धा पूर्वक इसका पूजन करती है । लोगों की मनोकामनाएँ इस से पूर्ण होती हैं । भगवान् ने चम्बा पहुँच कर गुरुदिता को वापिस लौट जाने को कहा । गुरुदिता ने सेवा में रहने की प्रार्थना की । अन्त में भगवान् ने उसे समझाकर वापिस कर दिया । वहाँ से गुरुदत्ता कीरत्तपुर की ओर चल पड़ा। मार्ग में उसे भूटाननिवासी भगवान् के शिष्य ब्रह्मकेतु जी के दर्शन हुये । ये भगवान् के दर्शनों के लिये उत्कण्ठित हो रहे थे । और भगवान् के अन्वेषण में इधर उधर घूम रहे थे । अब गुरुदत्ता जी से यह सुनकर कि भगवान् चम्बा में हैं उसी ओर चल पड़े । गुरुदत्ता जी ने कीर्तिपुर पहुँचकर गाँव के पास एक पहाड़पर घोर तपश्चर्य्या आरम्भ +की। ये वहां पाञ्चवर्ष तक तप करते रहे ।

---

वहीं शीघ्र ही इस पद से स्वयं पृथक् हो गये । इस रिक्त स्थान के लिये समस्त साधुओं ने श्रीभक्त भगवान् से प्रार्थना की । उन्हों ने अन्य महात्माओं का अधिक अनुरोध देख कर यह पद स्वीकार कर लिया और श्रीपुष्पदेव की स्मृति तथा उन की शिष्यमण्डली के सम्मान के लिये ' उपास्यदेवही उन का मण्डलपति माना जाय ' की सर्व को सम्मति दी ।

३ उदासीन सम्प्रदायमें प्रथा है कि जो भगवान् के सम्मुख मंडलपति नियत हुए, उन की पद्धति के साधू ' अग्निकुण्ड ( धूणा ) के साधू ' और जो भगवान् के पीछे मण्डलपति नियत हुए वरप्राप्त पुरस्कार के कारण उन की पद्धति के साधु ' पुरस्कार के साधू ' ( बखशीश के साधू ) कहे जाते हैं।

१ यह गाँव जिला गुरुदासपुर, तहसील पठानकोठ में है ।

+ उसी पहाड़पर १५९३ वि० में इनका देहान्त हो गया । उदासीन सम्प्रदाय में चार मण्डलपतियों के समान इनका आदर है । कारण, चम्बा जाते समय ये भगवान् के साथ रहे । अतएव साधुओं में ये भगवान् के अधिक कृपापात्र समझे जाने लगे । महात्माओं में संयम का अधिक महत्त्व है । युवक गुरुदत्ता ने ऐसा अपूर्व संयम किया जिसे देख वृद्ध महात्मा भी चकित हो गये ।

एक लोकोक्ति यह भी है कि सिद्धों से सम्वाद करते समय श्री नानक देवजीने गोरख से यह कहा, " मुझसे अतिरिक्त कोई है ही नहीं, मैं किसे अपना गुरु बनाऊ !?! " गोरख ने उपहास से कह दिया कि तेरा गुरु वह होगा जो तेरे अङ्ग से उत्पन्न होगा। श्रीनानकदेवजीने विचारा कि अङ्ग

## भगवान् की आज्ञा से शिला रावी में तैरने लगी

इधर ब्रह्मकेतु जी भी धीरे २ चम्बा जा पहुँचे । भगवान् के दर्शन करके कृत-कृत्य हो गये । लगभग १२ वर्ष पर्य्यन्त ब्रह्मकेतु जी भगवान् की सेवा में रहे। वि० १७०० में कुछेक विचित्र घटनाएँ घटीं । एक दिन प्रातःकाल भगवान् समाधिसे उठकर ऐरावती (रावी) के तट पर आ उपस्थित हुये । भगवान् पार जाना चाहते थे। अभी दिन का प्रकाश अच्छी तरह फैला न था । अतः पार जाने वाले लोग इतने अधिक वहाँ न पहुँचे थे जिनके लिये नौका चलाई जाय । भगवान् की आज्ञा से ब्रह्मकेतु ने मल्लाह से किश्ती लाने के लिये कहा । इतने में वहाँ पर बैठे हुये एक आदमी ने कहा, "महात्मा जी, आपतो भगवान् राम के वंशधर हैं, रामने तो समुद्र पर बड़े २ पर्वतों को तार दिया था फिर आप एक छोटी सी शिलाको नहीं तैरा सकते जिस पर आप अब बैठे हुये हैं । यदि आप ऐसा नहीं कर सकते तो संभव है भगवान् राम के पत्थरोंका तैरना भी ऐसा वैसा ही होगा । यह सुनते ही भगवान् ने, अपने पूर्वपुरुषों के दिव्यजीवन को विश्वासनीय सिद्ध करने के लिये, उसशिला को नदी में फेंकदिया और स्वयं उस पर आसन लगा कर बैठ गये । शिला तैरती तैरती दूसरी ओर जा लगी । भगवान् शिला से उठ कर एक घाटी में प्रविष्ट हो गये । ब्रह्मकेतु जी देखते ही रह गये और भगवान् घाटी के सघनवन में अदृश्य हो गये । भगवान् के अदृश्य होने से ब्रह्मकेतु भी व्याकुल हो उठे और शीघ्र ही एक मल्लाह की तरणी पर बैठकर नदीके दूसरे तट पहुँचे । ब्रह्मकेतु जी के नदी पार करने में काफी समय लग गया । अतः भगवान् दूर निकल गये । ब्रह्मकेतु जीने पर्य्याप्त यत्न किया परन्तु भगवान् न मिले।

## अपने शिष्यों के नाम । भगवान् का अन्तिम सन्देश

अन्तमें ब्रह्मकेतु जीने एक स्थान पर बैठकर यह प्रतिज्ञा की कि यावत् भगवान् के दर्शन नहीं होते तबतक अन्नजल का ग्रहण न करूँगा । दो दिन और दो रातें ब्रह्मकेतु जी वहीं पर भूखे और प्यासे भगवान् की प्रतीक्षा में बैठे रहे । अन्त में

से तो पुत्र उत्पन्न होता है । पुत्र को गुरु बनाना लोक-प्रथा के विरुद्ध है । दूसरी बात यह है कि हम श्रीसन्तरेण जी को गुरु बना चुके हैं । यदि पुत्र को गुरु नहीं बनाते तो एक महापुरुष का वाक्य असत्य होता है । इस विचार से नानक देव जी गुरु दत्ता के रूप में अवतीर्ण हुये । इस तरह स्वात्मज श्रीचन्द्र को अपना गुरु बनाकर श्रीनानकजीने गोरख के वचन को सत्य किया । इस कथा का कुछ आभास पुरातन जन्मसाखी सूर्यप्रकाश आदि सिक्खों के ऐतिहासिक ग्रन्थों में पाया जाता है। जन्म समय माता दामोदरी को गुरुदत्ता का नानकरूप में दर्शन देना, बुडनशाह फकीर से चिरकाल से रक्खीहुई इमानत रूप दूधका नानकरूप धारण कर ग्रहण करना उक्त लोकोक्ति का ही पोषक है । गुरु श्रीचन्द्र के उपदेशों में कहीं २ पर गुरुदित्ता के लिये नानक शब्द का प्रयोग हुआ है । इस विषय में हमारी धारणा कुछ और ही है,-संभव है, गुरुदत्ता की आकृति श्री नानकदेव जी की आकृति से मिलती जुलती होगी । अतःलोग उन्हें नानककहने लग गये हों। या उनका दूसरा नाम ही नानक होगा। क्योंकि जिस प्रकार श्री नानक देवकी बहन का नाम नानकी रहने पर भी श्री हरिगोविन्द की धर्म पत्नीका नाम भी नानकी था, इसी तरह गुरुदत्ता का भी वास्तविक नाम नानक रख दिया होगा । पीछे से पूर्ववृद्ध पुरुष के नाम लेने के सङ्कोच से माता उन्हें गुरुदित्ता कह दिया करती होगी ।

ब्रह्मकेतु की इस प्रतिज्ञा से भगवान् को लौटना पड़ा। भगवान् को देखतेही ब्रह्मकेतु जी उठ खड़े हुये। और दौड़ कर चरणों पर लेट गये। परमाराध्यगुरु जी के दर्शन से उनकी सब भूख और प्यास जाती रही। भगवान् ने ब्रह्मकेतु को आश्वासन दे कर कहा, "अब हम एकान्त वास अधिक पसन्द करते हैं, अतः आपको हमारी आज्ञा यही है कि हमारा यह सन्देश तुम काश्मीर में जाकर अपने सब गुरु भाइयों को सुना दो। भगवान् ने संक्षिप्त शब्दों में अपना सन्देश कह कर ब्रह्मकेतु से कहा, 'देखो तुमने हमारी आज्ञा का पालन करना होगा। पहिले की तरह मुझ से फिर मिलने का हठ मत करना।" इन शब्दों के बाद भगवान् वहीं अन्तर्द्धान हो गये। यह घटना १७०० वि० पौषकृष्ण पञ्चमी की है। उदासीन साधु इसी दिनको निर्वाण तिथि मानते हैं। बहुत से महात्माओं की यह भी धारणा है कि भगवान् चिरञ्जीवी हैं और उन्हों ने अपने शरीर को नहीं त्यागा। अतएव कई महात्माओं को हिमालय की घाटियों में भगवान् के फिर भी दर्शन हुये।

अबकी बार ब्रह्मकेतु जी भगवान् के अदृश्य होने से व्याकुल न हुये और चम्बा में कुछ समय ठहरकर धीरे धीरे २ श्रीनगर (काश्मीर) की ओर चल पड़े। वे १७०१ वि० की अषाढपूर्णिमा से एकदिन पहले श्रीनगर पहुँचे। पूर्णिमा के दिन ब्रह्मकेतु जी भगवान् के सारे शिष्यों को मिले और पूजनादि हो चुकने के बाद उन्हों ने भगवान् का सन्देश उन्हें सुनाना आरम्भ किया। "महात्माओं! चम्बा के नजदीक एवी नदी के तटपर भगवान् ने अन्तर्द्धान होने से कुछ समय पूर्व मुझे एक सन्देश सुनाया था जिसे मैं उन्हीं की आज्ञानुसार आपलोगों को आनुपूर्व सुनाता हूँ।" "जीवन को तपोमय बना रखना प्रत्येकका कर्तव्य होना चाहिये। त्याग के उच्च आदर्श को लोकवासना की दासता में पड़कर कलङ्कित नहीं करना। आत्मा की स्वतन्त्रता के लिये भरसक यत्न करना सबका कर्तव्य है। स्वयं प्रकाश में पहुँच कर अन्धकार में पड़े हुये साथियों की अपेक्षा करना भारी भूल है। गुरु अविनाशी मुनि के पवित्र लक्ष्य को मतभुला बैठना। उसी की पूर्ति के लिये तीव्र यत्न करना आपलोगों का परमधर्म है। अहङ्कृति और फलवासना से कर्तव्य-पद्धति दूषित हो जाती है। इस से बचे रहना। योगक्रियाशिक्षणस्रोत कभी सूखने न पाए।" यह कह कर ब्रह्मकेतु जी मौन हो गये। समस्त शिष्य मण्डली ने भगवान् के जयकारों से आकाश गुञ्जादिया। उदासीन साधुओंने अपने आचार्य्य की आज्ञाका पालन अपने तनमन से किया इसपर कहीं अन्यत्र प्रकाश डाला जायगा।

## ( १२ तरङ्ग )

# हिन्दुजातिपर भगवान् के उपकारों का दिग्दर्शन

इस प्रकार १५० वर्ष पर्य्यन्त भगवान् यहाँ जीवों का कल्याण करके अब एकान्त निवास करने लगे। भगवान् के चरितावलोकन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि इनके सदुपदेशों से अनन्त जीवों का कल्याण हुआ। इनके जीवन में हम पाञ्च महान कार्यों की पूर्ति देखते हैं। प्रथम, चतुर्थाश्रम की लुप्तप्राय श्रौतशाखा का पुनरुज्जीवित करना। इसमें कितनी सफलता हुई इस पर कहीं अन्यत्र प्रकाश डाला जायगा। यहां पर इतना लिख देना ही पर्य्याप्त है कि भगवान् ने अपने जीवन में ही कितने एसे शिष्यों को पैदा कर लिया जिन्हों ने इनके पीछे इनके

उद्देश्यों की सिद्धि के लिये भरसक यत्न किया। श्रौत सम्प्रदाय को उन्नति के शिखर तक पहुँचाने का अधिक सौभाग्य भगवान् के चार शिष्यों को है। जिनके नाम अलिमत्त बालहास पुष्पदेव और गोविन्ददेव हैं। इन चारोंका विस्तृत परिचय पाठक किसी निबन्धान्तर में पढ़ें गे।

इस सम्प्रदाय को पुनरुज्जीवित करने में भगवान् का तात्पर्य्य यह था कि हिन्दु-समाज में प्रथम धार्मिक प्रचार का कार्य संगठित रूप से होना चाहिये। इस से समाज संगठित होकर अपनी नैतिक स्थिति को भी सुधार सकता है। एतदर्थ इन्हों ने धर्म प्रचारार्थ पाश्चकेन्द्र नियत किये। पञ्जाव में बारठ, काश्मीर में श्रीनगर, अफ़गानस्थान में काबुल, सीमाप्रान्तमें पिशावर, और सिन्ध में नगर ठट्टा। किसी समाज के धार्मिकभावों पर जब प्रहार होने लगते हैं तब वह कई भागों में विभक्त हो जाता है। समाजका विभाग उसके संगठन को नष्ट कर डालता है। संगठन के टूटते ही नैतिक स्थिति दुर्बल हो जाती है और समाज किसी अन्य शक्ति का दास हो जाता है। हिन्दु-जाति पर प्रकृति का उक्त नियम अक्षरशः घटता है। चतुर-वैद्यकी तरह भगवान् हिन्दु-समाज की इस घातक बीमारी को झट ताड़ गये और उन्होंने इसकी चिकित्सा का निराला ही ढंग निकाला। उस समय तीन चीजें थीं जो हिन्दु-धर्म को क्षति पहुँचा रही थीं। उनमें दो तो अपने यहां की थीं और एक बाहर की। शैव और वैष्णवोंकी परस्पर खींचातानी और कलह लोगों के मनों में धर्म से अरुचि उत्पन्न कर रहे थे। इधर तान्त्रिकों ने लोगों के सात्त्विकभावों के पतन का द्वार खोल रक्खा था। उधर मुसलमानों के पीर अपने तरह २ के उपायों से और झूठी सिद्धियों से विचारे भोलेभाले हिन्दुओं को इस्लाम के भक्त बना रहे थे। हिन्दुधर्मतरु की जड़को काटरहे इन तीन कीटों को मिटाना भगवान् ने अपना प्रधान कर्तव्य समझा।

शैववैष्णवकलह को शान्त करने के लिये भगवान् ने पञ्चदेवोपासना के रहस्य को लोगों के सामने रखा। इस से सफलता भी काफी हुई। तान्त्रिकों के अनाचार से समाजको सुरक्षित करने के लिये भी पञ्चदेवोपासना सहायक सिद्ध हुई। इनके अनाचारों की पोल खोलने के और इनके बढ़ रहे प्रचारको रोकने के लिये भगवान् को इनके प्रधान केन्द्र कच्छ और सिन्ध में काफी दौड़ धूप करनी पड़ी। भक्तगिरि जैसे सरल एवं शुद्ध हृदयों को इनके कपट जाल से बचा लेना भगवान् का ही काम था।

मुसलमानों के पीरों के दान्त खट्टे करना हिन्दु-धर्म के इतिहास में भगवान् का एक महत्व पूर्ण कार्य है। पीर यदि किसी को एक सिद्धि दिखाते तो भगवान् अनेकों दिखा देते थे। इस से लोगों को यह विश्वास हो गया कि सिद्धियों का होना केवल इसलाम में ही नहीं, हिन्दुधर्म में भी ये बहुत हैं। यदि भगवान् के दिव्य चमत्कार लोगों के ध्यान को इधर आकर्षित न कर लेते तो निस्सन्देह हिन्दु-धर्म इस्लाम के गर्भ में विलीन हो गया होता।

भगवान् के प्रचार से पूर्व इस्लाम के प्रचारक और मुसलमान विजेताओं के मनमें हिन्दु-धर्म के लिये बहुत तुच्छ विचार थे। परन्तु इनके अलौकिक चमत्कारों से उनको अपनी धारणा बदल देनी पड़ी। इतना ही नहीं उनके मन पर हिन्दु-

धर्म का सिक्का जम गया और वे भलीभाँति समझ गये कि अव हिन्दुओं को हड़प कर लेना लोहे के चने चवाना है।

भगवान् के साधारण वार्तालाप में और उपदेशों में चुम्बक की भाँति एक आकर्षण शक्ति थी। जिस किसी ने इन का थोड़ा साभी उपदेश सुन लिया झट वही इनका अनन्य भक्त वन गया चाहे वह हिन्दु हो या मुसलमान। अपने शैव-शव में ये गाँव पक्खोंके में वालक्रीड़ा करते समय अपने साथ खेल रहे वच्चों को कुछ उपदेश कर रहे थे। इतने में वहां एक मौलवी आगया। मौलवी ने दो चार प्रश्न किये और यथोचित उत्तर सुन कर वह अवाक् रह गया। सुलतानपुर के नवाव दौलतखां लोधी ने इनका उपदेश सुन कर अपनी सारी सम्पत्ति गरीवों के दुःख दूर करने के लिये लगा दी। काबुल में इनके मुख से कुछ उपदेश सुनकर वज़ीरखाँ कृष्ण और राम के प्रेम में मतवाला हो गया। वालक धनराय ने इनके दो शब्दों पर विश्वास करके अपनी हठप्रतिज्ञा से भगवान् कृष्ण को वुला कर ही छोड़ा। आपने अपने दिव्य चमत्कारों से काबुल के शासक कामरानको, ठट्ठे के शासक वाकी को और काश्मीर के या्कूव को अपने चरणों के सेवक वनाए। ये तीनों ही हिन्दु-धर्म को तुच्छ एवं हेय समझते थे। परन्तु भगवान् की दया से इन तीनों को ही एक हिन्दु धर्म के रक्षक के चरणों में मस्तक रखना पड़ा। कहने का भाव यह है कि भगवान् ने ऐसी पतितावस्थामें भी हिन्दुधर्म के महत्व को सर्वसाधारण के मन में उच्च वना दिया। इस तरह शैव और वैष्णवों के परस्पर कलह को दूर करने के लिये पञ्चदेवोपासना का प्रचार करके भगवान ने तान्त्रिकों की खवर ली। पीछे से पीरों की करामातों को अपनी सिद्धियों के आगे फीका पादिया। इस तरह हिन्दु धर्म का मार्ग साफ हो गया और लोगों में कुछ संगठनशक्ति आने लगी। धर्म का कार्य कुछ सुधरा हुआ देखकर इन्हों ने नैतिक दशा की ओर ध्यान दिया। द्वारिका की यात्रा के वाद भगवान् आवू होते हुये उदयपुर में ठहरे थे। वहाँ के राजकुमार प्रताप को वे उसी समय ताड़ गये थे कि इसके हाथ से कोई महत्व-पूर्ण कार्य होगा। अतएव लौटते समय उसे अपने उपदेश से और भी पक्का कर आए थे। मुगल सेना से निरन्तर गयारह वर्ष लड़ते लड़ते राणा जव आर्थिक दशा के ठीक न रहने से सर्वथा निराश हो चुके तो उनको इनका स्मरण आया और वे झट सिन्ध के ठठ्ठा नगर की ओर चल पड़े। उन दिनों में भगवान् भी ठठ्ठा में ही थे। राणा और मुगलों के संघर्ष का सारा समाचार इनके पास जाता ही था। राणा को रणभूमिसे हटकर इधर आते देख इन्हों ने मार्ग में ही उसके मनोरथ को पूरा करके उसे फिर रणाङ्गणमें पूर्ववत खड़ा कर दिया। अवकीवार राणा विजयी हुआ और हिन्दुओं को सदियों से निराशा के गाढे अन्धकार में आशा की किरण दिखाई दी।

इस प्रकार उक्त शैव वैष्ण कलह को मिटाकर तान्त्रिकों का दमन करना और पीरों के दम्भों की पोल खोलकर उन पर अपने धर्म का प्रभाव डालना इनके महत्व पूर्ण कार्य हैं। पञ्चदेवोपासना के रहस्य समझाकर लोगों में धार्मिक भावों को दृढ़ करना और श्रौत सम्प्रदाय को पुनः जन्म देना आपके और भी महत्वपूर्ण कार्य हैं। उक्त चार महान कार्योंके अतिरिक्त पञ्चमकार्य नैतिक स्थिति की रक्षाके लिये

समय समय पर राणा को उत्साहित करना है। समर्थ रामदास पर आपकी शिक्षा का ऐसा प्रभाव पड़ा कि उसने अपना सारा जीवन देश की सेवा में लगा दिया। शिवाजी जैसे शिष्य को उत्पन्न कर उन्हों ने भारत से यवनसाम्राज्य के उखाड़ने में काफी यत्न किया।

इस प्रकार इनका सारा ही जीवन देश और जाति की सेवा में व्यतीत हुआ। धर्मप्रचारकों के आगे निर्भयता का एक आदर्श रखने के लिये आपने एकवार भारत सम्राट् जहांगीर के यह पूछने पर कि संसार में धर्म कौन सच्चा है, हिन्दु-धर्म को अच्छा और सत्य बताया था। जाति के दुःखों को सुन कर आप घण्टों तक कुछ मन ही मन सोचते रहते थे। आपके जीवन में एक विशेषता यह भी थी कि आप चाहे अपने किसी भी आवश्यक कार्य में दत्तचित्त हों; परंतु जाति के भले के लिये आपके आगे वह साधारण हो जाता था। उदाहरणार्थ, रामचन्द्र (सिन्ध निवासी) के मुख से सिन्ध की दुर्दशाका हाल सुनकर आपने अपनी उत्तरकाशी की आवश्यक यात्रा को स्थगित करके सिन्ध की यात्रा की थी।

इस प्रकार जीवनभर गुरु अविनाशी की आज्ञाओं का पालनकरके उनके लक्ष्य की पूर्ति की। आपके इस महोपकार से हिन्दुजाति कभी उऋण नहीं हो सकती। यवन अत्याचारभँवर में पड़ी हुई हिन्दु-जाति के सच्चे कर्णधार! आपको हमारा वारम्वार प्रणाम है—





## ( समाप्तिः )

( १ )

आजीवनम् मुनिवरस्य[1] पवित्रलक्ष्य-

पूर्तिं विधाय कृतदेशमहोपकार !

म्लेच्छार्त्तहिन्दु-जनता-तरि कर्णधार !

तुभ्यं नमोऽस्तु सततं गिरिशावतार !

( २ )

आचार्ये वसनं वनेनिवसनन्तुर्य्याश्रमोद्धारणम्[3],

स्मार्त्तानाञ्च मिथः विवादहरणं श्रीपञ्चदेवार्चनम्[4] ।

शाक्तानां शमनं विधर्मिदमनं राणारणोत्साहनम्[5],

श्रीश्रीचन्द्रमुनेर्विशुद्धचरितं भव्याय भूयाद्भृशम् ।

( ३ )

नानानिबन्धसिन्धुनां सारं यत्नसमुद्धृतम् ।

एतदुपहृतं प्रीत्या, गृह्णातु शशिशेखरः ॥

( ४ )

## ( विज्ञप्तिः )

दृष्टं किमपि लोकेऽस्मिन्न निर्दोषं न निर्गुणम् ।

आवृणुध्वमतो दोषान्विवृणुध्वं गुणान्बुधाः ।

( ५ )

## ( आशीर्वचनम् )

सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वेसन्तु निरामयाः ।

सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिदुःखभाग्भवेत् ।

---

१ अविनाशिमुनेः, २ जाग्रति, ३ श्रौतचतुर्थाश्रमोद्धार. ४ पञ्चदेवोपसनोपदेशद्वारा शैव वैष्णवकलहनिवृत्ति. ५ तान्त्रिकों का शमन. ६ यवनधर्मोपदेशक और शासकों को नीचा दिखाना ७ भारत में हिन्दुधर्मरक्षक वीरों को उत्साहित करना. ८ भगवान् के अवतारधारण करने के उक्त पाञ्च लक्ष्य थे ।

